# चार्वाक दर्शन

आचार्य आनन्द झा



उत्तर प्रदेश हिन्दी संस्थान, लखनऊ

हिन्दी समिति प्रभाग ग्रन्थमाला– १७७

# चार्वाक-दर्शन

लेखक
आचार्य आनन्द झा



उत्तर प्रदेश हिन्दी संस्थान
(हिन्दी समिति प्रभाग)
राजर्षि पुरुषोत्तमदास टण्डन हिन्दी भवन
६, महात्मा गांधी मार्ग, हजरतगंज, लखनऊ

प्रकाशक :

छेदा लाल

निदेशक

उत्तर प्रदेश हिन्दी संस्थान, लखनऊ।



प्रथम संस्करण : १६६६

द्वितीय संस्करण : १९८३

तृतीय संस्करण : २००५

प्रतियाँ : ११००

मूल्य : रु० १५२=०० (एक सौ बावन रुपये मात्र)

मुद्रक :

अवध पब्लिशिंग हाउस

नव ज्योति प्रेस

पानदरीबा, लखनऊ।

फोन : २४५०७६८

# निवेदन

भारतीय मनीषा की सर्वप्रमुख विशेषता, विभिन्न विचारों; यहाँ तक कि परस्पर विरोधी विचारों को भी मान्यता देना, उन्हें अभिव्यक्ति का अवसर देना और अपनी मूलभूत पहचान में शामिल करना इसके स्वभाव में रहा है। इस तरह; हम विभिन्न संस्कृतियों, रीति–रिवाजों, परम्पराओं, भाषाओं और तीज–त्योहारों आदि से बनी अनेकता में एकता की भारतीयता के हम पहचानते हैं; वह न अनायास है न कृत्रिम और न सीमित दायरे में कैद। इससे विविधता में एकता के साथ शान्तिपूर्ण सह–अस्तित्व और जीवन के चरम को पहचानने व समझने की ललक का चरमोत्कर्ष प्रकट होता है। यहाँ वैचारिक–विविधता इस तथ्य की सूचक है कि भारतीयता में ज्ञान और खोज का लक्ष्य सर्वोच्च है। उसने इतनी वैचारिक विविधता के बीच भी कभी यह दावा नहीं किया कि जीवन और और सृष्टि का अन्तिम लक्ष्य पाया जा चुका है। एक निरंतर खोज का नाम भारतीयता है और वैचारिक विविधताएँ इसी का सर्वोत्तम स्वरूप है।

इसी तथ्य के चलते भारतीय संस्कृति में जहाँ सम्पूर्ण सृष्टि के पीछे एक नियंता की अवधारणा विकसित हुई, वहीं ऐसे मनीषियों की भी कमी नहीं रही जो सारी सृष्टि के पीछे सिर्फ प्राकृतिक संतुलन और वैज्ञानिक तथ्यों को वरीयता देते हैं। ये परस्पर विरोधी विचारधाराएँ और आगे बढ़कर जीवन–पद्धति का पर्याय बनती गयी। भारतीयता में इसकी परम्परा पुरानी है। आज जिन छः दर्शनों को हम पहचानते हैं; इनमें भी कई ईश्वर जैसी सत्ता में यकीन नहीं करते। कहा जाता है कि मूलतः यह सभी संख्या में १२ थे और इनमें से आठ सृष्टि के पीछे किसी अलौकिक शक्ति के अस्तित्व में विश्वास नहीं रखते थे। इतिहास के कालचक्र में वैचारिक विविधताओं को मान्यता का दायरा भी घटता–बढ़ता रहा; जिसके तहत समय–समय पर अनेक वैचारिक संकीर्णताएँ भी सामने आयीं।

उक्त वैचारिक विविधता के चलते जो भौतिकवादी चिंतन विकसित हुआ; उसमें चार्वाक दर्शन का प्रमुख स्थान है। कहा जाता है कि चार्वाक दर्शन और लोकायत दर्शन एक ही है। इसी परम्परा में बौद्ध और जैन धर्म भी आते हैं और कई अन्य मत–मतान्तर भी। यह सभी सम्पूर्ण सृष्टि के पीछे किसी अलौकिक सत्ता के अस्तित्व को स्वीकार नहीं करते। बहरहाल; इनमें पूरी तरह भौतिकवादी चिंतन से जुड़े दर्शनों में चार्वाक सर्वप्रमुख है। भारतीय मनीषा के कदम–कदम पर इसके तर्क मिलते हैं और महाभारत काल से इनकी चर्चा चरम पर है। चार्वाक दर्शन के अनुसार माना जाता है कि पुरुषार्थ चार नहीं दो होते हैं–अर्थ और काम (इच्छाएँ और ऐन्द्रिक भोग)। वह धर्म और मोक्ष को आडम्बर मानता है और यज्ञादि में बलि आदि का यह कह कर विरोध करता है

कि यदि यजमान द्वारा बलि दिये गये जानवर सीधे स्वर्ग जाते हैं; तो वह निकट सम्बन्धियों की बलि क्यों नहीं दे देता? इसके प्रमुख आचार्य बृहस्पति हुए जिनकी मूलभूत अवधारणा यह थी कि पुनर्जन्म नहीं होता; इसलिए जब तक जियो; सुख से जिओ फिर भी; चार्वाक दर्शन 'ईट ड्रिंक एण्ड बी मैरी' जैसे स्थूल पश्चिमी सोच का पर्याय नहीं है और आध्यात्मिकता पर भी गहरी चोट करता है।

प्रस्तुत पुस्तक दर्शन के मनीषी आचार्य आनन्द झा द्वारा चार्वाक दर्शन पर केन्द्रित कर तैयार की गयी है। पुस्तक की उपयोगिता विद्यार्थियों एवं शोधार्थियों में आज भी बनी हुई है, अतः उत्तर प्रदेश हिन्दी संस्थान इसका तृतीय संस्करण प्रकाशित कर रहा है, जो एक गौरव की बात है।

**सोम ठाकुर**

जून, २००५ कार्यकारी उपाध्यक्ष

# प्रकाशकीय

चार्वाक–दर्शन अति प्राचीन है और माना जाता है कि भारत में दार्शनिक विवेचना का यह प्रथम सोपान है, तथा इसके बाद सांख्य, योग, न्याय, वैशेषिक, मीमांसा आदि आते हैं। इसकी चरम परिणति वेदान्त अथवा ब्रह्मवाद में होती है। इस दर्शन का सर्वपरिचित संक्षिप्त रूप आज तक के विवेचकों द्वारा बतलाया गया है कि 'प्रत्यक्षम् प्रमाणम् अर्थात प्रत्यक्ष ही प्रमाण है।' पृथ्वी, जल, अग्नि और वायु चार ही तत्व प्रमेय विषय हैं। शरीर ही आत्मा है। स्वर्ग–परलोक आदि नहीं है। पुण्य और पाप आदि नहीं है। अर्थ और काम ये दो ही पुरुषार्थ हैं। वृहस्पति प्रथम तत्व–द्रष्टा हैं। विषय–सुख और मरण ये दोनों ही मोक्ष हैं। साधारणतया: चार्वाक–दर्शन का लोग सतही अर्थ लगा लेते हैं और प्राय: मनोरंजनार्थ उसे व्याख्यायित करते हुए कहते हैं–

'यावज्जीवेत सुखं जीवेत् ऋणं कृत्वा घृतं पिवेत,
भस्मीभूतस्य देहस्य, पुनर्जन्मों कुत:।'

परन्तु ऐसा नहीं है यह भी जीवन दर्शन है। चार्वाक के संबंध में कहा जाता है कि ये बृहस्पति के शिष्य थे। इनके आचार्य बृहस्पति ने जिस दर्शन का उपदेश दिया, इन्होंने उसका प्रचार मानव समाज में जोरों से किया। जिसका फल यह हुआ कि इनके द्वारा प्रचारित व वार्हस्पत्य–दर्शन 'लोकायत' हो गया और इसीलिये वह 'लोकायत–दर्शन' भी कहलाने लगा। इससे यही निश्चय प्राप्त हाता है कि 'चार्वाक' यह एक व्यक्ति विशेष का नाम है और व्यक्ति विशेष के द्वारा प्रचारित होने के कारण ही एक दर्शन विशेष, चार्वाक दर्शन नाम से कहा जा रहा है।

इस दर्शन के संबंध में यह भी उल्लेखनीय है, कि इसे छोड़कर ऐसा भी कोई दर्शन नहीं है जो किसी देवता के द्वारा प्रवर्तित हो। अधिक से अधिक दर्शन के प्रथम प्रवर्तन के लिये ऋषित्व का ही समादर किया गया है। परन्तु इस दर्शन के प्रथम प्रवर्तक को देवता ही नहीं, सभी देवताओं का गुरु माना गया है।

चार्वाक दर्शन परलोक व ईश्वर में विश्वास नहीं रखता। जो कुछ दिखाई देता है–प्रत्यक्ष है, वही सही है। स्वर्ग व नरक का कोई अस्तित्व नहीं है। कल्पना के आधार पर भविष्य को देखना असत्य है। अत: चार्वाक के अनुसार जो प्रत्यक्ष में उपस्थित हो, वही सत्य है। अत: वर्तमान में जीवन में सुखों का भोग ही मूल उद्देश्य है।

इस पुस्तक में आचार्य आनंद झा ने चार्वाक दर्शन की विशद विवेचना की है और संस्कृत के दर्शन–ग्रन्थों से उद्धरण देकर अपने तर्कों की पुष्टि में बहुत से प्रमाण प्रस्तुत किये है। उनकी व्याख्यायें चिंतन पर विवश करती हैं। मुझे विश्वास है कि दर्शन–शास्त्र के विद्यार्थियों एवं जिज्ञासुओं को इस पुस्तक के अध्ययन से वांछित ज्ञान–लाभ होगा।

**छेदा लाल**

जून, २००५ — निदेशक

# प्राक्कथन

अधिकतर लोगों का विश्वास यह है कि ऐहिक जीवन की सुख-समृद्धि के लिए नितान्त अपेक्षित भौतिक-दृष्टि भारतवासियों में प्राचीन-काल में नहीं थी, अतः भारत अन्य समृद्ध राष्ट्रों की अपेक्षा आज भौतिकतावादी आर्थिक-दृष्टिकोण से पिछड़ा हुआ है। परन्तु बात ऐसी नहीं है। अति प्राचीनकाल में भारत में जिस लोकायत-दर्शन का विस्तार था उसमें भौतिकता को प्रमुख स्थान प्राप्त था। भौतिकतावादी भारतीय मानव-सम्प्रदाय का नाम ''लोकायत'' इसलिए पड़ा कि उस सम्प्रदाय के लोग, सारे संसार में फैले थे। 'लोक' शब्द का विवक्षित अर्थ है-संसार और 'आयत' शब्द का अर्थ है-दीर्घतात्मक विस्तार। इसके अतिरिक्त और भी दो अर्थ लोकायत शब्द के प्राप्त होते हैं। एक यह कि लोक अर्थात् फल और आयत अर्थात् सुदीर्घकाल-स्थायी अर्थात् सुनिश्चित फलक। विशेषणभूत लोकायत शब्द के इस द्वितीय अर्थ के द्वारा भी, उस भौतिकतावादी सम्प्रदाय का महत्त्व ख्यापित होता हुआ दीख पड़ता है। 'लोकायत' शब्द की निष्पत्ति को 'लोक' और 'आयत' इन दो शब्दों के योग पर आधारित न मानकर कुछ लोगों ने ''लोक'' और ''आयत'' इन दो शब्दों के योग पर आधारित माना है। तदनुसार यद्यपि उस भौतिकतावादी सम्प्रदाय एवं दर्शन की निन्दा व्यक्त होती है; क्योंकि ''आयत'' शब्द का अर्थ होता है असंयत, संयमरहित, फलतः उच्छृंखल। किन्तु गम्भीरतापूर्वक विचार करने पर यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि इस निन्दासूचक तृतीय व्याख्या के उद्गम का मूल, उस सम्प्रदाय या दर्शन का भौतिकतावादित्व नहीं था, अपितु, परवर्त्ती काल में आकर वास्तविक रहस्य-ज्ञान के अभाव के कारण, उस सम्प्रदाय के अधिकतर सदस्यों में फैल जाने वाला अनाचार ही उसका मूल था। यह इसलिए, कि भूत-भौतिक तत्वों का महत्त्व भारतीय-संस्कृति के अन्तर्गत सर्वमान्यता-प्राप्त श्रीमद्भागवत, श्रीमद्भगवद्गीता आदि ग्रन्थों में वर्णित है। देखिए श्रीमद्भागवत के स्कन्ध ११ के अध्याय ३ का यह श्लोक-

एभिर्भूतानि भूतात्मा महाभूतैर्ममहाभुजः।
ससर्जोच्चावचान्याद्यः स्वमात्रात्मप्रसिद्धये॥

इसका सरल अर्थ यह है कि पृथिवी, जल, तेज और वायुस्वरूप महान् भुजाओं को धारण कर चतुर्भुज कहलाने वाले भूतात्मा परमेश्वर ने सभी बड़ी एवं छोटी वस्तुओं की सृष्टि इन भूतों से ही इसलिए की कि, सबको, सर्वत्र उन्हीं की सत्ता दृष्टिगोचर हो। यहाँ उस अद्वैत-भूतचैतन्यवाद का कितना स्पष्ट और प्रतिष्ठित रूप में उल्लेख हुआ है? जो कि एकमात्र लोकायत दर्शन की विशेषता है। लोकायतदर्शन-मान्य भूतचैतन्यवाद का

सुस्पष्ट रूप से प्रतिपादन करने वाले श्रीमद्‌भागवत के स्कन्ध ११, अध्याय १४ के दो वचन और सुनिये-

आसीज्ज्ञानमथो अर्थं एकमेवाविकल्पितम्।
वाङ्मनोगोचरं सत्यं द्विधा समभवद्बृहत्॥
तयोरेकतरोह्यर्थः प्रकृतिः सोऽभयात्मिका।
ज्ञानं त्वन्यतमो भावः पुरुष सोऽभिधीयते॥

इन वचनों का अर्थ संक्षेप में यह है कि अतिपूर्वकाल में ज्ञान और उसके विषय ये दोनों आज की तरह पृथक् रूप से अवस्थित या मान्य नहीं थे। दोनों का सम्मिलित वास्तविक वह स्वरूप एक ही था जिसे एक सत्य अर्थात भूतात्मक वृहत्तत्व कहा जाता था। वही भूताद्वैत तत्व जब ज्ञान और विषय इन दो रूपों में पृथक्-पृथक् मान्य हुआ, तो विषय को कार्यकारणात्मक प्रकृति, और ज्ञान को पुरुष कहा जाने लगा। इन भागवत-वाक्यों से भी लोकायत सिद्धान्त की पूर्ण रूप से पुष्टि इसलिए होती दीख पड़ती है कि चैतन्यात्मक ज्ञान को विषयात्मक भूतों में ही सन्निविष्ट अकेला वहीं मानता है।

उपदेष्टा भगवान् श्रीकृष्ण ने गीता में अर्जुन को यह कह कर भी युद्धोद्यत करने के लिए प्रयत्न किया है कि -

अथ चेत् त्वं नित्यजातं नित्यं वा मन्यसे मृतम्।
तथापि त्वं महाबाहो! नैनं शोचितुमर्हसि॥

उससे यह सुस्पष्ट है कि गीता एवं उसके पात्र लोकायत-सम्मत शरीरात्मवाद से असहमत नहीं थे, क्योंकि इस गीता-वाक्य का सरल अर्थ यही है कि हे महाबाहु अर्जुन! यदि तुम नियमतः जन्ममरणशील शरीर को ही आत्मा मानते हो फिर भी तुझे चिन्ता-त्यागपूर्वक युद्ध करना चाहिए। शरीर को आत्मा लोकायत-सिद्धान्त ही मानता है। अन्य कोई नहीं। इतना ही नहीं-

निराशीर्यतचित्तात्मा त्यक्तसर्वपरिग्रहः।

इसकी व्याख्या करते हुए आचार्य शंकर ने "यतचित्तात्मा" का अर्थ "मन और शरीर पर अधिकार प्राप्त करने वाला" किया है और

योगयुक्तो विशुद्धात्मा विजितात्मा जितेन्द्रियः।

इसके भाष्य में जो "विजितात्मा" का अर्थ "संयत शरीर" किया है उसे देखते हुए यह मानना आवश्यक हो जाता है कि गीता भी लोकायत-दर्शन के वितत प्रभाव से अछूती नहीं है। लोकायत-सिद्धान्त-अनुगामी जन ही "आजीवक" नाम से इसलिये अभिहित होते थे कि शरीरात्मवादी होने के कारण शरीर के सदुपयोगार्थ, उसकी रक्षा के लिए, आजीवन को, अर्थात् श्रमात्मक आजीविका को, वे, मुख्य-कर्तव्य रूप से अपनाते थे। एतदतिरिक्त यह भी कारण था आजीवक नाम से उनके पुकारे जाने का, कि वे

श्रमोपयोगी स्वास्थ्य के लिए सदा सचेष्ट रहते थे। क्योंकि आजीवक का दूसरा अर्थ, पूर्ण रूप से जीवन का अर्थात् स्वास्थ्य का सम्पादन भी होता है। शरीर को आत्मा मानने वाले अपने स्वास्थ्य-स्वरूप जीवन के सम्पादन में सर्वथा सचेष्ट हों, यह सर्वथा युक्ति-संगत ही हैं। इन सारी बातों की ओर ध्यान देने पर यह स्पष्ट हो उठता है कि यह दर्शन जन-जीवन से घनिष्ठता रखने वाले कृषि पशुपालन वाणिज्य आदि; राजनीतिस्वरूप दण्डनीति और स्वास्थ्यप्रद आयुर्वेद इन तीनों से पूर्ण रूप से सम्बद्ध था। इसका परिचय ब्रह्मद्वैतवाद के महान आचार्य शंकर के द्वारा उनके सर्वसिद्धान्त-संग्रह में, लोकायत-सिद्धान्त वर्णन के अंदर कहे गये-

कृषि-गौरक्ष्यवाणिज्यदण्डनीत्यादिभिर्बुधः।
दृष्टैरेव सदोपायै र्भोगाननुभवेद् भुवि॥

इस वचन से भी प्राप्त होता है। लोकायत वचन के रूप में कहे गये, इस श्लोक का अर्थ यह है कि विवेकी व्यक्तियों को यही चाहिए कि वे खेती, पशुपालन, वाणिज्य व्यवसाय और दण्डनीति का आश्रय लेकर इन प्रत्यक्ष-फलप्रद उपायों के द्वारा इस संसार में सुख का भोग अवश्य करें। आचार्य-शंकररचित इस लोकायत-वाक्य की ओर ध्यान देने पर आज भारतवर्ष में इस दर्शन के वास्तविक स्वरूप के प्रचार की कितनी आवश्यकता है; यह बात भी पूर्ण रूप से स्पष्ट हो जाती है। इतना ही नहीं, ब्रह्मसूत्रकार व्यसदेव एवं भाष्यकार आचार्य शंकर ने जो अन्य दर्शनों के खण्डनार्थ अधिकरणरचना एवं उसके भाष्य की रचना की है यहाँ इस दर्शन के खण्डनार्थ अधिकरण और भाष्य की रचना नहीं है। वह स्पष्ट बतलाता है कि उनकी दृष्टि में मुमुक्षुओं के लिए वेदान्तदर्शन के समान ऐहिक-भोग के इच्छुक व्यक्तियों के लिए यह लोकायत दर्शन भी अवश्य आश्रयणीय है और लोकायत दर्शन का वह निन्दित स्वरूप, जिसका वर्णन हरिभद्र-सूरि आदि जैन विद्वानों और माधवाचार्य आदि वैदिक-विद्वानों ने किया है वह लोकायत-सिद्धान्त का वास्तविक स्वरूप नहीं है। आचार्य शंकर ने जो लोकायत-सम्मत शरीरात्मवाद का उल्लेख करते हुए "प्राकृता लौकायतिकाश्च प्रतिपन्नः" इस कथन के द्वारा लोकायतिकों को अविचारी प्राकृत जनों से बिलकुल अलग कहा है, उससे अनेक लोगों का, यह कथन भी, अनायास खण्डित हो जाता है कि 'लोकायत नामक कोई दर्शन कभी नहीं था, वह केवल खण्डन करने वालों की मनगढ़न्त कल्पना का ही प्रसव है"। उक्त भगवत वचनों के समान "भूमिरापोऽनलो वायुः खं मनो बुद्धि रेव च" यह गीता-वाक्य भी लोकायत-सम्मत पृथिवी, जल आदि भूतों को भगवान् का स्वरूप बतलाता है। लोकायत-दर्शन में जो प्रत्यक्ष मात्र को प्रमाण माना गया है उसका अभिप्राय यह है कि पृथिवी आदि चारों ही मान्य तत्व प्रत्यक्ष गम्य हैं। दूसरा कारण यह भी है कि यदि मन को ही इन्द्रिय माना जाय तो अनुमिति आदि ज्ञान भी अनायास इन्द्रियजन्य होने के कारण प्रत्यक्ष के ही अन्दर गतार्थ हो उठते हैं। अपने इस निबंध में मैंने भारत के एक अति प्राचीन दर्शन के अनिन्द्य

वास्तविक स्वरूप के निर्धारण का प्रयत्न किया है। यदि दर्शन के विद्यार्थी एवं जिज्ञासु इसे रुचिपूर्वक पढ़ें और समझेंगे तो मैं अपना श्रम सफल मानूंगा।

यह निर्विवाद है कि दार्शनिक विवेचन भारत की विशेषता है। दर्शन क्या है? इस प्रश्न के उत्तर में मेरी धारणा यह है कि ''किसी भी लोकोपकार को लक्ष्य रख कर प्रवर्त्तित लोकसमादृत-विचारधारा का मूलभूत निर्णय ही दर्शन है। दर्शन शब्द की यही व्याख्या मैंने अपने 'पदार्थ शास्त्र' के प्रथम भाग की भूमिका में भी दी है। दर्शन शब्द की इस व्याख्या के अनुसार ''दर्शन'' शब्द के प्रतिपाद्य अर्थ, लोकोपकारी निर्णय ही होते हैं, जो कि समय-समय पर लोकस्तुत-महापुरुषों के अन्दर किसी एक के द्वारा विहित होते हैं। विभिन्न-कालिक महापुरुषों की अनेकता के कारण उनके निर्णयात्मक दर्शनों का भी अनेक होना सुनिश्चित ही है। सर्व-दर्शन-संग्रह-प्रदर्शित दर्शन-संख्या को मान्यता न देने पर भी भारतीय दर्शनों की संख्या १२ (बारह) होती है। चार्वाक एक, बौद्धों के चार, और जैनों का एक; इस प्रकार छः 'नास्तिक दर्शन' कहे जाते हैं और वैशेषिक-न्याय-मीमांसा-योग-संख्य और वेदान्त, ये छः दर्शन लोगों के द्वारा 'आस्तिक दर्शन' कहे जाते हैं। यदि वैशेषिक और न्याय में, योग और सांख्य में, मीमांसा और वेदान्त में ज्ञान क्रिया काण्ड मात्र रूप में भेद-दृष्टि मानी जाय तो उक्त छः दर्शन तत्वतः तीन ही रह जाते हैं तथा चतुर्विध बौद्ध दर्शनों को मात्र एक मान लेने पर चार्वाक और जैन को उसके साथ जोड़ कर लोगों के द्वारा नास्तिक कहे जाने वाले दर्शन भी तीन ही रह जाते हैं। तदनुसार भारतीय नास्तिक-दर्शनों की संख्या तीन ही हो जाती है। अतः आस्तिक और नास्तिक दोनों को मिला कर भारतीय-दर्शनों की संख्या कुछ अन्य लोगों की दृष्टि में कुल छः ही है। यहाँ बौध-सौकर्य के लिए पूर्वपरिचित दार्शनिक-विभाजन को लेकर बात आरम्भ की जा रही है।

उक्त दोनों विभाजनों को देखते हुए यह मानना ही होगा कि दार्शनिक जगत् में चार्वाक-दर्शन के लिए एक स्थान सर्वथा सुरक्षित है। यह किसी अन्य दर्शन में अन्तर्भुक्त इसलिए नहीं हो पाता कि इसका प्रतिपाद्य विषय, अन्य दर्शनों के प्रतिपाद्य-विषयों से सर्वथा भिन्न है। 'चार्वाक दर्शन' नामकरण परवर्ती प्रतीत होता है। इसका वास्तविक प्राचीन नाम था ''चारवाक्क दर्शन''; जिसका सरल अर्थ होता है, राजदर्शन। इसे ही जगह-जगह 'लोकायत' दर्शन भी कहा गया है। ''आयात'' शब्द विस्तारवाची है, तदनुसार ''लोकायत'' का अर्थ होता है, संसार में सर्वत्र फैला हुआ। इस दर्शन का लोक विस्तार अन्य दार्शनिकों के लिए भी मान्य ही है। क्योंकि तभी तो उनके उपदेश की आवश्यकता खण्डनार्थ सिद्ध होता है। जिस किसी विरलतम व्यक्ति को, वे अन्य दार्शनिक, अपने अमोघ उपदेश से आत्मज्ञानी बना पाते होंगे, वह व्यक्ति भी तो उनके उपदेश सम्बन्धी प्रभाव, उसे ऊपर पड़ने तक शरीरात्मवादी ही रहता है। सर्वत्र उपनिषदों में ''अध्यात्म'' शब्द का प्रयोग ''शरीराभ्यन्तरवर्त्ती'' अर्थ में ही हुआ पाया जाता है। भगवद्गीता आदि में शरीर अर्थक रूप में आत्मन् शब्द का प्रयोग प्रचुर रूप में पाया जाता

है। इससे यह बात अच्छी तरह समझी जा सकती है कि ज्ञात रूप से हो या अज्ञात रूप से इस दर्शन का गहरा प्रभाव अन्य दर्शनों एवं दार्शनिकों पर कितना पड़ा है।

इस दर्शन का सर्वपरिचित संक्षिप्त रूप, आज तक के विवेचकों द्वारा यह जगह-जगह पर बतलाया गया है कि ''प्रत्यक्ष ही केवल प्रमाण रूप से मान्य है। पृथिवी, जल, तेज और वायु ये चार ही तत्त्वत: अमेय विषय हैं। शरीर ही आत्मा है। स्वर्ग आदि परलोक नहीं है। पुण्य और पाप शब्द से कहा जाने वाला अदृष्ट भी मान्य नहीं है। अर्थ और काम ये दो ही पुरुषार्थ हैं। वृहस्पति ही हुये हैं, प्रथम तत्व-द्रष्टा। विषय-सुख और मरण ये दोनों ही हैं मोक्ष''।

सेंध पर ही पकड़ा गया चोर जिस प्रकार वहाँ उपस्थित सभी लोगों द्वारा उद्वेग और घृणापूर्वक पदाहत होता हुआ देखा जाता है, उसी प्रकार यह दर्शन भी अन्य सभी दार्शनिकों द्वारा अल्प रूप में ही सही आहत होता हुआ अवश्य देखा जाता है। मालूम ऐसा पड़ता है कि अन्य सभी दार्शनिकों ने इस दर्शन को, जनता को ऐहिक एवं पारलौकिक-भयरहित एवं अति उच्छृङ्खल बना डालने वाला समझा। अत: सभी ने अपने-अपने दर्शन-शास्त्र में इसका खण्डन किया। यदि इस दर्शन का सचमुच यही दुर्लक्ष्य था, और अन्य दार्शनिकों ने जनता में उच्छृंखलता की विस्तृति के निवारणार्थ इस दर्शन का खण्डन किया तो वह उनका कहना उचित ही था, क्योंकि मानव-समाज में उच्छृंखलता आदि को फैलाने वाला कोई भी दृष्टिकोण, किसी भी सहृदय राष्ट्रहितचिन्त के लिए क्षम्य नहीं हो सकता, फिर उन सामाजिक-हित-चिन्तकों के मूर्द्धन्य तत्तत् आस्तिक-नास्तिक-दर्शनों के प्रणेता एवं व्याख्याता कपिल, कणाद, गौतम जैमिनि, पतंजलि, वादरायण, बुद्ध, महावीर, शंकर आदि महापुरुषों के लिए उच्छृंखलता को प्रश्रय देने वाला दृष्टिकोण अक्षम्य हो तो उचित ही कहा जायगा। परन्तु महान संदेह यहाँ यह उपस्थित होता है कि किसी का वह कुत्सित दृष्टिकोण जो कि समाज में उच्छृंखलता फैलावे, सच्ची सामाजिक नीति का विध्वंसक हो, कभी किसी प्रकार दर्शन कहलाने योग्यता, क्या प्राप्त कर सकता है? कभी नहीं। चोर भी सबके सामने यह कहता हुआ नहीं देखा जाता है कि चोरी अच्छी चीज है, वह कर्त्तव्य है। किसी से ऐसा नहीं सुना जाता है कि लुटेरे भी लूटपाट को सब-सब लोगों के समक्ष अच्छा काम बतलाते हैं। सुराचार्य आदि प्रशस्तता-सूचक शब्दों से सम्बोधित होने वाले इन्द्र के पुरोहित एवं देवताओं के गुरु वृहस्पति इस दर्शन के मूल प्रवक्ता बतलाये जाते हैं। क्या ऐसा महान् व्यक्ति इस प्रकार समाज को गिराने वाले, अशिष्टता को प्रश्रय देने वाले मतवाद को अपने सच्चे अभ्युदय के इच्छुक जनसमाज में प्रसारित कर सकता है? और यदि कोई ऐसा करे भी, तो क्या समाज उसे फिर सुराचार्य, गुरु आदि पदों से अलंकृत रहने दे सकता है? कभी नहीं। इस आख्यायिका से भी इस संदेह का निराकरण नहीं हो पाता है कि वृहस्पति ने शुक्र का स्वरूप धारण करके असुरों के विनाश के लिए उनमें उच्छृंखलता के प्रचारार्थ इस दर्शन का उपदेश दिया, क्योंकि इससे भी तो महत्वविघटक कपट-कलंक

का टीका वृहस्पति को लग ही जाता है? वे महान् कहाँ रह पाते हैं? समाज में जो आदर उन्हें मिलता आ रहा है वह कैसे रह पाता? दूसरी बात यह भी ध्यान देने योग्य है कि इस दर्शन के प्रचार से तो असुरों के बदले देवताओं का ही अधिक अपकार होने वाला दीख पड़ता है, क्योंकि देवताओं के हव्य भाग पर ही जीने वाला बतलाया जाता है। मंत्री राज-विजय चाहता है यह बात भी सर्वमान्य है। और विजय बलाधीन ही होती है, दुर्बल विजयी होता नहीं, यह भी सर्वमान्य ही है परलोक आदि को न मानने वाले चार्वाक-दर्शन के प्रचार से यज्ञ-विधान आदि का व्यापक अभाव हो जाने पर भोज्य हव्य के अभाव में भोक्ता देवों का दौर्बल्य अनिवार्य सम्भावित माना जाएगा। विरोधी पक्ष के सबल हो उठने पर राजा सहित राष्ट्र की दुर्बलता के कारण, मंत्री का भी पतन निश्चित ही रहता है। शरीर को आत्मा मानने वाले मल्ल लोग शरीर-पोषण के सहारे बलवान् होकर विजयी होते हैं यह प्रत्यक्ष रूप से देखा ही जाता है। ऐसी वस्तुस्थिति के प्रतिकूल बुद्धिमानों के अग्रगण्य रूप से विख्यात देवगुरु वृहस्पति, कैसे इस चार्वाक-पद्धति का आविष्कार कर सकते, जिससे कि उनका अनिष्ट ही सम्भावित प्रतीत होता?

सम्भव है कि कुछ लोग इसके समाधान में यह कहने के लिए उद्यत हों कि हाँ, इस चार्वाक-दर्शन के प्रचार से, देव-विरोधी असुरों के विषय-सुखोपभोग में किसी प्रकार की बाधा नहीं हो सकती थी, परन्तु उनमें इस चार्वाक-दर्शन के प्रचार से शरीर के अतिरिक्त वास्तविक आत्मा का ज्ञान तो न होता? और आत्मज्ञान के अभाव में वे देव विरोधी असुर, परम पुरुषार्थ मुक्ति से तो वंचित हो जाते। यह देव विरोधी असुरों का महान् अनिष्ट होता, इसलिए असुरों को वृहस्पति के द्वारा दिया जाने वाला चार्वाक-दर्शन का उपदेश संगत कहला सकता है। परन्तु यह कथन भी इसलिए संगत नहीं प्रतीत होता है कि असुरों को मुक्ति न मिलने से वृहस्पति या उनके अनुयायी देवों का कोई लाभ तो हो पाता नहीं। प्रत्युत विचार करने पर असुरों की निर्वाण-मुक्ति से ही देवताओं को निष्कण्टक स्वराज्य मिल पाता एवं वृहस्पति को भी अपना मन्त्रिपद सुरक्षित हो पाने की सम्भावना थी। इसलिए ''असुरों की मुक्ति के लिए अपेक्षित होने वाले आत्म-तत्वज्ञान के विघटनार्थ असुरों को देवगुरु वृहस्पति ने देहात्मवादी चार्वाक-दर्शन का उपदेश दिया'' 'यह कल्पना संगत नहीं प्रतीत होती। साथ ही, एक दूसरी भी आख्यायिका उपनिषद् से ही प्राप्त होने के कारण उक्त आख्यायिका को चार्वाक दर्शन के उद्‌गम सम्बन्ध में निर्णायक मानने में कठिनता प्रस्तुत करती है। यह आख्यायिका इस प्रकार पायी जाती है कि इन्द्र और विरोचन दोनों ही आत्मज्ञान के लिए प्रजापति के निकट गये। प्रजापति ने क्रमश: गम्भीर-निर्णयक तक पहुंचाने के अभिप्राय से पहले जल में पड़ने वाली शरीर की छाया को ही आत्मा बतलाया। इन्द्र ने अपनी बुद्धि लड़ा कर शरीर को नश्वर समझते हुए यह निर्णय किया कि प्रजापति के उपदेश में काई रहस्य छिपा हुआ है। तदनुसार वे पुन: प्रजापति के निकट आत्मज्ञान की इच्छा लेकर उपस्थित हुये। किन्तु बिरोचन ने प्रथम उपदेश को ही सही मान कर शरीर को ही सुस्थिर-भाव से आत्मा समझ लिया। इस दूसरी आख्यायिका में शरीरात्मवाद के उद्‌गम के मूल में वृहस्पति तक की चर्चा

नहीं है, उनके कपटपूर्ण उपदेश की तो बात ही क्या? ऐसी परिस्थिति में कैसे प्रथम आख्यायिका को ही ऐतिहासिकता देकर यह निर्णय किया जाय, कि वृहस्पति ने असुरों की मुक्ति में बाधा डालने के लिए कपट शुक्र बन कर शरीरात्मवादी चार्वाक-दर्शन का उपदेश दिया? अत: निश्चित प्रमाण के अभाव में यह संदेह बना रहता है कि ऐसा दर्शन क्यों चलाया गया? इसका प्रवर्तन क्यों हुआ? इत्यादि। बहुत दिनों तक इसके सम्बंध में सोचने पर जो कुछ इसके सम्बंध में मुझे प्रतिभात हुआ उसे ही यहाँ इस ग्रन्थ का रूप दिया गया है। तदनुरूप इसके सम्बंध में मेरी धारणा यह है कि- संसार प्रवाह के अनादि होने पर भी मध्य में सृष्टि और प्रलय दोनों ही समय-समय पर होते रहते हैं। अन्य दार्शनिक लोग भी इसे मानते ही है। प्रलय-निशा के अत्यानन्तर संसारदिन के प्रथम याम में, या यों कहा जाय कि प्रथम चरण में संसारी जीवों की प्रवृत्तियों स्वभावत: सौम्य हुआ करती हैं, एवं उचित विषयों की ओर ही गतिशील हुआ करती हैं। दैनिन्दिन जीवन की ओर दृक्पात करने पर भी इस कल्पना की पुष्टि होती ही है। प्रतिदिन प्रथम याम में प्राय: मानव शान्त दान्त दूसरों से झगड़ने के अनिच्छुक अपने-अपने धर्मांचरण में संलग्न पाये ही जाते हैं। अत: इसके आधार पर संसारात्मक दिन के प्रथम याम में भी इस परिस्थिति की कल्पना अनायास की जा सकती है। अत: उस शान्तिमय समय में दण्डनीति का प्रयोजन नहीं रहता। इसलिए उस समय राज्य, राजा आदि की भी कल्पना नहीं होती। ऐसे ही समय के लिए सम्भवत: महाभारत में यह कहा गया है कि ''न राज्य था और न राजा थे। यह बात युक्ति सिद्ध भी है। क्योंकि सृष्टि के अनन्तर अनेक काल तक भोग्यवस्तु की अधिकता एवं उपभोक्ताओं की'' अल्पता युक्तिसिद्ध ही है। फिर विरोधमय संघर्ष का उस समय अवसर ही कहाँ रह जाता, जिसकी निवृत्ति के लिये, जिसके प्रशमन के लिए, उस शान्तिमय काल में दण्डनीति की आवश्यकता पड़े? परन्तु पीछे जनसंख्या की क्रमिक वृद्धि होने पर पराभिभाव में उन्मुख होने वाले जन-समाज के बीच राग द्वेष और मोह का उद्गम होने पर दण्डनीति का प्रयोजन आता है; राज्य-एवं शासक-राजा की आवश्यकता आ पड़ती है। नीति है पद्धति अर्थात मार्ग। यह बात प्रत्यक्ष सिद्ध है कि मार्ग कोई भी क्यों न हो वह किसी प्राप्तव्य स्थान के लिए ही हुआ करता है और किसी खास दृष्टि से ही लोगों के द्वारा यह अपनाया जाता है। अत: सामाजिक सुव्यवस्था के लिये, समाजगत शान्ति भंग को रोकने के लिये, अपेक्षित होनेवाली दण्डनीति के निर्वाहार्थ भी किसी न किसी दृष्टिकोण का आश्रयण कर्त्तव्य होना उचित होता है। वही दण्डनीति-दर्शन एवं लोकायत-दर्शन एवं चारवाक्क-दर्शन नाम से प्रचलित होता है। राजार्थक चारवाक्क शब्द को ही महाभारतीय चार्वाक राक्षस का नाम देकर सम्भवत: परवर्ती लोगों ने इसे चार्वाक-दर्शक कहना प्रारम्भ किया।

## दण्डनीति-दर्शन ही चार्वाक-दर्शन

दण्डनीति-दर्शन को ही चार्वाक-दर्शन कहने एवं मानने में प्रबल युक्ति यह है कि प्रत्यक्षमात्र को प्रमाण मानना, शरीर को अत्मा मानना इत्यादि जिन कतिपय निर्णयों को पिण्डीकृत रूप में चार्वाक-दर्शन कहा जाता है, विचार करके देखने पर उसे मान्यता दिये

बिना वस्तुतः दण्डनीति चल ही नहीं सकती, इस बात को निम्नवर्ती विवेचन से अनायास समझा जा सकता है।

## शरीर ही आत्मा है, इसका रहस्य

वृद्धिष्णु राग द्वेष और मोहात्मक दोषों से युक्त मानवों की उत्पथता अर्थात् उच्छृंखलता, फलतः नियत-व्यवस्था का उल्लंघन ही है अपराध। इस अपराध की परिभाषा के अनुसार परिभाष्य के अन्दर आने वाला चोरी व्यभिचार आदि कोई भी अपराध क्यों न हो वह नियमतः चेष्टात्मक ही होता है। चेष्टा-सीमा का उल्लंघन वह भी नहीं कर सकता। चेष्टा नियमतः शरीरगत ही होती है, अन्यगत नहीं। इस प्रकार दण्ड-प्रयोजक सारे अपराध स्थूल-शरीरगत ही होते है अन्यगत नहीं, इसलिए शरीर ही अपराधी हो पाता है और कोई नहीं। और इसीलिए जेल कोड़े आदि दण्डों का विधान भी शरीर के लिये ही होता है। उसे ही दण्ड दिया जाता है। फाँसी पर भी उसे लटकाया जाता है। यह उचित भी है, युक्तियुक्त होने के कारण। क्योंकि अपराध करे कोई और दण्ड दिया जाय किसी और को, यह भला कैसे उचित कहा जा सकता? इसलिए दाण्डिकदृष्टि-कोण में शरीर को ही आत्मा मानना उचित कहा जाएगा। इसी दृष्टिकोण से राजनीति-दर्शनात्मक चार्वाक-दर्शन में शरीर को आत्मा माना गया है। इस शरीर से ही सूक्ष्म भूत का शरीरान्तर में गमन होने के कारण जन्मान्तर आदि भी इस दर्शन में सम्भव है इत्यादि बातें प्रकृतग्रन्थ से ज्ञात होंगी।

## प्रत्यक्ष ही प्रमाण

दण्डनीति के लिए प्रत्यक्ष को ही प्रमाण मानना उचित ही है। क्योंकि दण्ड की प्रवृत्ति प्रत्यक्ष-प्रमण की ही आश्रयण करके होती है। न्यायालय में न्यायाधीश के समक्ष साक्षी यदि यह कहता है कि ''इसने मेरे समक्ष यह अपराध किया है'' तभी न्यायाधीश अपराध के अनुसार नियत-दण्ड उस अपराधी को देता है। यदि साक्षी ऐसा कह दे कि मैंने इस अभियुक्त को स्वयं अपराध करते देखा नहीं किन्तु अमुक व्यक्ति से सुना या अनुमापक हेतु से अनुमान किया, तो न्यायाधीश ऐसे साक्षी के साक्ष्य पर अपराधी को दण्ड देता नहीं। क्योंकि अपराध के सन्देह पर दण्ड विधान होता नहीं। अतः संदेह में ''हां'' और ''ना'' दोनों कोटियाँ होने के कारण यदि कदाचित् ''ना'' की परिस्थिति में दण्ड विधान हो जाएगा तो ''अकृताभ्यागम'' दोष आ पड़ेगा। अर्थात अपराधात्मक कारण के न रहते हुए भी दण्डात्मक कार्य आपन्न हो उठेगा जिसके औचित्य का समर्थन किसी प्रकार किया नहीं जा सकता। इसीलिए दण्ड विशेषज्ञों का यह कहना है कि सैकड़ों अभियुक्त भले ही अदण्डित छूट जायँ, परन्तु एक भी निरपराध दण्डित न हो। इसलिए प्रत्यक्षमात्र को चार्वाक दर्शन में प्रमाण कहा गया है। वस्तुतः अनुमान आदि भी प्रत्यक्ष के अंदर ही अन्तर्भुक्त रूप में प्रमाण मान्य हैं, इत्यादि बातें आगे ग्रन्थ में बतलायी जायेंगी।

## परलोक न मानने का रहस्य

''जो लोकित अर्थात अवलोकित हो वह है लोक'' इस व्याख्या के अनुसार

दृष्ट एवं अदृष्ट दोनों प्रकार के फल होते हैं लोक शब्द के द्वारा प्रतिपाद्य। उक्त दोनों फलों के अन्दर वे सुख और दुःख जो कि मरण के अनन्तर प्राप्त होते हैं, अथवा सत् असत् आचरणों से साक्षात् निष्पन्न होने वाले पुण्यापुण्य, होते हैं परलोक, और मरण के पूर्व समुचित एवं अनुचित क्रियाओं द्वारा प्राप्त होने वाली समृद्धियाँ या असमृद्धियाँ हैं अपरलोक। इन दोनों फलात्मक लोकों के अंदर परलोक को आश्रयण करके दण्ड की प्रवृत्ति हो नहीं पाती। क्योंकि दण्डनीति के सहारे सामाजिक-व्यवस्था को स्वस्थ रखने के लिए अपराधी, चोर, जुआरी, व्यभिचारी आदि को इसी शरीर में दण्ड दिया जाता है। नहीं तो 'मरण के अनन्तर देखा जाएगा, जो होगा, अभी तो किसी प्रकार मौज मारी जाय? ऐसी दुर्विचार धारा वाले अपराध-स्वभावक व्यक्तियों द्वारा भग्न की जाने वाली शान्ति-दायिनी समाज-व्यवस्था का रक्षण असम्भव हो पड़ेगा।

यह बात नहीं कही जा सकती कि अपराधियों के जेल जुर्माना आदि ऐहिक दण्ड और धर्मशास्त्र के द्वारा प्रतिपादित होने वाले नरक आदि पारलौकिक दण्ड दोनों का होना उचित है, यह मानने में कोई क्षति तो दीख पड़ती नहीं? " फिर दण्डनीतिक-दृष्टिकोण में परलोक न मानने की क्या आवश्यकता है। क्योंकि ऐसा मान लेने पर भी, दण्डनीति की, परलोक की ओर आँख मूंद कर ही, दण्ड-विधाता न्यायाधीश के मन में दण्ड-विधान के समय, यह बात आ सकती है कि "इसे उस लोक में भी इस अपराध का दण्ड मिलना ही है फिर यहाँ भी कठोर दण्ड उचित नहीं"। इस प्रकार न्यायाधीश के मन में करुणा का संचार हो उठने पर दण्ड में शिथिलता का आ जाना अनिवार्य होगा, जिसका निश्चित कुफल यह होगा कि शान्तिमय समाज-व्यवस्था लड़खड़ा उठेगी। इसी अभिप्राय से दाण्डिक चार्वाक-दर्शन में परलोक की अमान्यता ठहरायी गयी है, जिससे दण्ड-व्यवस्था में किसी भी प्रकार शिथिलता न आने पाये।

## शासक को ही ईश्वर मानने का रहस्य

दण्डनीति-सम्पृक्त दण्डाधिकार के क्षेत्र में प्रत्यक्षतः निग्रह एवं अनुग्रह का विधायक होने के कारण मानव शासक में परमेश्वर-दृष्टि उचित ही है। क्योंकि अन्यथा अनुमानतः या शब्दतः सिद्ध होने वाले अन्य अधिकारगत परमेश्वर की मान्यता एवं अमान्यता इन दोनों पक्षों में मानव को मानव से कोई भय न रह जाने के कारण राग, द्वेष एवं मोह मूलक दुष्प्रवृत्तियाँ अपना पाँव फैलाना बन्द नहीं करेंगी, जिसके कुफल स्वरूप भी समाज-व्यवस्था सुश्रृंखल एवं शान्ति-प्रचुर नहीं रह पायेगी। यहाँ के शासक एवं अन्य आनुमानिक परमेश्वर दोनों को ही अमान्य ठहराने पर होने वाली उच्छृंखलता के सम्बंध में तो कहना ही क्या है? यहाँ के शासक को ईश्वर न मानते हुए उस परमेश्वर को मानने पर भी समाज व्यवस्था विश्रृंखल हो उठ सकती है। लोगों के मन में यह भाव अनायास उदित हो सकता है कि 'भगवान् तो परम कारुणिक हैं, वे अपनी असीम-करुणा से कुकर्मी से भी कुकर्मी को भी उबार लेते हैं अतः मेरे कुकर्म करने पर भी मेरा उद्धार

अवश्य करेंगे, फिर विषय-सुख क्यों छोड़ा जाय?' इस प्रकार विचार के उदय से दुष्प्रवृत्ति की परम्परा सहस्त्र मुख हो सकती है। इस प्रकार विचार के कारण अनेक ऐसे लोग देखे ही जाते हैं जो कि परमेश्वर के अस्तित्व में पूर्ण श्रद्धा विश्वास रखते हुए भी, उनका भजन पूजन आडम्बर-पूर्वक करते हुए भी अनुचित आचरण करते हैं। यह बात सही है कि इसमें परमेश्वर का कोई दोष नहीं, परन्तु कहने का सारांश यह है कि यदि मानव-प्रशासन का कोई भय न हो तो परमेश्वर को मानने वाले भी दुष्प्रवृत्ति के शिकार बन बैठते हैं अत: सामाजिक सुव्यवस्था के लिए शासक में परमेश्वर-दृष्टि आवश्यक है दाण्डनीतिक दृष्टिकोण से। दण्ड-प्रवृत्ति की विद्यमानता में भी अपराध का अत्यन्त अभाव भले ही न हो पाये, परन्तु अपराध की विरलता तो होती ही है।

## अर्थ ही पुरुषार्थ

जो किसी भी प्राणी से अर्थित हो, प्राणी की कामना का अर्थात् प्राप्य रूप में उसकी इच्छा का विषय हो, वह है 'अर्थ'। अर्थ की इस व्यापक परिभाषा के अनुसार सारी इष्ट वस्तुएँ हो जाती हैं अर्थ। अत: धर्म, धन, काम और मोक्ष सभी इस व्यापक अर्थ परिभाषा के अनुसार अर्थ हो जाते हैं। चार्वाक-सिद्धान्त में अर्थ और काम ये दो ही पुरुषार्थ रूप से मान्य हैं, यह जो जगह-जगह पर विवेचकों ने कहा है, वहाँ अर्थ शब्द को सोना, चाँदी आदि कतिपय को धन रूप में 'अर्थ' मानकर वैसा कहा गया है। यहाँ जो 'अर्थ' की व्याख्या की गयी है वह न्यायदर्शनकार गौतम के दो सूत्रों से भी अनुमोदित होती पायी जाती है। क्योंकि उन्होंने यह स्पष्ट रूप से कहा है कि[1] 'जो प्राणी जिस अर्थ (वस्तु) के लिए प्रवृत्तिशील होता है वह होता है उसके लिए प्रयोजन।' फिर एक जगह उन्होंने यह कहा है 'प्रवृत्ति और दोष इनसे उत्पन्न होने वाला अर्थ (वस्तु) है प्रयोजन फल। ये दोनों ही कथन संसार की प्रत्येक वस्तु को 'अर्थ' मान कर ही संगत हो सकते हैं अन्यथा नहीं। दूसरी बात यह कि 'पुरुषार्थ'' इस शब्द की ओर दृक्पात करने पर भी तो यही बात आती प्रतीत होती है। क्योंकि जब तक धर्म, धन, काम और मोक्ष ये चारों 'अर्थ' नहीं कहलायेंगे, तब तक वे पुरुषार्थ ही कैसे कहला पायेंगे? अन्य बातों को इस ग्रन्थ से ही पाठक समझेंगे। इस अल्पकाय भूमिका में सब विषयों का समावेश सम्भव नहीं।

इस ग्रन्थ के लेखारम्भ से कुछ ही पूर्व दार्शनिक विचार के परम प्रेमी दैनिक 'नव-जीवन' (हिन्दी-पत्र) के यशस्वी सम्पादक पं. श्री सत्यदेव शर्मा ने मुझसे मिल कर यह अनुरोध किया था 'कि भारतीय विभिन्न दार्शनिक मतानुयायी ज्ञान-मीमांसाओं की, तुलनात्मक अध्ययन की उपयोगिता की दृष्टि से, यदि हिन्दी में एक ग्रन्थ विवेचकों के समक्ष आप उपस्थित कर देते तो यह एक बहुत अच्छा काम होता'। इस ग्रन्थ को लिखते समय शर्माजी के आग्रह का प्रभाव पड़ना स्वाभाविक था। अत: तुलनात्मक रूप में विभिन्न भारतीय मतवादों

---

(१) यमर्थमधिकृत्य प्रवर्त्तते तत्प्रयोजनम् । २४। —न्यायदर्शन अ. १ आ १।
प्रवृत्तिदोषजनितोऽर्थ: फलम् । २०। —न्यायदर्शन अ. १ आ १।

के उपस्थापन एवं आलोचन की ओर यहाँ अधिक ध्यान दिया गया है। इससे ग्रन्थ में गहनता तो कुछ अवश्य अधिक हो गयी होगी किन्तु मेरा यह सुदृढ़ विश्वास है कि विज्ञ विवेचकों की दृष्टि में इससे उपादेयता भी अवश्य अधिक बढ़ गयी होगी।

मुझे पूर्ण विश्वास है कि इस ग्रन्थ के प्रणयन में प्राप्त कठिनता को विवेचकों का हृदय अवश्य पहचानेगा। क्योंकि चार्वाक-दर्शन-सम्बन्धी स्वतंत्र कोई ग्रन्थ जो कि स्थापना की दृष्टि से सांगोपांग चार्वाक समस्त पदार्थों का विवेचन करे, उपलब्ध नहीं है। पूना से अभ्यंकर की टीका सहित प्रकाशित सर्वदर्शन संग्रह के साथ प्रकाशित, प्रकाशित तथा अप्रकाशित संस्कृत दार्शनिक ग्रन्थों की विस्तृत सूची में चार्वाक-दर्शन सम्पृक्त रूप में दो ग्रन्थों के नाम मिले। किन्तु वाराणसेय-संस्कृत-विश्वविद्यालय वाराणसी के सरस्वती भवन आदि वृहत्संस्कृत-पुस्तकालयों से पत्राचार करने पर भी उनका कोई पता नहीं चला। वे दो ग्रन्थ थे अज्ञात जयन्त रचित न्याय मञ्जरी और गुणरत्नचरित 'तर्करहस्य दीपिका'। इन दोनों को उक्त सूची में शुद्ध मौलिक चार्वाक-ग्रन्थ बतलाया गया है। इस ग्रन्थ के अर्द्धाधिक प्रणयन के अनन्तर अब यह पता चला कि कलकत्ता से एक लोकायत 'नामक' वृहदाकार चार्वाक-दर्शन-सम्पृक्त पुस्तक प्रकाशित हुई है, तो उसे देखने के लिए व्यग्रता हो उठी। तदनुसार मेरे प्रिय विद्या-शिष्य-स्वामी श्रीधरानन्दजी मन्त्री रामकृष्ण मिशन लखनऊ महोदय ने कलकत्ते से मंगाकर उक्त पुस्तक के अंग्रेजी एवं बंगला दोनों ही संस्करणों को मेरे समक्ष उपस्थित किया। कुछ मेरे प्रिय बंगाली बन्धुओं की दृष्टि में मैं भी बंगला जानता हूं इसलिये मैंने उक्त लोकायत ग्रन्थ को आद्यन्त पढ़ा। परन्तु इस ग्रन्थ के अनुकूल कोई साहित्य उससे इसलिए नहीं प्राप्त हुआ कि उसमें परिश्रमी लेखक श्री देवी प्रसाद चट्टोपाध्याय ने उसे भौतिकवाद के एक इतिहास मात्र रूप में प्रस्तुत किया है चार्वाकीय-दार्शनिक कक्ष में प्रवेश की उन्होंने चेष्ठा नहीं की है। उन्होंने स्वयं जगह-जगह पर यह कहा है कि प्राचीन चार्वाक-दर्शन के शुद्ध मौलिक रूप को उपस्थित करना आज सर्वथा असम्भव है। फिर भी उक्त 'लोकायत' में 'माधवाचार्य' शीर्षक प्रथम लेख में जो आधुनिक विवेचकों की धारणा चार्वाक मत के सम्बंध में बतलायी गयी है वह अवश्य ज्ञातव्य है। चट्टोपाध्याय का भी कहना यह है, कि अति प्राचीन-काल में लोकायत-दर्शन का कोई मान्य स्वरूप अवश्य था परन्तु उस मान्य दार्शनिक स्वरूप का उद्धार, उसे विवेचकों के समक्ष निश्चित रूप से उपस्थित करना, कठिन ही नहीं, असम्भव है। परन्तु इस ग्रन्थ के द्वारा तो प्राथमिक रूप में लोकायत दर्शन के प्राचीनतम प्रतिष्ठित स्वरूप के उद्धारार्थ ही चेष्टा की गयी है। इस काम में सफलता कहाँ तक मिली है यह तो विज्ञ विवेचक ही कहेंगे। चार्वाक-सम्प्रदाय कहिए या लोकायत-सम्प्रदाय कहिए, इसके सम्बंध में आधुनिक विवेचक वैमत्यग्रस्त पाये जाते है। चट्टोपाध्याय के अकथनानुसार डा. राधाकृष्णन के मत में चार्वाक सम्प्रदाय प्राचीनतम अति कठोर वैदिक शासन के प्रतिबंध से ऊबकर ३०० से २०० ईसवीय पूर्व, श्रुतिशासन के विरुद्ध चिन्ता एवं आचरणगत स्वाधीनता की घोषणा करने वाला एक भारतीय मानव-समाज के रूप में गठित हुआ था। किन्तु मूयर साहब का मत इस सम्बंध में डाक्टर राधाकृष्णन के मत से बिलकुल विपरीत पाया जाता है। उनका मत यह है कि चार्वाकीय स्वतंत्र-विचारधारा एवं

तदनुरूप आचरण स्वातन्त्र्य ही पूर्ववर्त्ती थे जिनके विरुद्ध कठोर वैदिक शासन की स्थापना हुई। सारांश यह कि चार्वाकीय-विचार धारा ही पूर्व-प्रस्तुत थी जिससे प्राप्त मानव-उच्छृंखलता को रोकने के लिये वैदिक-विचारधारा व्यवस्थापित हुई। भारतीय-दार्शनिक-इतिहास-विवेचक स्वर्गीय सुरेन्द्रनाथ दास गुप्ता का मत यह बतलाया जाता है कि छान्दोग्य उपनिषत् में वर्णित इन्द्र और विरोचन को प्रजापति के द्वारा दिये गये शरीरात्मवाद के उपदेश की आख्यायिका के अनुसार चार्वाकीय-विचार-धारा का उद्गम विरोचन से हुआ, अतः चार्वाक-सम्प्रदाय को वह आसुर-सम्प्रदाय मानना चाहिये जो कि मृत शरीर का भी सत्कार करने वाला एक भारतीय सम्प्रदाय था। स्वर्गीय महामहोपाध्याय हरप्रसाद शास्त्री, आज भी विरल रूप में वर्त्तमान अनाचारी कापालिक आदि वामाचारी तान्त्रिक-सम्प्रदाय और कामाचारी कुछ वैष्णव-सम्प्रदाय को चार्वाक-सम्प्रदायिक मानते थे। चट्टोपाध्याय के कथनानुसार उन्होंने इस सम्बंध में 'लोकायत' नामक एक लघु पुस्तिका भी लिखी थी। विदेशी विद्वान प्रोफेसर तुच्ची का मत इस सम्बंध में यह है कि चार्वाकीय विचारधारा प्राचीन भारतीय-राजाओं के उपदेशक पुरोहितों की प्रज्ञा के आधार पर प्रचलित हुई थी। फलतः ये भी एक प्रकार से चार्वाक-दर्शन को प्राचीन राज-दार्शन ही मानते हैं जिसका स्थापन यहाँ इस ग्रन्थ में किया गया है। कुछ विदेशी समीक्षकों का यह भी निर्णय पाया जाता है कि चार्वाक-दर्शन या चार्वाक-सम्प्रदाय कभी कुछ नहीं था, अतः वह अन्य दार्शनिकों द्वारा खण्डनीय रूप में उद्भावित मात्र था। भारतीय विवेचकों के अन्दर न्याय-मञ्जरीकार तार्कित जयन्त भट्ट का मत भी कुछ इस अन्तिम मतवाद से मिलता-जुलता सा प्रतीत होता है। क्योंकि यह जयन्त भी स्वतंत्र रूप से चार्वाक नामक एक दर्शन को, एक शास्त्र को, मानने के पक्ष में नहीं देखे जाते हैं। उनका कहना है कि कुछ उच्छृंखल वितण्डावादी ही जगह-जगह पर चार्वाक-लोकायत आदि शब्दों से कहे गये हैं। परन्तु इस ग्रन्थ को पढ़ लेने पर यह धारणा नहीं टिक सकती। सद्धर्म पुण्डरीक; दिव्यावदान, विनयपिटक आदि बौद्ध-ग्रन्थों में भी जगह-जगह पर लोकायत का नाम आया है। इसलिए चार्वाक-दर्शन का अस्तित्व न मानना मेरी दृष्टि में उसके साथ किया जाने वाला एक प्रकार का अन्याय है। मैंने इस ग्रन्थ को ऐतिहासिक रूप देकर वह दार्शनिक रूप दिया है जिसे अन्य विवेचक उद्धरण-सम्भावनानर्ह बतलाते हैं। अस्तु आलोचकों से मेरा विनम्र निवेदन यह है कि वे आलोचना इसकी अवश्य करें, क्योंकि दार्शनिक विकास आलोचना और प्रत्यालोचना पर ही आधारित होता है। परन्तु उचित यह होगा कि वे यहाँ विहित विवेचना की गहराई में पहले उतरें। थेलजि (६४०-५५० ईशापूर्व) का जलमूलतत्त्वतावाद और एनेकस्मेनीज (५६०-५२५ ईशापूर्व) का वायु मूलतत्त्वतावाद तथा पाइथोगोरस (५७०-५०० ईशापूर्व) का समानुपात-मूलतत्त्ववाद यह स्पष्ट बतलाया है कि इस भूताद्वैतवादी चार्वाक-दर्शन का भारत-बाह्य देशों पर अति प्राचीनकाल से ही प्रमुख रूप में पड़ता आ रहा है।

**आनन्द झा**

# विषय सूची

## प्रथम प्रकरण



## द्वितीय प्रकरण

## तृतीय प्रकरण



## चतुर्थ प्रकरण



## पंचम प्रकरण



## षष्ठ प्रकरण



## सप्तम प्रकरण



## अष्टम प्रकरण

## नवम प्रकरण

## दशम प्रकरण



## एकादश प्रकरण

प्रथम प्रकरण

# दर्शन

दर्शन की महत्ता सर्वमान्य है। कोई भी व्यक्ति ऐसा नहीं मिलेगा जो कि पागल या अशिक्षित न हो और यह कहता पाया जाता हो कि 'दर्शन बुरी वस्तु है' या दर्शन उपादेय नहीं।' कोई भी सभ्य देश या कोई भी सभ्य समाज ऐसा नहीं पाया जा सकता जो कि दर्शन के प्रभाव से प्रभावित न हो, वह दर्शन के आगे नतमस्तक न होता हो। कोई भी व्यक्ति किसी भी व्यक्ति के प्रति जब अपना अत्यन्त आदर बतलाना चाहता है तभी वह उसके लिये लोगों के समक्ष यह कहता है कि 'वे दार्शनिक हैं।' प्रत्येक प्रचलित शब्द के सम्बंध में प्राय: यह बात लागू पायी जाती है कि जन-समाज में उसका प्रयोग तो बराबर होता रहता है। अविच्छिन्न भाव से प्राय: लोग उस शब्द का समय-समय पर अपने वाक्यों में उपयोग तो करते रहते हैं परन्तु जब उस शब्द का वास्तविक अर्थ क्या है? वह वस्तुत: किस वस्तु को समझाने का अक्षुण्ण सामर्थ्य रखता है? यह प्रश्न उपस्थित होता है जब उस शब्द और उसके अर्थ के बीच होने वाला 'वाच्य-वाचक-भाव' जिसे अन्य शब्दों में 'प्रतिपाद्य-प्रतिपादकभाव' या 'बोध्य-बोधक-भाव' भी कह सकते हैं, विवेचन की उस गहराई में जा छिपता है जहाँ से निकाल कर सही रूप में उसे विज्ञ जन के समक्ष उपस्थित करना असम्भव नहीं तो कुछ जटिल अवश्य प्रतीत होता है। इसका कारण यह है कि उपभोक्ता शब्द को इस प्रकार उपयोग में विभिन्न रूप से लाया करते हैं कि कुछ समय के अनन्तर उस शब्द का वाच्य-वाचक-भाव एकता से विच्युत होकर अनेकता में बिखर जाता है। दर्शन शब्द भी ऐसे ही शब्दों के अन्दर एक है। क्योंकि इसका भी प्रयोग विभिन्न अर्थों में हुआ पाया जाता है। अत: यह प्रश्न उठना स्वाभाविक है कि 'दर्शन है क्या?'

इसका उत्तर विवेचकों की ओर से सम्भवत: यही दिया जा सकता है कि 'उस दृष्टिकोण का ही नाम है दर्शन, जो कि लोकहित के लिए अर्थात् समाज के हित के लिए प्रवर्तित, लोकादृत, अवच्छिन्न एवं दीर्घ विचार-धारा का मूल अर्थात् निदान हो।' इस कथन का स्पष्ट अभिप्राय यह है कि जन-समाज के अन्दर जब किसी कारणवश कोई बुरी वृत्ति उदित होकर जड़ जमा लेती है तब तदानीन्तन किसी जनहितचिन्तक आप्त व्यक्ति के हृदय में समाज में फैली हुई उस बुरी प्रवृत्ति को निर्मूल भाव से उखाड़ फेकने का संकल्प उठता है। जिससे प्रेरित होकर वे गम्भीरतापूर्वक अनेक काल तक सोचते हैं।

जिसके फलस्वरूप वे अपना एक ऐसा दृष्टिकोण, ऐसा निर्णय, ऐसा सिद्धान्त स्थिर करते हैं, जिसका प्रभावकर उपदेश जन-साधारण को देकर लोक-प्रसृत उस बुरी प्रवृत्ति को निर्मूल नहीं भी, तो बहुत दिनों तक के लिए अति विरल अवश्य बना देते हैं। जिससे विवेकी समाज पूर्ण प्रभावित होता है और पूर्ण रूप से उस दृष्टिकोण का समादर करता है। फलत: उस लोकादृत दृष्टिकोण के अनुरूप विचार-धारा सदा के लिए नहीं भी, तो बहुत दिनों के लिए अवश्य चल पड़ती है, जब तक कि काल के प्रभाव से वह विचारधारा जर्जर, निस्तेज, फलत: अकर्मण्य नहीं बन जाती है, या उस विचारधारा के अनुगामी अन्य दुष्प्रवृत्ति के शिकार नहीं बन जाते। इस वस्तुस्थिति के अनुसार लोकादृत उक्त विचार-धारा के मूलभूत सिद्धान्तात्मक दृष्टिकोण को ही मुख्य रूप से 'दर्शन' समझना चाहिए।

यह बात सही है कि सामाजिक अपेक्षा के अनुसार अन्य प्रवर्ती प्रबल विचार-धारा के उदयानन्तर-पूर्वोदित विचार-धाराएं क्रमश: पूर्ण शिथिल हो जाती हैं। यहाँ तक कि उनका प्रभाव जनप्रवृत्ति पर बिलकुल नहीं रह जाता। फिर भी उनकी ऐतिहासिकता अक्षुण्ण रहने के कारण उस विचारधारा का मूलभूत वह दृष्टिकोणात्मक दर्शन अत्यन्त लुप्त नहीं हो पाता। वह 'कथाशेष' ही नहीं होता। उसका प्रभाव बल भी विश्रृंखल रूप में कभी-कभी और कहीं-कहीं सूक्ष्म दृष्टिसम्पन्न विवेचकों के दृक्पथपर अवश्य आ गुजरता है।

यद्यपि वे लोग जो कि अपनी बात छोड़ कर औरों की बात सुनना ही नहीं चाहते और यदि कहीं कुछ सुनना ही पड़ा, तो अन्ततः और कुछ नहीं तो सुनाने वाले की आँख में धूल झोकने की चेष्टा करके ही दम लेते हैं, 'दर्शन' की इस व्याख्या को पसन्द नहीं कर सकते। वे प्राय: 'दर्शन' की व्याख्या यहीं करेंगे कि 'तात्त्विक निर्णय ही है दर्शन।' परन्तु इस व्याख्या में कठिनता यह उपस्थित होगी कि दर्शन रूप से ख्यात विविध विभिन्न निर्णयों के अन्दर किसे दर्शन माना जाय, और किसे नहीं माना जाय? क्योंकि कोई भी दर्शन या दार्शनिक पूर्ण रूप से परस्वीकृत तत्त्व को मान्यता देता हुआ नहीं पाया जाता। फलत: तटस्थ की दृष्टि से सारे दर्शन अदर्शन हो उठेंगे।

यदि कोई विवेचक दर्शन की व्याख्या यह करे कि 'मोक्षोपयोगी दृष्टि' ही है दर्शन, तो उसकी इस व्याख्या का आदर तभी सम्भव है जब कि वह अपने 'मोक्ष' की व्याख्या 'दुख की निवृत्ति' मात्र करें और साथ ही 'आत्यन्तिकता' का आग्रह छोड़ दें। कहने का तात्पर्य यह है कि 'आत्यन्तिक दु:ख निवृत्ति' या अन्य कुछ को मोक्ष न मानकर किसी प्रकार की छुटकारा पाने को ही मोक्ष कहा जाय तो दर्शन की यह व्याख्या भी मान्य हो सकती है। क्योंकि प्रत्येक दर्शन का चरम लक्ष्य किसी प्रकार के दु:ख से छुटकारा पाना ही है।

'दर्शन' की दूसरी व्याख्या यह है कि 'जिसके सहारे तत्त्व को देखा जाय, अर्थात

स्पष्ट रूप से समा जाय वह है दर्शन' इसी व्याख्या के आधार पर तत्तत् ग्रन्थात्मक शास्त्रों को दर्शन कहा जाता है। इसलिए अलग-अलग दार्शनिक ग्रन्थ 'न्याय दर्शन' 'वेदान्त दर्शन' आदि नामों से पुकारे जाते हैं। साधारणतया प्रत्यक्षात्मक ज्ञान और ज्ञापक इन्द्रियाँ ये दोनों उक्त द्विविध व्याख्याओं के अनुसार दर्शन कहलाती हैं। इसका कारण यह है कि ज्ञानों को 'स्पष्ट अवभास' और 'अस्पष्ट अवभास' इस प्रकार दो भागों में विभक्त किया जाता है। प्राकृत दर्शन शब्द की प्रदर्शित प्रथम व्र्याख्या के अन्दर आने वाला मौलिक 'दृष्टिकोण' इसीलिए दर्शन कहलाने का अधिकारी होता है कि वह भी इन्द्रियज प्रत्याक्षात्मक ज्ञान की तरह ही 'स्पष्ट अवभास' रूप होता, और शास्त्रात्मक ग्रन्थ भी प्रदर्शित द्वितीय व्याख्या के अनुसार इसलिए 'दर्शन' कहलाते हैं कि वे भी उसी प्रकार प्रतिपाद्य तत्त्वों को स्पष्ट रूप से बतलाते हैं जिस प्रकार इन्द्रियाँ। लोक हितैषी आप्त व्यक्तियों की वे दृष्टियाँ जो कि तत्त्वोपदेश के लिए मूलभूत होती हैं उसी प्रकार दृढ़-निश्चयात्मक चक्षु-आदि-इन्द्रियज प्रत्यक्ष की तरह स्पष्टावभास स्वरूप होता है, यह मानना ही होगा। अन्यथा उसके आधार पर वे लोकहितैषी लोगों को तत्त्व सम्बन्धी उपदेश देने में कभी नहीं प्रवृत्त हो सकते। क्योंकि ऐसा करने पर वे अनुकम्पाशील लोकहितैषी कैसे हो सकते? फिर तो वे बञ्चक हो जायेंगे।

## दर्शन-विभाजन

दर्शनों को कुछ लोग 'पाश्चात्य' और 'अपाश्चात्य' इन दो प्रभेदों में विभक्त करते हैं परन्तु गम्भीर भाव से विचार करने पर यह विभाजन उचित नहीं प्रतीत होता। क्योंकि देश भेद के आधार पर दर्शन-विभाजन को मान्यता देने पर विभाजन स्थायी इसलिए नहीं हो सकता कि देशों की सीमा या संख्या सदा एकरूप रहने वाली वस्तु नहीं। प्रकृति भी तो अपरिवर्तनशील नहीं कि प्राकृतिकता के आधार पर दैशिक सीमाओं को सदा एक रूप रहने वाली कहा जा सके?

अन्य कुछ लोग 'नास्तिक' और 'आस्तिक' इन दो भागों में दर्शनों का वर्गीकरण मानते हैं। किन्तु यह भी विभाजन इसलिए संगत प्रतीत नहीं होता कि 'नास्तिक' की कोई एक अनुगत सर्वसम्मत व्याख्या नहीं है। कुछ लोग यदि नास्तिक की व्याख्या इस प्रकार करते हैं कि 'वेद को प्रमाण रूप से मान्यता नहीं देने वाला कहलाता है 'नास्तिक' तो अन्य कुछ इसके विपरीत नास्तिक की व्याख्या यह करते हैं कि परलोक न मानने वाला है नास्तिक। और अन्य कुछ लोग यह कहते हैं कि 'जो परमेश्वर को न माने वह है नास्तिक।' 'नास्तिक' इन तीनों व्याख्याओं में किसी भी प्रकार सामंजस्य इसलिए नहीं उपस्थित कराया जा सकता कि वेद को सर्वाधिक मान्यता देने वाले कर्ममीमांसक ईश्वर को बिलकुल मानते ही नहीं। और ईश्वर को सर्वाधिक महत्त्व देने वाले आगमानुयायी शैव लोग वेद को मान्यता देते ही नहीं। इस प्रकार नास्तिक की परिभाषा अस्थिर होने के कारण 'नास्तिक' और 'आस्तिक' रूप में दर्शनों का वर्गीकरण किसी प्रकार सम्भव नहीं हो पाता।

'वैदिक' और 'अवैदिक' रूप में भी दर्शन का वर्गीकरण इसलिए होना कठिन प्रतीत होता है कि उपनिषद् मात्र को आधार करके पनपने वाले वैदिक-दर्शन भी कर्मकाण्डात्मक वेद का अनादर करते पाये जाते हैं। ऐसी परिस्थिति में आपस में अति अन्तर्विग्रहशील कर्ममीमांसा और ब्रह्ममीमांसा दोनों को कैसे पूर्ण रूप से 'वैदिक' माना जा सकता? इस प्रकार एक अनुगत 'वैदिकता' के अभाव के कैसे 'वैदिक' और 'अवैदिक' इस प्रकार दर्शन का वर्गीकरण संगत कहला सकता?

यदि कोई इस सम्बंध में यह कहकर अव्यवहित उक्त दर्शन-वर्गीकरण का समर्थन करे कि कर्ममीमांसा कर्मकाण्डात्मक वेद को और ब्रह्ममीमांसा उपनिषद् को आश्रय करके उदित हुई है। अत: इन दोनों दर्शनों को भलीभाँति 'वैदिक' दर्शन कहा जा सकता है, तो वह उनका समर्थन इसलिए मान्य नहीं ठहराया जा सकता कि कुछ वैदिक विषय तो सर्वमान्य होने के कारण अवैदिक रूप से विवक्षित दर्शनों में भी मान्य होते ही हैं। अहिंसा, सत्य, अस्तेय आदि को भला कौन दर्शन मान्यता न देगा? ऐसी परिस्थिति में सारे दर्शन कर्ममीमांसा और ब्रह्ममीमांसा की तरह 'वैदिक' ही हो जाते हैं। कोई भी दर्शन अवैदिक नहीं कहला सकता। फिर 'वैदिक' और 'अवैदिक' इन प्रभेदों में कैसे दर्शनों को वर्गीकृत किया जा सकता?

इसी प्रकार 'वैष्णव दर्शन' और 'शैव दर्शन' रूप में भी दर्शनों का वर्गीकरण संगत नहीं कहला सकता। क्योंकि जैन, बौद्ध आदि दर्शन इनके अन्दर अन्तर्भुक्त होते नहीं। यह विभाजन आस्तिक अथवा वैदिक दर्शन का है, यह भी इसलिए नहीं कहा जा सकता कि आस्तिक, नास्तिक और वैदिक, अवैदिक रूप में किये जाने वाले प्राथमिक विभाजन का खण्डन किया जा चुका है।

'भारतीय' और 'अभारतीय' रूप में दर्शनों को प्राथमिक वर्गीकरण के अनन्तर भारतीय दर्शनों का विभाजन 'वैष्णव' और 'अवैष्णव' रूप में क्यों नहीं हो सकता? यह भी प्रश्न इसलिए नहीं उपस्थित किया जा सकता कि सीमा की अनियमितता के कारण देश के आधार पर दर्शन का विभाजन नहीं किया जा सकता, यह बात बतलायी जा चुकी।

अत: यदि दर्शनों का वर्गीकरण या विभाजन अत्यन्त अपेक्षित प्रतीत हो, तो 'द्वैत' और 'अद्वैत' इस रूप में, अथवा 'आरम्भ', 'परिणाम' और 'विवर्त्त' इस प्रकार दर्शनों का वर्गीकरण किया जा सकता है। एतदनन्तर ब्रह्माद्वैत, शून्याद्वैत, प्रकाशाद्वैत, विज्ञानाद्वैत, रसाद्वैत, शब्दाद्वैत, भूताद्वैत आदि रूपों में अद्वैत दर्शन का विभाजन समझना चाहिए। यदि 'क्रियाद्वैत' को मान्यता दी जाय तो बौद्ध ब्राह्यास्तित्ववादी सौत्रान्तिक और वैभाषिक दर्शन भी अद्वैत के अन्दर ही आ जाते है। क्रियाद्वैत की चर्चा मैंने अपने 'पदार्थशास्त्र' के द्वितीय भाग में की है। अत: इसका परिचय वहाँ से प्राप्त करना चाहिए।

इस मान्य रूप में प्रदर्शित दार्शनिक विभाजन या वर्गीकरण की विशेषता यह है

कि विश्व के विभिन्न देशों में अब तक उद्गत हुए एवं अनन्त आगामी काल तक उद्गम पाने वाले सारे दर्शनों को यह विभाजन अपने में अन्तर्भुक्त कर लेने की क्षमता रखता है। अद्वैतों को 'द्वैतासहिष्णु' रूप में वर्गीकृत भी समझना चाहिए। सम्भव है कुछ लोग बहिर्दर्शन, अन्तर्दर्शन और बहिरन्तर्दर्शन एवं आत्मदर्शन, अनात्मदर्शन आदि रूप में विभाजन कहें परन्तु ये विभाजन भी युक्ति संगत नहीं। हाँ, प्रवृत्ति, निवृत्ति, और प्रवृत्ति-निवृत्ति दर्शन रूप में भी एक विभाजन कथञ्चित् कहा जा सकता है, जिसकी चर्चा आगे की जाने वाली है।

## दर्शन-संख्या

जब तक भारतीय-विवेचकों को या तो विदेशों का पता न था, या वहाँ के निवासी दर्शनिक विचार-धारा के उद्गमानुरूप सभ्यता नहीं प्राप्त कर पाये थे, अथवा भारत में उद्गत दर्शनों को ही अपना मानते थे एवं भारत में भी सर्वदर्शन संग्रह में परिगणित नवीन-दर्शनों का उद्गम नहीं हो पाया था तब तक के भारतीय विवेचक दर्शन की संख्या १२ मानते थे। क्रमिक उनके नाम न्याय, वैशेषिक, सांख्य, योग, मीमांसा, वेदान्त, सौत्रान्तिक, वैभाषिक, योगाचार, माध्यमिक, चार्वाक और जैन इस प्रकार आज भी ख्यात है। उस समय तक विवेचकों की यह स्थित धारणा थी कि दर्शन सदा के लिए इतने ही हैं। नवीन कोई दर्शन किसी प्रकार नहीं भी उद्गत नहीं हो सकता। यह निस्सार धारणा आज भी कुछ लोगों के हृदय में इस प्रकार कूट-कूट कर भरी पड़ी है कि वे भूत बहुसंख्यक नवीन-नवीन दर्शनों के उद्गमों को भी नहीं देख पाते। हाँ, उक्त द्वादश-दर्शन के सम्बंध में यह बात ध्यान में रखने योग्य अवश्य है कि उक्त वेदान्त तक के दर्शनों को ज्ञानकाण्ड और कर्मकाण्डगत भेद के कारण ही एक-एक द्विक में अवान्तर भेद मान कर न्याय और वैशेषिक इन दोनों को एक, सांख्य और योग इन दोनों को एक और मीमांसा तथा वेदान्त इन दोनों को एक ही माना जाय, एवं बौद्ध रूप में सौत्रान्तिक आदि चारों को भी एक ही गिना जाय तो प्राचीन रूप में परिगणित द्वादश दर्शनों की संख्या छः में पर्यवसित हो आती है।

यदि कोई बहिर्दर्शन, अन्तर्दर्शन और बहिरन्तर्दर्शन रूप में दर्शन का विभाजन मान कर तदनुरूप संख्या का निर्णय करना चाहे तो यह इसलिए उचित नहीं होगा कि भूतचैतन्य, जिसका स्थापन आगे किया जाने वाला, युक्तिसिद्ध होने के कारण, ब्राह्य और आन्तर रूप में फलतः ज्ञान और ज्ञानेतर रूप में तत्वों का विभाजन सम्भव नहीं। इसी प्रकार आत्मदर्शन, अनात्मदर्शन और आत्मानात्मदर्शन रूप में किये जाने वाले दार्शनिक-विभाजन पर आधारित दर्शन की संख्या भी मान्य नहीं कहीं जा सकती। क्योंकि जिस दर्शन को लोग लोकवादी कहते हैं, विवेचन करने पर वह सर्वाधिक आत्मवादी निकल आता है। उदाहरण के लिए सौगत-दर्शन को उपस्थित किया जा सकता है। उसे जगह-जगह पर आत्मा को मान्यता न देने वाला अनात्मवादी कहा गया है। परन्तु उसकी आत्मख्याति

सिद्धान्त की ओर गहराई के साथ नजर डालने पर क्या उसे अनात्मवादी कहा जा सकता है? कभी नहीं। अत: आत्मदर्शन और अनात्मदर्शन रूप में किये जाने वाले दर्शन-विभाजन पर आधारित संख्या भी दर्शन के लिए मान्य नहीं कहीं जा सकती। नियत दार्शनिक संख्या की मान्यता के विरुद्ध सर्वाधिक बड़ी युक्ति यह है कि यह संसार जब कि अनादि और अनन्त है प्रभाह के रूप में, तब उक्त परिभाषा के अनुसार समाज-हितकर लोक दृष्टियों का भी आनन्त्य अनिवार्य रूप से मान्य होना चाहिए।

सम्भव है कुछ लोग इसके विरुद्ध यह कहें कि दर्शनों की संख्या इस प्रकार नियन्त्रित की जा सकती है कि उक्त परिभाषाक्रान्त क्रमिक अनन्त-दृष्टियों के अन्दर कुछ को ही दर्शन और अन्य सभी को दर्शनाभास कहा जा सकता है, तो यह उनका कथन इसलिए सुस्थिर नहीं रह सकता कि पारस्परिक तार्किक खण्डन-मण्डनों को देखते हुए विनिगमक-विगम-प्रयुक्त यह निर्णय करना संभव नहीं कि ये हैं 'दर्शन' और सभी हैं, एवं होंगे दर्शनाभास।

हाँ, यहाँ यह एक ध्यान रखते की बात अवश्य है कि दृष्टिकोणों के अन्दर अपूर्ण दृष्टिकोणों को दर्शन न कहकर 'वाद' कहना की संगत है। परन्तु साथ ही यह भी ध्यान रखना उचित है कि दृष्टिकोणगत यह अपूर्णता आदि पाश्चात्य हो अर्थात् परवर्ती विविध दर्शनों के सम्मिलित प्रयास से खण्डन-शास्त्र द्वारा खण्डित की गयी हो तो 'द्वितीयाचन्द्र' को प्रतिपच्चन्द्र[२] के समान उसे दर्शन ही मानना उचित है। इस प्रकार की परिस्थिति प्राय: लोगों में उस दर्शन के रहस्य की अनभिज्ञता की वितति के कारण हुआ करती है। उसके रहस्य से अपरिचित अन्य दार्शनिकों का सम्मिलित प्रयास जनता में उस दर्शन के प्रति इस प्रकार घृणापूर्ण भावना फैला देता है कि उसके साहित्य तक उच्छिन्न कर दिये जाते हैं जिसका फल यह होता है कि उसका अस्तित्व उसके विरुद्ध चलाये गये खण्डनात्मक अस्त्रों में ही लगा रह जाता है, उस अनेक काल तक के लिये जब तक कि किसी रहस्यभेदी विवेचक की सूक्ष्म दृष्टि उसकी ओर आ नहीं पड़ती। माध्यकालिक उसकी विषम-परिस्थिति के समय भी तद्‌गत संख्या लुप्त इसलिये नहीं हो पाती कि उसके अस्तित्व की मान्यता के बिना विरोधी दर्शनों के खण्डन ही असंगत हो बैठते हैं। उसे चुनौती देने वाला उसका एक नहीं, अनेक विरोधी हैं, जिसके अस्तित्व को, यद्‌गत संख्या को, मान्यता देता है। उसे तटस्थ विवेचक भला कैसे खपुष्प आदि तुल्य कह सकता? अत: वह साहित्य-विधुरता के कारण प्राप्त-दौर्बल्य क्षीण दर्शन भी दर्शनों के संख्यान के समय संख्यात अवश्य होता है।

## चार्वाक-दर्शन

अभी अव्यवहित पूर्व रूप में किये गये विवेचन पर ध्यान देने वाला कोई भी

(२) 'प्रतिपच्चन्द्रमिव प्रजा नृपम्' *-भारवि, किरातार्जुनीय।*

विवेचक अनायास यह समझ सकता है कि यह विवेचन चार्वाक-दर्शन के ऊपर भी लागू है। उसकी भी मध्यकालिक कृशता या क्षीणता उसी प्रकार की पायी जाती है जैसी कि अव्यवहितपूर्व विधि से विवेचन में वर्णित हुआ है। इस दर्शन के रहस्य को मध्यकालिक जनता, जिसके अन्दर इसके खण्डनकारी भी सम्मिलित है, पूर्ण रूप से भूल गयी। जिसका परिणाम यह हुआ कि यह अत्यन्त क्षीणकाय हो गया। परिस्थिति यहां तक आ पहुंची है कि कुछ मनीषियों के हृदय में यहाँ तक सन्देह उपस्थित होने लगा है कि 'वस्तुस्थिति' यह तो नहीं है कि चार्वाक-दर्शन का अन्य दर्शनगत खाण्डनिक अस्तित्व सर्वथा इनके कल्पना मात्र का प्रसव है? कहने का तात्पर्य यह है कि कुछ मनीषी आज ऐसे भी मिलने लगे हैं जो इस चार्वाक-दर्शन के सम्बंध में अपनी धारणा यह बना ली है कि चार्वाक नाम का कोई दर्शन वस्तुत: किसी भी अतीत काल में नहीं था। खण्डन कर्ता अन्य दार्शनिकों ने जो उसका खण्डन किया है वह उनका खण्डन उस मत की सम्भावना मात्र के आधार विहित हुआ है। खण्डन-मण्डन के समय विवेचक लोग प्राय: ऐसा किया ही करते हैं। सम्भावित मत को भी उपस्थित कर उसका खण्डन करके विवेचनगत प्रांजलता का परिचय दिया करते हैं।

परन्तु यह वस्तुस्थिति मान्य नहीं ठहरायी जा सकती। यह कथन तब सत्य ठहराया जा सकता है जब कि कोई एक या दो मात्र दार्शनिक ग्रन्थप्रणेता चार्वाक मत को खण्डनीय रूप से उपस्थित करता। किन्तु ऐसा नहीं हुआ है। भारत के प्राय: सभी दार्शनिक आचार्यों ने अपने-अपने गन्थों में इसके मत को खण्डनीय रूप से उपस्थित किया है। अत: इस दर्शन को सम्भावित मत मात्र नहीं कहा जा सकता। हाँ, यह सही है कि चार्वाक-दर्शन की अति प्राचीनता के कारण सचमुच उसका वास्तव रूप उन खण्डनकारियों के समक्ष स्पष्ट रूप में उपस्थित नहीं था, अत: गम्भीरतापूर्वक विचार के अनन्तर स्थापित होने वाले चार्वाक-दर्शन के स्वरूप के निकट वे खण्डन जो कि तत्तत् आचार्यों के द्वारा किये गये हैं उसके ऊपर लागू नहीं हो सकते।

## चारवाक्क--

गिने चुने दार्शनिकों को छोड़ कर ऐसा कोई विरल ही व्यक्ति मिलेगा जो कि 'चार्वाक' इस नाम से परिचित होगा। यह परिस्थिति प्राय: प्राप्त होती रहती है कि अति अप्रसिद्ध इस नाम को सुन कर पढ़े-लिखे व्यक्ति भी पूछ बैठते हैं कि यह चार्वाक क्या है? इसका माने क्या है? इत्यादि। इसका कारण इसकी लोकगत उस अप्रसिद्धि को ही कहना होगा, जो इसके विरुद्ध फैलायी घृणा प्रयुक्त हुई। यह भारत की ही नहीं प्राय: सभी देशों की परम्परा है कि अपनी-अपनी देवता एवं आदरणीय अपने आचार्यों में से किसी एक के नाम को भी जनता अपनी सन्तति के नामकरण के उपयोग में लाया करती है। इसीलिये औरों के अन्दर की तो बात ही क्या? भारतीया आचार्यों और कवियों में से भी अनेक आचार्यों एवं कवियों का नाम एक पाया जाता है। शंकर, वाचस्पति, कालिदास

आदि नामों को अनायास इसके उदाहरण के रूप में उपस्थित किया जा सकता है। परन्तु 'चार्वाक' यही एक ऐसा नाम है जो कि सर्वथा 'अनुच्छिष्ट' है। सर्वथा अनुच्छिष्ट कहने का तात्पर्य यह है कि न यह किसी का उच्छिष्ट है और न इसका कोई। लोकप्रसृति के कारण 'लोकायत', कहलाने वाले दर्शन के सर्वप्रथम आचार्य का नाम इतना अप्रसिद्ध हो यह कम आश्चर्य की बात नहीं।

चार्वाक के सम्बंध में जहाँ तहाँ उल्लेख पाया जाता है कि ये वृहस्पति के शिष्य थे। इनके आचार्य वृहस्पति ने जिस स्वकीय दर्शन का उपदेश दिया इनको, इन्होंने उसका प्रचार मानव समाज में जोरों से किया। जिसका फल यह हुआ कि इनके द्वारा प्रचारित वह वार्हस्पत्य-दर्शन 'लोकायत' हो गया। और इसीलिए वह 'लोकायत-दर्शन' भी कहलाने लगा' इत्यादि। इससे यही निश्चय प्राप्त होता है 'चार्वाक' यह एक व्यक्ति विशेष का नाम है और एतन्नामक व्यक्ति विशेष के द्वारा प्रचारित होने के कारण ही एक दर्शन विशेष, चार्वाक दर्शन नाम से कहा जा रहा है।

इस दर्शन के सम्बंध में यह भी एक आश्चर्यकर बात दृष्टिगोचर हो सकती है विवेचकों को। इसे छोड़ कर ऐसा भी कोई दर्शन नहीं प्राप्त हो सकता जो कि किसी देवता के द्वारा प्रवर्तित माना गया हो। अधिक से अधिक दर्शन के प्रथम प्रवर्तन के लिए ऋषित्व का ही समादार किया गया है। परन्तु इस दर्शन के प्रथम प्रवर्त्तक को देवता ही नहीं, सभी देवताओं का गुरु माना गया है।

मुझे तो इस सम्बंध में यह प्रतीत होता है कि 'चार्वाक', यह 'चारवाक्क' इसका अपभ्रष्ट रूप है। अतः 'चार्वाक' यह शब्द किसी व्यक्ति विशेष का संज्ञावाची नहीं है। सुतरां इसे किसी अन्य का वाचक होना होगा। रूढ़ शब्द भी अपनी प्रथम प्रवृत्ति के समय प्रायः यौगिक ही रहा करते है! 'कुशल', 'पंकज' आदि शब्दों को इसके साक्ष्य के लिए भलीभाँति उपस्थित किया जा सकता है। इस चार्वाक शब्द का कोई भी ऐसा सरल शब्दद्वय-योग-प्रयुक्त हृदयग्राही अर्थ मिलता नहीं। अतः अगत्या इस शब्द को किसी यौगिक शब्द का प्रभ्रष्ट रूप मानना ही होगा। अब आयी बात यह कि वह शब्द कौन सा माना जाय जिसका विकृत रूप इस चार्वाक शब्द को कहा जाय? तो यह शब्द जिस शब्द का निकटतम सादृश्य रखता हो ऐसा ढूंढने पर 'चारवाक्क' यही शब्द उचित प्रतीत होता है। इसका अर्थ यौगिक रूप में प्राप्त हो सकता है। 'चारों अर्थात् गुप्तचरों की वाणी को ही प्रमाण रूप में अवलम्बन करके चलने वाला'। इसके अनुसार 'चारवाक्क' शब्द का अभिप्रेत अर्थ प्राप्त होता है राजा या राज्य-प्रधान। इसके अनुसार चार्वाक दर्शन हो जाता है राजदर्शन या राज्यदर्शन।

इसके अतिरिक्त एक और 'अर्थ चारवाक्क' का यह हो सकता है कि 'चरु'

---

(३) चरोरिदं चारवम्। चारवम् अक्के स्वगृहकोणे यस्य असौ चारवक्कः।

संबंधी भाग को अपने घर के कोने में स्थान देने वाला। फलतः उसकी सुरक्षा या समादर करने वाला।[3] इस व्याख्या पक्ष में 'चार्वाक' शब्द का अभिप्रेत अर्थ प्राप्त होता है 'यज्ञ में भी हिंसा उचित नहीं' यह कहने वाला। किन्तु यह द्वितीय व्याख्या हार्दिक वातावरण को इस प्रकार नहीं आकृष्ट कर रही है कि प्रथम व्याख्या के स्थान में इस बैठाया जाय।

चार्वाक शब्द की इस प्रकार व्याख्या के अनन्तर चार्वाक के गुरु रूप में स्वीकृत वृहस्पति की ओर भी, विवेचनार्थ मन का अग्रसर होना, अस्वाभाविक नहीं कहा जा सकता। इस वृहस्पति के सम्बंध में भी यह धारणा निश्चित सी है कि ये वृहस्पति वे नहीं, जो कि स्वर्गाधिप इन्द्र के आचार्य रूप में विख्यात हैं किन्तु वृहस्पति नामधारी कोई राजगुरु को हुए। लौकिक राजाओं को भी 'महीमहेन्द्र' शब्द से कहा ही गया है जगह-जगह पर। ऐसी परिस्थितियों में राजगुरु को 'वृहस्पति' उपाधि से अलंकृत होना भी असम्भव नहीं। फलतः अपने राजगुरु के उपदेश के अनुसार राज्य-संचालन-लग्न राजा ही होते हैं 'चार्वाक' तत्सम्बंधी दर्शन होता है 'चार्वाक दर्शन' कहलाने का अधिकारी।

यदि वृहस्पति को इन्द्र-गुरु, देव स्वरूप ही माना जाय तो प्रदर्शित पद्धति के अनुसार 'चार्वाक' का अभिप्रेत अर्थ प्राप्त होता है इन्द्र। उक्त महीमहेन्द्र आदि शब्दों का प्रयोग राजाओं के लिए होता आ ही रहा है। तत्प्रयुक्त भी राजाओं को चार्वाक कहा जा सकता है। तदनुसार भी 'राजदर्शन' ही प्रास होता है।

## चार्वाक दर्शन नैतिक दर्शन-

यहाँ तक पहुंचने पर चार्वाक-दर्शन को 'नैतिक-दर्शन' भी कहा जा सकता है। क्योंकि नीति ही है वस्तुतः नेतृत्व। प्राचीन काल में राजा भी एक नेता ही होता था। इसीलिए तो अच्छा शासक राजर्षि कहलाता था? इस दृष्टिकोण से राजाओं को भी नैतिक कहा जा सकता है।

राजा व्यवस्थास्थापन द्वारा ही लोगों का नेतृत्व करता है इस ओर दृक्पात करने पर चार्वाक दर्शन को 'व्यवस्था-दर्शन' भी कहा जा सकता है किन्तु वह व्यवस्था दण्ड के कारण ही हो और चल पाती है इस ओर ध्यान देकर इस राज-दर्शन को दण्ड-दर्शन भी कहा जा सकता है। यदि दण्ड के कारण होने वाली मानव-सत्प्रवृत्ति को महत्ता दी जाय तो इस दर्शन को 'प्रवृत्ति दर्शन' भी कह सकते हैं।

प्रवृत्ति-दर्शन इसलिए भी इसे कहा जा सकता है कि दर्शनों का वर्गीकरण एक प्रकार, यह भी सम्भावित है कि बौद्ध, वेदान्त आदि दर्शनों को माना जाय निवृत्ति दर्शन, और उनसे तथा चार्वाक से अतिरिक्त दर्शनों को माना जाय 'प्रवृत्ति-निवृत्ति-दर्शन'। ऐसी परिस्थिति में चार्वाक दर्शन ही रह जाता है- 'प्रवृत्ति दर्शन' कहलाने का अधिकारी। लोकायत-दर्शन कहलाने का कारण बतलाया ही जा चुका है।

सत्प्रवृत्तिजन्य उचित चेष्टात्मक सदाचार के स्थापन द्वारा ही राजा राष्ट्र के योग

और क्षेम के लिए समर्थ भी हो सकता है। अत: राजदर्शन को सदाचार-दर्शन भी कहने में संकोच नहीं होना चाहिए। 'यह सदाचार ही है समाज का सच्चा जीवन' इस दृष्टिकोण से इस राजदर्शनात्मक चार्वाक-दर्शन को 'जीवन-दर्शन' कहना भी उचित होगा।

## दण्डनीति--

प्राचीन भारतीय-विवेचकों ने जहाँ विद्याओं की चर्चा की है, जहाँ शास्त्रों का परिगणन किया है वहाँ सर्वप्रथम उन्होंने इन्हें आन्वीक्षिकी, त्रयी, वार्ता और दण्डनीति इन चार प्रभेदों में विभक्त किया है। इन चार विद्याओं के अन्दर वार्त्ता और दण्डनीति में दो विधाएँ सर्वमानव साधारण हैं। क्योंकि वार्ता शब्द की निष्पत्ति वृत्ति और वृत्त इन दोनों से सम्बंध रखती है। वृत्ति है जीवन का उपायभूत जीविका और वृत्त है इतिवृत्तात्मक इतिहास। यद्यपि वृत्त और वृत्ति इन दोनों से सम्बंध जागतिक प्रत्येक प्राणी को है, फिर भी विशेष रूप से इन दोनों का सम्बंध विकसित प्राणी मानव को ही है। क्योंकि मानव जिस प्रकार वृत्त और वृत्ति इन दोनों को अपने जीवन के उपयोग में ला सकता है अन्य प्राणियों में तदनुरूप क्षमता नहीं पायी जाती है। यदि विचारपूर्वक देखा जाय तो यह स्पष्ट रूप से प्रतीत होगा कि मानवजीवन वार्त्तामय है। इस वार्त्ता के ख्यापक शास्त्र या विद्या को भी वार्त्ता ही कहा जाता है।

इस 'वार्त्ता' की सुस्थिति दण्डनीति के बिना सर्वथा असम्भव है। क्योंकि दण्ड के अभाव में 'मात्स्यन्याय' की प्रवृत्ति अनिवार्य है। 'मात्स्यन्याय' का अभिप्राय यह है कि प्रत्येक समाज कुछ दुर्बल और सबल प्राणियों का समुदायात्मक ही होता है। स्वार्थवश सबल प्राणी दुर्बल प्राणियों को सताता है, यह प्रत्यक्ष सिद्ध है। प्राण्यिों की इसी दुष्प्रवृत्ति को प्राचीन विवेचकों ने कहा है 'मात्स्य न्याय' की प्रवृत्ति। एक ही जलाशय में विद्यमान असंख्य छोटी और बड़ी मछलियों के अन्दर बड़ी मछलियाँ मौका पाकर अपने से छोटी मछलियों को धर दबाती हैं। उन्हें निगल जाती हैं, चाहे वे छोटी मछलियाँ उनकी अपनी सन्ततियों के अन्दर ही होने वाली क्यों न हों? यह दुष्प्रवृत्ति सभी प्राणियों में परिलक्षित होने पर भी मछलियों में सर्वाधिक मात्रा में पाई जाती है, अत: उसे दृष्टान्त रूप में ग्रहण करके 'मात्स्यन्याय' कहा जाता है। इस मात्स्यन्याय की दुष्प्रवृत्ति को रोकने के लिए दो उपाय हैं। एक यह कि उन दुष्प्रवृत्ति सम्पन्न पीड़क प्राणियों में पीड्य के प्रति करुणा, प्रेम आदि सात्त्विक हार्दिक भावों का उदय कराया जाय और यदि यह सम्भव न हो तो उनके हृदय में इस प्रकार भय का संचार कराया जाय कि 'इस परपीड़न के फलस्वरूप मुझे भी वह पीड़ा प्राप्त होगी जो कि मेरे द्वारा किये गये परपीड़न से कहीं अधिक होगी।' प्रथम उपाय विवेकियों के लिए ही सम्भव है, अविवेकियों के लिये बिल्कुल नहीं। अत: उनके लिए द्वितीय ही उपाय शेष रह जाता है। इसलिए उक्त भयसंचारात्मक उपाय के उद्‌गमार्थ दण्ड नितान्त आवश्यक है।

यद्यपि कुछ ऐसे भी अपवादभूत व्यक्ति मिलते हैं जो कि दण्ड से डरते नहीं। दण्ड प्राप्ति के अन्तर और भी उस दण्डार्ह कार्य में अभिरुचि लेते हुए पाये जाते हैं जिसके आचरण के फलस्वरूप वे दण्ड भोग चुके हैं। चोरों की हार्दिक परिस्थिति प्रायः इस प्रकार पाई जाती है। फिर वहाँ का दण्ड विधान इसलिए निष्फल नहीं कहा जा सकता कि प्रचारित उस दण्ड से अलग-बगल के बहुसंख्यक लोग इस प्रकार की दुष्प्रवृत्ति से दूर रहते हैं, जिसके कारण पीड़कों की संख्या में वृद्धि नहीं हो पाती। अतः वार्ता की, फलतः लोक यात्रा की, सुव्यवस्था के लिए दण्ड-विधान आवश्यक है। चार्वाक-दर्शन को इससे अव्यवहित पूर्व विहित विवेचन में दण्डनीति-दर्शन कहा जा चुका है। ऐसी परिस्थिति में, विवेचक प्रकृत विचेच्य चार्वाक दर्शन की उपयोगिता को भलीभाँति आँक सकते हैं। इसके ऐकान्तिक महत्त्व को पूर्णरूप से समझ सकते हैं।

## दण्ड-

इस राजनीति दण्ड की चर्चा होने पर कुछ लोगों के हृदय में यह जिज्ञासा उदित हो सकती है कि आखिर यह दण्ड क्या है? क्योंकि साधारण रूप से दण्ड का अर्थ होता है वह डंडा जो कि किसी के ऊपर प्रहार में काम आता है। परन्तु उसे प्रकृत दण्ड शब्द से लेने पर यह दण्ड अपराध का साधक बन जाता है जबकि होना चाहिए उसे अपराध का बाधक। अतः प्रकृत दण्ड की परिभाषा यह ज्ञातव्य है कि 'अनुचित परपीड़ादानप्रयुक्त पीड़ाप्रद-उचित-परगत-क्रिया है दण्ड'। कोई भी व्यक्ति जबकि राज-नियम के द्वारा निषिद्ध काम करके दूसरों को कष्ट पहुंचाता है तो उसके फलस्वरूप वह उस अनभिप्रेत कष्ट का भागी बनता है जो कि नियामक अधिकारी द्वारा विहित क्रिया से निष्पन्न होता है। फलतः उस अनभिमत कष्ट का सम्पादक अधिकारियों की क्रिया ही है दण्ड। इस क्रिया को अन्य नामों से न पुकार कर 'दण्ड' नाम से प्रथिति का कारण यह प्रतीत होता है कि दण्ड की प्रथम प्रवृत्ति के समय सभी प्रकार के तात्कालिक अपराधों पर अपराधियों को डण्डे से पीटने का ही विधान था। आज भी असभ्य अपराधियों के लिए दण्ड प्रहारात्मक दण्ड का विधान होता हुआ पाया ही जाता है।

इसके अतिरिक्त इस दण्ड नामकरण का रहस्य यह भी हो सकता है कि अपराधी अपराध के फलस्वरूप प्राप्त दण्ड से अपने आचरणगत वक्रतात्मक अनौचित्य स्वरूप अपराध को छोड़ दे, यही दण्ड प्रवृत्ति का मूल उद्देश्य है और ऐसा होता भी है। प्रकृत दण्ड शब्द उस आचरणगत कुटिलता के विपरीत होने वाली सरलतात्मक औचित्य का रूपापन करता है। इसीलिए दण्डविधान के अनन्तर तत्सजातीय एवं तद्विजातीय अपराधों के आचरण से सर्वथा बर्हिर्मुख हो जाने वाले व्यक्ति के सम्बंध में प्रायः लोग यह कहा करते हैं कि 'अब तो वह बिलकुल सीधा हो गया', वह तो अब डंडे के जैसा सीधा हो गया' इत्यादि।

## अनुबन्ध-

किसी भी ग्रन्थ के आरम्भ में तत्सपृक्त 'अनुबन्ध-चतुष्टय' का प्रतिपादन आवश्यक है। क्योंकि इसके बिना अध्येता भ्रमाक्रान्त होकर लक्ष्यच्युत हो सकता है। अत: यहाँ भी अनुबन्धों के सम्बंध में लोगों को जिज्ञासा उदित हो सकता है। ग्रान्थिक चार अनुबन्धों के अन्दर प्रथम होता है प्रकृत ग्रन्थ के द्वारा प्रतिपादित होने वाला 'विषय' फलत: ग्रन्थ प्रतिपाद्य तत्त्व। और द्वितीय होता है 'प्रयोजन'। तृतीय स्थान होता है 'सम्बन्ध' का और चतुर्थ स्थान 'अधिकारी' का। चार्वाक दर्शन को 'दण्डनीति-दर्शन' पहले कहा जा चुका है। अत: यहाँ प्रथम अर्थात् प्रतिपाद्य तत्त्वात्मक विषय उतना ही हो सकता है जिस पर दण्डनीति आधारित हो। प्रयोजन हो सकता है उन दाण्डिक तत्त्वों के ज्ञान द्वारा प्राप्त होने वाला सुखी जीवन। ग्रन्थ और उक्त विषय के बीच सम्बंध होगा 'प्रतिपाद्य-प्रतिपादक भाव' और अधिकारी अर्थात् अध्ययन योग्य होगा वह व्यक्ति जो दाण्डनीतिक तत्त्वों के ज्ञान का होगा इच्छुक।

इस अनुबंध चतुष्टय का ज्ञापन सर्वत्र समान रूप से ग्रन्थ-प्रणयन स्थल में अपेक्षित इसलिए होता है कि इन चार अनुबन्धों को यथावत् न जान कर अध्ययनार्थ प्रवृत्त होने वाला अध्येता कदाचित् अनपेक्षित विषयों के प्रमिपादक ग्रन्थों के अध्ययन में भी संलग्र हो जा सकता है और पूरे ग्रन्थ के अध्ययन में कुछ समय लगाकर, पीछे समये और अपने अध्ययन-परिश्रम की व्यर्थता का अनुभव करके पश्चात्तप्त हो सकता है।

हाँ, यहाँ ध्यान देने योग्य एक बात यह है कि उक्त चारों अनुबन्धों के अन्दर मुख्यता विषय और प्रयोजन इन दोनों की है। क्योंकि विषय की अगवति हो जाने पर उसके साथ ग्रन्थ का होने वाला सम्बन्ध, प्रतिपाद्य-प्रतिपादकभाव, अनायास ही अवगत हो जाता है। और प्रयोजन का परिचय प्रास हो जाने पर उसका इच्छुक होने वाला अधिकारी भी अनायास ही ज्ञात हो जाता है। अत: उक्त अनुबन्ध-चतुष्टय के स्थान में अनुबन्धद्वय का ही उल्लेख वस्तुत: प्रयोजनीय है।

आज की ग्रन्थ-लेखन शैली में यद्यपि इन अनुबन्धों को स्थान नहीं प्राप्त होता है। फिर भी व्याख्याता अध्यापकों को ग्रन्थाध्यापन के आरम्भ के अव्यवहित पूर्व प्रारम्भिक कथन के रूप में प्रतिपाद्य विषय और उसके ज्ञान से सम्पन्न होने वाले प्रयोजन इन दोनों का वर्णन किसी न किसी रूप में करना ही पड़ता है। वस्तुत: यदि गम्भीर भाव से विचार करके देखा जाय तो अनुबन्धों के उल्लेख को आज की ग्रन्थप्रणयन-शैली में पूर्व की अपेक्षा और भी अधिक महत्त्वपूर्ण स्थान प्राप्त है। क्योंकि अब इसे ग्रन्थ के कलेवर से बाहर करके ग्रन्थ की भूमिका के रूप में एक स्वतंत्र स्थान देकर ग्रन्थ का एक आवश्यक अंग माना जाता है। ग्रन्थ का अध्येता भी ग्रन्थाध्ययन के पूर्व भूमिका को अवश्य पढ़ लेता है जिससे वह प्रकृत ग्रन्थके प्रतिपाद्य 'विषय' और उसके ज्ञान का प्रयोजन उन दोनों का

परिचय पूर्ण रूप से प्राप्त कर लेता है।

**तत्त्व-**

संसार में ऐसी कोई वस्तु नहीं, जो किसी न किसी पद का अर्थ, अर्थात् वाच्य न हो। अतः प्रत्येक सांसारिक वस्तु को 'पदार्थ' कहा जा सकता है। इसी प्रकार 'तत्' इस सर्वनाम पद से संसार की प्रत्येक वस्तु कथित होने के कारण सभी सांसारिक वस्तुएँ हैं 'तत्'। इसलिए तत्त्व सभी वस्तुओं में तादात्म्य से रहता है जो कि धर्म और धर्मी अभिन्न होने कारण अपने आश्रयभूत समग्र सांसारिक वस्तुस्वरूप ही होता है। अतः सांसारिक सारी वस्तुएं पदार्थ की तरह तत्त्व भी कहलाती हैं। इसी प्रकार सांसारिक सभी वस्तुओं को ज्ञेय एवं प्रमेय आदि शब्दों से भी कहा जा सकता है। क्योंकि ऐसी कोई वस्तु नहीं हो सकती जिसका ज्ञान सांसारिक किसी भी प्राणी को न हो। और ऐसी भी कोई वस्तु नहीं हो सकती जिसका प्रमात्मक ज्ञान किसी भी प्राणी को न हो।

कहने का तात्पर्य यह है कि ज्ञान कभी निर्विषयक होता नहीं। ज्ञान होता है जिसका, वह होता है ज्ञान का विषय, और वह ज्ञान, जिसका कोई होता है विषय, वह होता है उस विषय का विषयी। अतः ज्ञान और विषय इन दोनों के बीच उसी प्रकार 'विषय विषयिभाव' सम्बंध होता है जिस प्रकार पिता और पुत्र इन दोनों के बीच सम्बंध होता है 'पितृपुत्रभाव'। उदाहरण के द्वारा इसे इस प्रकार समझा और समझाया जा सकता है कि कोई भी व्यक्ति यदि किसी फूल को देखता है तो फूल होता है 'देखना' स्वरूप ज्ञान का विषय। क्योंकि वही देखा जाता है और वह 'देखना' स्वरूप प्रत्यक्षात्मक ज्ञान होता है उस फलस्वरूप अपने विषय का विषयी। अतः फूल और देखना इन दोनों के बीच 'विषय-विषयिभाव' सम्बन्ध होता है। उसी प्रकार सर्वत्र ज्ञानस्थल में समझना चाहिए।

किन्तु यहाँ चार्वाक मत में विषय-विषयिभाव को नैयायिक, वैशेषिक आदि द्वैती दार्शनिकों के विषय-विषयिभाव सा विषय और विषयी का धर्म स्वरूप कभी नहीं समझना चाहिए। क्योंकि यहाँ चार्वाक सिद्धान्त में वास्तविक धर्मधर्मिभाव सम्भव नहीं। विषय और विषयी के बीच तादात्म्य ही सम्बन्ध सम्भव है। किन्तु साथ ही यह भी ध्यान रखना आवश्यक है कि यह दातात्म्य वेदान्तियों के तादात्म्य के समान आध्यासिक नहीं। क्योंकि भूतचैतन्य का स्थापन आगे किया जाने वाला है।

इस प्रकार सारी सांसारिक वस्तुएं किसी न किसी प्राणी के ज्ञान का विषय होने के कारण 'ज्ञेय' कहला सकती हैं। इसी प्रकार संसार की सारी वस्तुएं प्रमेय भी कहला सकती हैं। क्योंकि प्रमेयत्व प्रमाविषयता के अतिरिक्त और कुछ हो नहीं सकता। फलितार्थ यह प्राप्त होता है कि पदार्थ, तत्व, वस्तु आदि शब्द पर्यायवाची हैं। साँसारिक किसी भी वस्तु को इन शब्दों के अन्दर किसी शब्द से भी कहा जा सकता है।

## चार्वाक मत में भूताद्वैत ही मान्य-

यह सभी दर्शन शास्त्र के लिये आवश्यकत है कि वह, अपनी क्षेत्रसीमा के अन्दर अपेक्षित प्रयोजन की सिद्धि जिन तत्वों को मान्यता दिये बिना न हो सकने वाली हो, उन्हीं तत्त्वों को उस सीमित क्षेत्र के लिये मान्यता दे। और जिन्हें मान्यता देने पर उस सीमित क्षेत्र से सम्बन्धित प्रयोजन की सिद्धि में बाधा सम्भावित हो उसे मान्यता प्रकृत विवेच्य रूप में न दे। एदनुसार सभी दार्शनिक अपने-अपने सीमित क्षेत्र के लिए अपेक्षित तत्त्व का निर्वाचन करते हैं। दार्शनिकों के लिये कुछ ऐसे भी पदार्थ होते हैं जो अन्य क्षेत्र के लिये उनके द्वारा अमान्य न होने पर भी प्रकृत विवेच्य क्षेत्र के लिये उपयोगी न होने के कारण भी वारित होते हैं।

इस वस्तुस्थिति के अनुसार यह जिज्ञासा यहाँ स्वभाविक है कि चार्वाक सिद्धान्त में तत्त्वों की मान्यता कैसी है। अतः यहाँ भी अन्य दर्शनिकों की तरह तत्त्व विवेचन आवश्यक है। गम्भीरता पूर्वक विचार करने पर प्रतीत यह होता है कि चार्वाक सिद्धान्त सर्वप्रथम अद्वैतवादी है। क्योंकि इस सिद्धान्त में भूत के अतिरिक्त और कुछ मान्य नहीं है। भूत [४] शब्द का एक अर्थ है सत्य। फलतः 'भूताद्वैत' का अर्थ होता है सत्याद्वैत। सत्य और सत् में किसी प्रकार का अन्तर किया नहीं जा सकता, अतः यह भूताद्वैतवाद उपनिषत्सिद्ध सदद्वैतवाद ही होकर विश्राम लेता है।

सम्भव है कि यहाँ यह प्रश्न उपस्थित किया जाय कि अन्य अद्वैतवादी लोग द्वैत को तात्त्विक तो मानते नहीं क्योंकि उनके मत में सारी सांस्कृरिक वस्तुएँ मिथ्यात्मक ही होती हैं। किन्तु यहाँ द्वैत को मिथ्या कहा नहीं जा सकता। क्योंकि चार्वाक के दण्डिक क्षेत्र में द्वैत को बिल्कुल अमान्यता देने पर दण्ड की प्रवृत्ति ही असम्भव हो जाती है। तो इस प्रश्न का उत्तर यह समझना चाहिए कि यहाँ का अद्वैत सर्वथा भेदासहिष्णु नहीं किन्तु भेदसहिष्णु मान्य है। सारांश यह कि काश्मीरीशैव सिद्धान्त के प्रकाशाद्वैत की तरह यहाँ भी सांसारिक सारी वस्तुओं को सत्य मानते हुए 'भूताद्वैत' माना जा सकता है।

## चार्वाक मत में ब्रह्माद्वैत भी मान्य नहीं-

इस भूताद्वैत को 'ब्रह्माद्वैत' या 'सदद्वैत' कहा जा सकता है सही, परन्तु इन अद्वैतों का जो स्वरूप प्रथित है वह यहाँ बिलकुल मान्य नहीं है। क्योंकि अपने को ब्राह्माद्वैतवादी कहने वालों का दावा यह है कि जगत् का अभिन्न निमित-उपादान ब्रह्य, जो कि सर्वथा निर्गुण और निष्क्रिय होता है केवल वही मात्र सत्य तत्त्व है और यह सारा दृश्य जगत् उसी प्रकार उस निर्गुण, निष्क्रिय, निर्विकार ब्रहमात्मक अधिष्ठान पर अध्यस्त

---

(४) 'कथयामि ते भूतार्थम्' *- कालिदास, अभिज्ञान शाकुन्तल।*

(५) यस्य यस्य हि शास्त्रस्य यावती व्याप्तिरिष्यते। तावत्येव भवेद्विप्राः प्रमाण्यं तस्य तस्य च।
*-शैवपरिभाषा और सांख्यप्रवचन-भाष्य-भूमिका।*

है जिस प्रकार किसी मोटी रस्सी, डण्डे आदि पर सर्प, या ऊपर से चमकने वाली सीप आदि वस्तुओं पर चाँदी आदि। परन्तु यह जगदध्यास-मूलक मान्यता प्राप्त अद्वैत यहाँ इसलिये मान्य नहीं हो सकता कि इस दाण्डिक चार्वाक-दर्शन क्षेत्र में उक्त अद्वैत सम्भव नहीं। क्योंकि यह दर्शन, प्रवृत्ति-दर्शन है, निवृत्ति-दर्शन नहीं यह बात पहले भी बतलायी जा चुकी है। और 'दर्शन' की व्याख्या के अवसर पर यह भी बतलाया जा चुका है कि कोई भी दृष्टिकोण किसी विशेष क्षेत्र के लिए उपादेय होता है, सारे क्षेत्रों के लिए नहीं।[४]

## चार्वाक मत में शून्याद्वैत भी नहीं-

जहाँ दण्डप्रवृत्ति में बाधा की उपस्थिति के भय से सदद्वैत या ब्रह्माद्वैत नहीं माना जा रहा है वहाँ शून्याद्वैत की मान्यता का प्रयोग प्रश्न तो बुद्धिपथ पर बिलकुल अवतीर्ण नहीं होना चाहिए। महाशून्य मात्र की सत्ता मान्य होने पर क्या अपराध होगा और कौन अपराधी? क्या दण्ड होगा और कौन दण्डधर एवं कौन दण्डप्राप्ति का अधिकारी? अतः तरमनिरर्वाणी माध्यमिक बौद्धों का शून्याद्वैत भी यहाँ मान्य नहीं हो सकता। जीते जी ही अपने को शून्य समझने वाला भला कैसे अपने को किसी रूप में दाण्डिक क्षेत्र से सम्पृक्त रख सकता है? यदि शून्याद्वैतियों की चतुष्कोटि-विनिर्मुक्ति तक विवेचक-दृष्टि डाली जाय फिर भी इस दाण्डिक क्षेत्र से उसका सम्पर्क संभव नहीं बतलाया जा सकता क्योंकि दण्डक्षेत्र सर्वथा 'सत्' दृष्टि की अपेक्षा रखने वाला है।

## चार्वाक-मत में विज्ञानाद्वैत भी नहीं-

योगाचार साम्प्रदायिक बौद्धों का क्षणिक-विज्ञानाद्वयवाद भी यहाँ इसलिए आदृत नहीं हो सकता कि उस सिद्धान्त में भी बाह्य जगत् आन्तर क्षणिक-विज्ञान मात्र ही है, अतिरिक्त कुछ नहीं। अतः उस क्षणिक-विज्ञानद्वैत के अभ्युपगम पक्ष में भी दाण्डिक-प्रवृत्ति उसी प्रकार असम्भव प्रतीत होती है जिस प्रकार प्रदर्शित अन्य अद्वैत के अभ्पगम पक्ष में। क्षणिक विज्ञानाद्वैत पक्ष के अभ्युपगम में एक जटिल अनुपपत्ति यह प्रतीत होती है कि सन्तानान्तः पाती क्षणिक-विज्ञानों के बीच विद्यमान आपसी भेद भी स्वाश्रय रूप से अभिप्रेत विभिन्न विज्ञान का आकार ही होगा या नहीं? यदि क्षणिक विज्ञानापक्षियों की ओर से यह कहा जाय कि 'हाँ' तो दोनों क्षणिक विज्ञानों के अन्दर स्वीकार्य भेद का क्षणिक विज्ञानों से अभिन्न हो उठने के कारण दोनों विज्ञानों को अलग करने में वह बिलकुल समर्थ नहीं हो सकता। क्योंकि 'तद्व्यक्ति' और उससे अभिन्न होने वाले व्यक्ति से अभिन्न होने वाला व्यक्ति दोनों अभिन्न हो ही जाते हैं। कहने का तात्पर्य यह है कि भेदात्मक केन्द्र में जाकर जबकि दोनो क्षणिक-विज्ञान एक हो जायेंगे तब उनमें विभिन्नता कैसे रह पायेगी? और विभिन्नता लुप्त हो जाने पर क्षणिक विज्ञानाद्वैतियों के क्षणिकत्व-सिद्धान्त, आकार-सिद्धान्त और सन्तान-सिद्धान्त चौपट हो जायेंगे। जिसका कुफल यह होगा कि क्षणिक-विज्ञानवाद अपसिद्धान्त के गड्ढे में जो गिरेगा। इस अनुपपत्ति की चर्चा सम्भवतः आज तक किसी ने नहीं की है। अतः क्षणिक-विज्ञानवादियों

की ओर से भी इसका निराकरण का कोई मार्ग नहीं सोचा गया है। इस नवीन विवेचन के अनन्तर क्षणिक-विज्ञानपक्षियों की ओर से यह कहकर भी अपने पक्ष में दाण्डिक प्रवृत्ति का उपपादन नहीं किया जा सकता कि आकार-सिद्धान्त की मान्यता के कारण क्षणिक-विज्ञान के आकारभूत बाह्य जगत्गत भेद अक्षुण्ण रहेगा और सारी जागतिक व्यवस्था सरल रूप से उत्पन्न होगी। क्योंकि उक्त अनुपपत्ति की जागरूकता में क्षणिक-विज्ञानाद्वैत कैसे मान्य ठहराया जा सकता है?

## चार्वाक मत में क्रियाद्वैत भी मान्य नहीं-

शून्याद्वैत को छोड़कर बौद्धों के सारे सिद्धान्तों को यदि पूर्ण गम्भीरता पूर्वक बौद्ध प्रकाश में देखा जाय तो यह अवश्य प्रतीत होगा कि क्या बाह्यास्तित्ववादी और क्या अबाह्यास्तित्ववादी, सभी बौद्ध क्रियाद्वैती है, क्योंकि ये सभी बौद्ध दार्शनिक निरन्वय विनाश को वस्तुओं का स्वभाव मानते हैं। विवेचन करने पर बौद्ध सम्मत विनाश को क्रिया के अतिरिक्त और कुछ कहा नहीं जा सकता। स्वभाव से स्वभावी को अतिरिक्त माना नहीं जा सकता। आग की दाहकता या प्रकाशकता को भला आग से अतिरिक्त कुछ कैसे कहा जा सकता है? इस प्रकार क्रियाद्वैतीतर बौद्धवाद के क्रिया द्वैत में पर्यवसित हो जाने पर उन बौद्ध मतवादों का समादर इस दाण्डिक-दर्शन-क्षेत्र में इसलिए सम्भव नहीं हो पाता कि क्रिया कभी क्रियाश्रित हो नहीं सकती। इसलिए क्रिया का भी कृत्य क्रिया पर लागू नहीं हो सकता। ऐसी परिस्थिति में क्रियात्मक-दण्ड-की प्रवृत्ति क्रियात्मक जगत के लिए कैसे सम्भव हो सकती? अत: इस दाण्डिक दर्शन क्षेत्र के लिए किसी भी बौद्धवाद को उपयुक्त नहीं ठहराया जा सकता।

## चार्वाक मत और प्रकाशद्वैत-

काश्मीरी शैवों के प्रकाशाद्वैत पक्ष में यद्यपि सांसारिक वस्तुएँ सभी सत्य है। वर इस सिद्धान्त की सत्यता इतनी उदार है कि वह अलीक गमन-कुसुम, कूर्मरोम, शशविषाण आदि को भी अपने लिए अछूत नहीं मानती। अत: दाण्डनीतिक व्यवस्था प्रकाशाद्वैत के समादर पक्ष अनुपपन्न नहीं कहीं जा सकती। अत: यह प्रश्न उठाया जा सकता है कि चार्वाक दर्शन अपने भूताद्वैत का स्थान प्रकाशद्वैत को ही क्यों नहीं दे डालता? किन्तु इसका उत्तर यह समझना चाहिए कि उक्त प्रकाशाद्वैत सिद्धान्त में प्रकाशात्मक ज्ञान की ही मुख्यता है। सभी सांसारिक पदार्थ उस सिद्धान्त में भी क्षणिक विज्ञानवाद की तरह प्रकाशात्मक ज्ञान ही माने जा सकते हैं। परन्तु भूताद्वैतसिद्धान्त में परिस्थिति ऐसी मान्य नहीं है। इस सिद्धान्त में चैतन्यात्मक प्रकाश भूतों का ही स्वभाव होने के कारण तत्त्वत: भूत से अभिन्न और व्यवहारत: भूत का धर्म है सही, किन्तु प्रधानता है भूत की। कहने का तात्पर्य है यह कि प्रकाशाद्वैत सिद्धान्त में जहाँ भूत को भी प्रकाशात्मक अर्थात ज्ञानात्मक माना जाता है वहाँ भूताद्वैत सिद्धान्त में प्रकाशात्मक ज्ञान को भी भूत ही माना जाता है। दाण्डिक चार्वाक-दर्शन को भूतों को महत्व देना आवश्यक है। क्योंकि सारे

अपराध और दण्ड भूतात्मक विषय पर ही आधारित होते हैं। और विषय सारे ही भौतिक होने के नाते भूतात्मक ही होते हैं। अत: यहाँ प्रकाशाद्वैत को मान्यता न देकर, भूताद्वैत को ही मान्यता देना उचित ही है।

## चार्वाक सिद्धान्त शब्दाद्वैत को भी नहीं मान सकता-

व्याकरण कोई क्यों न हो, उसका सम्बन्ध शब्द से ही होता है। अत: वैयाकरण सिद्धान्त में शब्द को ही सर्वाधिक महत्त्व देना अनिवार्य होता है। इसलिए व्याकरण दर्शन अन्याय सम्मत विभिन्न अद्वैतों के स्थान में 'शब्दद्वैत' को ही अभिषिक्त करता है इस शब्दाद्वैत को भूताद्वैत का स्थान यहाँ इसलिए नहीं दिया जा सकता कि शब्दद्वैत सिद्धान्त में शब्दों और उनके अर्थों को माना जाता है अभिन्न। परन्तु यह उचित इसलिए प्रतीत नहीं होता कि शब्द और इसके अर्थ इन दोनों को अभिन्न मान लेने पर आपत्ति यह आ जाती है कि 'लड्डू' शब्द का उच्चारण करते समय मुंह लडुए से भर जाना चाहिए। तलवार कहने पर मुंह कट जाना चाहिए और आग कहने पर मुंह जल जाना चाहिए। किन्तु ऐसा होता हुआ बिलकुल पाया जाता नहीं। अत: शब्दाद्वैतवाद अव्यावहारिक है। ऐसी परिस्थिति में व्यावहारिक सुव्यवस्था सम्पादन का सर्वाधिक अभिमान रखने वाला दाण्डिक चार्वाक दर्शन भला कैसे मान्यता दे सकता है शब्दाद्वैत को अपने क्षेत्र में?

## चार्वाक मत और रसाद्वैत-

काव्य के सम्पर्क से लोकोत्तर आह्लाद पाने वाले रसिकों और वेगवान् जल-प्रभाव में भी कमल खिलाने वाले कवियों के लोकोत्तर संसार में रसाद्वैत को ही मान्यता है। इस सिद्धान्त में यह सारा संसार रस का ही परिणाम या विवर्त्त है। यहाँ उस रसाद्वैत को इसलिए नहीं अपनाया जा सकता कि यह दाण्डिक क्षेत्र उस कोमलता का क्षेत्र नहीं जिसकी वह उपज है। हाँ, यदि 'रस' की परिभाषा यह कि जाय कि रसित अर्थात् आस्वादित होने वाला है 'रस', तो फलत: इस शब्द का भी अर्थ भूत ही हो जाता है। सम्भव है कि कुछ लोग यहाँ यह जिज्ञासा उपस्थित करें कि भूतों के अन्दर पार्थिव पदार्थ की उपभोग्यता स्वरूप आस्वाद्यता सुस्पष्ट होने के कारण पृथिवी की, और जलक, आस्वादन होता ही है इसलिए जल को, एवं कुछ प्राणी ऐसे भी पाये जाते हैं, जो वायु को आहार बना कर अनेक काल तक जीवित रहते हैं, अत: वायु को आस्वाद्य होने के कारण भले ही रस कहा जा सके परन्तु तेज को कैसे रस कहा जा सकता?क्योंकि तेज का आस्वादन तो कोई करता नहीं? इसके उत्तर में रसिकों की ओर से चकोरपक्षी को उपस्थित किया जा सकता है। सुना जाता है कि चकोर आग खाता है और उससे अधिक सन्ताप होने पर चन्द्र किरणों का आस्वादन करके वह शान्ति लाभ करता है। अत: सारे भूत अस्वाद्य होते हैं और इसलिए सारे भूत 'रस' कहलाने के अधिकारी भी होते हैं। फलत: रसाद्वैत भूताद्वैत बन सकता है। सही है, जहाँ व्यवहार में छ: मात्र रस

हैं वहाँ नौ या उससे भी अधिक रस जो लोग बतलाते हैं और जिनके घर में अलौकिकता भी दूषण नहीं, भूषण ही है; उनके घर में क्या नहीं हो सकता है भला? परन्तु लौकिकता को ही सत्यता का मापदण्ड मानने वाला लोकायत-दर्शन उनके अलौकिक सिद्धान्त का अनुसरण कैसे और कहाँ तक कर सकता है?

और यदि कोई भूताद्वैत को ही रसाद्वैत कहकर सन्तोष करे तो इसमें किसी को कोई आपत्ति ही क्यों होनी चाहिए?

अस्तु। इन अद्वैतों के इस प्रासंगिक विवेचन से यह बात सुस्पष्ट हो गयी होगी कि ठोस वस्तुओं के ठोस व्यवहार को ही महत्त्व देने वाला और तदनुकूल ही तत्त्व को मान्यता देने वाला यह चार्वाक-दर्शन भूताद्वैत को ही अपना सकता है, अन्य अद्वैतों को कदापि नहीं। द्वैत साध्य दाण्डिक व्यवहार में अद्वैत की मान्यता प्रयुक्त बाधा क्यों नहीं हो पाती? इसका उत्तर यही समझना चाहिए कि यहाँ का अद्वैत अखण्ड नहीं, किन्तु सखंड मान्य है। यह पहले भी कहा जा चुका है। कहने का तात्पर्य यह कि एक वृक्ष यद्यपि एक ही होता है किन्तु उसके पत्ते, उसकी शाखाएं एवं उसके अवयव अनेक होते ही हैं। लोकायतिक तत्त्व 'भूत' भी उक्त वृक्ष आदि के समान अद्वैत अर्थात् एक ही है, परन्तु वृक्ष के अवयव शाखा पल्लव आदि की तरह उसके अवयव भूत पृथिवी, जल आदि एक नहीं अनेक होते हैं और उनके अवयव एवं अवयवावयव भौतिक भी अनेक होते हैं अतः भूताद्वैत तात्त्विक होने पर भी द्वैताश्रित दाण्डिक व्यवस्था में किसी प्रकार की बाधा नहीं उद्भावित हो सकती।

अब यहाँ नवीन प्रश्न यह उठाया जा सकता है कि अद्वैत को मानते हुए भी जब जागतिक व्यवहार-क्षेत्रगत सुव्यवस्था के लिए उस अद्वैत की द्वैतगर्भता को मान्यता देनी पड़ती है, तब किसी प्रकार का द्वैत मत ही क्यों न अपनाया जाय? तो इस सम्बंध में वक्तव्य यह कि द्वैत और अद्वैत इन दोनों के अन्दर विवेचन करने पर अद्वैत ही अधिक वैज्ञानिक प्रतीत होता है। क्योंकि द्वैत या अद्वैत की मान्यता की समस्या है वस्तुतः संख्या की मान्यता की समस्या। तत्त्वगत एकत्व या अनेकत्व पर ही आधारित है अद्वैत या द्वैत की मान्यता। किन्तु गहराई के साथ विचार करने पर यह सुस्पष्ट रूप से समझा जा सकता है कि एकत्व मात्र ही तात्त्विक संख्या है, द्वित्व-त्रित्व आदि नहीं। क्योंकि एकत्व को जिस प्रकार निरपेक्ष भाव से समझा जाता है द्वित्व-त्रित्व आदि को उस प्रकार नहीं समझा जा सकता। किसी वस्तु को 'यह एक है' यह समझते समय हम द्वित्व-त्रित्व आदि संख्याओं या उनके ज्ञान की अपेक्षा नहीं रखते। किन्तु जब किन्ही दो वस्तुओं को 'ये दो हैं' इस प्रकार द्वित्व संख्या का या द्वित्व संख्या युक्त रूप में द्वित्व संख्या के आश्रय का प्रत्यक्ष करने जाते हैं तो उस प्रत्यक्ष के पहले हमें द्वित्व के आश्रय भूत वस्तुओं में अलग-अलग 'एक यह है और एक यह' इस प्रकार एकत्व संख्या का ज्ञान कर ही लेना पड़ता है।

इससे यह स्पष्ट है कि 'एकत्व' है निरपेक्ष और द्वित्य आदि है-सापेक्ष। सत्य कभी सापेक्ष नहीं, अत: निरपेक्ष होने के कारण 'एकत्व' ही है तात्त्विक संख्या। द्वित्व-त्रित्व आदि परपरवर्ती संख्या की उत्पत्ति में पूर्व-सपूर्व संख्या को भी अपेक्षा बुद्धि के साथ कारण वैशेषिक लोग भी मानते ही हैं।

जबकि इस प्रकार किये गये विवेचन के फलस्वरूप यह सिद्ध हो जाता है कि तात्त्विक संख्या केवल एकत्व ही है, तब तत्त्व एक ही मानना पड़ेगा। संख्या की तात्त्विकता के अतिरिक्त तत्त्वनिष्ठता कुछ कहीं नहीं जा सकती। अत: तत्त्व को अद्वैत ही मानना उचित है। इसलिए द्वैत का आदर नहीं किया जा सकता।

## चार्वाक मत में सापेक्ष-सत्य-सिद्धान्त मान्य नहीं हो सकता -

अभी ऊपर के विवेचन से यह स्पष्ट हो आया है कि सत्य सापेक्ष नहीं होता। परन्तु इसके सम्बंध में विप्रतिपत्ति उठायी जा सकती है। क्योंकि आजकल सापेक्ष-सत्य सिद्धान्त जोरों पर है। विदेश के एक सप्रतिभ दार्शनिक के द्वारा पुनरुद्भाचित होने के कारण भारत की तद्देशीय शिष्य-परम्परा में इस सिद्धान्त का प्रचार अधिक है। पुनरुद्भावित कहने का तात्पर्य यह है कि गम्भीर भाव से सोचने पर यह भलीभाँति प्रतीत हो सकता है कि यह भी सिद्धान्त बिलकुल अभारतीय तथा बिलकुल नूतन नहीं है। अद्वैत वेदान्त के प्रधान आचार्य शंकर और स्याद्वाद या अनेकान्तवाद के प्रवर्तक जैन तीर्थंकर ने इसी वाद का उद्भावन करके जागतिक समस्या का समन्वय उपस्थित किया था। इसी प्रकार अति नूतन प्रवर्तित कहा जाने वाला 'संभावना' सिद्धान्त भी, जिसके अन्दर गाणितिक 'दो और दो मिलकर चार ही हो सकते हैं' इस सिद्धान्त के भी परिवर्तन की संभावना बतलाई जाती है, वैसा नूतन तथा बिलकुल अभारतीय नहीं कहा जा सकता क्योंकि यहाँ का मायावादी सिद्धान्त भी तो बहुत दिनों से यही कहता आ रहा है कि मायामय संसार में असंभव को बिलकुल स्थान नहीं है-क्या नहीं हो सकता? माया के स्वभाव-वैचित्र्यवश सब कुछ हो सकता है। क्या इस 'सब कुछ' के अन्दर दो-दो मिलकर चार होने के स्थान में और ही कुछ हो जाना भी नहीं समा जाता है? परन्तु यह अनिश्चय सिद्धान्त आज भले ही मुझे भौतिक अन्वेषण के प्रति अग्रसर करे परन्तु आगे चलकर यह भी 'भाग्य सिद्धान्त' की तरह विपरीत फलप्रद निकल सकता है। यह मानना ही होगा कि भाग्य-सिद्धान्त भी श्रमगत महत्व के ख्यापनार्थ ही प्रवर्तित हुआ होगा। अन्यथा 'कमाने वाला खायेगा' इन्हीं नारों को बुलन्द करने वाला मीमांसा दर्शन उसे अपने घर में प्रमुख स्थान कभी नहीं देता। किन्तु फल उसका विपरीत यह हुआ कि लोगों ने 'भाग्य में होगा तो फल यों ही मिल जायेगा' यह सोचकर श्रम महत्त्व को अवतन कर दिया। अस्तु अब यहाँ इस प्रसंगात विचार को अधिक विस्तृत करने का प्रयोजन नहीं। मैंने जो इससे अव्यवहित पूर्वविहित विवेचन में यह कहा है कि 'सत्य कभी सापेक्ष नहीं होता' उसका अभिप्राय: यह है कि यदि

हम सत्य को सापेक्ष मानते हैं तो इसका अर्थ स्पष्ट यही होता है कि असत्य को भी हम कुछ देर के लिए सत्य मान लेते है। किन्तु यह सर्वथा सत्य पर आश्रित दाण्डिक चार्वाक सिद्धान्त जिसे कि केवल व्यक्ति से ही नहीं, व्यक्ति सम्पर्क द्वारा पूरे समाज में सम्पर्क है, इसे कभी किसी प्रकार नहीं मान सकता।

दूसरी बात यहाँ ध्यान देने की यह है कि वास्तविक रूप से सत्य कहलाने का अधिकारी तो वही हो सकता है जो सदा रहे। विचार करने पर संसार में ऐसी वस्तु केवल भूत ही मिल सकती है और कुछ नहीं। प्रलय काल में भी कम्पनशील अणुओं के रूप में भूत का अस्तित्त्व अक्षुण्ण रहता है[६] यह बात और दार्शनिक भी मानते हैं, अतः भूत ही तात्त्विक सत्य है। इस तात्त्विक सत्य को सापेक्ष सिद्धान्त का निदर्शन नहीं बनाया जा सकता है। प्रदर्शित सापेक्ष सत्य सिद्धान्तों के विरुद्ध आलोचना अपेक्षित होने पर इस प्रकार विवेचन उपस्थित किया जा सकता है कि सापेक्ष सत्यतावादी, अपने सापेक्ष सम्बंधी कथन को भी अर्थात् 'सत्य सापेक्ष ही होता है' इस कथन को भी एवं उसके मूलभूत अपने सिद्धान्त को भी सापेक्ष सत्य ही जानते हैं या नहीं। वे अपने कथन एवं सिद्धान्त को असत्य तो कह नहीं सकते। क्योंकि ऐसा मानने पर उनका तत्सम्बंधी ख्यापन असंगत हो बैठेगा। स्थिर सत्य भी उसे वे कैसे कहेंगे? क्योंकि उनके मत में सत्य तो सापेक्ष ही होगा और उसे सापेक्ष मानने पर वह वास्तविक सत्य नहीं होगा, कथञ्चित्क एवं कादाचित्क ही मान्य होगा। जिसका परिणाम यह होगा कि वे स्वयं अपने कथन एवं अपने सिद्धान्त को पाक्षिक अमान्यता दे बैठेंगे। फलतः उनका कथन एवं उनका सिद्धान्त सर्वथा मान्य नहीं बन पायेगा। अतः अस्थिर सापेक्ष सत्य सिद्धान्त के आधार पर इस स्थिर चार्वाकीय भूत-भौतिक सिद्धान्त की मान्यता को क्षति नहीं पहुँचायी जा सकती।



(६) दोधूयमानास्तिष्ठन्ति प्रलये परमाणवः। -पुराणवाक्य।

## द्वितीय प्रकरण

# चार्वाक्-दर्शन और प्रमाण

तत्त्व विवेचन के समय यही कहा जा सकता है कि तत्त्व को प्रमेय भी कहा जा सकता है। 'प्रमेय' की व्याख्या होती है 'प्रमा का विषय'।[७] प्रमा नियमत: प्रमाण सापेक्ष ही होती है। अत: लोगों के हृदय में यह जिज्ञासा अवश्य उदित हो सकती है कि दाण्डिक चार्वाक दर्शन में प्रमाण की क्या परिभाषा है एवं प्रमाण कितने और कौन-कौन मान्य हैं?

इसके उत्तर में यह समझ लेना अच्छा होगा कि 'प्रमाण' इस शब्द के अर्थ दो प्रकार होते हैं। एक यह कि 'प्रमा' के प्रति साधकतम अर्थात् असाधारण रूप में कारण होने वाला होता है प्रमाण' और दूसरी व्याख्या यह है कि 'प्रमा ही प्रमाण' इन्हीं दो अत्यन्त दूरवर्ती व्याख्याओं के कारण दर्शनों में जगह-जगह पर [८] वृत्तिप्रामाण्यवाद और अवृत्तिप्रामाण्यवाद का समादर होता हुआ पाया जाता है। प्रमाण की प्रदर्शित प्रथम व्याख्या के पक्ष में भी विवेचकों में एक महान् मतभेद यह पाया जाता है कि एक दल यदि किसी को प्रमाण होने के लिए प्रमाण और प्रभा के बीच एक और प्रमा-कारण का अस्तित्त्व आवश्यक मानता है, तो दूसरा दल ठक इसके विपरीत आग्रह पूर्वक यह कहता हुआ पाया जाता है कि प्रमा और उसके प्रति जिस कारण होने वाले के बीच और कोई नहीं आ टपकता है वही होता है प्रमा के प्रति असाधारण कारण होने के कारण प्रमाण। उदाहरण द्वारा इसे यो समझा और समझाया जा सकता है कि किसी भी वस्तु के चाक्षुष प्रत्यक्षस्थल में कुछ लोग यदि आँख को प्रमाण मानते हैं तो दूसरे कुछ लोग उस चाक्षुषप्रत्यक्ष के विषयभूत वस्तु के साथ होने वाले आँख से सन्निकर्ष को, अर्थात सम्बन्ध कों, प्रत्यक्ष प्रमाण स्वीकार करते हैं। जो लोग यह मानते हैं कि प्रमाण और प्रमा के बीच एक और प्रमा-कारण का अस्तित्व किसी को भी प्रमाण होने के लिए आवश्यक है, वे लोग उक्त प्रत्यक्षस्थल में आंख को प्रमाण मानते हैं क्योंकि सन्निकर्ष वहाँ मध्यवर्ती कारण हो सकता है। और जो लोग प्रमाण और प्रमा के बीच और किसी के होने को किसी की प्रमाणता में बाधक मानते हैं वे लोग आँख को प्रमाण वहाँ न मान कर, विषय के साथ होने वाले उसके

---

(७) प्रमाकरणं प्रमाणम्। ---तर्कसंग्रह। प्रमीयतेऽनेनेति निर्वचनात् प्रमां प्रति करणत्वमवगम्यते। *-सांख्यतत्त्वकौमुदी।*

(८) असन्दिग्धाविपरीतानधिगतविषया चित्तवृत्ति:, बोधश्च पौरुषेय: फलं प्रमा, तत्साधनं प्रमाणम्। *--सांख्यतत्त्वकौमुदी*

सम्बंध को प्रत्यक्ष प्रमाण मानते हैं। जैसे किसी फूल को यदि कोई देखता है तो उस 'देखना' स्वरूप प्रत्यक्षात्मक प्रमा के प्रति प्रदर्शित प्रथम मतवाद में आँख होती है प्रत्यक्ष प्रमाण और प्रदर्शित द्वितीय मतवाद में प्रमाण होता है आँख और फूल के बीच होने वाला संयोग।

किन्तु ये सारी बातें उसी पक्ष की हैं जिस पक्ष में 'प्रमात्मक ज्ञान के प्रति असाधारण रूप से कारण होने वालों को माना जाता है 'प्रमाण'। जिस पक्ष में प्रमिति को अर्थात प्रमात्मक ज्ञान को ही प्रमाण माना जाता है उस पक्ष में उक्त उदाहरण स्थल में फूल को देखना ही है प्रमाण। यहाँ चार्वाकीय दाण्डिक दर्शन में प्रमा को ही प्रमाणता मान्य है। अर्थात् प्रमाण शब्द का वाच्य अर्थ प्रमा ही विवक्षित है, प्रमा-करण नहीं। क्योंकि न्यायपति जब साक्षी से प्रमाण माँगता है तब वह यहीं कहता है कि 'मैंने अपनी आँखों देखा' इससे यह स्पष्ट है कि देखना स्वरूप प्रमा ही वहाँ प्रमाण रूप में उपन्यस्त होती है।

## प्रमा

प्रमा के करण को प्रमाण माना जाय या प्रमा को, दोनों ही पक्षों में प्रमा का परिचय आवश्यक है। सभी ज्ञानों को प्रथमतः 'प्रमा' और 'अप्रमा' इस रूप से दो भागों में विभक्त समझना चाहिये।[६] जिस पक्ष में प्रमाण प्रमा के प्रति करण होने वाले का माना जाता है उस पक्ष में कोई भी ज्ञान प्रामाणिक इसलिए होता है कि वह 'प्रामाणिक' अर्थात् प्रमाणजन्य होता है। परन्तु इस प्रकार निर्वचन करने पर अन्योन्याश्रय दोष आपन्न होता है। क्योंकि कोई भी ज्ञान प्रमा होगा, इसके लिए जिस प्रमाण वस्तु की अपेक्षा मान्य होगी, वह, प्रमाण होने में उसी ज्ञान के प्रमा होने की अपेक्षा कर बैठगा। अतः विवेचकों ने प्रमा की परिभाषा यह की है कि 'यथार्थ रूप से होने वाला'अनुभवात्मक ज्ञान होता है 'प्रमा'। कहने का तात्पर्य यह है कि ज्ञान का एक प्रकार विभाजन, जिस प्रकार 'प्रमा' और 'अप्रमा' इस रूप में किया गया है उसी प्रकार एक और भी विभाजन ज्ञान का मान्य है। वह विभाजन मान्य है 'अनुभव' और 'स्मरण' के रूप में। फलतः अनुभव का परिचय इस प्रकार अनायास दिया जा सकता है कि 'स्मृत्यात्मक ज्ञान से भिन्न ज्ञान है अनुभव'। यह अनुभव प्रमा कहलाने का अधिकारी होता है तब, जब कि परिस्थिति किंवा तदापन्न को ही वह विषय बनाता है। इसीलिये उक्त परिभाषा के अन्दर 'यथार्थ' शब्द का उल्लेख हुआ। यथार्थ का अर्थ होता है 'अर्थानुरूप'। अर्थ पद से वर्तमान परिस्थिति एवं तदापन्न का ग्रहण कर्त्तव्य है। फलतः अभिप्राय यह प्राप्त होता है कि परिस्थिति और पारिस्थितिक इन दोनों के अनुरूप होने वाला ज्ञान है प्रमा। इसी बात को रूपान्तर से यों भी कहा जा सकता है कि 'जो जहाँ जिस रूप विद्यमान हो उसे वहाँ उसी रूप में समझना है यथार्थ अनुभव। और वहीं है प्रमा। एतदतिरिक्त यह भी परिभाषा प्रमा की की जा सकती है कि 'जिस ज्ञान

---

(६) अप्रमा व प्रमा चेति ज्ञान द्विविधमिष्यते। तच्छून्ये तन्मतिर्यास्यादप्रमा सा निरूपिता॥
*-भाषापरिच्छेद।*

में विषय होने वाला अपने में अविद्यमान धर्म से युक्त रूप में विषय न हो पाये वह ज्ञान होता है प्रमा।' इन तीन निर्वचनों के अन्दर प्रमा का प्रथम और तृतीय प्रदर्शित निर्वचन हैं निर्विकल्पक साधारण और मध्यवर्ती द्वितीय निर्वचन है प्रमा को सविकल्पक मात्र मान कर किया जाने वाला। यहाँ निर्विकल्पक की अमान्यता के कारण केवल द्वितीय परिभाषा को ही मान्यता देकर भी निर्वाह में किसी प्रकार की बाधा नहीं उपस्थित की जा सकती है। यही प्रमा ज्ञान इस सिद्धान्त में प्रमाण भी कहा जाता है। यदि प्रमाण होने के लिये 'प्रमा के प्रति करण होना अनिवार्य मान्य हो, तब भी विषय-ज्ञान को प्रमाण इस प्रकार बनाया जा सकता है कि उस ज्ञानात्मक प्रमाण के अव्यवहित उत्तर होने वाली हानबुद्धि, उपादानबुद्धि और उपेक्षाबुद्धि इनको प्रमाज्ञान माना जाय।'[10] कहने का तात्पर्य यह है कि किसी भी वस्तु को देखने के बाद द्रष्टा को उस वस्तु के सम्बन्ध में 'यह वस्तु मेरे काम की नहीं है अत: हेय है अर्थात् त्याज्य है' इस प्रकार वस्तुगत त्याज्यता का ज्ञान, या 'यह वस्तु मेरे लिये उपादेय है' इस प्रकार वस्तुगत उपेक्षणीयता अर्थात् अहेयोपादेयता का ज्ञान अवश्य होता है। तदनुसार ही वह द्रष्टा उसके अनन्तर उस वस्तु की ओर अग्रसर होता है उसे लेने के लिये। अथवा उस वस्तु की ओर अग्रसर न होकर विमुख भाव से अन्य और चला जाता है। किंवा ताटस्थ्यात्मक औदास्य का अवलम्बन करके यों ही देखता रह जाता है। ये परिस्थितियाँ सर्वमान्य हैं। क्योंकि इनका प्रत्यक्षात्मक अनुभव सभी को है। इन परिस्थितियों के अनुसार प्रदर्शित विषयगत हानबुद्धि, उपादानबुद्धि और उपेक्षाबुद्धि को प्रमात्मक ज्ञान मान लेने पर अनायास उसके पूर्व होने वाले विषय-ज्ञान को 'प्रमा के प्रति करण अर्थात् असाधारण कारण' होने के नाते प्रमाण माना जा सकता है। इस पद्धति का आश्रयण अन्य दार्शनिकों ने भी स्पष्ट रूप से किया है। अत: इसके विरोध की अधिक शंका नहीं है।

प्रमिति को प्रमाण मानने के पक्ष में प्रबल युक्ति यह है कि 'ज्ञापक' अर्थात् जिसके द्वारा वस्तु का विषयीकरण हो उसी को प्रमाण मानना उचित है। किसी वस्तु को विषय बनाना यह स्वभाव विषयी ज्ञान के अतिरिक्त भला और किसका हो सकता है? अत: ज्ञान को ही प्रमाण मानना उचित है। इसकी पुष्टि शांकर नित्य-विज्ञानाद्वैत, बौद्ध के क्षणिक-विज्ञानाद्वैत एवं शैवों के प्रकाशाद्वैत इन मतवादों से भी प्राप्त होती है। विषय और विषयी के बीच होने वाला सम्बंध तात्विक तादात्म्य होता है यहाँ, यह बात पहले भी बतलायी जा चुकी है।

रही बात इन्द्रिय अनुमान आदि के प्रामाण्य सम्बन्धी प्रसृत लोक व्याहारगत औचित्य की, तो इस सम्बन्ध में ज्ञातव्य यह है कि उनमें होने वाला प्रामाण्य सम्बन्धी व्यवहार उसी प्रकार गौड़ मान्य है, जिस प्रकार आयुष्कर धृत को साक्षात् आयु ही लोग

---

(१०) यदासन्निकर्षस्तदा ज्ञानम्; यदा ज्ञान तदाज्ञानोपादानोपेक्षाबुद्धयःफलम्।

*–न्यायदर्शन, वात्स्यायन भाष्य।*

कह दिया करते हैं। क्योंकि वह अपेक्षाकृत अन्य वस्तुओं से अधिक आयुष्कर होता है।

सारांश यह कि प्रामाण्य को गौण और मुख्य इस प्रकार दो भागों में विभक्त करके प्रमात्मक ज्ञान में मुख्य प्रामाण्य और इन्द्रिय अनुमान आदि में गौण प्रामाण्य को मान्यता देकर प्रमाण सम्बन्धी वास्तविकता और प्रमाण सम्बन्धी लोक व्यवहार में सामञ्जस्य उपस्थित किया जा सकता है।

सम्भव है कि यहाँ कुछ लोगों द्वारा वह प्रश्न उपस्थापित हो-कि ज्ञान साधन को प्रमाण न मान कर ज्ञान को प्रमाण मानने पर अप्रमाज्ञान भी प्रमाण क्यों नहीं हो जायेगा? तो इसका उत्तर यह समझना चाहिये कि जहाँ ज्ञात यथार्थ अर्थात् परिस्थिति के अनुरूप होता है वहाँ जिस प्रकार उसका विद्यमान वस्तु के साथ ज्ञान का विषय-विषयिभाव होता है वैसा वहाँ नहीं हो पाता है जहाँ ज्ञान परिस्थिति के विपरीत अर्थात् अननुरूप होता है। क्योंकि वहाँ का ज्ञान विद्यमान वस्तु के साथ वास्तविक तादात्म्यापन्न नहीं होता है। वहाँ ज्ञान और विषय के बीच होने वाला तादत्म्यसचमुच। तादात्म्य नहीं किन्तु तादात्म्याभास होता है। यदि यहाँ यह कहा जाय कि धर्म और धर्मों इन दोनों के बीच तादात्म्य सम्बन्ध की मान्यता प्रयुक्त द्रष्टगत फलता: शरीरगतज्ञान को द्रष्टृशरीरतादात्म्य भले ही कदाचित् युक्ति संगत हो किन्तु द्रष्टा से असंश्लिष्ट घट, पट आदि विषय के साथ द्रष्टृशरीरगत ज्ञान का वास्तविक तादात्म्यात्मक विषय-विषयिभावकसे संगत कहा जा सकता है? तो इनका उत्तर यह देना चाहिए कि भूताद्वैत की मान्यता प्रयुक्त उक्त अनुपपत्ति निवारणीय है। कहने का तात्पर्य यह है कि अद्वैत भूततत्त्व का परम्परया तादात्म्य दोनों ओर होने के कारण द्रष्टृशरीरगत ज्ञान का तादात्म्य घट, पट आदि-द्रष्टृ-संशलिष्ट घट-पट आदि विषयों के साथ होना असम्भव नहीं। अप्रमाज्ञान स्थल में विषय वहाँ रहता ही नहीं कि उस पर ज्ञान तादात्म्य जा सकेगा। अत: अप्रमा और प्रमा के विभाजन को भूताद्वैत की मान्यता प्रयुक्त क्षति नहीं पहुंचायी जा सकती। प्रमा के इस विवेचन से अप्रमाएँ तो स्वत: विवेचित हो जाती हैं। क्योंकि 'प्रमा' और "अप्रमा' ये दोनों ही शब्द परस्पर विरोधी प्रतीत होते हैं। यह स्पष्ट मालूम होता है कि ये दोनों परस्पर विरोधी अर्थों के प्रतिपादक है। तदनुसार प्रमात्मक ज्ञान से भिन्न होने वाला ज्ञान है अप्रमाज्ञान। यह निर्वचन अप्रमा का अनायास प्राप्त हो जाता है। अप्रमा शब्द से ही यह मालूम हो जाता है कि 'जो जैसा और जहाँ न हो उसे वैसा और वहाँ समझना अप्रमाज्ञान है।"[११] परन्तु यहाँ एक जटिल प्रश्न यह उपस्थित होता है कि इस भूताद्वैत सिद्धान्त में, फलत: भूतचैतन्य सिद्धान्त में प्रमा और अप्रमा का भेद होना कैसे सम्भव है? क्योंकि जब कि भूतचैतन्य ही यहाँ सर्वथा मान्य है जिसका विस्तृत विवेचन आगे किया जायेगा तब ज्ञानोदय में आगन्तुक किसी की अपेक्षा तो बतलायी नहीं जा सकती यत्प्रयुक्त प्रमा और अप्रमा रूप से ज्ञान का विभाजन सम्भव हो सके?

---

(११) तच्छून्ये तन्मतियास्यादप्रमा सा निरुपिता।

*-भाषा-परिच्छेद गुणनिरूपण।*

इसका उत्तर इस भूताद्वैत एवं भूतचैतन्य-वादी की ओर से विस्तृत रूप में यह समझना चाहिए कि प्रमा और अप्रमा इन दोनों में महान् अन्तर होने का कारण यह होता है कि प्रमा के उदय में उसके आश्रय और विषय द्विविध भूत अपेक्षित होते हैं। इन दोनों भूतों के सम्मिलित प्रभाव से प्रमात्मक ज्ञान का उदय होता है। परन्तु अप्रमात्मक ज्ञान के उदय स्थल में यह परिस्थिति होती नहीं। क्योंकि उसका विषयभूत भूत, तत्त्वत: वहाँ होता नहीं। उदाहरण के द्वारा स्प्ष्ट रूप से इसे यों समझा और समझाया जा सकता है कि सामने विद्यमान किसी भूत को जैसे किसी फूल या फल को जब हम देखते हैं तब वहाँ वह फूल या फल-आत्मक भूत एवं ज्ञातृ-भूत शरीर ये दोनों भूत उसे उत्पन्न करते हैं अत: वह ज्ञान प्रमात्मक हो पाता है। किन्तु जब परिस्थिति यह होती है कि फूल या फल सामने होता नहीं किन्तु ज्ञातृ-भूत देह ही केवल उपादान के रूप में सामने अविद्यमान फूल या फल के ज्ञान को उत्पन्न कर लेता है तो प्रमा होने के लिए अपेक्षित निमित्तात्मक विषयभूत वहाँ होता नहीं। अकेला शरीरात्मक उपादान ही उस ज्ञान को उत्पन्न करता है, इसलिए उपादान और निमित्त दोनों की उपस्थिति वहाँ होती नहीं। अत: प्रमा होने के लिए अपेक्षित साधन की पूर्णता न होने के कारण, फूल या फल के न होते हुए भी होने वाला 'यह फूल है' 'यह फल है' इत्यादि ज्ञान प्रमा न होकर, अप्रमात्मक होता है।

इस विवेचन के अनन्तर यह प्रश्न यहाँ उठाया जा सकता है कि अप्रमात्मक ज्ञान जब कि केवल ज्ञातृभूत शरीर से निष्पन्न होता है तब अप्रमात्मक ज्ञान का उदय सदा होना चाहिए। और यदि ऐसा माना जाता है कि प्रमाज्ञान काल से अतिरिक्त सदैव अप्रमा ज्ञान होता ही रहता है तो यह कथन इसलिए संगत नहीं कहा जा सकेगा कि गाढ़ मूर्च्छित एर्व गाढ़ सुषुप्त का कोई ज्ञान होता हुआ नहीं पाया जाता।

तो इसका उत्तर यह समझना चाहिए कि ज्ञान 'स्पष्ट' और ' अस्पष्ट' इन दो भागों में विभक्त होते हैं इत्यादि विवेचन आगे किया जाने वाला है तदनुसार अस्पष्ट अप्रमाज्ञान शरीर में सर्वदा माना जा सकता है। ज्ञान की स्पष्टता के लिए शरीरिक अवस्था विशेष, अपेक्षित हुआ करता है और शारीरिक अवस्था विशेष के प्रति नियामक होती है शरीर के ही अवयव विशेष होने वाले मन की विभिन्न गति। जिसका परिचय आगे चल कर किये जाने वाले विंवेचनान्तर से मिलेगा।

## चार्वाक मत में प्रमात्व स्वत: या परत:?

अब यहाँ जिज्ञासा यह उदित हो सकती है कि प्रमा और अप्रमा इस प्रकार ज्ञान-द्वैविध्य की मान्यता अन्य दर्शनों की तरह चार्वाक दर्शन में भी मान्य होने पर यह भी विवेचन कर लेना उचित है कि ज्ञानगत प्रमात्व एवं अप्रमात्व स्वत: गृहीत होते हैं या परत:? इस प्रश्न का सरल रूप से अभिप्राय यह समझना चाहिए कि किसी भी वस्तु के सम्बन्ध में ज्ञान होने पर उस ज्ञान में होने वाला प्रमात्व या अप्रमात्व, ज्ञान के लिए निश्चित कारणों से ही हो जाता है या उसके लिए किसी अन्य कारण की भी अपेक्षा होती है? एवं किसी भी विषय

का जब ज्ञान होता है तब ज्ञाता ज्ञान होने के साथ ही अपने ज्ञान को प्रमा अर्थात यथार्थ अथवा अप्रमा अर्थात् अयथार्थ भी समझ लेता है, या परिस्थिति का अध्ययन करके कुछ देर बाद यह निर्णय वह ज्ञाता कर पाता है कि होने वाला मेरा ज्ञान यथार्थ या अयथार्थ हुआ था? इस सम्बन्ध में दार्शनिकों के अन्दर होने वाला विवाद अत्यन्त महान् पाया जाता है।

न्यायिक और वैशेषिक इन दोनों दार्शनिकों में इस सम्बन्ध में भी मतैक्य है।[१२] वे दोनों कहते हैं कि कोई भी ज्ञान, स्वतः प्रमात्मक या अप्रमात्मक नहीं हो जाता है अर्थात् ज्ञानोत्पत्ति के लिए निर्धारित कारणों से ही वह ज्ञान प्रमात्मक या अप्रमात्मक नहीं हो जाता है। ज्ञान के प्रमात्मक होने के लिए ज्ञान के साधारण कारणों के अतिरिक्त 'गुण' की, और ज्ञान के अप्रमात्मक होने के लिए ज्ञान के साधारण कारणों के अतिरिक्त 'दोष' की अपेक्षा होती है। फलितार्थ यह है कि वे दोनों दार्शनिक ज्ञान की प्रमा या अप्रमा रूप से उत्पत्ति में ज्ञान के प्रति साधारण रूप से कारण होने वाली वस्तुओं के अतिरिक्त गुण और दोष इनका भी अस्तित्व अपेक्षित मानते हैं। प्रमारूप से उत्पन्न होने के लिए अपेक्षित होता है गुण और अप्रमारूप से उत्पन्न होने के लिए अपेक्षित होता है 'दोष' ऐसा मानते हैं।

अपने इस मतवाद का विशकलन वे इस प्रकार करते हैं कि–प्रत्यक्ष के प्रति विषय के साथ होने वाला इन्द्रिय का सन्निकर्ष है साधारण कारण और वही सन्निकर्ष यदि विशेषणयुक्त विशेष्य के साथ होता है तब कहलाता है 'गुण'।[१३] इस गुण के अस्तित्व के कारण ही प्रत्यक्षात्मक ज्ञान होता है प्रमात्मक और इस गुण के न होने एवं दोष के होने के कारण ही केवल साधारण विशेष्य–सन्निकर्षात्मक कारण से होने वाला प्रत्यक्षात्मक ज्ञान हो जाता है अप्रमात्मक। उदाहरण के द्वारा इसे यों समझा जा सकता है कि शंख के साथ आँख का संयोग स्थापित होने पर होने वाला 'यह शंख सफेद है' इस प्रकार होने वाला प्रत्यक्षात्मक ज्ञान होता है प्रमात्मक। क्योंकि जिस विशेष्यभूत शंख के साथ आँख जुटती है वह 'यह शंख सफेद है' इस प्रकार होने वाले ज्ञान में विशेषण रूप से विषय होने वाले श्वेत रूप से तत्त्वतः युक्त होता है। अतः वहाँ का चक्षुस्संन्निकर्ष प्रत्यक्ष के लिए निर्धारित 'गुण' हो जाता है। किन्तु वहाँ ही यदि उक्त ज्ञान के स्थान में ऐसा ज्ञान किया जाय कि 'यह शंख पीला है' तो यह ज्ञान प्रमा न होकर अप्रमात्मक हो जाता है। क्योंकि इस ज्ञान में विशेषण रूप से विषय होने वाला पीतरूप तत्त्वतः उस रूप में नहीं होता अतः वहाँ का चक्षुस्संन्निकर्ष तत्त्वतः विशेषणयुक्त शंख के साथ होता नहीं। अप्रमा के प्रति विशेष कारण रूप से निर्धारित 'दोष' वहाँ द्रष्टा की आँख में अवश्य रहता है जिसके कारण वहाँ वह

---

तत्र ब्रूमः, सत्यं न स्वतः प्रमाण्यं शक्यावधारणम्। परतस्त्वनभ्यासदशापन्नेषु प्रवृत्तिसामर्थ्यादिव तद्गम्यते। *–न्यायव:त्तिक, तात्पर्यटीका।*

(१२) प्रमात्वं न स्वतोग्राह्यं संशयानुपपत्तितः –भाषापरिच्छेद।

(१३) प्रत्यक्षे तु विशेष्येण विशेषणवता समम्। सन्निकर्षों गुणस्तुस्यादथत्वनुमिती पुनः ॥१३२॥ *–भाषापरिच्छेद, गुणनिरूपण।*

द्रष्टा सफेद शंख को पीला देखता है।

'अनुमति' ज्ञान के प्रति 'परामर्श' नाम का ज्ञान होता है साधारण रूप के कारण। क्योंकि उसके बिना क्या प्रमात्मक या क्या अप्रमात्मक किसी प्रकार की अनुमति होती नहीं।

किन्तु वहीं परामर्शज्ञान यदि प्रकृत साध्य से युक्त पक्ष को विशेष्य रूप से स्वीकार करता है, तब वह कहलाता है अनुमिति स्थल के लिए गुण।[१४] अत: ऐसे परामर्श से होने वाली अनुमति होती है प्रमात्मक। और यदि परामर्श उक्त प्रकार न होकर ऐसे पक्षात्मक धर्मी को विशेष्य रूप से स्वीकार कर लेता है जो कि अनुमिति में विधेयभूत साध्यात्मक वस्तु से युक्त नहीं होता तब वह परामर्श मात्र कहला सकता है अनुमिति प्रमा के लिए अपेक्षित गुण नहीं। अत: वहाँ की अनुमिति प्रमात्मक नहीं हो पाती। साध्यरहित पक्ष को विशेष्य रूप से स्वीकार कर लेने वाला परामर्श अवश्य किसी न किसी दोष के कारण ही होता है, अत: अप्रमा के प्रति असाधारण रूप से कारण होने वाला कोई न कोई दोष भी वहां रहता ही है, अत: वहां का अनुमित्यात्यात्मक ज्ञान प्रमा न होकर अप्रमात्मक हो जाता है। उदाहरण के द्वारा इसे यों समझा एवं समझाया जा सकता है कि यदि 'यह पर्वत आग के प्रति व्याप्त अर्थात् उसके बिना न हो सकने वाले धूम से युक्त है' 'एतादृश धूम वाला है' ऐसा परामर्श ज्ञान होता है तब वहाँ होने वाली 'पर्वत आग वाला है' यह अनुमिति प्रमात्मक होती है। क्योंकि उक्त प्रकार अनुमिति के पक्ष रूप से विषय होने वाला पर्वत सचमुच आग स्वरूप साध्य से युक्त होता है। किन्तु यदि आग को साध्य बनाकर की जाने वाली अनुमिति स्थल में उक्त पर्वत की जगह जलाशय को पक्ष बना लिया जाय तो वहाँ 'यह जलाशय आग वाला है' इस प्रकार होने वाली अनुमिति प्रमात्मक नहीं, अप्रमात्मक होगी। क्योंकि इस अनुमिति के प्रति कारण रूप में स्वीकर्तव्य परामर्श होगा 'यह जलाशय आग के प्रति व्याप्त' अर्थात् अविनाभूत होने वाले धूम से युक्त है'। यहाँ पक्ष रूप से गृहीत होने वाला जलाशय तत्त्वत: अग्नि स्वरूप साध्य से युक्त होता नहीं अत: यहाँ का परामर्श गुण हो पाता नहीं। इसलिए प्रमात्मक ज्ञान के प्रति असाधारण रूप से कारण होने वाले गुण के अभाव में होने वाली 'यह जलाशय अग्नियुक्त है' यह अनुमिति भला कैसे प्रमात्मक हो सकती?

उपमिति ज्ञान स्थल में परिचित पदार्थ के सादृश्य का ज्ञान जबकि तत्त्वत: वाच्यभूत धर्मी को विशेष्य बनाता है तब वह सादृश्य का ज्ञान होता है 'गुण'।[१५] अत: ऐसे सादृश्य-ज्ञान के रहने पर होने वाली उपमिति होती है प्रमात्मक। और प्रकृति शब्द के अवाच्यभूत वस्तु को यदि सादृश्य-ज्ञान विशेष्य रूप से स्वीकार करता है तब वह सादृश्य ज्ञान उपमिति प्रमा होने के लिए अपेक्षित गुण हो पाता नहीं, अत: प्रमा होने के लिए

---

(१४) पक्षे साध्यविशिष्टे तु परामर्शों गुणों भवेत् ॥१३३॥ *-भाषापरिच्छेद।*

(१५) शक्ये सादृश्यबुद्धिस्तु भवेदुपमितौ गुण: ॥१३३॥ *-भाषापरिच्छेद।*

अपेक्षित गुण के अभाव के कारण वहाँ की उपमिति प्रमात्मक होती नहीं। उदाहरण के द्वारा इसे यो समझना चाहिए कि किसी एक व्यक्ति को 'मुद्गपर्णी' यह नाम तो श्रुत है परन्तु वह वस्तु कौन-सी है जिसे 'मुद्गपर्णी' नाम से पुकारा जाता है यह मालूम नहीं, उसे यदि किसी विश्वसनीय व्यक्ति ने कहा कि 'मुद्गपर्णी' वन्य बूटी मूँग जैसी अर्थात् मूँग के पौधे-जैसी होती है, तो मुद्गपणी बूटी खोजने वाला वह व्यक्ति उस बूटी को देख कर उक्त विश्वसनीय व्यक्ति के उक्त वाक्य को स्मरण करते हुए इस प्रकार सादृश्य ज्ञान करता है कि 'यह बूटी मूंग के पौधे-जैसी है।' उस व्यक्ति का इस प्रकार होने वाला सादृश्य ज्ञान यदि सचमुच मुद्गपर्णी बूटी के सम्बन्ध में ही होगा। सचमुच मुद्गपर्णी बूटी को ही विशेष्य रूप से अपनायेगा तब वह होगा उममिति-प्रमा के लिए अपेक्षित गुण। इसीलिए तादृश सादृश्य ज्ञानात्मक गुण के रहने के कारण वहाँ होने वाली वह 'यही विषहरणी है' विषहरणी नाम से कही जाने वाली बूटी यही है' यह उपमिति होती है प्रमा। और यदि उपमिति प्रमा के लिए गुण रूप से अपेक्षित वह सादृश्य ज्ञान, मुद्गपर्णी के सम्बन्ध में न होकर अन्य किसी वन्य बूटी के बारे में हो बैठेगी तो वह सादृश्यज्ञान गुण कहलाने का अधिकारी नहीं हो पायेगा। अतः अपेक्षित 'गुण' के अभाव प्रयुक्त वहाँ की 'यह है विषहरणी' यह उपमिति प्रमा नहीं, अप्रमा होगी।

शाब्दबोध स्थल के लिए प्रमात्मक योग्यता-ज्ञान होता है गुण।[१६] उसके रहने पर होने वाला शाब्दबोध होता है प्रमात्मक और उसके न रहने पर होने वाला शाब्दबोध हो जाता है अप्रमात्मक। कहने का तात्पर्य यह कि शाब्दबोध के प्रति 'अर्थाबोध' स्वरूप, योग्यता का ज्ञान होता है साधारण रूप से कारण किन्तु वही जबकि अप्रमात्मक न होकर प्रमात्मक होता है तब वह गुण होने के कारण अपने कार्यभूत शाब्दबोध का प्रमात्मक बना पाता है अन्यथा नहीं। अर्थात् पारस्परिक सम्बन्ध के अयोग्य वस्तुओं में यदि योग्यता का ज्ञान किया जाता है तब वह शाब्दबोध के लिए अपेक्षित गुण हो पाता नहीं, अतः उससे उत्पन्न होने वाला शाब्दबोध अर्थात् वाक्यार्थ का बोध प्रमा नहीं होता, अप्रमा हो जाता है। उदाहरण द्वारा इसे इस प्रकार समझा जा सकता है कि यदि कोई व्यक्ति किसी से यह कहता है कि 'जल से इस पौधे को सींचो तो इस वाक्य से होने वाला शाब्दबोध होता है प्रमा। क्योंकि वहाँ शाब्दबोध होता है प्रमा। क्योंकि वहाँ शाब्दबोध के प्रति कारण रूप से अपेक्षित होने वाला योग्यताज्ञान अर्थात्, 'जल, पौधा और सींचना ये आपस में सम्बंध के योग्य हैं' यह, प्रमात्मक होने के कारण होता है गुण। अतः शाब्दबोधात्मक कार्य के प्रति असाधारण रूप से कारण होने वाले उक्त योग्यताप्रमात्मक गुण के अस्तित्व के फलस्वरूप वहाँ का शाब्दबोध होता हैं प्रमात्मक। किन्तु 'आग से पौधे को सींचो' इस वाक्य से होने वाला शब्दबोध प्रमात्मक होता नहीं। क्योंकि वहाँ अपेक्षित योग्यताज्ञान होगा 'आग',

---

(१६) शाब्दबोध योग्यतायाः तात्पर्यस्याथवा प्रमा। गुणःस्यात्....................॥१३४॥

*-भाषापरिच्छेद।*

पौधा और सींचना ये आपस में परस्पर संबंध योग्य हैं' यह। यह ज्ञान प्रमात्मक हो सकता नहीं। क्योंकि आग और सींचना इन दोनों का सम्बन्ध सर्वथा बाधित अर्थात असम्भव है। ऐसी परिस्थिति में वह योग्यताज्ञान अवश्य अप्रमा हो जायेगा, प्रमा नहीं हो पायेगा। सुतरां प्रमा के लिए अपेक्षित प्रमात्मक योग्यताज्ञान स्वरूप शाब्दबोध स्थलीय गुण न होने के कारण 'आग से पौधों को सींचो' इस वाक्य से होने वाला शाब्दबोध प्रमा होता नहीं, अप्रमा हो जाता है।

नैयायिक और वैशेषिकों के इस विस्तृत वक्तव्य का सारांश यह होता है कि उक्त चारो प्रकार अनुभवों के प्रमात्मक होने के लिए विभिन्न पारिभाषिक गुण को कारण मानना अनिवार्य है। ऐसी परिस्थिति में ज्ञान प्रमा होने के लिए ज्ञान के प्रति साधारण रूप से कारण होने वालों से अतिरिक्त गुण की उपस्थिति अव्यभिचरित रूप में अपेक्षित होने के कारण प्रमात्व को प्रमोत्पत्ति के सम्बंध में 'स्वतः' नहीं कहा जा सकता। अतः प्रमात्व के सम्बन्ध में उत्पत्तिगत परतस्त्व ही मान्य है।

वेदान्ती आदि अन्य दार्शनिकों का इस सम्बन्ध में कहना यह है कि 'अप्रमा' के प्रति दोष को कारण मानना अनिवार्य है। क्योंकि बुरे फल का कारण बुरा कैसे नहीं हो सकता? ऐसी परिस्थिति में अप्रमा के प्रति कारण रूप से स्वीकृत दोषों के अभाव को ही ज्ञान को प्रमा होने के लिए अपेक्षित मान लेना उचित है।[१७] प्रमा के प्रति गुण की कारण मान्य नहीं है। अतः प्रमात्व का प्रमा का उत्पत्ति के सम्बन्ध में स्वतस्त्व ही मान्य है, परतत्व नहीं। इन विहित मतप्रदर्शनों से यह स्पष्ट है कि प्रमात्व सम्बन्धी उत्पत्तिगत स्वतस्त्य या परतस्त्व सर्वमान्य नहीं। तब एक दार्शनिक होने के नाते चार्वाकियों का भी यह कर्त्तव्य हो जाता है कि इस सम्बन्ध में अपना मत स्पष्ट करें। तो इस सम्बन्ध में मान्य चार्वाकीय दृष्टिकोण यह समझना चाहिए कि ज्ञान प्रमा होने के लिए उपादान और निमित्त उभय रूप में भूत का साहाय्य चाहता है। इत्यादि बातें बतलायी ही गयी हैं। तदनुसार गुण की अपेक्षा मान्य न होने के कारण गुण को लेकर प्रमात्व के सम्बन्ध में उत्पत्तिगत परतस्त्व यहाँ मान्य नहीं हो सकता।

परन्तु यदि चार्वाकीय निमित्तात्मक भूत को नैयायिक एवं वैशेषिक गुण मान लें तो उनका परतस्त्व कथन भी चार्वाक पक्ष से समादृत हो सकता है और यदि निमित्त रूप से अपेक्षित भूत के अभाव को दोष मान लिया जाय तो अन्य वेदान्ती आदि दार्शनिकों के प्रदर्शित मतवाद के साथ उक्त स्वतस्त्ववाद का अनादर भी आदरणीय नहीं हो सकता। यह तो हुआ प्रमात्व सम्बंधी उत्पत्तिगत स्वतस्त्व और परतस्त्व का विवेचन अब ज्ञप्तिगत स्वतस्त्व और परतस्त्व की ओर आया जाय-

प्रमात्व सम्बन्धी ज्ञप्तिगत स्वतस्त्व का अभिप्राय यह है कि जब कोई किसी भी

(१७) तच्च ज्ञानसामान्यसामग्रीप्रयोज्यम् नत्वधिकं गुणमपेक्षते।

*-वेदान्तपरिभाषा अनुपलब्धिपरिच्छेद।*

वस्तु को देखता है तब उसका वह देखना अर्थात् ज्ञान प्रमा है, यथार्थ है, सही है यह प्रमात्व निश्चय, उस व्यक्ति को उस 'देखना' स्वरूप अपने ज्ञान में तत्क्षण ही हो जाता है या नहीं, इसके सम्बन्ध में भी कुछ दार्शनिकों ने प्रचुर विवेचन किया है। कर्म मीमांसकों का इस सम्बन्ध में कहना यह है कि ज्ञान होते ही प्रत्येक को उस अपने ज्ञान पर प्रमात्व का निश्चय हो जाता है, विलम्ब होता नहीं, अतः प्रमात्व के सम्बन्ध में ज्ञप्तिगत भी स्वतस्त्य ही मान्य है, परतस्त्व नहीं।

उन लोगों का अभिप्राय यह है कि रजतार्थी व्यक्ति चाँदी को या सीप को ही क्यों न 'यह चांदी है' इस प्रकार चाँदी समझे, उसे होने वाला ज्ञान प्रमात्मक या अप्रमात्मक जो कुछ भी क्यों न हुआ हो, वह अपने ज्ञान को तत्क्षण यथार्थ, प्रमात्मक ही समझ बैठता है। इसीलिए वह तुरन्त उस ओर अग्रसर हो उठता है जिसे वह चाँदी समझता है, अतः यही मानना उचित है कि ज्ञानोत्पत्ति के अनन्तर ज्ञाता अपने ज्ञान को, जो चाहे अप्रमात्मक ही क्यों न हो, एक बार तुरन्त प्रमात्मक अर्थात् यथार्थ समझ ही लेता है। अतः प्रमात्व के सम्बन्ध में ज्ञप्तिगत भी स्वतस्त्व का ही मान्य होता उचित है, ज्ञप्तिगत परतस्त्य नहीं।

यहाँ यह ध्यान रखने की बात है कि प्रमात्व के ज्ञप्तिगत स्वतस्त्य के सम्बन्ध में सभी प्रकार के कर्म-मीमांसकों की एकमति समान रूप से होने पर भी उसके आन्तरिक स्वरूप में महान् अन्तर पाया जाता है। सभी मीमांसक इस बात से राजी अवश्य हैं कि ज्ञान में प्रमात्व का ग्रह अर्थात्, ज्ञान, ज्ञानग्राहक-सामग्री से ही हो जाता है। फलितार्थ यह कि हुए ज्ञान का ज्ञान जिस कारण कलापात्मक सामग्री से होता है उस ज्ञान में प्रमात्व का निश्चयात्मक ज्ञान भी हठात् एक बार उस ज्ञानज्ञापक सामग्री से ही हो जाता है। ज्ञान में प्रमात्व को समझने के लिए अर्थात् 'यह ज्ञान प्रमा है' यह समझने के लिए किसी अन्य कारण कलाप की अपेक्षा होती नहीं।[१८] परन्तु ज्ञान ग्राहक के सम्बन्ध में सभी मीमांसक एक मत नहीं पाये जाते हैं।

मीमांसा के अन्दर तीन मत मुख्य रूप से प्रचलित हैं। एक सम्प्रदाय है भट्ट कुमारिल का, दूसरा है प्रभाकर का और तीसरा सम्प्रदाय है मिश्र मुरारि का। इन तीनों सम्प्रदायों में मतभेद यह पाया जाता है कि भट्ट साम्प्रदायिक मीमांसक-प्रत्येक ज्ञान को अतीन्द्रिय अर्थात् प्रत्यक्षागम्य फलयः अनुमेय मानते हैं। उनका कहना है कि किसी भी वस्तु के सम्बन्ध में ज्ञान होने पर उस ज्ञान से उसके विषय में ज्ञातता जिसे अन्य शब्द में प्राकट्य भी कहा जाता है, उत्पन्न होती है। कार्य से होने वाले कारणानुमान के उदाहरण प्रचुर संख्या में होते हुये पाये ही जाते हैं। तदनुसार प्रकृतस्थल में भी विषयगत ज्ञाततात्मक कार्य उसके प्रति कारण होने वाले ज्ञान का अनुमान करा देता है। ज्ञाता विषय को ज्ञात समझ कर यह अनुमान कर लेता है कि मुझे इस विषय का ज्ञान हुआ है।

---

(१८) मीमांसका हि प्रमात्वं स्वतोग्राह्यमिति वदन्ति। *-न्यायसिद्धान्त-मुक्तवाली।*

उदाहरण के द्वारा इसे यो समझा जा सकता है कि किसी व्यक्ति ने अपने सामने विद्यमान किसी वृक्ष को यदि देखा तो वह उसका देखना स्वरूप ज्ञान ने उस अपने विषय-भूत वृक्ष को उस व्यक्ति के लिए ज्ञात बना डाला। अर्थात् उस अपने विषयभूत वृक्ष में एक 'ज्ञातता' नामक धर्म को उत्पन्न कर दिया। वृक्ष में उत्पन्न उस ज्ञातता को वह द्रष्टा जानता नहीं, यह बात कहीं जा सकती नहीं क्योंकि वह भलीभाँति यह समझता है कि यह वृक्ष मुझे ज्ञात हो गया। कोई भी विषय तब तक ज्ञात समझा या कहा नहीं जा सकता जब तक कि उसमें 'ज्ञातता' न उत्पन्न हो जाय। 'यह विषय मेरे लिए ज्ञात हो गया' ऐसी प्रतीति द्रष्टा को हुई ही करती है। इसलिए द्रष्टा के द्वारा किया जाने वाला यह वाक्य-प्रयोग भी होता हुआ पाया ही जाता है कि 'यह विषय मेरे लिए ज्ञात हो गया'[१९] सुतरां ज्ञान-ग्राहक-सामग्री पद से ज्ञाततालिंगक अनुमान-प्रमुख कारण-कलाप को लेना चाहिए।

प्रभाकर का सम्प्रदाय ऐसा न मान कर उक्त ज्ञान-ग्राहक-सामग्री के सम्बन्ध में अपना मत इस प्रकार व्यक्त करता है कि ज्ञान को अतीन्द्रिय मानना उचित नहीं।[२०] क्योंकि वह है। 'स्वप्रकाश' अर्थात् वह प्रदीप या खद्योत की तरह है स्वयं प्रकाशशील। अतः उसे समझने के लिए किसी अन्य वस्तु की अपेक्षा मान्य नहीं। ऐसी परिस्थिति में ज्ञाततात्मक लिंग से उसका अनुमान होता है, यह नहीं माना जा सकता। किन्तु मान्य यह है कि किसी भी ज्ञान के विषय स्वयं वह ज्ञान, और ज्ञानगत प्रमात्व, ज्ञाता, एवं ज्ञेय वस्तु ये सभी होते हैं। उदाहरण के द्वारा इसे यों समझा जा सकता है कि कोई भी द्रष्टा यदि 'यह वृक्ष है' इस प्रकार ज्ञान करता है तो केवल वृक्ष ही उस ज्ञान का विषय नहीं होता। किन्तु वृक्ष के साथ-साथ उक्त 'यह वृक्ष है' यह ज्ञान स्वयं भी उसका विषय होता है साथ ही ज्ञान का धर्म प्रमात्व एवं ज्ञाता व्यक्ति भी उस ज्ञान का विषय होता है। ऐसी परिस्थिति में ज्ञान-ग्राहक-सामग्री पद से उसी ज्ञान को लेना उचित है, जिसमें प्रमात्व समझने का विचार यहाँ छिड़ा हुआ है।

मुरारि मिश्र का सम्प्रदाय उन दोनों ही मतवादों को अमान्य मानता है।[२१] उसका कहना यह है कि ज्ञान न अनुमेय है, एवं न स्वप्रकाश, किन्तु वह होता है ज्ञानान्तरवेद्य। अभिप्राय यह है ज्ञानातिरिक्त किसी भी वस्तु का ज्ञान कहलाता है व्यवसाय और उसके अनन्तर होने वाला उस ज्ञान का ज्ञान कहलाता है, अनुव्यवसाय। अतः ज्ञान-ग्राहक रूप से अनुव्यवसायात्मक ज्ञान को ही लेना चाहिए। उदाहरण द्वारा इसे यों समझना चाहिए कि कोई भी व्यक्ति यदि किसी वृक्ष को देखता है तो वह उसका देखना अर्थात् उस व्यक्ति

---

(१९) भट्टानां मते ज्ञानमतीन्द्रियं ज्ञानजन्यज्ञातता च प्रत्यक्षा तया च ज्ञानमनुमीयते।
*-न्यायसिद्धान्त-मुक्तवली।*

(२०) तत्र गुरुणाँ मते ज्ञानस्य स्वप्रकाशत्वात् तज्ज्ञानप्रामाण्यं तेनैव गृह्मते।
*-न्यायसिद्धान्त-मुक्तावली।*

(२१) मुरारिमिश्राणां मतेऽनुव्यवसायेन ज्ञानं गृह्यते। *-न्यायसिद्धान्त-मुक्तावली।*

द्वारा किया जाने वाला 'यह वृक्ष है' यह ज्ञान होता है व्यवसाय और उसके अव्यवहित उत्तर होने वाला 'मैंने वृक्ष को समझा' मुझे वृक्ष का ज्ञान हुआ इस प्रकार होने वाला ज्ञान कहलाता है अनुव्यवसाय। इस परिस्थिति के अनुसार ज्ञानग्राहक होगा 'मैंने वृक्ष को समझा' इत्यादि अनुव्यवसायात्मक ज्ञान। उसी से ज्ञानधर्म प्रमात्व का भी विषयीकरण मानना उचित है। इस प्रकार ज्ञानग्राहक के सम्बन्ध में मीमांसकों के बीच अवान्तर मतभेद के होते हुए भी सभी कर्म-मीमांसक इस बात पर एक मत पाये जाते हैं कि ज्ञान-धर्म प्रमात्व का ज्ञान, ज्ञान-ग्राहक-सामग्री से ही ज्ञात हो जाता है। अतिरिक्त सामग्री की अपेक्षा उसे समझने के लिए होती नहीं, यह बात यहाँ पहले भी बतलायी जा चुकी है।

इस प्रमात्व-ग्रह के सम्बन्ध में नैयायिक और वैशेषिक भी अपना अलग-अलग मत रखते हैं। उनका कहना यह है कि प्रमात्व भी स्वतोग्राह्य नहीं परतोग्राह्य ही होता है। विषय ज्ञान के अव्यवहित उत्तर में ही ज्ञानगत प्रमात्व गृहीत नहीं होता है। यह बात सही है कि विषय-ज्ञान का विषयीकरण अनुव्यवसाय ज्ञान से होता है। परन्तु ज्ञान के साथ ज्ञानधर्म प्रमात्व का विषयीकरण अनुव्यवसाय के द्वारा होता नहीं। भट्ट कुमारिल और प्रभाकर सम्मत ज्ञान ग्रहण की प्रक्रिया तो बिलकुल मान्य ही नहीं है। हाँ, मिश्र मुरारि की ज्ञानग्रहणप्रक्रिया मान्य है। क्योंकि व्यवसायात्मक ज्ञान ग्रहण के लिए अनुव्यवसाय की मान्यता मेरे मत में भी है। अनुव्यवसाय ज्ञान होने पर भी प्रमात्व उसके द्वारा विषयीकृत होता नहीं, यह इसलिए मानना आवश्यक है कि जहाँ किसी द्रष्टा को कुछ दूरवर्ती जलाशय का ज्ञान होता है और प्यास के कारण उस ओर जलार्थी होकर वह अग्रसर होता है तो जब तक वह द्रष्टा वहाँ पहुँच नहीं जाता है, जलसाध्य कार्य कर नहीं कर लेता, तब तक रास्ते में जाते समय प्रायः उसे अपने किये जल-ज्ञान पर प्रमात्य का संदेह होता ही रहता है। वह यह संदेह करता ही जाता है कि 'मुझे जल का भ्रम तो नहीं हुआ है' 'कहीं ऐसा न हो कि वहाँ जल न हो' इत्यादि। यदि यह माना जाय कि अनुव्यवसाय के द्वारा ज्ञान ज्ञात होने पर ज्ञान-धर्म प्रमात्व भी उसके साथ गृहीत हो ही जाता है तब ऐसी परिस्थिति, जो कि सर्वथा अनुभव सिद्ध है, कभी नहीं बन सकती। क्योंकि उक्त परिस्थिति में 'मुझे जल का ज्ञान हुआ है' इत्यादि अनुव्यवसाय ज्ञान से जल ज्ञान की तरह उस ज्ञानात्मक धर्मी में प्रमात्वात्मक धर्म का भी निश्चय नियमतः हो ही जाया करेगा। किसी विषयक निश्चयात्मक बाधक के रहते हुए उस विषय में संदेह कभी हो नहीं सकता। किन्तु प्रदर्शित परिस्थिति में संदेह होता है, यह अनुभव सिद्ध है। अतः यह नियम नहीं बनाया जा सकता कि अनुव्यवसाय से व्यवसायात्मक ज्ञान की तरह व्यवसायगत प्रमात्व भी गृहीत हो जाता है। सुतरां यह निर्णय उचित है कि प्रमात्व का निश्चय स्वतः अर्थात् ज्ञान-ग्राहक-सामग्री से ही नहीं होता है किन्तु परतः, अर्थात् विषय के उपभोग अथवा विशेष निर्णय के अनन्तर होने वाले अनुमान प्रमाण से ज्ञानगत-प्रमात्व का ग्रहण होता है। इस प्रमात्वानुमान का आकार इस प्रार कहा जा सकता है कि 'मुझे

पहले होने वाला वह ज्ञान सचमुच' यथार्थ प्रमात्मक हुआ था। क्योंकि उसका विषय मुझे उपलब्ध हो रहा है।

बौद्ध दार्शनिक भी नैयायिक वैशेषिकों के इस कथन से सहमत हैं कि प्रमात्व स्वतः नहीं परतः गृहीत होता है किन्तु देखा जाय तो दोनों दलों में यहाँ एक महान मतभेद भी उपस्थित है। क्योंकि बाह्यास्तित्ववादी बौद्ध हैं परमाणुपुञ्जवादी और अन्य बौद्ध हैं क्षणिक विज्ञानाद्वैत या शून्यद्वैतवादी। तदनुसार बौद्ध सिद्धान्त में सारे घट, पट आदि अवयवियों को ज्ञान फलतः अप्रमात्मक ही हो जाता है, अतः घट, पट आदि विषयक ज्ञान में होने वाला प्रमात्व ज्ञान स्वयं अप्रमात्मक हो जाता है। किन्तु न्याय वैशिषिक मत में ऐसी बात होती नहीं। घट, पट जल आदि अवयविविषयक ज्ञान प्रमात्मक एवं अप्रमात्मक दोनों प्रकार होते हैं। जहाँ अवयवियों के रहते हुए उनका ज्ञान किया जाता है वहाँ वह ज्ञान होता है प्रमात्मक और जहाँ विषय के न रहने पर ज्ञान होता है वहाँ वह ज्ञान होता है अप्रमात्मक। अतः अवयवि-ज्ञान-धार्मिक प्रमात्व-ज्ञान बौद्ध सिद्धान्त की तरह नियमतः अप्रमात्मक ही नहीं होता है।

अनेकान्तवादी जैन सिद्धान्त में तो सारी वस्तुएँ अनेकान्त स्वरूप वाली ही होती हैं, अतः किसी भी ज्ञान को एकान्तः न प्रमा कहा जा सकता है और न अप्रमा।[२२] इसलिए जैन सिद्धान्त में किसी भी ज्ञान में एकान्तः प्रमात्व का निश्चय सम्भव ही नहीं है। अतः वह स्वतः होता है या परतः यह विचार ही व्यर्थ है।

इस प्रकार प्रमात्व निर्णय के सम्बन्ध में विभिन्न दार्शनिक मतवादों के उल्लेख के अनन्तर इस जिज्ञासा का उदित होना स्वाभाविक है कि प्रकृत चार्वाक दर्शन इस सम्बन्ध में अपना क्या निर्णय दे सकता है? तो विवेचन करने पर इस चार्वाक सैद्धान्तिक दृष्टिकोण से मान्य यह उचित प्रतीत होता है कि ज्ञानगत प्रमात्व की अनैकान्तिकता यहाँ मान्य न होने पर भी प्रमात्वनिश्चय की प्रक्रियागत अनैकान्तिक मान्य है। तदनुसार सर्वत्र ज्ञान धार्मिक प्रमात्व निश्चय स्वतः भी होता है अथवा वह परतः ही होता है ऐसा न मान कर प्रमात्व का निर्णय कहीं ख्वतः भी होता है और कहीं परतः भी, ऐसा मानना चाहिए। कहाँ वह 'स्वतः' मान्य है और कहाँ 'परतः' ऐसी जिज्ञासा उदित होने पर समझना यह चाहिए कि जहाँ विषय निकटवर्ती होगा वहाँ उनके सम्बन्ध में होने वाले ज्ञान में किया जाने वाला प्रमात्व निश्चय होगा स्वतः, और जहाँ इसके विपरीत विषय निकटवर्त्ती न होकर वह दूरवर्त्ती होगा, वहाँ उस दूरवर्त्ती विषय के सम्बंध में किये जाने वाले ज्ञान में किया जाने वाला प्रमात्व निश्चय होगा परतः। जैसे अपने अंगभूत हाथ के सम्बन्ध में होने वाले ज्ञान में होने वाला प्रमात्व निश्चय होगा स्वतः और नैयायिक वैशेषिक द्वारा उपस्थित

---

(२२) अत्र स्त्रर्वत्र सप्तभंगीनयाख्यं न्यायमवतारयन्ति जैनाः। स्यादस्ति स्यान्नास्ति........।
*-सर्वदर्शनसंग्रह, आर्हत दर्शन।*

किये गये उक्त दूरवर्ती जलज्ञान में होने वाला प्रमात्व निश्चय होगा परत:।

किन्तु यहाँ यह ध्यान रखना आवश्यक है कि यहाँ आदृत स्वतस्त्व-पक्ष का अभिप्राय यह नहीं है कि अनुव्यवसाय के द्वारा ज्ञान की तरह प्रमात्व भी गृहीत होता है। और यह भी अभिप्राय नहीं है कि भट्ट-मत के समान विषयगत रूप में उत्पन्न प्राकटयात्मक लिंग के द्वारा ज्ञान के साथ तद्वद्गत प्रमात्व भी गृहीत हो जाता है। किन्तु अभिप्रेत यह है कि भूताभिन्न ज्ञात हो स्वप्रकाश्यात्मक स्वप्रकाश मानना चाहिए। अत: स्वप्रकाश ज्ञान से स्व का विषयीकरण मान्य होने के कारण स्वगत अर्थात् ज्ञानगत प्रमात्व का भी विषयीकरण हो जाता है। सम्भव है कि इस कथन से कुछ लोग प्रोक्त प्रभाकर-मत का समादर समझें किन्तु यहाँ उस मतवाद का सर्वथा समादर समझना उचित नहीं होगा। क्योंकि यहाँ वह त्रिपुटी मान्य नहीं जिसे प्रभाकर का सम्प्रदाय मानता है। तात्पर्य यह कि प्रभाकर जिस प्रकार ज्ञान का भी विषयीकरण ज्ञान में मानता है वैसा यहाँ व्यर्थ मान्य नहीं है।

## चार्वाक दर्शन और प्रमा के प्रभेद-

प्रमा के प्रभेद के सम्बन्ध में भी दार्शनिकों के बीच महान् आपसी मतभेद पाया जाता है। मीमांसकों के अन्दर भट्ट का सम्प्रदाय और शांकर अद्वैत वेदान्ती विभक्त प्रमाओं की संख्या छ: मानता है और प्रभाकर का सम्प्रदाय पाँच। नैयायिक प्रमाओं को चार भागों में विभक्त करते हैं, तो उनके समानतान्त्रिक होते हुए भी वैशेषिक लोग प्रमा के दो ही प्रभेद मानते हैं। सांख्य और योग ये दोनों दर्शन इसके विपरीत प्रमाओं को तीन भागों विभक्त बताते हैं। परन्तु इस दाण्डिक एवं नैतिक चार्वाक सिद्धान्त में प्रमा एक ही प्रकार की मान्य है। कौन किस दार्शनिक को मान्य है। इस जिज्ञासा के उदय पर इस विषय को यो समझना चाहिए कि मीमाँसा का भाट्ट सम्प्रदाय एवं व्यवहार क्षेत्र में उसके ही अनुगमन की घोषणा करने वाला शांकर-अद्वैत-सम्प्रदाय ये दोनों प्रत्यक्ष, अनुमिति, उपमिति, शाब्दबोध, अर्थापत्ति और आनुपलब्धिक इन छ: प्रकार प्रमाओं को मान्यता देते हैं। मीमांसा का प्रभाकर सम्प्रदाय आनुपलब्धिक रूप से एक स्वतंत्र प्रमा इसलिए नहीं मानता कि उसकी दृष्टि में उसके लिए कोई प्रमैय ऐसा स्वतंत्र रूप से उपलब्ध होता नहीं कि उसके विषयीकरण के लिए एक स्वतंत्र आनुपलब्धिक नामक बोध माना जाय, जो एक स्वतंत्र प्रमिति कहला सके। क्योंकि जो लोग आनुपलब्धिक नामक एक स्वतंत्र प्रमा मानते हैं वे अभाव को भी एक स्वतंत्र पदार्थ मानते हैं और साथ ही वे 'विशेष्य-विशेषण-भाव' को सन्निकर्ष मानते नहीं कि अभाव की प्रमिति प्रत्यक्षात्मक प्रमिति के अन्दर गतार्थ हो सके। अत: आनुपलब्धिक नामक भी स्वतंत्र प्रमिति अवश्य मान्यता प्राप्त करती है।

---

(२३) दृश्यानुपलम्भस्य पक्षधर्मत्वं दर्शयितुमाह- नौपलभ्यते च क्वचित्प्रदेव विशेष उपलब्धिलक्षणप्राप्तो घट इति। *-न्यायबिन्दु, धमौत्तर टीका।*

किन्तु प्रभाकर का सम्प्रदाय अभाव को भाव पदार्थ से अतिरिक्त रूप में मान्यता बिलकुल नहीं देता। ऐसी परिस्थिति में किसके विषयीकरणार्थ वह एक स्वतंत्र 'आनुपलब्धिक' प्रमिति माने?

बौद्ध दार्शनिक लोग अभावात्मक अतिरिक्त तत्त्व तो मानते हैं किन्तु वे 'अनुपलब्धि'[२३] को भी एक प्रकार अनुमापक लिंग मानते हैं। अत: आनुपलब्धिक भी उनके घर में लैगिंक बन जाता है अर्थात् अनायास अनुमिति के अन्दर उसकी गतार्थता हो जाती है फिर वे लोग 'आनुपलब्धिक' को क्यों एवं कैसे स्वतंत्र प्रमिति रूप में मान्यता दें।

न्याय वैशेषिक और सांख्य योग इन सिद्धान्तों में भी अभाव की स्वतंत्र मान्यता है सही। किन्तु इन सिद्धाँतों में ऐन्द्रियक भावों का अभाव प्रत्यक्ष का और अतीन्द्रिय भावों का अभाव अनुमिति या शाब्दबोध का विषय बन जाता है अभाव प्रमिति को इन सिद्धान्तों में स्वतंत्र आनुपलब्धिकता हो नहीं पाती।

सर्वथा और सर्वदा अनेकान्त का समादार करने वाला जन सिद्धान्त तो सर्वत्र 'हाँ' और 'नाँ' दोनों कहने का आदी है, अत: उस सिद्धान्त में भी एकान्तत: 'आनुपलब्धिक' प्रमिति स्थिर ठहरायी नहीं जा सकती।

प्रकृत चार्वाक सिद्धान्त को तो प्रत्यक्ष को छोड़ कर और किसी भी प्रमिति को मान्यता देनी नहीं है, फिर वह आनुपलब्धिक को स्वतंत्र मान्यता कैसे दे? जबकि अतीन्द्रिय व्यवहित और विप्रकृष्ट भी विषय विद्यमान हैं तब प्रत्यक्ष मात्र को प्रमिति रूप में मान्यता देना यहाँ तक और कैसे संगत कहा जा सकता? इस प्रश्न का उत्तर स्वतंत्र रूप से किये जाने वाले प्रत्यक्ष विवेचन से प्राप्त होगा। और साथ ही यहाँ यह भी ध्यान देने की बात है कि यद्यपि दाण्डिक क्षेत्र में भाव और अभाव दोनों विवेच्य होते हैं। दोष और दोष का अभाव ये दोनों ही समान रूप से अवगम्य कहे जा सकते है। व्यावहारिक और नैतिक दृष्टिकोण में भी भाव की तरह अभाव भी प्रयोजनीय होता है। फिर भी अन्य भौतिकों की तरह अभाव को भी भूत तत्त्व के अन्दर समाविष्ट किया जा सकता है। इसलिए भी आनुपलब्धिक नामक स्वतंत्र प्रमिति मानने का स्थान नहीं रह जाता है।

अभाव की प्रमिति को 'आनुपलब्धिक' कुछ दार्शनिक इसलिए कहते हैं कि कहीं भी किसी के अभाव को उसकी उपलब्धि के अर्थात् ज्ञान के न होने पर ही समझा जाता है। यों तो जो लोग आनुपलब्धिक प्रमिति को स्वतंत्र प्रमिति नहीं भी मानते हैं, वे भी अभाव की प्रमिति में उस अभाव के प्रति विरोधी होने वाले भाव की उपलब्धि के अभावात्मक अनुपलब्धि को उपयोगी मानते ही है! इसीलिये नैयायिक लोगों ने जगह-जगह पर यह कहा है कि 'अभाव प्रतीति' के प्रति भावानुपलब्धि को सहायक रूप में कारण तो हम भी मानते हैं, किन्तु स्वतंत्र रूप से अभाव प्रमिति के प्रति उसे एक स्वतंत्र प्रमाण हम लोग नहीं मानते हैं। परन्तु अभाव प्रमिति को जो लोग मान्य अन्य प्रमितियों में गतार्थ कर सकते हैं वे एक स्वतंत्र प्रमिति उसे नहीं मानते हैं और जो लोग ऐसा कर नहीं

पाते वे अभाव-प्रमिति को एक स्वतंत्र आनुपलब्धिक प्रमिति मानते है। चार्वांक दर्शन भी उसे अनायास प्रत्यक्ष के अन्दर गतार्थ कर सकता है जो भला अन्य दार्शनिकों से स्वीकृत अनुमिति आदि सारी प्रमितियों को प्रत्यक्ष के ही अन्दर हजम कर लेने का सामर्थ्य रखता है वह अन्य अधिकतर दार्शनिकों से भी अस्वीकृत आनुपलब्धिक प्रमिति को भी प्रत्यक्ष के ही अन्दर क्यों न हजम कर डालेगा?

जो लोग स्वतंत्र आनुपलब्धिक प्रमिति मानते हैं उनकी तत्सम्बन्धी प्रक्रिया की यदि जिज्ञासा हो तो उसे यो समझना चाहिए कि कोई भी द्रष्टा जब किसी भी स्थान पर दृष्टि डालता है तो वहाँ विद्यमान जिस वस्तु के साथ उस द्रष्टा की आँख जुटती है उसे वह अनायास देख लेता है। और जिस अविद्यमान वस्तु के साथ उसकी आँख जुटती नहीं, क्योंकि वह वस्तु वहाँ रहती नहीं, तो वह द्रष्टा उस अविद्यमान वस्तु की उपलब्धि कर नहीं पाता। अत: उस अविद्यमान वस्तु के सम्बन्ध में द्रष्टा को उपलब्धि के स्थान में अनुपलब्धि ही हाथ रह जाती। उसी अनुपलब्धि के कारण वह द्रष्टा उस वस्तु का वहाँ अभाव अनुभाव करता है। उदाहरण के द्वारा इसे यो समझा जाय- कि यदि श्याम किसी अपेक्षित वस्तु को खरीदने के लिए अपने पास पैसे टटोले और उसे पैसे मिलें नहीं, तो वह उस न मिलना स्वरूप अनुपलब्धि से अपने पास 'पैसे नहीं है' इस प्रकार वह पैसे के अभाव को जो कि विद्यमान रहेगा उसे समझ लेगा। ऐसे सभी स्थलों में 'पैसे नहीं है' इत्यादि होने वाली प्रमितियाँ होती हैं आनुपलब्धिक प्रमिति।

इस पर विपक्षियों की ओर से यदि यह कहा जाता है कि यह कथन तुम्हारा कैसे संगत कहा जा सकता? क्योंकि ऐसी भी तो परिस्थिति होती हुई पायी जाती है कि- वस्तु के विद्यमान होने पर भी उसकी उपलब्धि अनुपयुक्त परिस्थितिवश होती नहीं। परन्तु वहाँ उस उपलब्धि के अभावात्मक अनुपलब्धि से अनुपलभ्यमान वस्तु का अभाव भी तो प्रमित नहीं हो पाता है? फिर कैसे यह माना जा सकता कि भावानुपलब्धि से अभाव की आनुपलब्धिक प्रमिति होती है? अन्धकार में विद्यमान भी कोई वस्तु कहाँ उपलब्ध होती है? तो इसके उत्तर में आनुपलब्धिक प्रमिति की स्वतंत्र सत्ता मानने वाले उत्तर यह देते हैं कि 'आनुपलब्धिक प्रमिति' इस शब्द का अर्थ है 'योग्यानुपलब्धिक प्रमिति'। अन्धकार स्थल में प्रकाशात्मक उपलब्धि हेतु के अभाव प्रयुक्त वहाँ की वस्त्वनुपलब्धि 'योग्यानुपलब्धि' हो पाती नहीं, अत: वहाँ विद्यमान वस्तु के उपलब्धि के न होने पर उस वस्तु की अभाव-प्रमिति होती नहीं। जब विपक्षियों की ओर से फिर उनसे यह पूछा जाता है कि 'योग्यानुपलब्धिक प्रमिति' इसका अवश्य यही अभिप्रेत अर्थ होगा कि 'योग्यानुपलब्धि ' से सम्बंध रखने वाली प्रमिति' फलत: उससे उत्पन्न होने वाली प्रमिति। तो योग्यता किसके विशेषण रूप में विवक्षित है, अर्थात् पहले 'योग्यानुपलब्धि' इस शब्द का अर्थ क्या है? क्या योग्यतापत्र आधार में होने वाली अभाव की अनुपलब्धि, यहाँ योग्यानुपलब्धि? यदि यह कहा जाय कि योग्य आधार में भाव की अनुपलब्धि पद से

विवक्षित है, या योग्य भाव की अनुपलब्धि यहाँ है योग्यानुपलब्धि? यदि यह कहा जाय कि योग्य आधार में भाव की अनुपलब्धि है योग्यानुपलब्धि पद से विवक्षित, पलत: गम्य अभाव के आधार में योग्यता अपेक्षित मानी जाय तो 'इस स्तम्भ पर पिशांच नहीं है' इस प्रकार प्रतीत आपन्न हो उठेगी। क्योंकि आधारभूत स्तम्भ योग्य ही है। इसलिये उसमें होने वाली पिशाच की अनुपलब्धि को 'योग्य आधार में होने वाली अनुपलब्धि' होने के कारण योग्यानुपलब्धि कहने में कोई बाधा तो प्राप्त होती नहीं।

यदि इस पक्ष का परित्याग करके प्रतियोगी को योग्यता से विशेषित माना जाय अर्थात् योग्य प्रतियोगी की अनुपलब्धि को ही योग्यानुपलब्धि पद से लिया जाय तो कठिनता यह प्राप्त होती है कि 'यह स्तम्भ पिशाच नहीं है' यह आनुपलब्धिक प्रमिति भी न हो पायेगी। क्योंकि पिशाचभेदात्मक अभाव का प्रतियोगी होने वाला पिशाच अतीन्द्रिय होने के कारण योग्य कहला सकता नहीं। ऐसी परिस्थिति में वहाँ की अनुपलब्धि योग्यानुपलब्धि नहीं कहीं जा सकेगी।

तो इसके उत्तर में आनुपलब्धिक प्रमितिवादी यह कहते है कि 'योग्यानुपलब्धि' यहाँ पर श्रुत योग्यता, न प्रतियोगी के विशेषण रूप में वह विनक्षित है और न आधार के विशेषण रूप में। किन्तु अनुपलब्धि के विशेषण रूप में वह विवक्षित है। [२४] फलत: न योग्यवस्तु की अनुपलब्धि है योग्यानुपलब्धि पद से विवक्षित, और न योग्य आधार में होने वाली अनुपलब्धि है योग्यानुपलब्धि पद से विवक्षित। किन्तु योग्य होने वाली अनुपलब्धि है प्रकृत में योग्यानुपलब्धि पद से विवक्षित। अब रही बात इस योग्यता की व्याख्या की। क्योंकि अब प्रतियोगी या आधार में विद्यमान योग्यता की तरह इस पक्ष में योग्यता का अर्थ प्रत्यक्ष-योग्यता, फलत: अनतीन्द्रियता, की नहीं जा सकती। तो योग्यता पद को व्याख्या यहाँ पारिभाषिक रूप में यह समझना चाहिए कि 'जिस अनुपलब्धि का उपलब्ध्यात्मक प्रतियोगी ग्राह्य अभाव के प्रतियोगी के अस्तित्वारोप से आपादित हो, वह अनुपलब्धि, कहलायेगी 'योग्यानुपलब्धि'। योग्यानुपलब्धि की यह परिभाषा कर लेने पर अब उक्त आपत्ति या अनुपपत्ति नहीं दिखलायी जा सकती। क्योंकि 'इस समय पर यदि पिशाच होता तो देखा जाता' इस प्रकार आपादन सम्भव नहीं। अत: आपेक्षित स्वरूप योग्यानुपलब्धि न होने के कारण 'इस स्तम्भ पर पिशाच नहीं' इस प्रकार स्तम्भाधिकरणक पिशाचाभाव का प्रत्यक्ष आपन्न नहीं किया जा सकता। और 'यह स्तम्भ पिशाच नहीं' इस प्रकार स्तम्भाश्रित पिशाचभेद की अनुभूयमान प्रतीति इसलिए अनुपपन्न नहीं होगी कि 'यह स्तम्भ यदि पिशाच होता तो स्तम्भरूप से उपलब्ध हो पाता नहीं, जैसा कि उपलब्ध हो रहा है' इस प्रकार की योग्यानुपलब्धि जो कि योग्यता की उक्त पारिभाषिक व्याख्या के अनुसार योग्यतानुपलब्धि कहलाने की सर्वथा अधिकार रखती है, वहाँ रहेगी ही।

---

(२४) तत्र योग्यताप्यपेक्षिता। सा च प्रतियोगिसत्त्व-प्रसजंन-प्रसंजितप्रतियोगिकत्वरूपा।
*-न्यायसिद्धान्त मुक्तावली।*

जो लोग अभाव की प्रतीति को आनुपलब्धिक न मान कर प्रत्यक्षात्मक मानते हुए भी उस अभाव-प्रत्यक्ष के प्रति योग्यानुपलब्धि को सहकारीकरण मानते हैं उनके लिए भी यहाँ किया गया यह विचार समान रूप से लागू होता है। अतः यह विचार चार्वाक दर्शन से भी पूर्ण सम्पृक्त है। क्योंकि प्रत्यक्ष मात्र प्रमितिवादी चार्वाक सिद्धान्त में भी अभाव का एक प्रकार योग्यानुपलब्धि के साहाय्य से होने वाला प्रत्यक्ष मान्य ही है।

## चार्वाक मत में अर्थापत्ति भी कोई स्वतंत्र प्रमा नहीं-

मीमांसक और शांकर अद्वैतियों के मत में अर्थापत्ति[२५] भी एक स्वतंत्र प्रमा मान्य है। उन लोगों का कहना यह है कि 'जिसके बिना जो अनुपपन्न होता है अर्थात् उपपन्न हो पाता नहीं वह अवश्य उससे आक्षिप्त अर्थात् कल्पित होता है। फलतः वह उससे निर्णीत होता है' यह नियम अनुभव सिद्ध है। उदाहरण के द्वारा इसे यो समझा जा सकता है कि भोजन के बिना शरीर की पुष्टि असम्भव है, अनुपपन्न है। अतः यदि कोई व्यक्ति ऐसा देखा जाता है जो कि दिन में तो खाता नहीं किन्तु उसका शरीर पुष्ट होता जा रहा है, तो ऐसी परिस्थिति से अवगत व्यक्ति अवश्य निर्णय करेगा कि 'यह व्यक्ति रात में अवश्य खाता है'। इस प्रकार का निर्णय है अर्थांपत्तिप्रमा। 'अर्थांपत्ति' शब्द प्रमावाची भी है और प्रमाणवाची भी। 'अर्थ की आपत्ति अर्थात् निर्णयात्मक कल्पना है अर्थांपत्ति' यह अर्थापत्ति शब्द की व्याख्या होती है, अर्थांपत्ति शब्द के प्रमावाचकत्व पक्ष में, और 'जिससे कोई आपन्न हो, अर्थात् निर्णयात्मक कल्पना का विषय हो वह है अर्थापत्ति', यह व्याख्या है अर्थापत्ति शब्द के प्रमाणवाचकत्व पक्ष में। इस अर्थापत्ति को अर्थापत्तिप्रमावादी दृष्टार्थापत्ति और श्रुतार्थापत्ति इस प्रकार दो भागों में विभक्त मानते हैं दृष्टार्थापत्ति उसे वे कहते हैं जहाँ परिस्थिति को देखते हुए कोई व्यक्ति किसी वस्तु के सम्बंध में निर्णायात्मक कल्पना करता है। जैसे यदि कोई व्यक्ति किसी वस्तु को स्वयं यह देखता है कि वह दिन में खाता नहीं किन्तु उसकी शारीरिक स्फूति एवं पुष्टि बढ़ती जा रही है तो तो ऐसी परिस्थिति में जो द्रष्टा उक्त परिस्थिति के दर्शनप्रयुक्त यह निर्णय करता है कि 'यह रात को अवश्य खाता है' वह इसका निर्णयात्मक ज्ञान होता है दृष्टार्थापत्ति-प्रमा। और वहाँ ही यदि परिस्थिति को स्वयं न देख कर किसी विश्वनीय व्यक्ति के, 'वह दिन में खाता नहीं किन्तु उसकी स्फूर्ति और पुष्टि घटने के बजाय बढ़ती ही जा रही है' इस वाक्य को सुनता है और उससे यह निर्णय करता है कि 'दिन में न खाते हुए भी स्फूर्ति एवं पुष्टि प्राप्त करने वाला वह व्यक्ति अवश्य रात में खाता है' तो उस श्रोता का वह निर्णयात्मक ज्ञान कहलाता है श्रुतार्थांपत्ति-प्रमा। इस अर्थापत्ति- प्रमा को स्वतंत्र रूप से मान्यता न देने वाले उन दार्शनिकों का, जो कि अनुमिति को स्वतंत्र प्रमा मानते हैं, कहना यह है कि उक्त प्रकार सारी अर्थापत्तिप्रमाओं को अनायास 'अनुमिति' प्रमा में ही अन्तर्भुक्त किया जा

---

(२५) इदानीमथापत्तिर्निरूप्यते। तत्रोपपाद्यज्ञानेनोपपादक कल्पनमर्थापत्तिः।

*-वेदान्तपरिभाषा, अर्थांपत्ति-परिच्छेद।*

सकता है। क्योंकि लैगिंक ज्ञान ही है अनुमिति। अर्थापत्ति के प्रदर्शित उदाहरण स्थल में यह भलीभाँति कहा जा सकता है कि रात्रि भोजन का निर्णेता व्यक्ति दिन-भोजनवादसहकृत दृष्ट या श्रुत शारीरिक पुष्टि से ही तो यह निर्णय करता है कि 'वह रात में खाता है'? ऐसी परिस्थिति में अर्थांपत्ति प्रमाओं को लैगिंक ज्ञान अर्थात् अनुमिति क्यों न कहा जाय? अत: अर्थापत्ति-प्रमा को अनुमिति प्रमा में अनायास अन्तर्भुक्त किया जा सकता है। जैसे 'यह पर्वत आग वाला है क्योंकि धूम वाला है' इस प्रकार धूमसे आग की अनुमिति की जाती है, इसी प्रकार 'यह व्यक्ति रात में खाता है क्योंकि दिन में न खाते हुए भी पुष्ट होता जा रहा है' यह भी अनुमान अनायास सम्भव है।

अर्थापत्ति-प्रमा के स्वतन्त्र्य पर मुग्ध होने वाले कुछ लोगों का कहना यह है कि अर्थापत्ति एक ऐसे काम का सम्पादन करती है जो कि औरों के वश की बात नहीं। वह काम है तो विरुद्ध निर्णायक प्रमाणों में सामञ्जस्य का स्थापना। इस कार्य का परिचय प्रदर्शित उदाहरण स्थल में भी इस प्रकार समझना चाहिए। इस बात को भलीभाँति समझा जा सकता है कि दृष्टर्थापति स्थल में प्रत्यक्ष प्रमाण से और श्रुतार्थापत्ति स्थल में आगम प्रमाण से यह प्राप्त होता है कि 'वह व्यक्ति खाता नहीं' किन्तु उसकी बर्द्धिष्णु शारीरिक पुष्टि स्वरूप लिंगात्मक अर्थात् अनुमानात्मक प्रमाण से उसके विपरीत यह प्राप्त होता है कि 'वह व्यक्ति खाता है' अत: दृष्टार्थापत्ति स्थल में प्रत्यक्ष और अनुमान इन दोनों के बीच और श्रुतार्थापत्ति स्थल में विरुद्ध अर्थों के ज्ञापक शब्द और अनुमान इन दोनों के बीच होने के कारण विरोध स्पष्ट रूप से प्रतीत होता है। इस प्रकार दोनों ओर से प्राप्त होने वाले विरोध को हटाकर अविरोधात्मक सामञ्जस्य का स्थापना अर्थापत्ति के बिना और कोई कर ही नहीं सकता। ऐसी परिस्थिति में अर्थापत्ति को मान्यता देना सर्वथा उचित ही नहीं, अनिवार्य भी है।

इस कथन के विरोध में उन लोगों का, जो कि अर्थापत्ति को स्वतन्त्र रूप से मान्यता देना किसी भी प्रकार से चाहते नहीं, कहना यह है कि इस प्रकार भी अर्थांपत्ति प्रमा को स्वातंत्र्य नहीं दिया जा सकता। क्योंकि अर्थापत्ति के उदाहरण स्थलों में कहीं भी विचारपूर्वक देखने पर विरोध प्राप्त ही नहीं होता , जिसके निराकरणार्थ अर्थापत्ति को स्वतंत्र रूप से मान्यता देना अनिवार्य हो।[२६]

विरोध प्राप्त होता नहीं इस बात को उक्त उदाहरण स्थल में यो समझा जा सकता है कि प्रत्यक्ष-प्रमाण दृष्टर्थापत्ति स्थल में और शब्द-प्रमाण श्रुतार्थांपत्ति स्थल में यह उपस्थित करता है कि 'वह व्यक्ति दिन में खाता नहीं', यह नहीं उपस्थित करता है कि 'वह बिलकुल खाता हीं नहीं'। इसी प्रकार शरीर पुष्टिस्वरूप लिंग-प्रमाण यह

इति निरस्तम्। अवच्छिन्नानवच्छिन्नयोर्विरोधाभावत्। एवमुदाहरणान्तराणि च अर्थांपत्तेरेवमनुमानेऽन्तर्भावनीयानि। *-साङ्ख्यतत्त्व कौमुदी, का.५।*

(२६) एतेन विरुद्धयो: प्रमाणयोर्विषयव्यवस्थयाऽविरोधापादनमर्थापत्तेविषय

उपस्थित करता है कि 'वह पुष्ट व्यक्ति खाता जरूर है' यह नहीं उपस्थित करता है कि 'वह दिन में खाता है'। 'खाता जरूर है' और 'दिन में खाता नहीं' इन दोनों निश्चयों में भला विरोध कैसा? यदि एक ओर से यह निर्णय प्रास होता कि 'वह अवश्य खाता है' और दूसरी ओर से यह निर्णय प्राप्त होता कि 'वह बिलकुल खाता नहीं' अथवा एक ओर से यह निर्णय प्राप्त होता कि 'वह दिन में खाता नहीं' और दूसरी ओर से यह प्राप्त होता कि 'वह दिन में अवश्य खाता है' तब विरोध की प्राप्तिमूलक तत्परिहारार्थ अर्थापत्ति की मान्यता कही जा सकती है कि दोनों ओर प्राप्त निश्चयों में प्राप्त होने वाले विरोध के परिहार्य अर्थांपत्ति को मान्यता देनी चाहिए?

चार्वाक-सिद्धान्त तो आगे चलकर प्रत्यक्ष का ऐसा निर्वचन करने वाला है कि यह अर्थापत्ति भी अनायास प्रत्यक्ष के पेट में समा जायेगी। अत: यहाँ भी इनकी स्वतंत्र रूप से मान्यता का प्रश्न बिलकुल निरवकाश रहेगा।

## चार्वाक मत में शाब्दबोध भी स्वतंत्र प्रमा नहीं -

नैयायिक, मीमांसक, सांख्यी, योगी, वेदान्ती एवं जैन आदि दार्शनिक शाब्दबोध को भी एक स्वतंत्र प्रमा मानते हैं। इन लोगों का कहना यह है कि शाब्दबोध एक स्वतंत्र प्रमिति इसलिए है कि शाब्दबोध की प्रक्रिया अन्य प्रमात्मक बोध की प्रक्रिया से सर्वथा निराली है। इसकी प्रक्रिया के जिज्ञासुओं को, शाब्दी प्रमा को स्वातन्त्र्य देने वाले वे दार्शनिक, शाब्दबोध की प्रक्रिया इस प्रकार बतलाते हैं कि जिस व्यक्ति को पहले से यह मालूम रहता है कि 'इस वाचक शब्द का वाच्य अर्थ यह वस्तु है,' वह व्यक्ति, तदृश अनेक पदघटित किसी भी वाक्य को सुनने पर उस वाक्य के अन्दर आने वाले प्रत्येक पद के वाच्य अर्थ को अलग-अलग स्मरण या तत्सदृश अनुभव करता है। अभिहितान्वयवादियों के दृष्टिकोण में प्रत्येक पद को सुनने पर गृहीत-शक्तिक व्यक्ति को उस पद से अनुभावात्मक बोध होता है और अन्विताभिधानवादी तथा अन्य दार्शनिकों के मत में प्रत्येक श्रुतपद से उसके वाच्य अर्थ का स्मरण होता है, यह अवान्तर मतभेद है। वाक्य-घटक तत्तत् पद के श्रवण से श्रोता को जब उक्त अर्थानुभव या अर्थ-स्मरण विश्रृंखल रूप में अलग-अलग हो जाते हैं, वाक्य घटक कोई भी पद ऐसा नहीं बच जाता जिसके अर्थ का स्मरण या अनुभव अवशिष्ट रह जाय, तब उन-उन अर्थों के बीच होने वाले पारस्परिक सम्बंध का या तादृश सम्बंधयुक्त रूप में वाक्य-घटक पदों के उन अर्थों का एक बोध श्रोता को हुआ करता है। इसी बोध का शब्दज होने के कारण शाब्दबोध, वाक्यार्थ-विषयक होने के कारण वाक्यार्थबोध और वाक्यघटक तत्तत् पदों के तत्तत् अर्थ, संबद्ध रूप में प्रतीत होते हैं अर्थात् उन अर्थों का पारस्परिक सम्बंध भी शब्दबोध में विषय होता है, अत: अन्वयबोध भी कहा जाता है। विचार करके देखा जाय तो अनुच्छिष्ट रूप में वह सम्बन्ध ही शाब्दबोध का विषय होता है।

परन्तु वाक्यघटक पदों से पदार्थों की उपस्थिति होने पर भी उक्त वाक्यार्थ-बोध

श्रोता को तभी होता है यदि उसके लिए निश्चित सामग्री वहाँ जुट पाती है। सामग्री के सदस्य रूप में जैसे पदों के ज्ञान, एवं पदार्थों के स्मरण शाब्दबोध के लिए अपेक्षित होते हैं तैसे आसत्ति, योग्यता, आकांक्षा और तात्पर्य ये अथवा इनके ज्ञान भी सामग्री के सदस्य रूप में शाब्दबोध के लिए अपेक्षित होते हैं।[२७] इन आसत्ति, योग्यता आदि के स्वरूप की मान्यता के सम्बन्ध में भले ही कुछ दार्शनिक आपस में विप्रतिपत्र हों किन्तु शाब्दबोध के लिए इनकी अपेक्षा की मान्यता के सम्बन्ध में वे सभी दार्शनिक अविप्रतिपन्न पाये जाते हैं, जो लोग शाब्दबोध को भी प्रत्यक्ष आदि की तरह एक स्वतंत्र पमा मानते हैं। हाँ, तात्पर्य ज्ञान के सम्बन्ध में कुछ लोगों का कहना है कि इसे केवल वहाँ के लिए ही अपेक्षित माना जाय जहाँ वाक्यघटक पद में अनेकार्थकता हो। परन्तु यह उनका कथन इसलिए संगत नहीं हो पाता कि कौन पद अनेकार्थ नहीं है, यह निर्णय करना महज नहीं। और पदों की एकार्थकता मान्य होने पर भी उनके अर्थों के बीच होने वाले सम्बन्ध की अनेक प्रकारता के कारण तात्पर्य ज्ञान को नियामक माने बिना निश्चय रूप से वाक्यार्थबोध की सम्पत्ति कठिन है। वाक्य सुनने पर तद्घटक पदों के अर्थ स्मृत हो आते हैं, यह बात इस विचार के आरम्भ में बतलायी गयी है। ऐसा इसलिए होता है कि श्रोता को पद और अर्थों के बीच होने वाले वाच्यवाचक-भाव सम्बन्ध का ज्ञान उससे पहले प्राप्त रहता है, यह भी बतलाया जा चुका है। वहाँ यह ध्यान रखना चाहिए कि यह बात तो सही है कि शब्द श्रुत होने पर उसका अर्थ श्रोता को स्मृत हो आता है, क्योंकि एक सम्बन्धी का ज्ञान अपर सम्बन्धी का स्मारक होता है, यह सर्वानुभवसिद्ध है। किन्तु शब्द और उसके अर्थ इन दोनों के बीच विद्यमान वाच्यवाचक-भाव-सम्बन्ध ही स्वज्ञान द्वारा बोध्य पदार्थ का स्मारक हो पाता नहीं। ऐसे भी वाक्य प्राप्त होते हैं जिनके अंदर आने वाले पद और बोध्य अर्थ इन दोनों के बीच वाच्य-वाचक भाव सम्बन्ध होता नहीं। उदाहरण के रूप में 'गंगा तट पर घर है' इस अर्थ को समझाने के लिए प्रयुक्त 'गंगा में घर है' इस वाक्य को उपस्थित किया जा सकता है। जलप्रवाहात्मक गंगा के बीच घर का होना सर्वथा असम्भव होने के कारण अवश्य ही इस वाक्य के अन्दर आने वाले 'गंगा' पद से गंगा को न लेकर, तट को लेना होगा। परन्तु 'गंगा' पद के साथ तट स्वरूप अर्थ का वाच्यवाचक-भाव सम्बन्ध है नहीं। तभी तो गंगा पद के सुनने पर भी श्रोता सब जगह तट अर्थ का बोध करता नहीं? यदि तट में गंगा पद की वाच्यता होत्ती तो उस पद से जल-प्रवाह विशेष की तरह सर्वत्र तट भी क्यों न समझा जाता? इसलिए यह मानना ही होगा कि 'गंगा' पद और तट अर्थ इन दोनों के बीच वाच्यवाचक-भाव सम्बन्ध है नहीं। परन्तु उससे तट का बोध होता है इसलिए शब्द और अर्थ इन दोनों के बीच प्रथमतः बोध्यबोधक-भाव सम्बन्ध मानना चाहिये। अनन्तर इस बोध्यबोधक-भाव को वाच्यवाचक भाव' और 'लक्ष्यलक्षक-भाव' इन दो

---

(२७) आसत्ति-योग्यताकांक्षा-तात्पर्यज्ञानमिष्यते ॥ ८२ ॥
कारणम् *-भाषापरिच्छेद।*

इन दो प्रभेदों में विभक्त समझना चाहिये। कुछ लोग इन दोनों के अतिरिक्त स्थल-विशेष में शब्द और अर्थ के बीच व्यंग्यव्यंजक-भाव को भी एक तीसरा सम्बंध मानते हैं। दूरवर्ती व्यंग्य अर्थ की उपस्थिति के लिये। अभिर्हितान्वयवादी लोग अन्वयात्मक अर्थ की उपस्थिति के लिए वाक्य के साथ वाक्यार्थ का तात्पर्य नामक एक चतुर्थ सम्बन्ध भी मानते हैं। अत: मत विशेष के अनुसार पद और अर्थ के बीच मान्य उक्त बोध्यबोधक-भाव सम्बन्ध को दो, तीन या चार प्रभेदों में विभक्त समझा जा सकता है।

शब्दाद्वैतवादी आदि कुछ दार्शनिक बोध्यबोधक-भाव और वाच्यवाचक-भाव इन दोनों शब्दों को सर्वथा पर्याय मानते हैं। उनका अभिप्राय यह है कि लक्ष्यलक्षक-भाव आदि सम्बन्ध वाच्यवाचक-भाव सम्बन्ध से अतिरिक्त मान्य नहीं । उनका कहना यह है कि धनुष से मुक्त बाण जैसे कभी दूर न जाकर निकट में ही गिर जाता है और कभी उससे दूर जा गिरता है और कभी उससे भी अधिक दूर जाकर गिरता है, [२८] तैसे शब्द और अर्थ के बीच से विद्यमान एक बोध्यबोधक-भाव-सम्बन्ध ही ज्ञात होकर कभी प्रसिद्धतया निकटवर्ती वाच्य अर्थ को ही समझाकर रह जाता है और कहीं उससे आगे बढ़ कर लक्ष्य अर्थ तक को समझाता है। और कभी उसे भी आगे बढ़ कर व्यंग्य अर्थ तक को समझाता है, ऐसा मान लेना ही उचित है। व्यर्थ अतिरिक्त लक्ष्य-लक्षण-भाव एवं व्यंग्यव्यञ्जक-भाव सम्बन्ध क्यों माना जाय, बोधक पद और बोध्य अर्थों के बीच?

जो लोग लक्ष्यलक्षण-भाव आदि को भी उक्त प्रकार सम्बंध मानते हैं उनका कहना यह है कि उक्त बाणगति दृष्टान्त यहाँ लागू होता पाया जाता नहीं। शब्द, ज्ञान, और क्रिया ये कभी विरत होकर व्यापारशील होते नहीं। [२९] कहने का तात्पर्य यह है कि बाण कभी एक बार चल कर बीच में रुक कर फिर चलता नहीं। एक ज्ञान भी रुक-रुक कर विभिन्न पदार्थों को विषय नहीं बनाता, इसी प्रकार शब्द भी एक ही 'वाच्य-वाचक-भाव' सम्बन्ध के सहारे रुक-रुक कर विभिन्न अर्थों को समझा नहीं सकता। उक्त बाण का दृष्टान्त यहाँ इसलिए लागू नहीं होता कि पद पहले वाच्यवाचक-भाव सम्बन्ध के सहारे वाच्य-अर्थ को उपस्थित करता है परन्तु वह वाच्य अर्थ अन्य पद के वाच्य-अर्थ के साथ समन्वित हो नहीं पाता है। अत: अन्वय बोधात्मक काम, जिसके लिए श्रोता इच्छुक रहता है, हो नहीं पाता है, तब शब्द और अर्थ के बीच लक्ष्यलक्षक भाव का अन्दर करके श्रोता दो पदार्थों को अन्वित कर पाता है, जिसका परिचय 'गंगा में घर है' इस वाक्य द्वारा दिया जा चुका है। अत: उक्त बाण-गति-दृष्टान्त यहाँ औचित्य नहीं प्राप्त करता कि उसके आधार पर लक्ष्यलक्षण-भाव का उच्छेद किया जा सके।

व्यंग्यव्यंजक-भाव सम्बन्ध में आग्रह केवल कुछ रसाद्वैतवादियों का पाया जाता

---

(२८) सोऽयं इषोरिव दीर्घदीर्घतरो व्यापारः। -*काव्यप्रकाश।*

(२९) .......न च शब्दः स्खलद्गतिः ॥१६॥ -*काव्य प्रकाश।*

है। क्योंकि वे अपने रस एवं रसाभास, भाव एवं भावाभास, इनको वाच्यार्थ मानते नहीं।[३०] वे लोग इस सम्बन्ध में युक्ति यह उपस्थित करते हैं कि यदि रस वाच्य होता तो श्रृंगार, वीर, करुण, आदि रसवाची नामों को सुनने पर श्रोता को अनिवार्य रूप से आनन्द की अनुभूति होती, रसास्वाद होता हुआ पाया जाता, किन्तु ऐसा होता नहीं, अतः उसे वाच्य अर्थ नहीं माना जा सकता। व्यग्यव्यंजक-भाव के समर्थकों का प्राचुर्य होने पर ऐसे साहित्यिकों का अभाव नहीं है जोकि इसे बिलकुल मान्यता देते नहीं। महिमा भट्ट ने सारे व्यंग्यों को अनुमेय बतला कर व्यंग्यव्यंजक-भाव का खण्डन किया है। नैयायिक लोग व्यंग्य अर्थ का मानस साक्षात्कार मानते हैं। प्रकृत चार्वाक सिद्धान्त भी इसी पक्ष को मान्यता देने वाला है। वाच्यवाचक-भाव को शक्ति एवं लक्ष्यलक्षक-भाव को लक्षणा कहा जाता है। इस शक्ति के सम्बन्ध में विभिन्न मतवाद पाये जाते हैं। कुछ लोग इसे अतिरिक्त पदार्थ मानते हैं और कुछ लोग इसे संकेतात्मक, फलतः इच्छात्मक मानते हैं। पहले तो नैयायिक लोग 'इस पद से इस अर्थ को समझा जाय' जैसे पट शब्द से तन्तुनिर्मित आवरक, फलतः कपड़ा समझा जाय, अथवा 'यह पद इस अर्थ को समझाये' जैसे 'पट शब्द तन्तु निर्मित' आवरक को समझाये' इत्यादि ईश्वर की इच्छा को शक्ति मानते थे, जिसे वे ईश्वर संकेत कहते थे। परन्तु जब उनकी दृष्टि उन कर्ममीमांसकों की ओर गयी कि वे तो ईश्वर मानते नहीं। किन्तु वाक्यार्थ-बोध करते ही हैं। ईश्वरेच्छा की शक्तित्व यदि होता तो ये एवं अन्य निरीश्वरवादी भी वाक्यार्थ-बोध कैसे कर पाते? क्योंकि पद और वाच्य अर्थ इन दोनों के बीच होने वाले संकेतात्मक शक्ति के ज्ञान के बिना पदार्थों की उपस्थिति नहीं हो सकती, और अनुपस्थित पदार्थों को जोड़ कर श्रोता वाक्यार्थ बोध कैसे कर सकता? इन निरीश्वरवादियों को भी जबकि वाक्यों से अन्वित रूप में अ़र्थ-बोध हो रहा है तब अवश्य ही यह मानना होगा कि इन्हें भी ईश्वर-संकेतात्मक शक्ति का ज्ञान पदार्थों की स्मृत्यात्मक उपस्थिति से पूर्व होता हैं। परन्तु वे तो ईश्वर मानते नहीं, फिर कैसे उन्हें पदार्थोंपस्थिति द्वारक शाब्दबोध हो पाता है? तब उन्होंने स्वसम्मत शक्ति-शरीर से ईश्वर को बाहर निकाल फेंका और यह कहा कि ईश्वरसंकेत नहीं किन्तु संकेत ही शक्ति है। चार्वाकीय-सिद्धान्त में भी इस प्रकार की शक्ति कथञ्चित् मान्य हो सकती है। परन्तु इस शक्ति को भी अतिरिक्त पदार्थता सर्वथा अमान्य है। ज्ञात शक्ति एवं अज्ञात शक्ति दोनों प्रकार शक्तियों का खण्डन आगे विस्तृत रूप से किया जायगा।

वस्तुतः उक्त वाच्यचावक-भाव आदि विभागरहित बोध्यबोधक-भाव ही है चार्वाकीय शक्ति, जिसकी चर्चा यहाँ चल रही है। विश्लेषण करने पर बोध्यबोधक-भाव भी परस्पर निरूप्यनिरूपक-भावापन्न बोध्यता और बोधकता के अतिरिक्त और कुछ हो नहीं सकता। यहाँ धर्म और धर्मी भिन्न माने नहीं जाते। ऐसी परिस्थिति में प्रकृत

(३०) वक्तृबोद्धव्यकाकूनां वाक्यवाच्यासन्निधेः।......व्यापारों व्यक्तिरेव साः ॥२३॥

*-काव्यप्रकाश।*

बोध्यबोधक-भाव, बोध्य अर्थ और बोधक शब्द ही होकर विश्राम लेता है। अतः शक्ति को संकेत या अतिरिक्त पदार्थ इन दोनों में कुछ भी नहीं मानना चाहिए।

लक्षणा को नैयायिक एवं वैशेषिक लोग लक्ष्य और शब्द इन दोनों के बीच होने वाला सम्बन्ध मानते हैं।[३१] परन्तु अन्य कुछ लोग उसे भी अभिधा की तरह पदगत व्यापार विशेष या सामर्थ्य विशेष ही मानते हैं। परन्तु पदगत अभिधा से लक्षणा में अन्तर यह मानते हैं कि अभिधा जहाँ पदगत स्वाभाविक शक्ति है, लक्षणा वहाँ वैसी न होकर, लोगों के द्वारा पद में अर्पित एक प्रकार सामर्थ्य है।

यहाँ 'अर्पित' की ओर विशेष रूप से ध्यान देने पर मालूम यही पड़ता है कि पूर्वापरीभावापन्न अनेकव्यक्ति-कर्तृक संकेत को ही लक्षणा[३२] कुछ लोगों ने माना है। चार्वाक-सिद्धान्त में भी लक्षणा का समादार अनिवार्य है। क्योंकि लोक व्यवहार में भी लाक्षणिक प्रयोगों का बाहुल्य पाता जाता है। यों तो इस लक्षणा के प्रभेदों की विस्तृत संख्या साहित्यालोचकों ने बतलायी है। परन्तु दार्शनिकों ने उन विस्तृत प्रभेदों की ओर ध्यान नहीं दिया है। केवल जहल्लक्षण और अजहल्लक्षणा इन दो प्रभेदों में लक्षणा को विभक्त बतलाया है। इनके अन्तर जहल्लक्षणा को साहित्यिकों ने लक्षणलक्षणा कहा है और अजहल्लक्षणा को कहा है उपादान लक्षणा। जिस लक्षणास्थल में पद का वाच्य अर्थ बिलकुल अनादृत हो, छोड़ दिया जाय, बोध के लिए लिया न जाय वहाँ की लक्षणा होती है जहल्लक्षण। क्योंकि वहाँ वाच्य अर्थ का हान अर्थात् त्याग होता है। इसी दृष्टिकोण से इसे लक्षण लक्षणा भी कहा जाता है। क्योंकि 'लक्षण' इसका अर्थ है उपलक्षण अर्थात्- और को बतलाने वाला। फलतः लक्षण-लक्षणा शब्द का भी निर्वचन यही प्राप्त होता है कि और को अर्थात् वाच्य अर्थ से भिन्न वस्तु को बतलाने वाली लक्षणा है 'लक्षण लक्षणा'। अजहल्लक्षणा कहलाती है साहित्यिकों के शब्द में उपादान लक्षणा। फलितार्थ दोनों शब्दों का ही होता है। क्योंकि अजहल्लक्षणा। अभिप्रेत अर्थ होता है जिस लक्षणा-स्थल में वाच्य अर्थ न छोड़ा जाय वह। और उपादान-लक्षण का अभिप्रेत अर्थ होता है जहाँ वाक्य अर्थ भी लिया जाय। दोनों कथनों कथनों में अन्तर केवल विधि-मुख और निषेष-मुख उक्ति रूप में ही प्राप्त होता है। चार्वांक-सिद्धान्त में भी इन द्विविधा लक्षणाओं को मान्यता देनी होगी। जहल्लक्षणा का उदाहरण 'गंगा में घर है' इस वाक्य प्रयोग स्थल को लिया जा सकता है। क्योंकि घर के अस्तित्व का सम्बंध गंगा पद के लक्ष्यार्थभूत तट से ही होता है, गंगा से बिलकुल नहीं। अतः गंगा पद का वाक्य अर्थ जल प्रभाव बिलकुल छोड़ दिया जाता है, और अजहल्लक्षण के उदाहरण में ऐसा वाक्य-प्रयोग स्थल उपस्थित किया जाता है जैसे-'नील हिल रहा है', यहाँ 'नील' का निजी अर्थ है नील रंग, वह है गुण। गुण में स्वतंत्र रूप से चलनात्मक क्रिया होती नहीं, अतः नील

(३१) लक्षणा शक्यसम्बन्धः तात्पर्यानुपपत्तितः। -भाषापरिच्छेद।

(३२) लक्षणाऽऽरोपिता क्रिया। -काव्यप्रकाश।

शब्द का लक्ष्य अर्थ लेना पड़ता है नील रूप वाला फूल आदि कोई द्रव्य, क्योंकि उसमें हिलना-स्वरूप चलन सम्भव होता है।

कुछ साम्प्रदायिक अद्वैत-वेदान्ती इन दो लक्षणाओं के अतिरिक्त एक तृतीय जहदजहल्लक्षणा [३३] भी मानते हैं। जिस लक्षणास्थल में वाक्य अर्थ के अन्दर कुछ छोड़ा भी जाय और कुछ रखा भी जाय वह लक्षणा कहलाती है जहदजहल्लक्षणा। इसके लौकिक उदाहरण के रूप में उन लोगों ने 'यह वही देवदत्त है' इत्यादि वाक्य स्थल को उपस्थित किया है। अभिप्राय यह है कि एक भी वस्तु विभिन्न विशेषणयुक्त रूप में प्रातीतिक क्षेत्र के लिए विभिन्न हो जाती है। तदनुसार एक भी देवदत्त तत्कालात्मक विशेषण और एतत्कालात्मक विशेषण इन दोनों से युक्त रूप में एक नहीं रह पायेगा। इस प्रकार विभिन्नता प्राप्त देवदत्त व्यक्ति में अभिन्नता की अपेक्षित प्रतीत अयोग्यतावश हो नहीं पायेगी। अत: 'यह' इसके अर्थ से भी एतत्कालात्मक अंश को और 'वह' इसके अर्थ से भी तत्कालात्मक अंश को निकाल देने पर अभिन्नता की अपेक्षित प्रतीति बन जाती है। अत: वहाँ की लक्षणा कहलाती है भाग-त्याग लक्षणा। चार्वाक-सिद्धान्त में यद्यपि काल नामक स्वतंत्र एक तत्त्व मान्य नहीं है फिर भी किसी-न-किसी रूप में अर्थात् भ्रम में ही अन्तर्भुक्त होने वाले तत्त्व के रूप में उसका अस्तित्व मान्य ही है। अत: यह उदाहरण चार्वाक-सिद्धान्त में भी असंगति नहीं प्राप्त करता।

कुछ लोग इन लक्षणाओं को अन्य दो प्रभेदों में विभक्त करते हैं। वे प्रभेद होते हैं लक्षित-लक्षणा और अलक्षित-लक्षणा [३४] उक्त सभी उदाहरणों को अलक्षित-लक्षणा को स्थल समझना चाहिए। जहाँ वाक्य और लक्ष्य के बीच होने वाला सम्बन्ध साक्षात् न होकर परम्परात्मक होता है वहाँ की लक्षणा होती है लक्षित-लक्षणा। उदाहरण के रूप में 'द्विरेफ गुनगुना रहा है' इत्यादि वाक्य प्रयोग स्थल को उपस्थित किया जा सकता है। क्योंकि यहाँ द्विरेफ शब्द का अर्थ होता है दो रेफ अर्थात् दो 'र'। उन वर्णों का गुनगुनाना, अस्फुट भाव से शब्द करना, असम्भव है। अत: अपेक्षित अन्वयबोध के लिए द्विरेफ पद का बोध्य अर्थ विवक्षित होता है भ्रमर जन्तु। रेफ-द्वयमात्र का वाचक द्विरेफ पद उसे अभिधा द्वारा तो समझा नहीं सकता। क्योंकि वह उसका वाच्य अर्थ नहीं। 'गंगा में घर है' इत्यादि प्रदर्शित लाक्षणिक-वाक्य-स्थल की तरह वाच्य और लक्ष्य अर्थ के बीच साक्षात् सम्बन्ध तो कहा नहीं जा सकता। अत: अगत्या 'स्वघटित-पद-वाक्यत्व' अर्थात् दो रेफों से घटित पद का वाक्य होना, यही सम्बंध कहना होगा। दो 'र' से घटित पद होगा 'भ्रमर' यह पद, उसका वाच्य भ्रमर कीट होता ही है अत: वाच्य दो 'र' और लक्ष्य भ्रमर

---

(३३) यत्र हि विशिष्टवाचक: शब्द: स्वार्थकदेशं विहायैकदेशे वर्त्तते तत्र जहदजहल्लक्षणा।
*-वेदान्त परिभाषा, आगमपरिच्छेद।*

(३४) यत्र तु शक्यार्थस्य परम्परासम्बन्धरूपा लक्षण सा लक्षितलक्षणा।
*-न्यायसिद्धान्त मुक्तावली, आगमपरिच्छेद।*

कीट इन दोनों के बीच सम्बंध स्थापित हो जाता है। तदनुसार 'द्विरेफ' पद परम्परात्मक सम्बंध स्वरूप लक्षणावृत्ति से बोध्य रूप में अपेक्षित भ्रमर को समझा पाता है।

इसके अतिरिक्त पद-लक्षणा और वाक्य-लक्षणा इस रूप में भी लक्षणा का एक विभाजन होता है। साहित्यिकों ने प्रकृति-लक्षणा और प्रत्यय लक्षणा का जो उल्लेख किया है उसका आदर यहाँ इसलिए कर्त्तव्य नहीं है कि प्रकृति लक्षणा एवं प्रत्यय-लक्षणा ये दोनों तत्त्वतः पद-लक्षणा ही है। कहने का अभिप्राय यह है कि सुबन्त और तिङन्त को यहाँ पद नहीं वाक्य ही मानना है।

अर्थों के स्मारक या अभिधायक पदों को कुछ विवेचकों ने रूढ़, यौगिक, योगरूढ़, और यौगिकरूढ़ इस प्रकार चार प्रभेदों में विभक्त किया है।[३५] वे समुदाय-शक्ति को कहते है रूढ़ि और अवयव-शक्ति को योग। समुदाय-शक्ति का अभिप्रेत अर्थ है, पूरे शब्द में रहने वाली एक शक्ति और अवयव-शक्ति का अभिप्रेत अर्थ है शब्द के मूलभूत प्रकृति प्रत्यय आदिगत अनेक शक्तियाँ। इन्हीं दो प्रकार शक्तियों की पृथक् कार्यकारिता और मिलित कार्यकारिता के आधार पर वे लोग यौगिक-रूढ़ि और योग-रूढ़ि इन दोनों का संघटन करते हैं। तदनुसार रूढ़ वह पद कहलाता है जहाँ उसके अन्दर अनेक पदों के सम्बन्ध की कल्पना सम्भव प्रतीत नहीं होती। जैसे 'गाय' यह पद है रूढ़ क्योंकि उस पद के अन्दर किन्हीं दो पदों के सम्बन्ध की कल्पना की नहीं जा सकती। पंकज आदि शब्द इसलिए योगरूढ़ होते हैं कि पंकज शब्द समुदित रूप में भी कमल का बोध कराता है और 'पंक' तथा 'ज' इन दोनों की दो शक्तियों के द्वारा भी। 'पंक' का अर्थ है कीचड़ और 'ज' का उससे जायमान। जबकि 'पंकज' आदि पदों में अलग-अलग दोनों ही शक्तियाँ मानी जाती हैं तब केवल अवयव-शक्ति स्वरूप योगशक्ति के द्वारा 'पंकज' शब्द से कीचड़ से उत्पन्न होने वाली अन्य वस्तुएं भी क्यों न समझी जाती हैं? इस प्रश्न के उत्तर में कुछ लोगों का कहना यह है कि रूढ़ि अर्थात् समुदाय शक्ति का ज्ञान केवल यौगिक अर्थात् अवयवार्थ के ज्ञान के प्रति प्रतिबंधक होता, अतः केवल योग से अर्थात् अवयव-शक्ति के सहारे ज्ञाता पंकज शब्द से कीचड़ से उत्पन्न होने वाली अन्य वस्तु को नहीं समझता है। जिस व्यक्ति को रूढ़ि स्वरूप समुदाय-शक्ति मालूम नहीं रहती उसे पंकज शब्द से कीचड़ से उत्पन्न सारी वस्तुओं का ज्ञान होता ही है।

अन्य कुछ लोग उक्त प्रश्न का उत्तर यह देते हैं कि योगशक्ति अनेकात्मक होने के कारण शाब्द-बोधार्थी व्यक्ति को उसे समझने में समुदाय शक्ति को समझने की अपेक्षा विलम्ब लगेगा और उसकी अपेक्षा एक समुदाय शक्ति को शीघ्र समझ लेना स्वभाविक है। तदनुसार सबल समुदाय-शक्ति के द्वारा जबकि पंकज पद से कमल स्वरूप वस्तु उक्त प्रकार बौद्धों के समक्ष उपस्थित रहती है तब पीछे समझी जाने वाली अवयव-शक्ति भी

---

(३५) शक्तं पदम्। तच्चतुर्विधम्। क्वचिद्यौगिकं, क्वचिद्रूढ़ं, क्वचिद्योगरुढ़ं, क्वचिद्यौगिक रूढ़म्। *-न्यायसिद्धान्त मुक्तावली।*

उस प्रथमोपस्थित कमल के साथ ही इसलिए लिपट जाती है कि इस निकट-प्राप्त कमल अर्थ में भी पंकजन्यता होती ही है। जबकि समान भाव से अपेक्षित अनेकों के अन्दर एक कोई निकट में ही उपलब्ध हो जाता है तो अपेक्षाशील-व्यक्ति उसी के साथ सम्बन्ध जोड़ लेता है, औरों को खोजने अन्यत्र जाता नहीं, यह बात लोकसिद्ध ही है। यौगिक पद वह कहलाता है जो दो पदों को जोड़कर निष्पन्न होता है एवं अंगभूत दो पदों की दो शक्तियों के सहारे बोध्य अर्थ को समझता है। जैसे 'गायक' 'वादक' आदि शब्द होते हैं यौगिक। इन शब्दों के अन्दर आने वाली धातु से गायन, वादन आदि क्रियाएं समझी जाती हैं और प्रत्यय अंश से समझा जाता है कर्ता। दोनों को मिलकर श्रोता 'गान करने वाला' 'बजाने वाला' इत्यादि अर्थों को समझता है। यौगिक रूढ़ उस पदों को कहा जाता है जिसकी शक्तियाँ तो योग रूढ़ पदों की ही तरह एकाधिक होती हैं और उन शक्तियों के अन्दर एक योग-शक्ति अवश्य होती है। इसके उदाहरण के रूप में लोगों ने 'उद्भित' शब्द को उपस्थित किया है। क्योंकि यह शब्द अपनी समुदाय-शक्ति के द्वारा तो एक प्रकार यज्ञ को बतलाता है और अवयव-शक्ति के सहारे उन पेड़-पौधे आदि को बतलाता है जो भूमि को फोड़कर ऊपर निकलते हैं। योगरूढ़ और यौगिक-रूढ़ पदस्थलीय परिस्थितियों पर ध्यान देने पर इन दोनों में मौलिक अंतर इतना ही मालूम होता है कि योगरूढ़ पदों की उक्त द्विविध शक्तियाँ नियमतः एक ही जगह केन्द्रित होकर मिलित रूप में एक ही वस्तु को समझाती है और यौगिक-रूढ़ की उक्त प्रकार द्विविध शक्तियाँ एकत्र केन्द्रित नहीं होतीं। दोनों अलग-अलग वस्तुओं के साथ सम्पृक्त होकर अनियत रूप में अलग अलग वस्तुओं को समझाती है। उद्भित् शब्द वैदिक यज्ञ प्रकरण में श्रुत होने पर वह यज्ञ-विशेष को ही समझाता है लता, पेड़, पौधे, आदि को नहीं। और यज्ञासम्पृक्त काव्यों में श्रुत 'उद्भित' शब्द लता, पेड़, पौधे आदि को ही समझाता है। इसीलिए कुछ विवेचकों ने यौगिकरूढ़ को योगरूढ़ [३६] से अलग नहीं माना है। क्योंकि उक्त द्विविध शक्तियाँ दोनों जगह समान रूप से ही मान्य होती हैं।

उचित तो यह होगा कि यौगिकरूढ़ को योगरूढ़ भी न माना जाय। क्योंकि जब वह केवल समुदाय-शक्ति के द्वारा अपने अर्थ को समझायेगा तब होगा वह केवल रूढ़ और जब केवल अवयव-शक्ति के सहारे अपने अन्य अर्थ को समझायेगा तब होगा वह केवल यौगिक। इस प्रकार वह योग-रूढ़ भी कभी नहीं हो पायेगा।

तत्त्वतः यदि गम्भीर भाव से विवेचन करके देखा जाय तो पदों का यह प्रदर्शित विभाजन ऐसे दार्शनिक के लिए ही उचित प्रतीत होता है जो कि पदों, अर्थों और उनके बीच होने वाले सम्बन्धों को स्वाभाविक अर्थात् नित्य मानते हैं। जो लोग शब्द और अर्थ

---

(३६) रूढ़ं च लक्षकं चैव योगरूढ़ं च योगिकम् ॥१६॥

*-शब्दशक्तिप्रकाशिका, नामप्रकरण।*

(३७) लाक्षणिकं पदं नानुभावकम्। *-न्यायसिद्धान्त मुक्तावली।*

के बीच होने वाले सम्बंधों को सांकेतिक मानते हैं उनका उक्त विभाजन फलत: संकेत के विभाजन के ऊपर ही जा गिरता है। और संकेत के अव्यवस्थित होने के कारण उसके आधार पर किया जाने वाला पदविभाजन भी व्यवस्थित होने के कारण उसके आधार पर किया जाना वाला पदविभाजन भी व्यवस्थित नहीं हो सकता। यदि पद और अर्थ के बीच होने वाले सम्बंध को सांकेतिक न माना जाय और संकेत की व्यवस्था मानी जाय तो समय-समय पर होने वाला तन्मूलक शब्द विभ्रम बन नहीं पायेगा। किन्तु ऐसा विभ्रम होता हुआ पाया जाता है।

कुछ लोग लाक्षणिक [३७] पदों को अनुभावक अर्थात् शब्द-बोध के प्रति जनक मानते नहीं। उनका कहना है कि शक्तपद ही पूरे वाक्यार्थ-बोध का सम्पादन करते हैं। उदाहरण के द्वारा इसे यो समझा जा सकता है जैसे 'गंगा में घर है' इस लाक्षणिक वाक्य-प्रयोगस्थल में गंगापद, जो कि लाक्षणिक है केवल अपने लक्ष्य अर्थ तट का स्मरण कराता है। वहाँ होने वाले 'गंगा तट में घर है' इस शब्द-बोध के प्रजनन में उसका कोई हाथ नहीं! रही बात शाब्दबोध के सम्पादन की तो उस काम को वाक्यघटक एक या अनेक शक्तपद ही करते हैं। फलत: उक्त उदाहरण स्थल में गृहवाची 'घर' पद ही पूरे वाक्यार्थ बोध का सम्पादन करता है ऐसा उन लोगों का कहना है। ऐसे कहने वालों का सरल अभिप्राय यह है कि पदों में विद्यमान शक्ति के प्रभेद दो हैं अनुभाविका और स्मारिका। शक्त-पदों में ये दोनों शक्तियाँ होती हैं और लक्षक पद में केवल स्मारिका शक्ति होती है। परन्तु यह अनुपपन्न इसलिए भी प्रतीति होता है कि जिस वाक्य में वक्ता सारे पदों का लाक्षणिक रूप में ही उपन्यस्त करेगा वहाँ क्या होगा? वहाँ पूरा वाक्यार्थ-बोध कैसे सम्पन्न हो पायेगा? क्योंकि वहाँ तो कोई एक भी शक्त पद रहेगा ही नहीं। यह कहना भी कैसे संगत कहा जा सकता कि सर्वलाक्षणिक पद-घटित-शब्द, जहाँ वाक्यता के सम्पादक आकांक्षा आदि विद्यमान हो वाक्य नहीं। आकांक्षा आदि युक्त पद समूह ही तो कहलाता है वाक्य? यदि यह कहा जाय कि सर्वलाक्षणिक पदस्थल में योग्यता नहीं रहेगी। क्योंकि लक्षणा के द्वारा योग्यता का सम्पादन वहाँ भी हो ही जायेगा। अन्यथा किञ्चिल्लाक्षणिक-पद-घटित वाक्य स्थल में भी योग्यता कैसे बन पायेगी? अत: शक्पद की तरह लाक्षणिक पदों को भी अनुभावक मानना चाहिए।

वाचक पदों को किसका वाचक माना जाय, जाति का, आकृति का या व्यक्ति का? इस सम्बंध में भी दार्शनिकों के बीच बड़ी विप्रतिपत्ति पाई जाती है। कोई यदि जाति-शक्तिवाद का ही आदर करता हुआ पाया जाता है, तो कोई व्यक्ति-शक्तिवाद का। कुछ लोग एक शक्तिवाद न मानकर सम्मिलित शक्तिवाद का आदर करते हैं। जातिमात्र शक्तिवादी मीमांसकों का कहना यह है कि व्यक्ति-शक्तिवाद का आश्रयण इसलिए नहीं किया जा सकता कि व्यक्तियाँ असंख्य होती है। पदशक्ति को उनके साथ सम्पृक्त करने पर एक पद की असंख्य शक्तियाँ मान्य हो बैठेंगी। जिसके फलस्वरूप महान् कल्पनागत

गौरव होगा। और असंख्य शक्तियों में यदि एक पद की असंख्य शक्तियाँ न मानी जाय। तो एक पद के श्रवण से सारी व्यक्तियों की जो उपस्थिति एवं शाब्दबोध होता है वह न हो पायेगा। 'गाय' पद और गाय अर्थ के बीच वाच्य-वाचक-भाव एक बार समझ लेने पर कहीं की किसी भी गाय के सम्बंध में उस समझदार व्यक्ति को यह संदेह नहीं उठता कि इसे गाय कहा जाय या नहीं? यह गाय शब्द का वाच्य अर्थ है या नहीं? व्यक्ति शक्तिवाद की मान्यता-पक्ष में ऐसी परिस्थिति नहीं हो सकती, यदि सब गायों में अलग-अलग 'गाय' पद की शक्ति न मानी जाय। और ऐसा मानने पर असंख्य व्यक्तिगत असंख्यक शक्तियाँ मान्य हो जाती हैं, यत्प्रयुक्त कल्पना-गौरव अनिवार्य हो जाता है, यह बात पहले भी कहीं गयी है। अतः विश्रृंखल व्यक्ति-शक्तिवाद न मानकर जाति-शक्तिवाद का ही समादर उचित है। जाति-शक्तिवाद के समादर पक्ष में ये आपत्तियाँ इसलिए नहीं आ पाती हैं कि असंख्य गायों में जिनके अन्दर अतीत और अनागत, व्यवहित और विप्रकृष्ट सारी गायें आ जाती है 'गायत्व' कहिए या 'गोत्व' एक ही होता है। उसी में 'गाय' पद की शक्ति मान्य होती हैं। वह सब गायों में समान रूप से रहने के कारण 'सामान्य' होता है। सामान्यों को ही अन्य शब्द में जाति भी कहा जाता है। यह सब गायों में एक अनुगत होने के कारण उसके साथ सम्बद्ध 'गाय' पद की शक्ति भी एक ही होती है। अतः असंख्यता की आपत्ति भी नहीं होती है, अतः जाति-शक्तिवाद ही मान्य है।

बौद्ध-दार्शनिकगण मीमांसक-सम्मत सामान्यात्मक जाति तो मान सकते नहीं। क्योंकि वे यदि ऐसा मानें तो नित्य-सामान्य की मान्यता प्रयुक्त उनका सर्वक्षणिकत्व-सिद्धान्त ही चौपट हो जाय। परन्तु एक गाय पद से सारी गायों को समझने की समस्या उनके समक्ष भी उसी प्रकार उपस्थित है जैसे औरों के समक्ष। अतः इस समस्या को हल करने के लिए वे लोग यह कहते हैं कि भावात्मक सामान्य तो सचमुच मान्य नहीं है, परन्तु अपोहात्मक एक अनुगत सामान्य मुझे भी मान्य है। अपोह का अर्थ होता है 'अतद्व्यावृत्ति' अर्थात् 'तदिभन्न-भेद'। गायों से भिन्न होते हैं गायों को छोड़ कर अन्य सारी वस्तुएँ और उन सबसे भिन्न उलट कर होती है सारी गायें ही। अतः गोभिन्न-भेदात्मक अगोव्यावृत्तिस्वरूप अपोह सब गायों में अनुगत एक होता है। इसी अपोह के साथ पदशक्ति का सम्बन्ध स्थिर समझना चाहिए। इसी कारण व्यक्ति-शक्तिवाद पक्ष में आये दोषों का परिहार बौद्ध-दार्शनिकों के यहाँ भी सम्भव है। क्योंकि सकल गायों में अनुगत उस अपोह के माध्यम से पदशक्ति सारी गायों से सम्बद्ध हो जाती है। अतः अतीत और अनागत, व्यवहित और विप्रकृष्ठ गायों तक को एक 'गाय' पद से समझने में कोई कठिनता नहीं रह जाती।

नैयायिक और वैशेषिक लोग इस सम्बंध में अपना अलग मतवाद उपस्थित करते है। वे कहते हैं कि न केवल जाति में पदशक्ति मान्य है और न केवल व्यक्ति में

(३८) जात्याकृतिव्यक्तयः पदार्थः ॥ ६४ ॥ - *न्यायदर्शन।*

क्योंकि केवल व्यक्ति-शक्तिवाद की मान्यता में दोषों का उद्भावन मीमांसक पक्ष से किया ही जा चुका है। रही बात केवल जाति शक्तिवाद की, तो वह इसलिए मान्य नहीं ठहराया जा सकता कि व्यक्ति में यदि पदशक्ति मानी ही न जायगी तो शब्द-बोध में व्यक्ति का नियत विषयीभवन कैसे संगत हो सकता? यदि लाक्षणिक वाक्य-से अतिरिक्त स्थल में अशक्य वस्तुओं का भी विषयीकरण माना जाय तो शब्द-बोध के अन्तर विषयनियम की कोई व्यवस्था नहीं रह पायेगी। जिसका कुफल यह होगा कि सारा उपदेश्य-उपदेशक-भाव चौपट हो जायेगा। वाग्व्यवहारमूलक सारी शिक्षाएं अस्त-व्यस्त हो उठेंगी। अत: व्यक्तियों में भी जाति की तरह पदों की शक्तियाँ मान्य हैं। यदि जातिमात्र-शक्तिवादी मीमांसक इस पर यह कहें कि जाति और व्यक्तियाँ इन दोनों के लिए तुल्य वित्तिवेद्यता का नियम है। अर्थात् जाति और व्यक्ति इन दोनों के लिए यह नियम है कि ये साथ ही प्रतीत हुआ करते है। अत: जाति के साथ व्यक्ति का भान जातिशक्तिवाद में भी सम्भव है तो उनसे नैयायिकों की ओर से यह पूछे जाने पर कि जाति और व्यक्ति इन दोनों में ऐसी तुल्य-वित्तिवेद्यता का नियम क्यों है? क्या कारण है कि जाति और व्यक्ति दोनों साथ ही शब्दबोध के अन्दर विषय रूप में नियत रूप से भासा करते हैं। हम तो इस प्रश्न के उत्तर में यह कह सकते हैं कि पद शक्ति जाति की तरह व्यक्ति में भी रहती है इसीलिए दोनों साथ ही भासते हैं, परन्तु तुम उस प्रश्न का उत्तर क्या दे सकोगे? क्योंकि तुम तो व्यक्तियों में पदशक्ति मानते नहीं? तो इसके उत्तर में मीमांसकों को सचमुच चुप रहना पड़ेगा।

नैयायिकों ने जाति और व्यक्ति के साथ यद्यपि आकृति को भी पद का वाच्य माना है,[३८] न्याय सूत्रकार गौतम ने स्पष्ट रूप में कहा है कि जाति, आकृति और व्यक्ति इन तीनों में पद की एक शक्ति मान्य है। फिर भी परवर्ती नैयायिकों के अन्दर कुछ ने तो आकृति को छोड़ ही दिया और कुछ ने उसका अर्थ बदल डाला। आकृति शब्द का अर्थ कर डाला सम्बंध। इसका कारण यह हुआ कि उनके दृष्टिपथ पर गुणवाची और क्रियावाची शब्द आ उपस्थित हो गये। आकृति सावयव द्रव्यों के लिए ही सम्भव है, औरों के लिए नहीं। अत: गुणवाची और क्रियावाची शब्दस्थल में आकृति को वाच्यता सम्भव होती नहीं। क्योंकि गुण और क्रिया आकृति होती नहीं।

इन विभिन्न विचारों की उपस्थिति के अनन्तर इस जिज्ञासा का उदित होना स्वभाविक है कि चार्वाकीय-दृष्टिकोण में पदशक्ति कहाँ मान्य हो सकती है? तो इस सम्बंध में ज्ञातव्य है कि यहाँ केवल आकृति शक्तिवाद ही मान्य है। जिसे आकृति और आकृतिमान् की अभिन्नता की दृष्टि से व्यक्ति समूह-शक्तिवाद भी कहा जा सकता है। यद्यपि इस केवल आकृति-शक्तिवाद का खण्डन न्यायसूत्रकार गौतम ने अपने सूत्रों द्वारा किया है। उन्होंने इसके विरुद्ध यह कहा है कि केवल आकृति को पद का शक्य मानने पर गोदान की कर्तव्यता स्थल में मिट्टी की भी गैया दी जाने लगी। क्योंकि गोदान की

विधेयता ख्यापक वाक्य के अन्दर आने वाला 'गो' शब्द आकृति का ही प्रतिपादन करेगा। परन्तु मिट्टी की गाय का दान किया जाता नहीं, अतः आकृति को पद का शक्य नहीं माना जा सकता। परन्तु यह उनका खण्डन इसलिए औचित्य नहीं रखता कि स्वर्णमय गाय की प्रतिमा का दान होता पाया ही जाता है। मिट्टी की गैये का दान तो इसलिए नहीं होता कि लेने वाला उससे क्या लाभ उठायेगा? क्यों लेगा? और लेने वाला उपस्थित न होने पर दान इसलिए नहीं बन पाता कि दाता के स्वत्व की निवृत्ति मात्र ही दान नहीं है, किन्तु तत्पूर्वक परकीय स्वत्व का उत्पादन। इसलिए दाता का देना प्रमाणित होने पर भी गृहीता कर्त्तृक स्वीकार प्रमाणित न होने पर दाता का त्याग कानून की दृष्टि में भी दान नहीं माना जाता है। इसीलिए गैये की मृण्मय सूर्ति का दान नहीं होता है। किन्तु सोने की गैये का दान होता ही है और तात्त्विक दृष्टि से खनिज सोना भी मिट्टी ही है, पार्थिक ही है; इस दृष्टिकोण को अपनाने पर स्वर्णमय गोप्रतिमा का दान भी फलतः मृण्मय गोदान ही है। ऐसी परिस्थिति में उक्त सूत्रकार गौतम का यह कथन कि 'आकृति को पदवाच्य मानने पर गैये को मृण्मूर्ति का भी दान प्रसक्त हो उठेगा'' कहाँ संगत हो पाता है? इससे बढ़ कर आकृतिशक्तिवाद का स्थापक प्रमाण प्रमाणान्वेषियों को और क्या चाहिए कि मर्यादापुरुषोत्तम कहलाने वाले राम ने अपनी धर्मपत्नी सीता के अभाव में उनकी स्वर्णमयी प्रतिमा को अपनी धर्मपत्नी सीता का स्थान देकर विधेय कृत्य का सम्पादन किया? यदि उसके विधायकवाक्यगत पत्नीवाची शब्द को राम आकृतिवाची न मानते तो भला कैसे सीता की स्वर्णमय प्रतिकृति को सीता का स्थान देते?

हाँ, एक बात यहाँ यह नहीं भूलनी चाहिए कि मीमांसक लोग एवं व्यवहारिक क्षेत्र में उनके मतानुगामी आचार्य शंकर ने आकृति शब्द का प्रयोग बहुधा जाति अर्थ में किया है। किन्तु यहाँ आकृति शब्द का अर्थ वहीं विवक्षित है जिसे न्यायसूत्रकार गौतम ने आकृति शब्द का अर्थ माना है। कहने का तात्पर्य यह है कि अवयवों का संघटन की यहाँ आकृति शब्द से विविक्षित है।

अब यहाँ प्रश्न यह उपस्थित हो सकता है कि जिस भय से परवर्ती नैयायिकों ने आकृति को पदाशक्य कोटि से हटा दिया, वह भय यहाँ क्यों नहीं प्राप्त होता है? तात्पर्य यह कि गुणवाची और क्रियावाची शब्दस्थल में आकृति पदवाच्य कैसे हो सकेगी? तो इसका उत्तर यह समझना चाहिए कि उस भूताद्वैती सिद्धान्त में धर्म और धर्मी अभिन्न होने के कारण गुण और क्रिया का स्वतंत्र अस्तित्व मान्य नहीं है। ऐसी परिस्थिति में गुणवाची एवं क्रियावाची पद भी फलतः द्रव्यवाची ही हो जाते हैं। अतः यहाँ उक्त भय निरवकाश है।

यदि नैयायिकों की ओर से फिर भी यह प्रश्न उपस्थित किया जाय कि आकाश आदि निरवयव द्रव्यवाची शब्दों के प्रयोगस्थल में बोध कैसे उपपन्न हो पायेगी? क्योंकि निरवयव की आकृति सम्भव नहीं। तो इसका उत्तर यह समझना चाहिए कि इस चार्वाक-

सिद्धान्त में न्याय-वैशेषिक-सम्मत आकाश आदि द्रव्य मान्य नहीं है। इसका विस्तृत यौक्तिक विवेचन आगे किया जायेगा।

इस विहित विचार के अन्दर क्रिया के द्रव्याभेद की की गयी चर्चा से यह भी सन्देह स्वतः निवृत्त हो जाता है कि सिद्धार्थक वाक्य भी प्रमाण हैं या नहीं? कहने का तात्पर्य यह है कि मीमांसकों का कहना यह है कि सिद्धार्थक वाक्य निष्प्रयोजन होने के कारण प्रमाण नहीं माने जा सकते। फलतः ऐसे वाक्यों को बोधकता भी मान्य नहीं। चार्वाकीय सिद्धान्त इस सम्बंध में यह समझना चाहिये कि यहाँ क्रिया और क्रियावान् की अभिन्नता मान्य होने के कारण वस्तुओं के अन्दर 'सिद्ध' और साध्य का भेद ही लुप्त हो जाता है। अतः सारे पद सिद्धार्थक ही हो जाते हैं केवल साध्यर्थक कोई रह ही नहीं पाता। अतः वाक्यों को सिद्धार्थक माना जाय या नहीं इस प्रकार सन्देह ही उपस्थित नहीं किया जा सकता।

कुव्ज-शक्तिवादी प्रभाकर का यह अभ्युपगम भी औचित्यपूर्ण प्रतीत होता नहीं कि जाति में ज्ञाता और आकृति में अज्ञाता अर्थात् स्वरूप सती शक्ति मानी जाय। क्योंकि जाति-शक्तिवाद की आलोचना की जा चुकी है और जातिशक्तिवादी भी जाति की आकृतिव्यंगय मानते हैं। फलतः आकृति होती है उनके मत में जाति का प्रकाशक। प्रकाश्य देखा जाय और प्रकाशक अज्ञात रह जाय यह कभी सम्भव नहीं। क्या ऐसा कहना कभी संगत कहला सकता है कि अंधकार-स्थित प्रकाश्य वस्तुएँ तो देखी जाती हैं किन्तु द्वीप आदि का वह प्रकाश, जिसके सम्पर्क-प्रयुक्त अंधकारस्थित वे वस्तुएँ देखी जाती हैं। वह नहीं देखा जाता है? अतः आकृतिगत शक्ति को अज्ञायोपकारक नहीं कहा जा सकता। किन्तु यह सदा ध्यान रखने की बात है कि यह ज्ञात पदशक्ति भी अग्नि आदिगत अज्ञात शक्ति की रह कोई स्वतंत्र पदार्थ नहीं। यह शक्ति संकेतात्मक ही है और कुछ नहीं।

सम्भव है कि यहाँ कुछ लोग यह प्रश्न उपस्थित करें कि आकृति की शक्यता मान्य होने पर लक्षणा, शक्य-सम्बंध कैसे कहलायेंगी? 'गंगा में घर है' इत्यादि वाक्य-प्रयोग-स्थल में तट आदि लक्ष्य अर्थों के साथ सामीप्य आदि सम्बंध, प्रवाह आदि व्यक्ति का ही सम्भव है, आकृति का नहीं। यदि यह कहा जाय कि प्रवाहगत आकृति का तटगत आकृति के साथ प्रवाहतट-घटित सम्बंध जोड़ा जा सकता है, तो यह कथन इसलिए उचित नहीं प्रतीत होगा कि तब सारी लक्षणाएँ लक्षित-लक्षणा हो जायेंगी क्योंकि साक्षात्सम्बंध तो बोध्य और शक्य का कहीं हो ही नहीं पायेगा। तो इसका उत्तर यह समझना चाहिए कि आकृति और आकृतिमान् की अभिन्नता पहले भी बतलाई जा चुकी है, अतः फलतः उक्त लक्षणा के उदाहरण स्थलों में सामीप्य आदि साक्षात्-सम्बंध ही प्राप्त हो जायेंगे। दूसरी बात यह भी इस सम्बंध में ध्यान रखने की है कि लक्षित-लक्षणा

---

(३६) शक्तिग्रहं व्याकरणोपमानकोशाप्तवाक्याद् व्यवहारतश्य। वाक्यस्य शेषाद्विवृतेवदन्ति सान्निध्यतः सिद्धपदस्य वृद्धाः *-न्यायसिद्धान्त-मुक्तावली, शब्दखण्ड।*

स्थल में सम्बंध में केवल परम्परात्व ही नहीं विवक्षित होता है। किन्तु उसके साथ-साथ बोध्य अर्थ के वाचक पद से घटित होना भी विवक्षित होता है प्रसिद्ध लक्षित लक्षणा स्थलीय उदाहरण 'द्विरेफ' पदघटित-वाक्य-प्रयोगस्थल में बोध्य भ्रमर कीट का वाचक भ्रमर पद भी सम्बंध घटक हो जाता है, यह बात बतलायी ही जा चुकी है।

लक्षणा के सम्बंध में यह भी ज्ञातव्य है कि कुछ लोग पद की ही लक्षणा मानते हैं, वाक्य लक्षणा नहीं। उनकी इस सम्बंध में युक्ति यह है कि कोई शक्य, पद का ही होता है वाक्य का नहीं। ऐसी परिस्थिति में वाक्य लक्षणा कैसे मान्य हो सकती? क्योंकि 'शक्य सम्बन्ध ही है लक्षणा' यह बात पहले बतलायी जा चुकी है। परन्तु यह उनका कथन इसलिए संगत नहीं कहा जा सकता कि पदशक्ति की तरह वाक्यशक्ति की मान्यता भी अनिवार्य है। वृद्ध व्यवहार होने वाले शक्तिग्रह स्थल में शक्ति के ग्रहीता बच्चों के समक्ष पहले वाक्य ही उपस्थित होता है और उससे वह पूरे अर्थ को ही समझता है। पश्चात् पदों के आवाप और उद्धाप से टटोल कर पदशक्ति की अवगति प्राप्त करता है, यह सर्वविदित है। अत: पदशक्ति की तरह वाक्यशक्ति भी मान्य ही है।

इस लिये भी वाक्य, शक्ति मान्य है कि बहुत से वाक्य परवर्ती भ्रान्त लोगों के द्वारा पद समझे जा सकते हैं। उदाहरण के रूप में 'इतिहास' पद को भली-भाँति उपस्थित किया जा सकता है। गम्भीरतापूर्वक इस पर दृष्टिपात करने पर यह स्पष्ट मालूम होता है कि यह संस्कृत भाषा का एक पूर्ण वाक्य था। क्योंकि विग्रह करने पर इसका रूप प्राप्त होता है इति, ह, आस। इस रूप में इसे देखने पर स्पष्ट प्रतीत होता है कि यह क्रियापद घटित एक पूर्ण वाक्य है जिसका अर्थ होता है 'इति' अर्थात् यह (घटना 'ह' किल, अर्थात् निश्चय ही, 'आस'-था, अर्थात् हुआ था। सन्धि के प्रभाव ने लोगों को यह समझा दिया कि यह एक पद है। तदनुसार लोग उसे प्रतिवादिक अर्थांत् नाम, फलत: संज्ञावाची शब्द मान कर उसके आगे प्रत्यय लाकर 'इतिहास' इत्यादि संस्कृत प्रयोग भी करने लगे। पर कोई किसी को और कुछ समझ बैठे तावता वह वस्तु थोड़ी ही बदल जायेगी? अत: परवर्ती लोगों के द्वारा पद समझे जाने पर भी 'इतिहास' शब्द वाक्य ही रहेगा और उसकी शक्ति तो पुरावृत्त अर्थ में कोशकारों ने भी मानी है है। एक यही शब्द ऐसा नहीं है, खोजने पर और भी बहुत से शब्द ऐसे मिलेंगे। 'पुराण' शब्द भी ऐसा ही है जिसकी चर्चा आगे चलकर उपयुक्त स्थान में की जायेगी। अत: पदशक्ति की तरह वाक्य शक्ति भी मान्य है। सुतरां उसके शक्य अर्थ का अभाव नहीं बतलाया जा सकता यत्प्रयुक्त वाक्यलक्षणा की मान्यता ठहराई जा सके।

संकेतात्मक पदशक्ति या वाक्यशक्ति के ज्ञान के अनन्तर ही श्रोता उस पद के वाच्य अर्थ को स्मरण करताहै, यह बात पहले शाब्दबोध की प्रक्रिया बतलाते समय कही जा चुकी है। वह शक्तिज्ञान किस प्रकार किन कारणों से श्रोता को होता है? इसके सम्बंध में भी विभिन्न दार्शनिकों के मत विभिन्न पाये जाते है। मीमांसक लोभ वृद्ध व्यवहार से ही पदशक्ति

का ज्ञान मानते हैं जिसकी चर्चा पहले की जा चुकी है और अन्य कुछ लोग आप्तवाक्य से भी शक्ति का ज्ञान होना मानते हैं। नैयायिक लोग व्याकरण, उपमान, कोश, आप्तवाक्य, वृद्धव्यवहार, वाक्यशेष, विवरण और प्रसिद्ध पदों के सन्निध्य इतने कारणों से पदशक्ति का ज्ञान मानते हैं।[३६] परन्तु वस्तुस्थिति यह है कि वृद्धव्यवहार आप्तवाक्य और प्रसिद्ध पद का सान्निध्य इन तीन कारणों से वैकल्पिक रूप में पदशक्ति का ज्ञान मान्य है। यह इसलिए कि व्याकरण उपमान कोश वाक्य-शेष और विवरण इन सबको आप्तवाक्य में गतार्थ समझा जा सकता है। जैसे शाब्दिक परिस्थिति के नियामक वाक्यों को ही कहना होगा व्याकरण, वह भी जिस किसी व्यक्ति का वाक्य न होकर शाब्दिक परिस्थिति का नियमन नहीं कर सकता। अत: उसे भी आप्तवाक्यात्मक मानना ही होगा। उपमान स्थल में भी आप्तवाक्य ही मूल रूप में शक्ति का ग्राहक होता है। मूंग जैसे देखे जाने वाले पौधों को 'मुद्‌गपर्णी' समझना इस आप्तवाक्य के आधार पर ही तो उपदिष्ट व्यक्ति मुद्‌गपर्णी का परिचय प्राप्त करता है, यह समझता है कि 'इसी बूटी को कहते हैं मुद्‌गपर्णी'। कोशों को भला आप्तवाक्य के अतिरिक्त क्या कहा जा सकता है? कोशों को ग्रन्थात्मक मानने परभी ग्रान्थिक लिपियों को कोशकारात्मक आप्त व्यक्ति के वाक्यों को ही स्मारक मानना होगा। वाक्य, शेष होता है पूर्व वाक्य से सम्पृक्त परवर्ती वाक्य। वहाँ पूर्व और पर दोनों वाक्यों का आप्तोक्त होना भी आवश्यक ही है। नहीं तो उन्मत और प्रमत्त के वाक्य भी निश्चायक माने जाने लगेंगे। अत: वाक्य-शेष को भी आप्तवाक्य मानना ही होगा। विवरण भी आप्त वाक्यात्मक ही होता है, क्योंकि पूर्वकथित का शब्दान्तर से कथन ही होता है विवरण। वह कथन अवश्य ही आप्त व्यक्ति के वाक्य रूप से निश्चित होकर ही श्रोता के लिए बोधक हो सकता है। अत: विवरणात्मक कथन को भी आप्तवाक्य मानना हो होगा।

सम्भव है कुछ लोग यहाँ यह कह कर इस निर्णय में बाधा उपस्थित करना चाहें कि विवरण सर्वत्र कथनस्वरूप ही होगा, यह निश्चय नहीं किया जा सकता। क्योंकि विवरण इंगित से भी हुआ करता है। तो इसका उत्तर यह समझना चाहिए कि इंगित भी श्रोता के हृदय में बोधक वाक्य को उपस्थित करके ही ज्ञाप्य अर्थ का निश्चायक होता है और साथ ही निश्चेता उस इंगित-कर्ता में आप्तत्व का निश्चय करके ही उसके इंगित से अर्थ का निश्चय करता है, अत: वहाँ फलत: आप्तवाक्य ही निश्चायक होता है, अन्य कोई नहीं।

इन निश्चायकों के द्वारा बोधक शब्द और बोध्य वस्तुएँ इन दोनों के बीच विद्यमान संकेतात्मक शक्ति का ज्ञान कैसे होता है? उसकी प्रक्रिया क्या है? यह जिज्ञासा उदित होने पर पारिस्थितिक विभिन्नतावश उसकी अलग-अलग प्रक्रियाएँ समझनी चाहिए। धातु एवं नाम स्वरूप प्रकृति, तथा प्रत्यय इनका अर्थ निश्चय व्याकरण के ज्ञानोपार्जन से होता है। कौन धातु किस अर्थ का बोधक है, किस धातु की शक्ति किस अर्थ में है इसका ज्ञान पूर्ण रूप से

(४०) घटादिपादनाँ कार्यान्वित घटादिबोधे सामर्थ्यांवधारणात्। ..............इति केचित्।
– *न्यायसिद्धान्त मुक्तावली।*

व्याकरण ही कराता है, अत: शब्दों की उन अर्थों में होने वाली शक्ति का ज्ञान व्याकरण से होता है, अत: व्याकरण को शक्तिग्राहक माना गया है। परन्तु उस सम्बन्ध में यह ध्यान रखने की बात है कि नामों के अन्दर उन्हीं नामों की शक्ति का ज्ञान व्याकरण से सम्भव है जो व्याकरण-नियम के अनुसार प्रकृति एवं प्रत्यय के सम्बंध में निष्पन्न माने जाते हैं। सर्वथा रूढ़ नामों की शक्ति को बतलाना उसके शक्ति से सर्वथा बाहर है। यह बात सही है कि अधिकतर नाम-शब्द अपने प्रचलन की प्रारम्भिक अवस्थाओं में यौगिक ही होते हैं। वे जब तक अपने प्रकृति और प्रत्यात्मक अंश के अर्थों को अपना अर्थ बनाये रखते हैं तब तक वे व्याकरण से होने वाले शक्तिग्रह की परिधि के अन्दर रहते हैं। किन्तु कालक्रम के अनुसार कुछ लोग जब विभिन्न अर्थों में उसे प्रयुक्त करने लगते हैं और वह प्राचीन अर्थ में यौगिक रहने वाला शब्द नवीन अर्थ में रूढ़ बन जाता है और वह व्याकरण साध्य शक्तिग्रह की सीमा से निकलकर अधिकतर कोशसाध्य शक्तिग्रह की सीमा में चला जाता है।

उपमान से होने वाले शक्तिग्रह के सभी उदाहरण प्रचुर हैं। कोई व्यक्ति यदि किसी आरण्यक व्यक्ति से यह सुनता है कि 'गवय पशु गाय के ऐसा होता है' और अनन्तर कभी जंगल जाने पर ऐसे प्राणी को देखता है, जिसे वह गाय के समान आकृति युक्त भी देखता है। साथ ही संयोगवश उसे पहचान भी याद आ जाती है कि 'गवय पशु गाय के ऐसा होता है,' तो वह उस पशु को देखने वाला व्यक्ति इस प्रकार शक्ति निश्चय करता है कि 'गवय पद का वाच्य पशु यही है' 'इसे ही लोग गवय कहा करते हैं' इत्यादि।

कोश से पदशक्ति का परिचय होता है, यह आज के शिक्षितों के लिए सर्वाधिक परिचित है। जहाँ पढ़ते समय गाड़ी अटकती है, किसी पद का अर्थ पढ़ने वालों को समझ में आता नहीं तो शीघ्र वह उस भाषा के कोशात्मक ग्रन्थ को उलट कर उस शब्द के अर्थ का, फलत: उस अर्थ में विद्यमान उस पद की शक्ति का निर्णय करके आगे बढ़ता है।

आप्त वाक्य से पदशक्ति का ज्ञान होना सर्वाधिक प्रसिद्ध है जहाँ और साधन काम नहीं देते या प्राप्त नहीं रहते, किन्तु किसी पद के अर्थ की जिज्ञासा प्रबल रहती है तो जिज्ञासु व्यक्ति जिसे उस विषय का ज्ञाता एवं आवश्यक समझता है उसके समक्ष अपनी जिज्ञासा व्यक्त करता है और वह पुष्ट आप्त उसे व बतला देता है कि 'इस पद का वाच्य अर्थ यह है' जैसे 'पिक' शब्द का अर्थ है कोकिल। ऐसी परिस्थिति में वह जिज्ञासु व्यक्ति उस समय से सदा के लिए यह समझ जाता है कि 'पिक' शब्द की शक्ति कोकिल में है।

व्यवहार अर्थात् वृद्धव्यवहार से पदशक्ति का ज्ञान वहाँ होता है जहाँ दो गृहीत शक्तिक व्यक्ति के पास अबोध बालक या वहाँ बातचीत में आने वाली भाषा से सर्वथा अपरिचित वयस्क बैठा हो और उन गृहीत शक्ति दो व्यक्तियों के अन्दर एक दूसरे को कुछ करने के लिए आदेश करे और द्वितीय गृहीत-शक्तिक व्यक्ति उसकी आज्ञा के अनुसार काम कर दिखलाये। फिर वह आज्ञापक उस आदेशपालक को ऐसे वाक्यों के द्वारा

दूसरी आज्ञा दे जिसके अन्दर सारे नहीं एक ही पद बदल दिया गया हो। पदशक्ति का जिज्ञासु वह अबोध बालक या वह उस भाषा से अपरिचित वयस्क पहले तो पूरे वाक्य और पूरे वाक्यार्थ में वाच्य-वाचक भाव समझता है। अनन्तर परिवर्तित एक पद अपघटित द्वितीय आज्ञा-वाक्य को सुनकर वह पद विभाजन पूर्वक पद त्याग और पद स्वीकार के आधार पर अलग-अलग पदों के अलग-अलग अर्थों का निर्णय करता है। अलग-अलग अर्थों में अलग पदों की शक्ति को समझता है।

मीमांसक लोग अधिकतर इसे ही शक्तिग्रह रूप में इसलिए पसन्द करते हैं कि इसके द्वारा पदशक्ति का ज्ञान करते समय व्यक्ति प्रथमतः प्रत्येक पद को क्रियान्वित अर्थ में ही शक्त अर्थात् शक्तियुक्त समझता है, क्रियारहित वस्तु को नहीं। मीमांसकों का कहना है कि इसके द्वारा जब कि सर्वप्रथम वह पद-शक्तिज्ञाता व्यक्ति [४०] क्रियान्वितों को ही पद का वाच्य अर्थ समझा करेगा तब उसका संस्कार इस विषय में ऐसा सुदृढ़ होगा कि वह अपने जीवन में कभी भी क्रियारहित वस्तु को किसी पद का वाच्य भूल कर भी नहीं समझेगा। फलतः सिद्धार्थक वाक्य प्रमाण बिलकुल नहीं हो पायेंगे। बोद्धा की दृष्टि में क्रियात्मक श्रम की महत्ता बढ़ेगी। जिसका सुपरिणाम यह होगा कि सभी लोग कर्मी होंगे और कर्म करके सुखी बनेंगे।

परन्तु अन्य दार्शनिक वृद्ध-व्यवहार को शक्ति-ग्राहक एवं उस समय शक्ति जिज्ञासु- व्यक्ति-कर्तुक क्रियान्वित में ही पदशक्ति-ग्रह को मान्यता देते हुए भी मीमांसकों के इस कथन से सहमत नहीं पाये जाते हैं कि वह शक्तिग्रह-कर्ता व्यक्ति सदा क्रियान्वित को ही पद का वाच्य समझता रहेगा। उनका कहना यह है जब वह व्यक्ति प्रबुद्ध हो जायेगा, उस भाषा से पूर्ण परिचित हो जायेगा, तब विश्लेषण करके वह क्रिया मात्र को क्रियापद का और क्रियारहित वस्तुमात्र को नामपद का वाच्य समझेगा। जैसे 'घड़ा ले आओ' इस वाक्य के प्रयोग स्थल में वह पहले यह अवश्य समझेगा कि 'घड़ा पद का वाच्य अर्थ है उधर से इधर किया जाने वाला जलाहरण पात्र' किन्तु पीछे वह यह अवश्य समझेगा कि 'घड़ा' पद का अर्थ है जलाहरण-पात्र मात्र, और 'ले आओ' का अर्थ है 'उधर से इधर करना।'

चार्वाकीय-दृष्टिकोण में यह परवर्ती मतवाद ही, वैज्ञानिक प्रतीत होने के कारण मान्य है। वाक्य-शेष से होने वाले शक्तिग्रह के भी उदाहरण प्रचुर मिल सकते हैं। जैसे एक यह कहा गया है कि 'बार्ली जौ है'। वहाँ किन्तु जो का परिचय नहीं दिया गया कि जौ आखिर क्या चीज है? ऐसी परिस्थिति में वह व्यक्ति जो 'जौ' का परिचय नहीं रखता बार्ली का परिचय नहीं प्राप्त कर सकता, जब तक कि वह 'जौ' का परिचय प्राप्त न कर ले। परन्तु उपदेष्टा बीच में और बात बतलाने लगा। आगे चल कर अन्य बहुत कुछ बातें कर लेने के बाद यदि जौ का परिचय इस प्रकार देता है कि जौ और गेहूं में कोई विशेष अन्तर नहीं दीख पड़ता है परन्तु दोनों अन्नों में बहुत अन्तर दीख पड़ता है। जौ गेहूं से

कहीं अधिक नोकीला सुंगदार अन्न होता है' तो यह परवर्ती वाक्य होता है 'बार्ली जौ है' इस पूर्ववर्ती वाक्य का शेष वाक्य अर्थात् अवशिष्ट वाक्य, अर्थात, अवशिष्ट वाक्य होने के कारण 'वाक्य शेष'। इन वाक्य शेष से 'जौ' इस पद की शक्ति उस अन्न में ज्ञात होती है। अतः वाक्य-शेष को भी शक्ति का ग्राहक माना जाता है।

जहाँ एक वाक्य के अर्थ को विशकलित रूप में वाक्यान्तर से समझाया जाता है वहाँ वाक्यान्तर से अर्थकथनात्मक विवरण से वाक्य की या पद की शक्ति समझी एवं समझायी जाती है। जैसे किसी के सम्बंध में किसी ने किसी से यह कहा कि 'वह परिश्रान्त हो चुका है' श्रोता ने 'परिश्रान्त' का अर्थ समझा नहीं। तो वह वक्ता उसका विवरण अर्थात् स्पष्टीकरण करते हुए कहता है कि समझा नहीं? वह अत्यन्त परिश्रम-युक्त हो चुका है, थक गया है' इस विवरण वाक्य से श्रोता परिश्रान्त शब्द का अर्थ समझ जाता है, उसकी शक्ति को पहचान लेता है।

सिद्ध अर्थात् ज्ञातार्थक, पदों के सान्निध्य से अर्थात् नैकट्य से अर्थात् अगल-बगल विद्यमानता से भी पदशक्ति का परिचय प्राप्त होता है। उदाहरण के द्वारा इसे यों समझा जा सकता है कि किसी वक्ता ने यदि किसी प्रबुद्ध व्यक्ति से जो कि 'मधुकर' शब्द का अर्थ जानता नहीं, यह कहा कि 'विकसित कमलकुसुम में बैठा करता है मधुकर मधुपान' तो मधुकर पद के अर्थ से अपरिचित वह श्रोता अपनी बुद्धि लड़ाता हुआ कमलकुसुम और मधुपान इन दोनों शब्दों के अर्थ की ओर ध्यान देकर मध्यवर्ती 'मधुकर' शब्द भौंरे का वाचक है, इस पद की शक्ति भौरों में है इस प्रकार पदशक्ति का निर्णय कर लेता है अगल-बगल के ज्ञाताशक्तिक पदों के नैकट्य से।

इन अलग-अलग उदाहरणों द्वारा परिचायित पदशक्ति ग्राहकों के अन्दर अधिक शक्ति-ग्राहक आसवाक्य के अन्दर गतार्थ हो जाते हैं, यह बात पहले भी बतलायी जा चुकी है।

इन ग्राहकों से गृहीत होने वाली शक्ति के सम्बंध में एक मतभेद दार्शनिकों के अंदर यह उपलब्ध होता है कि कुछ लोग पदशक्ति को अन्वित शक्ति मानते हैं और कुछ लोग अनन्वित शक्ति। अन्वित शक्ति को भी दो भागों में विभक्त किया जा सकता है जैसे इतरान्वित-शक्ति और क्रियान्वित शक्ति और क्रियान्वित शक्ति का अभिप्राय होता है यह कि वाक्य घटक प्रत्येक पद निकटश्रुत अन्त पद के अर्थ से अन्वित रूप में ही स्वार्थ को बतलाता है, अतः तादृश अन्वित अर्थ में ही पदशक्ति मान्य है। जैसे 'हरा घड़ा है' इस प्रकार वाक्य प्रयोगस्थल में इतरान्वित-शक्तिवादी का कहना यह है कि 'हरा' यह शब्द केवल हरापन को एवं 'घड़ा' यह शब्द केवल घड़े को नहीं कहता यह है किन्तु 'हरा' यह शब्द घड़े के हरापन को और 'घड़ा' यह शब्द हरापन युक्त घड़े को। अतः हरे घड़े में 'घड़ा' पद की और घड़े के हरापन में 'हरा' पद की शक्ति मान्य है। क्रियान्वित शक्ति

का अभिप्राय यह है कि 'कपड़ा ले आओ' इस प्रकार वाक्य प्रयोगस्थल में 'कपड़ा' पद केवल कपड़े को नहीं कहता किन्तु 'ले जाना' क्रियायुक्त कपड़े को। अतः वाक्य घटक सारे नाम पद क्रिया से युक्त स्वबोध्य वस्तु को कहते हैं, केवल को नहीं। इसलिए नामपदों की शक्ति क्रियान्वित में ही विवक्षित है।

क्रियान्वित शक्ति पक्ष में कठिनता यह है कि क्रिया पदों को क्रियान्वित-शक्त माना जा नहीं सकता। क्योंकि एक क्रिया दूसरी क्रिया से सम्पृक्त हो नहीं सकती। अतः केवल नाम पद के लिए इसे लागू मानना होगा। परन्तु तब वहाँ यह निरुत्तर प्रश्न उठ खड़ा होता है कि क्रियान्वित शक्ति जबकि पद भावापन्न क्रियावाची शब्द नहीं हो पाता है तब उसी के समानभावपन्न नाम पदों को क्रियान्वित शक्त क्यों और कैसे माना जाय? अतः उसे छोड़ कर इतरान्वित शक्ति को मान्यता दी जाती है। अब यह क्रियापद और कारक पद दोनों के लिए समान रूप से लागू होने वाली सिद्ध होती है। क्योंकि इतर पद से क्रियापदार्थ और कारक पदार्थ दोनों आ सकते हैं। क्रियान्वित कारक पदार्थ हो जायेगा और कारकान्वित क्रिया-पदार्थ। उस मतवाद पर कुछ लोगों को अधिक आकर्षण इसलिए है कि शाब्दबोध में दो पदार्थों के बीच सम्बन्ध का भान मानना आवश्यक है। अन्यथा वह बोध वाक्यार्थ बोध न होकर पदार्थबोध ही रह जायगा। और अशक्य अर्थो का भी वाक्यार्थ बोध में भान मानने पर अव्यवस्था उपस्थित हो जाती है। वक्ता कहेगा कुछ और श्रोता समझ बैठेगा कुछ का कुछ। अतः दोनों पदार्थों के बीच सम्बन्ध रूप में शाब्दबोध के अंदर भासिक होने वाले अन्वय में भी दोनों पदार्थों के बीच सम्बंध रूप में शाब्दबोध के अन्दर भासित होने वाले अन्वय में भी दोनों पदों की शक्ति विनिगमक के अभाव प्रयुक्त मानते हैं। परन्तु इस युक्ति के अनुसार इतरान्वित में शक्ति न मान कर अन्वित में शक्ति न मान कर अन्वित में शक्ति भी मानी जा सकती है, अतः कुछ लोगों ने इतरान्वित शक्ति के स्थान में अन्वित शक्ति को ही मान्यता दी है।

परन्तु नैयायिक और विशेषिककों ने यह कह कर इस अन्वित शक्ति को अमान्यता दी, कि शाब्दबोध के अन्दर पदार्थों के बीच सम्बन्ध के भान का नियम आकांक्षा से अर्थात् पदों के अव्यवहित पूर्वापरीभाव से फलतः, प्रकरण से ही सम्पादित हो सकता है। ऐसी परिस्थिति में व्यर्थ अन्वित-शक्ति का आदर जो कि गौरव-दोषप्रद है उचित नहीं कहा जा सकता। चार्वाक-सिद्धान्त के समक्ष, यदि इस अन्वित-शक्ति को मान्यता अमान्यता का प्रश्न उठाया जाय तो वह भी अमान्यता पक्ष में ही अपना मत देगा, अन्वित-शक्ति को स्वीकार नहीं करेगा।

अन्विताभिधानवाद और अभिहितान्वयवाद की स्वीकृति भी इसी विचार से निकट सम्बंध रखती है। अन्विताभिधानवाद का अर्थ अन्वित-शक्तिवाद ही है। इस वाद का स्वरूप दार्शनिक ग्रन्थ में यह बतलाया गया है कि वाक्यघटक"[1] पदश्रवण के अनन्तर

शक्तिज्ञानवश विभिन्न अर्थों का स्मरण होता है फिर अन्वित उन अर्थों का शाब्दबोध होता है। कहने का तात्पर्य यह कि पदों में दो तरह की शक्तियाँ होती हैं। अनुभाविका और स्मारिका। शाब्दबोध स्थल में ये दोनों प्रकार की शक्तियाँ इस प्रकार काम में आती हैं कि पदगत स्मारिका शक्ति श्रोता के हृदय में पदार्थों को अलग-अलग अनन्वित रूप में उपस्थित अर्थात् स्मृत कराती हैं और अनुभाविका शक्ति उन स्मृत पदार्थों को अन्वित रूप में अनुभूत कराती है। एक ही पद से स्मरण और शाब्द अनुभव दोनों कार्य होते हैं शक्ति-द्वैविध्य के प्रभाव से। अभिहितान्वयवाद में पदगत दोनों शक्तियाँ अनुभाविका ही होती है, स्मरिका नहीं। कहने का तात्पर्य यह कि पदगत एक शक्ति पहले अलग-अलग रूप में अर्थों को स्मृत नहीं, अभिहित ही कराती है और पीछे दूसरी शक्ति पूर्ण शाब्दबोध कराती है। इस वादी ने 'अभिहित' शब्द के अंदर आने वाले काले अभिधान शब्द के अर्थ को स्मृतिभिन्न बतलाने के लिए 'स्मृतिमय' कहा है। नैयायिकों [४२] ने यहाँ इन दोनों मतवादों के बीच से गुजरने वाले एक तृतीय मार्ग का निर्माण किया है। उनका यह कहनाहै कि पदों से अलग-अलग पदार्थों का स्मरण होता है और अनन्तर उन स्मृत पदार्थों के पारस्परिक अन्वय का भान शाब्दबोध में आकांक्षात्मक प्रकरण के बल से होता है। साराँश यह कि पर्यवसित शाब्दबोधके अंदर पदार्थों का विषयीभवन पद शक्ति प्रयुक्त होता है और अन्वय का विषयीभवन होता है प्रकरणात्मक आकांक्षा से।

साहित्यिकों ने इन दोनों वादों का विभिन्न स्वरूप इस प्रकार बताया है कि अभिहितान्वय-मत में पदशक्ति के सहारे अर्थ अलग-अलग अभिहित होते हैं और स्वतंत्रतया मान्य 'तात्पर्य' [४३] नामक वृत्ति से उन अभिहित पदार्थों के पारस्परिक सम्बंधात्मक अन्वयों का विषयीभवन होता है। और अन्विताभिधान मत में पूरा वाक्यार्थ पदशक्तियों से ही शाब्दबोध का विषय बन जाता है। तात्पर्य नामक, अतिरिक्त शब्द और अर्थ के बीच सम्बन्ध मानने का कोई प्रयोजन नहीं रह जाता

इस प्रकार वाक्यज बोध स्थल में मतभेद की उपस्थिति पर चार्वाकीय दृष्टिकोण किसे अपना सकता है? यह जिज्ञासा उदित होती है, जिसके उत्तर में ज्ञातव्य यह है कि उक्त मतवादों के अन्दर नैयायिकों का मत ही अधिक वैज्ञानिक प्रतीत होता है, अतः

---

(४१) अभिहितघटना तदा यदानीं स्मृतिसमबुद्धियुगं पदेऽभिधतः। परदृशि पुनरन्विताभिधाने पदयुगलाक् स्मृतियुग्ममेव पूर्वम्। *-संक्षेपशारीरक्।*

(४२) यहां (पदार्थशास्त्र में) जा शाब्दबोध की प्रक्रिया सिद्धान्तरूप में लिखी गयी है वह इन दो वादों की अनुयायिनी नहीं है। क्योंकि..... *पदार्थशास्त्र, प्रथम भाग-*

(४३) .......तात्पर्यार्थोऽपि क्रषु चित् ॥ ६॥
आकांक्षा योग्यता सीत्रधिवशात् वक्ष्यमाणस्वरूपाणां पदार्थानां समन्वये तात्पर्यार्थो विशेषवपुरपदर्थोऽपि वाक्यार्थः समुल्लसतीत्यभिहितान्वय वादिनां मतम्। वाच्य एवं वाक्यार्थ इत्यन्विताभिधानवादिनः। *- काव्यप्रकाश, द्वितीय उल्लास।*

उसका ही समाश्रयण उचित है। इन मतवादों की विस्तृत आलोचना पदार्थ शास्त्र, प्रथम भाग में की जा चुकी है। जिज्ञासुओं को इसके सम्बंध में उदित होने वाली अधिक जिज्ञासा की निवृत्ति वहाँ से करनी चाहिए।

वाक्य से वाक्यार्थ बोध की निष्पत्ति के लिए आकांक्षा, योग्यता, आसत्ति और तात्पर्य इनका ज्ञान अपेक्षित होता है। संक्षेप में यह बात पहले भी बतलायी जा चुकी है। इन अपेक्षित शाब्दबोध-साधनों के अंदर आकांक्षा के सम्बंध में कुछ विवेचकों ने यह कहा कि 'जिस पद के बिना जो पद बोध न करा पाये उस पद के साथ उस पद की आकांक्षा होती है'।[४४] वस्तुत: यदि विचार करके देखा जाय तो इस निर्वचन को साकांक्ष पदों का निर्वचन कहा जा सकता है, आकांक्षा का निर्वचन नहीं। आकांक्षा का प्रकृत अर्थ समझना चाहिए। अपेक्षा शब्द नियमत: होता है इच्छावाची और इच्छा एक पद को अपर पद के लिए सम्भव नहीं। ऐसी परिस्थिति में आकांक्षा को कैसे शाब्दबोध के प्रति कारण माना जा सकता? यह प्रश्न उपस्थित हो सकता है। तो उसके सम्बंध में ज्ञातव्य यह है कि चार्वाकीय दृष्टिकोण में इच्छा, प्रयत्न आदि भी ज्ञान के ही प्रभेद हैं और चैतन्यात्मक ज्ञान भी भूत धर्म है और शब्द भी भूत धर्म ही है। इस दृष्टिकोण से अपेक्षा को भी पद धर्म कहा जा सकता है। और यदि यह मार्ग अधिक-रुचिकर प्रतीत न हो तो इस सम्बन्ध में यह मार्ग अपनाना चाहिए कि अपेक्षा है जिज्ञासा जो कि शारीरात्मक आत्मा का धर्म है। प्रकृति जिज्ञासा से जिज्ञासाविषयत्व तक का ग्रहण करना चाहिए जो कि अनायास पदों में रह सकता है। क्योंकि एक पद को सुनने के अनन्तर श्रोता जब तक अपेक्षित पदान्तर को सुनता नहीं तब तक उसकी बहपदान्तर विषयक जिज्ञासा निवृत्त होती नहीं। इस प्रकार जिज्ञासा-मूलक सापेक्षता पदों में प्राप्त होती है। यदि इस पर यह कहा जाय कि जहाँ ऐसे तीन व्यक्ति एकत्र होते हैं जिनके अन्दर एक ऐसा व्यक्ति होता है जो कि तटस्थ-भाव से दोनों की आपस में होने वाली बातों को सुनता रहता है, स्वयं किसी प्रकार की जिज्ञासा से युक्त रहता नहीं, उसे भी वहाँ विद्यमान अन्य दो व्यक्तियों के वाक्यों का अर्थबोध होता पाया जाता ही है। किन्तु उस तटस्थ व्यक्ति को उस समय किसी प्रकार की जिज्ञासा रहती नहीं। ऐसी परिस्थति में पदों में जिज्ञासा विषयत्व स्वरूप आकांक्षा उस व्यक्ति के लिए रही नहीं, फिर उस तटस्थ व्यक्ति को होने वाला शाब्दबोध कैसे उत्पन्न हो सकता? तो इस प्रश्न का निराकरण यों करना चाहिए कि जिज्ञासा-विषयता का अभिप्राय है उसकी योग्यता से। कहने का तात्पर्य यह है कि यदि वह तीसरा व्यक्ति भी उस समय उन बातों से दिलचस्पी रखता तो उसे भी अपेक्षित पद के सम्बन्ध में जिज्ञासा अवश्य होती। अत: जिज्ञासा के विषय होने की स्वरूप-योग्यता उस व्यक्ति के लिए पदों में रहती ही है। परन्तु इस तरह किया जाने वाला आकांक्षा का निर्वचन यह व्यक्त करता है कि यह आकांक्षा शाब्दबोध के प्रति स्वरूपसत् रूप में कारण है, ज्ञात रूप में नहीं। और ऐसा मानने

---

(४४) यत्पदेन बिना यस्याननुभावकता भवेत् आकांक्षा......................॥ ८४॥

*-भाषापरिच्छेद।*

पर कारण और कार्य के बीच होने वाला सामानाधिकरण-नियम भग्न हो उठता है, जिसे उचित नहीं कहा जा सकता। कारण कहीं रहे और कार्य कहीं और ही जगह हो यह भला कैसे माना जा सकता? अत: आकांक्षा का यहाँ अर्थ समझना चाहिए 'एक पद गत-अपर-पदविरह-प्रयुक्त-बोधाजनकत्व' अर्थात् किसी भी पद का अपर पद के न होने के कारण प्रकृत अन्वय-बोधात्मक कार्य का सम्पादन न करा सकना। सरल शब्दों में इसे कहा जा सकता है कि पदान्तर के बिना प्रकृत प्रतीति के पर्यवसान का अभाव है आकांक्षा। इसे समझ कर श्रोता वाक्यार्थ-बोध स्वरूप शाब्दबोध कार्य के सम्पादन में दक्ष होता है। आकांक्षा के ज्ञान को शाब्दबोध के प्रति कारण न मानने पर आपत्ति इस तरह की प्राप्त हो सकती है कि 'ताजा वाजा राजा' इत्यादि परस्पर में निराकांक्ष पदों के समूह से भी वाक्यार्थ बोध की अर्थात् अन्वित रूप से अर्थ बोध की आपत्ति हो उठेगी। आकांक्षा ज्ञान को कारण मानने पर यह आपत्ति इसलिए प्राप्त नहीं होती कि उक्त पदत्रय में परस्पर की आकांक्षा समझी नहीं जाती ।

योग्यता का निर्वचन समझना चाहिए पदगत प्रतीतिजनन-दक्षता। फलत: श्रुत पदों के अर्थों में सम्भावित सम्बंध का बाधित अर्थात् अनुपपन्न न होना। इसे या इसके ज्ञान को शाब्दबोध के प्रति कारण न मानने पर 'पौधों को आग से सींच डालो' इस वाक्य से भी शाब्दबोध आपन्न हो आता है। योग्यता-ज्ञान को शाब्दबोध के प्रति कारण मानने पर यह आपत्ति इसलिए नहीं आ पाती है कि आग और सींचना इन दोनों का पारस्परिक सम्बंध बाधित होने के कारण उक्त प्रकार बाधा का अभाव रह नहीं पाता। तात्पर्य का ज्ञान भी वाक्यार्थ-बोध के प्रति कारण होता है यह पहले कहीं गयी है। श्रोता वक्ता के तात्पर्य को समझ कर उसके अनुसार वाक्य के अर्थ का निर्णयात्मक बोध करता है, यह इससे प्राप्त होता है। अब यहाँ जिज्ञासा यह उदित हो सकती है कि आखिर वह तात्पर्य है क्या? जिसके ज्ञान से श्रोता को वाक्यार्थ को बोध होता है?

इस तात्पर्य के सम्बंध में भी सभी दार्शनिक एकमत नहीं पाये जाते हैं। नैयायिक और वैशेषिक लोग वक्ता की इच्छा को तात्पर्य मानते हैं।[४५] इसका अभिप्राय यह होता है कि वे लोग 'इस पद से इस वस्तु को समझा जाय' इस प्रकार होने वाली इच्छा को जैसे पद संकेतात्मक शक्ति मानते हैं, तैसे 'इस वाक्य से ऐसा अर्थ समझा जाय यथा 'घड़ा ले आओ' इस वाक्य से 'जलाहरण के लिए श्रम पात्रविशेष को उधर से हटा कर मेरी ओर करो ऐसा अर्थ समझा जाय'' इस प्रकार होने वाली वक्तृ गत इच्छा को वे लोग 'तात्पर्य' कहते हैं। क्योंकि ऐसी स्वगत इच्छा से प्रेरित होकर ही वक्ता उक्त प्रकार 'घड़ा ले आओ' इस प्रकार वाक्य बोलता है और श्रोता भी इसे ही समझने के कारण उससे नियन्त्रित होकर और तरह को बोध नहीं कर डालता है। अनेकार्थक वाक्य के प्रयोग स्थल में श्रोता इस प्रकार होने वाली वक्ता की इच्छा को समझने के कारण उससे नियन्त्रित

(४५) वक्तुरिच्छा तु तात्पर्य परिकीर्तितम् ॥८४॥ -भाषापरिच्छेद।

होकर और तरह को बोध नहीं कर डालताहै। अनेकार्थक वाक्य के प्रयोग स्थल में श्रोता इस प्रकार होने वाली वक्ता की इच्छा को समझ कर ही तदनुरूप बोध करता है, उसके अनुरूप नहीं। यहाँ उदाहरण के रूप में 'सुन्दरतम यह बाल' इस वाक्य को उपस्थित किया जा सकता है। इस वाक्य में 'बाल' शब्द अनेकार्थक है। क्योंकि केश, बच्चा और स्त्री ये तीनों अर्थ इस शब्द के अति प्रसिद्ध हैं। काव्यगत 'श्लेष' अलंकार से अतिरिक्त स्थल में श्रोता उक्त वाक्य के प्रयोग स्थल में अवश्य एक ही प्रकार बोध करता है, यह जानता हुआ कि 'बाल' इस शब्द के अर्थ उक्त प्रकार तीन अति प्रसिद्ध है। इस परिस्थिति का निर्वाहक, फलतः एकमात्र, बोध का नियामक उस श्रोता के लिए 'सुन्दरतम यह बाल' इस मेरे वाक्य से लोग केश की सुन्दरता का बोध करें' यही इस वक्ता की इच्छा है तदनुसार इसने इस प्रकार वाक्य का उच्चारण किया है' इस प्रकार समझ करके ही श्रोता केशगत सुन्दरता मात्र का ही बोध करता है। अतः वक्ता की इच्छा ही है तात्पर्य और उसे ही समझने के कारण श्रोता वाक्य से शाब्द बोध करता है।

परन्तु अन्य कुछ दार्शनिक तात्पर्य के इस इच्छात्मक स्वरूप से असन्तुष्ट होते नहीं। क्योंकि उनके सामने यह भी परिस्थिति कभी गुजरती है कि वक्ता बिलकुल वाक्य के अर्थ से अनवगत है, वह केवल रटे-रटाये वाक्य को बोलता है मात्र। किन्तु ऐसी परिस्थिति में भी पद और अर्थ के बीच विद्यमान संकेतात्मक शक्ति से परिचित श्रोता को उस अर्थज्ञान-रहित वक्ता के ज्ञान से अर्थबोध होता है। वहाँ यह कहना सर्वथा असम्भव है कि वक्ता को ऐसी इच्छा होती है कि 'श्रोता इस वाक्य से ऐसे अर्थ का बोध करें'। क्योंकि वह 'ऐसा अर्थ' ही उसे मालूम नहीं।

सम्भव है कि इच्छा तात्पर्यवादी की ओर से यहाँ यह कहा जाय कि वक्ता को इच्छा हो या न हो इससे क्या? श्रोता भ्रमात्मक रूप से उस वक्ता में इच्छा की कल्पना कर सकता है, और तदनुसार वह वाक्यार्थ बोध कर सकता है। वक्ता को इच्छा हो या न हो श्रोता को उसे इच्छाशील समझने में भला क्या कठिनाई हो सकती? तो यह कथन भी इसलिए अधिक युक्तिसंगत नहीं हो पाता कि जहाँ ऐसी परिस्थिति प्राप्त हो कि श्रोता उस वक्ता को भलीभाँति जानता हो, उसकी मूर्खता का, अनभिज्ञता का, वैसे वाक्यार्थ बोध करने की इच्छा के असम्भव का, पूर्ण परिचय रखते हुए उसके तोतारटन्त वाक्य से उसके अर्थ का बोध कर रहा हो, तो तादृश स्थल में यह भी कैसे कहा जा सकता है कि वक्ता को वाक्यार्थ बोध के सम्बन्ध में इच्छा न होने पर भी श्रोता उसे भ्रमात्मक रूप में समझ लेता है और तदनुसार वाक्य का अर्थबोध कर लेता है? क्योंकि विपरीत निश्चय के रहते हुए भी भ्रम या यथार्थ किसी प्रकार का निश्चय होता नहीं। श्रोता जबकि यह निश्चित रूप से समझेगा कि 'यह वक्ता निरा मूर्ख है,' इसे समझने या समझाने की शक्ति बिलकुल नहीं है, यह इस प्रकार मुझे समझाने की इच्छा नहीं कर सकता' तब कैसे वह भूलकर भी यह समझ सकता है कि 'इस वक्ता ने इच्छा करके वाक्य का प्रयोग किया है

कि 'मैं इसके इस वाक्य से ऐसा अर्थ बोध करूँ?' अत: वक्ता की उक्त प्रकार अर्थबोधन की इच्छा को तात्पर्य नहीं कहा जा सकता। इसलिए अर्थबोधगत 'इच्छा विषयत्त्व योग्यता' अर्थात् अर्थ में बोध होने वाली इच्छाविषय होने की योग्यता को तात्पर्य मानना चाहिए। अर्थानभिज्ञवक्तृक स्थल में वक्ता की उक्त प्रकार इच्छा असम्भव होने पर भी वहाँ के अर्थबोध में इच्छाविषय होने की योग्यता तो रहेगी ही। क्योंकि वहीं वाक्यार्थबोध प्रबुद्ध-वक्तृक स्थल में तादृशवक्तृगत इच्छा विषय होता ही है। वक्ता यह चाहते हुए भी वहाँ वाक्य का प्रयोग करता है कि 'यह श्रोता इसमें मेरे वाक्य से ऐसा अर्थबोध करे'। अत: उक्त विषयत्वयोग्यतास्वरूप तात्पर्य के ज्ञान को शाब्दबोध के प्रति सार्वत्रिक रूप में कारण माना जा सकता है। परन्तु यहाँ तक पहुंचने पर भी कठिनता फिर अनेकार्थ पदघटित वाक्य के प्रयोग स्थल में इसलिए आ गिरती है कि वहाँ अभिप्रेत एवं अनिभिप्रेत दोनों अर्थ सम्भव होने के कारण दोनों ही प्रकार के वाक्यार्थबोध में उक्त प्रकार इच्छा विषयक योग्यता बन आती है। उदाहरण के लिए फिर उस 'यह सुन्दरतम बाल' इस अनेकार्थक वाक्य प्रयोग स्थल को दुहराया जा सकता है। वहाँ केश-सौंदर्य, शिशु सौंदर्य एवं स्त्री-सौंदर्य तीनों ही सम्भव होने के कारण तीनों के बोध अलग-अलग प्रबुद्ध वक्ता को इच्छा के विषय बन सकते हैं अत: तीनों बोधों में उक्त प्रकार इच्छा-विषयत्व स्वरूप तात्पर्य बन सकता है अत: फिर बोध नियम कैसे हो सकता? श्लेषभिन्न स्थल में एक ही प्रकार बोध होना उचित होगा।

इस कठिनता को हटाने के लिए तात्पर्य के स्वरूप-भूत 'इच्छाविषयत्व-योग्यता' के अंदर इच्छा पद से ऐसी ही इच्छा विवक्षित मानी जाय जो कि अनभिप्रेत वस्तु को विषय करने वाली न हो। जबकि एक ही अर्थ विवक्षित होगा तब अन्य अर्थ अनिभिप्रेत ही होगा, अत: उसके बोध की इच्छा उस स्थल के लिए अनभिप्रेत वस्तु को विषय करने वाली ही होगी, विषय नहीं करने वाली नहीं। अत: उक्त आपत्ति नहीं होगी। और जहाँ उक्त वाक्य-प्रयोगस्थल में वक्ता को दोनों अर्थों को समझाने की इच्छा होगी, जैसे श्लेष स्थलों में वहाँ दोनों का बोध सम्पन्न भी हो जायेगा क्योंकि वहाँ दोनों अभिप्रेत ही रहेंगे। वक्ता दोनों के बोध को चाहता ही रहेगा। इसलिए कोई अनुपत्ति भी न हो पायेगी।

इस प्रकार तात्पर्य के स्वरूप के सम्बन्ध में विप्रतिपत्ति की उपस्थिति में चार्वाक सिद्धान्त किधर मत देगा? यह जिज्ञासा उदित होने पर समझना यह चाहिए कि चार्वाक सिद्धान्त वक्ता की इच्छा के पक्ष में ही लाघव वश अपना मत देगा। रही बात इस प्रश्न की कि श्रोता को वक्ता में उस इच्छा के अभाव का निश्चय जहाँ होगा वहाँ होने वाले शाब्दबोध की उपपत्ति कैसे होगी? तो इसका समुचित उत्तर यह दिया जा सकता है कि वह परिस्थिति वहाँ ही होगी जहाँ साक्षात् वक्ता मूल वक्ता न होकर नियमत: अनुवक्ता ही होगा। ऐसी परिस्थिति में 'वक्ता की इच्छा तात्पर्य है' इस तात्पर्य के निवर्चन शरीर में 'वक्ता' पद से मूल वक्ता ही लिया जाय। मूल वक्ता अवश्य उस वाक्य का बुद्धिपूर्वक

प्रयोक्ता होगा। अत: उसकी तदर्थ-विषयक-बोध की इच्छा असम्भव होगी नहीं। श्रोता उसी इच्छा स्वरूप तात्पर्य का ज्ञान करके बोध कर सकेगा। उक्त अनुपपत्ति होगी नहीं।

यह तात्पर्य ज्ञान केवल 'अनेकार्थ-बोधक-वाक्य-स्थल के लिए ही बोध निर्णयार्थ अपेक्षित है सर्वत्र नहीं'[४६] यह कथन इसलिए मान्य नहीं ठहराया जा सकता कि शक्तिमूलक और लक्षणामूलक विविध शाब्दबोधों की सम्भावना सर्वत्र उपस्थित हो सकती है। तदनुसार तात्पर्य-ज्ञान को सर्वत्र शाब्दबोध-निर्णायक न मानने पर उन दोनों बोधों के अंदर अपेक्षित बोध न होकर अनपेक्षित बोध होने की आपत्ति सर्वत्र दी जा सकती।

इसके अतिरिक्त शाब्दबोध स्थल में एक और विचारणीय यह उपस्थित होता है कि शाब्दबोध के प्रति साधकतम किसे माना जाय? यह विवेचनीय है कि इसलिए कि इस सम्बंध में भी विवेचकों में मतभेद पाया जाता है। कुछ लोग यह कहते हैं कि ज्ञायमान पद को ही वह महत्त्व देना चाहिए। क्योंकि 'शाब्दबोध' इसका अभ्रिप्रेत अर्थ होता है शब्दजन्य बोध। अत: कारणों के अंदर शब्द को ही साधकतम होने का महत्त्व देना उचित है। परन्तु अन्य लोग इस विचार से सहमत नहीं पाये जाते हैं, वे कहते हैं कि शाब्दबोध के प्रति उक्त महत्त्व पद को न देकर उसके ज्ञान को देना चाहिए। क्योंकि पद को शाब्दबोध के प्रति साधकतम मानने पर अनुपपत्ति यह होगी कि शब्द न सुनते हुए लेखमात्र को देख कर होने वाला शाब्दबोध उपपन्न नहीं हो पायेगा। क्योंकि ज्ञायमान पदात्मक साधकतम वहां रहेगा नहीं। पद, कभी अनुच्चार्यमाण नहीं होता। अत: लिपिमात्र स्थल में पद की सत्ता का समर्थन किया नहीं जा सकता। पद के ज्ञान को शाब्द-बोध के प्रति साधकतम मानने पर उक्त अनुपपत्ति इसलिए नहीं हो पाती कि लिपि को देख कर पदों के स्मरण द्वारा शाब्दबोध की सम्पत्ति वहाँ हो सकती है।

इस प्रकार मतभेद के अस्तित्व में चार्वाक की ओर से किस पक्ष का अभ्युपगम मान्य हो सकता है? इस सम्बंध में विचार करने पर उचित यही प्रतीत होता है कि लाघववश पदों को ही शाब्दबोध के प्रति साधकतक माना जाय। रही बात उक्त लिपिस्थल की। तो इसके लिए उपाय यह कहा जा सकता है कि पदों को शाब्दबोध के प्रति मान्य साधकतमता का नियामक सम्बंध यदि औरों को न मान कर ज्ञान को मान लिया जाय तो उक्त अनुपपत्ति वारित हो सकती है क्योंकि लिपि को देख कर पद का ज्ञान वहाँ होता है, यह तो मान्य ही है। ऐसी परिस्थिति में उस समय वहाँ पद उच्चार्य माण न होने पर भी अन्यदा उच्चार्यमाण पद वहाँ ज्ञान सम्बंध से श्रोता में अनायास रह सकेगा। इस प्रकार साधकतम रूप से स्वीकर्तव्य पद का अस्तित्व वहाँ भी ज्ञानात्मक सम्बंध से हो सकने के कारण उक्त अनुपपत्ति हो नहीं पायेगी।

इस विस्तृत विवेचन के आधार पर स्वीकृत शाब्दबोध की पूर्वोक्त प्रक्रिया मान्य होने पर भी शाब्दबोध को एक स्वतंत्र प्रमा चार्वांक सिद्धान्त में नहीं मानना है। इसे भी प्रत्यक्ष के अंदर ही गतार्थ समझना चाहिए। गतार्थता कैसे हो सकती? इसका स्पष्ट दिग्दर्शन प्रत्यक्ष

---

(४६) अन्ये तु नानार्थादौ क्वचिदेव तात्पर्यज्ञानं कारणम्।-*न्यायसिद्धान्त मुक्तावली, शब्दखण्ड।*

के विवेचन स्थल में कराया जायगा। सम्भव है कुछ लोंग इस कथन से आश्चर्यान्वित हों कि शब्द से भी प्रत्यक्ष होता है। परन्तु उन्हें चकित इसलिए नहीं होना चाहिए कि शब्द से प्रत्यक्ष शांकर-वेदान्ती भी मानते हैं। इसका भी वर्णन आगे किया जायगा।

## चार्वाक मत में उपमिति भी स्वतंत्र प्रमा नहीं-

उपमिति की प्रक्रिया प्रसंगान्तर में बतलायी जा चुकी है अतः इसके सम्बंध में अधिक तो नहीं कहना है, फिर भी कुछ ज्ञातव्य विषय अवशिष्ट हैं ही।। 'किसी की उपमा के सहारे होने वाला किसी वस्तु का निश्चय है उपमिति', उपमिति की यह परिभाषा तो अविप्रतिपन्न रूप से सर्वमान्य हो सकती है परन्तु उपमिति जिस विषय के निश्चय स्वरूर होगी उस विषय के विषय में मतभेद पाया जाता है, विप्रतिपत्ति पायी जाती है। नैयायिक और वैशेषिक दार्शनिक कहते हैं कि पद [४७] और उनके अर्थ इन दोनों के बीच विद्यमान संकेतात्मक शक्ति-सम्बंध का निश्चय, फलतः अर्थगत पद की वाख्यता का निश्चय, जिसकी प्रक्रिया बतलायी जा चुकी है, उपमिति है।

परन्तु मीमांसक वेदान्ती आदि दार्शनिक इस कथन से सहमत नहीं है। उनका कहना यह है कि विपरीत रूप से होने वाला सादृश्य का निश्चय ही है उपमिति। [४८] कहने का तात्पर्य यह है कि प्रदर्शित नैयायिक-पद्धति से उपमेय में उपमान का सादृश्य निश्चय होने पर उसके फलस्वरूप उपमान में भी उपमेय सादृश्य निश्चय हुआ करता है, वह निश्चय है उपमिति, नैयायिकाभिमत उक्त शक्ति-निश्चय नहीं। कहने का तात्पर्य यह है कि उक्त मुद्गपर्णी निश्चय स्थल में 'ये पौधे मूंग के पौधे के समान है' इस प्रकार सादृश्य निश्चय होने पर उसके विपरीत यह भी सादृश्य-निश्चय अवश्य होता है कि 'मूंग के पौधे इन पौधों के ही समान होते हैं।' इसी प्रकार गाय और गवय इन दो पशुओं के उपमान-उपमेय-भावस्थल में 'यह पशु (अपरिचित गवय) गाय के ही समान है' इस प्रकार गवय-पशु में गाय के सादृश्य का निश्चय होने पर अव्यवहित उत्तर ही यह भी निश्चय अवश्य होता है कि 'गाय इस पशु के समान ही होती है।' अतः समस्त उपमान-उपमेय भावस्थल में पीछे होने वाले विपरीत-सादृश्य-निश्चय ही है उपमिति। सभी नैयायिक इस बारे में तो एकमत हैं कि वाचक पद और वाच्य अर्थ इनके बीच होने वाली संकेतात्मक शक्ति का निश्चय है उपमिति। परन्तु फिर भी आपसी अवान्तर मतभेद उन लोगों में पाया जाता है। कुछ लोग यह कहते पाये जाते हैं कि उक्त प्रकार शक्ति-निश्चयात्मक उपमिति के प्रति साधकतम होता है वह आप्तोपदेशज अनुभव, तो कुछ

---

(४७) सम्बन्धस्य परिच्छेदः संज्ञायाः संज्ञिना सह।
प्रत्यक्षादेर साध्यत्वादुपमानफलं विदुः॥ *-न्यायकुसुमांजलि।*

(४८) तथाहि प्रांगणेषु दृष्टगोपिण्डस्य पुरुषस्य वनं गतस्य गवयेन्द्रियसन्निकर्षे सति भवति प्रतीतिरयं षिण्डो गोसदृश इति। तदनन्तर च भविति निश्चयोऽनेन सगृशी भदीया गौरिति। *-वेदान्त परिभाषा-उपमान परिच्छेद।*

लोग यह कहते पाये जाते हैं कि वह तो उक्त प्रकार उपमिति के प्रति अत्यन्त दूर पूर्ववर्ती होता है अतः उसे कैसे उपमिति के प्रति साधकतम अर्थात् करण माना जाय? अतः आप्तोपदेश एवं तज्जन्य बोध आदि उक्त परिस्थितिपूर्वक होने वाला उपमेय-प्रत्यक्ष को उपमिति के प्रति साधकतम, फलतः करण, अर्थात्, उपमान प्रमाण मानना चाहिए। अन्य कुछ लोग यह कहते हैं कि उक्त प्रत्यक्ष को भी इसलिए उपमिति प्रमा के प्रतिकरण नहीं मानना चाहिए कि वह उपमिति-आत्मक कार्य के प्रति व्यवहित रूप में अपेक्षित होता है, अव्यवहित रूप में नहीं। कार्य के प्रति साधकतम तो उस मानना उचित है, जो कि प्रकृत कार्य के प्रति अनव्यहित-रूप से कारण हो। इसके अनुसार पूर्व-प्रदर्शित उदाहरणस्थल में अपरिचित मुड्गपर्णी या गवय में होने वाले मूंग या गाय के सादृश्य-प्रत्यक्ष के अनन्तर होने वाला अतिदेश-वाक्य के अर्थ का स्मरण, जैसे 'मुद्गपर्णी बूटी मूंग के पौधे जैसी होती है' इस आप्तव्यक्ति-कथित-वाक्यार्थ का स्मरण ही उपमान प्रमाण होने के लिए उपयुक्त कहा जा सकता है।

जो सांख्य आदि दर्शन उपमान को अलग प्रमाण नहीं मानते, वे इस प्रकार इसका खण्डन करते है [४६] कि यदि उक्त प्रकार आप्तवाक्यों से होने वाले बोध को उपमिति माना जाय तो उसके लिए वह आप्त-वाक्यात्मक शब्द ही प्रमाण हो जायगा, फिर अलग उपमान प्रमाण मानने का प्रयोजन क्या बतलाया जा सकता है? और यदि अरण्य में उपस्थित होने पर मुद्गपर्णी, गवय आदि उपमेय वस्तु के दर्शन को उपमान कहा जाय तो वह स्थल प्रत्यक्ष-प्रमाण के द्वारा ही आक्रान्त हो जाता है। फिर भी उपमान स्वतंत्र एक अलग प्रमाण रूप से मान्य क्यों माना जाय? उपमेयों में उपमान का सादृश्य भी प्रत्यक्ष से ही गृहीत हो रहा है एवं विपरीत सादृश्य भी प्रत्यक्षतः गृहीत रहता है, अतः तदर्थ भी उपमान-प्रमाण की आवश्यकता नहीं बतलायी जा सकती। यदि यह कहा जाय कि मुद्गपर्णी में मूंग के और अपरिचित गवय-पशुओं में गाय के सादृश्य को देख कर मूंग में होने वाले मुद्गपर्णी के सादृश्य के ज्ञान एवं गाय में होने वाले गवय के सादृश्य के ज्ञान को उपमिति मानना है, इसलिए उपमान को स्वतंत्र रूप में मान्यता देनी चाहिए क्योंकि अरण्य में उस समय विद्यमान उस व्यक्ति के निकट उपमान-भूत मूंग एवं गाय आदि की विद्यमानता नियमतः रहती नहीं कि यह कहा जा सके कि मूंगगत मुद्गपर्णी का सादृश्य एवं गायगत गवय का सादृश्य प्रत्यक्ष रूप से ही गृहीत हो जाता है इत्यादि। तो यह कथन भी इसलिए युक्तिपूर्ण नहीं कहा जा सकता कि सादृश्य दो वस्तुओं में विद्यमान समान अर्थात् एक धर्म के अतिरिक्त और कुछ कहा नहीं जा सकता। अतः मूंग एवं मुद्गपर्णी तथा गाय एवं गवय इन उपमान एवं उपमेय की एक-एक जोड़ियों में विद्यमान सादृश्य

(४६) तथापि उपमानं तावत् यथागौस्तथा गवय इतिवाक्यम्, तज्जनिताधीरागम एव। योऽप्ययं गवयशब्दो गोसदृशस्य वाचक इति प्रत्ययः सोऽप्यनुमानमेव।

*- सांख्यत्व कौमदी, का. ५।*

एक-एक हुआ करेगा। ऐसी परिस्थिति में यह मानना ही होगा कि वह उपमाता व्यक्ति जो कि मुद्‌गपर्णी या गवय के निकट उपस्थित रहता है यदि मुद्‌गपर्णी में मूंग के सादृश्य को देखता है तो मूंग में विद्यमान मुद्‌गपर्णी के सादृश्य को भी देखता ही है, इसी प्रकार वह उपमाता यदि गवय में गाय के सादृश्य को देखता है तो गाय में विद्यमान गवय के सादृश्य को भी देखता ही है। क्योंकि एक ही वस्तु एक ही व्यक्ति के द्वारा एक ही समय देखी भी जाय और नहीं भी देखी जाय यह हो नहीं सकता? हाँ और ना, ये दोनों जैन-सिद्धान्त को छोड़कर अन्य सिद्धान्त में आपस में अविरुद्ध नहीं, विरुद्ध ही होते हैं। फलितार्थ यह कि उक्त प्रकार उपमान और उपमेय उभयगत सादृश्य आश्रय के भेद से विभिन्न न होने के कारण एकगत रूप में जिस प्रत्यक्षात्मक अनुभूति के द्वारा विषयीकृत होता है अपरगत-रूप में भी उस प्रत्यक्षात्मक अनुभूति का अविषय नहीं कहा जा सकता। अत: उपमेयगत-रूप में प्रत्यक्षीकृत वह अभयगत सादृश्य अप्रत्यक्षीकृत रहता नहीं कि उसकी स्वतंत्र अनुभूति के लिए उपमेयगत प्रथम सादृश्य-दर्शन को एक अतिरिक्त उपमान नामक स्वतंत्र प्रमाण माना जा सके।

इस प्रकार किये जाने वाले उपमान की अतिरिक्त प्रमाणता के खण्डन के साथ अन्य बौद्ध, जैन आदि दार्शनिकों का भी हार्दिक सहयोग और हार्दिक सहानुभूति उचित ही है। परन्तु उपमिति को स्वतंत्र प्रमाण मानने वाले चार्वाक-सिद्धान्त की प्रतिवाद-शैली अपनी अलग होगी। वह यह कि सर्वप्रथम यह निर्णय हो जाना आवश्यक है कि उपमिति माना किसे जाय? प्रथम सादृश्य-दर्शन स्थलीय उपमान में होने वाले पाश्चात्यं पूर्व-विपरीत सादृश्य-दर्शन को? या प्रथम सादृश्य-दर्शन स्थलीय अपरिचित उपमेय और उसके-वाचक नाम के बीच विद्यमान किंतु उस उपमाता के लिए अपरिचित वाच्य वाचक-भाव के फलत: संकेतात्मक शक्ति के, निश्चय को? इन दोनों पक्षों के अन्दर प्रथम पक्ष, जिसकी चर्चा मीमांसा और शाङ्कर अद्वैत-वेदान्त इन दोनों के द्वारा समान रूप में की गयी है, इसलिए उचित नहीं ठहराया जा सकता कि यदि इसे मान भी लिया जाय कि एकगत रूप में ही प्रत्यक्षीकृत सादृश्य को अपर आश्रयगत रूप में भी प्रत्यक्षीकृत नहीं माना जा सकता, तब भी 'सादृश्य' सम्बन्ध में अन्य सम्बन्धों से विलक्षण रूप में अनुभूयमान पारस्परिकता के कारण मूंगगत मुद्‌गपर्णी के सादृश्य का और गायगत गवय के सादृश्य का अनुमित्यात्मक प्रत्यक्ष हो सकता है। 'अनुमित्यात्मक प्रत्यक्ष' यह सुनकर चौंकना नहीं चाहिए। क्योंकि यह बात आगे स्पष्ट होगा ही। अत: उपमान में होने वाले उपमेय के सादृश्य-निश्चय को उपमिति नहीं माना जा सकता। कहने का अभिप्राय यह है कि 'गाय भी गवय के जैसी है क्योंकि उसका सादृश्य गवय में है' इस प्रकार अनुमित्यात्मक प्रत्यक्ष से जब कि गाय में उसके सदृश होने वाले गवय का सादृश्य-निश्चय हो सकता है तब उसके लिए उपमान क्यों अलग प्रमाण माना जाय?

यदि द्वितीय पक्ष का आदर किया जाय, अर्थात् नैयायिक लोग जिस प्रकार उपमेय

एवं उपमेय के वाचक शब्द के बीच होने वाले संकेतात्मक शक्ति के निश्चय को उपमिति कहते हैं तो चार्वाकीय-दृष्टिकोण भी उसका आदर करेगा। किन्तु इस रूप में कि वह संकेत निश्चय भी तत्त्वत: प्रत्यक्ष स्वरूप ही होता है प्रत्यक्ष से भिन्न नहीं। कैसे वह उपमित्त्यात्मक संकेत निश्चय प्रत्यक्ष हो पायेगा? इसका स्पष्टीकरण आगे चल कर प्रत्यक्ष विवेचन से अनायास हो जायेगा। अत: उपमिति को स्वतंत्र प्रमा नहीं माना जा सकता। कुछ लोग साधार्म्य-मूलक उपमिति के समान वैधर्म्योपमिति भी मानते हैं। वह वैधर्म्य बोधक अतिदेश-वाक्य स्थल में होती है। जैसे ऊंट के विषय में यदि कोई वक्ता किसी को उसके सम्बंध में इस प्रकार परिचय देता है कि ऊंट लम्ब ओष्ठयुक्तदीर्घ ग्रीव एवं कठोर-कण्टकभोजी होता है' तो श्रोता अन्य-अन्य पशुओं में ऊँट का वैधर्म्य समझ कर कभी उसे वैसा अर्थात् अन्य पशुओं से उक्त प्रकार विलक्षणता युक्त देख कर यह निर्णय करता है कि 'यही है ऊँट'। यह उपमिति भी उक्त विवेचन पद्धति के अनुसार कोई स्वतंत्र प्रमा नहीं है।

## चार्वाक सिद्धान्त में अनुमिति भी स्वतंत्र प्रमा नहीं-

अनुमित्यात्मक प्रमा का स्वातन्त्र्य यद्यपि अन्य सभी दार्शनिक एक मत से मानते हैं फिर भी उसके सम्बंध में अवान्तार मतभेद दार्शनिकों के बीच पाया ही जाता है एक नैयायिकों के घर को ही देखा जाय तो विभिन्न प्रकार अवान्तर मतभेद देखने को मिलेगा। यथा प्राचीन नैयायिक आचार्य उदयन प्रभृति ने अनुमापक लिंग को अर्थात् हेतु को ही अनुमित्यात्मक प्रमा के प्रति करण अर्थात् साधकतम माना है। उनक अभिप्राय यह है कि अनुमाता व्यक्ति इस प्रकार स्पष्ट रूप से अनुभव करता है कि 'मैंने धम से आग का अनुमान किया है।' यहाँ 'धूम से' इसके अन्दर तृतीया विभक्ति करण अर्थांत् 'साधकतम' इस अर्थ का बोधक है। इसलिए अनुमिति के प्रति हेतु को ही करण मानना उचित है। साथ ही इस पक्ष में यह भी एक प्रबल युक्ति है कि नैयायिकों एवं वैशेषिकों ने भी अनुमिति को लैंगिक कहा है। 'लैंगिक' इस शब्द का अर्थ होता है लिंग से अर्थात् हेतु से सम्बन्ध रखने वाला। यहाँ सम्बंध 'साध्य-साधक-भाव' ही हो सकता है अत: अनुमिति को साध्य और लिंगात्मक हेतु को साधक तो मानना ही है 'साध्यसाधक-भाव' के अंदर आने वाले 'साध्य' का अर्थ ज्ञाप्य नहीं समझ कर समझ कर कार्य समझना चाहिए। ऐसा करने पर अनुमिति स्थल में साध्य तो विधेय कहलाता है अर्थात् अनुमित्याक ज्ञान के अंदर पक्षाँश में विधेय रूप से विशेषण होकर विषय होने वाला साध्य कहलाता है। जैसे 'पर्वत आग वाला है, क्योंकि धूम वाला है' इस अनुमितिस्थल में आग कहलाती है साध्य। क्योंकि वहाँ पक्षभूत-पर्वत में विधेय रूप से विषयीकरण आग का ही होता है। फिर अनुमिति को साध्य और हेतु को उसका साधक कैसे कहा जा रहा है? यह संदेह उत्पन्न नहीं होगा। तात्पर्य यह कि साध्यता दो प्रकारों की होती है कार्यता और ज्ञाप्यता। तदनुसार अनुमिति में विधेय होने वाला होता है हेतु का ज्ञाप्यात्मक साध्य। और अनुमिति होती है उसी हेतु का कार्यात्मक साध्य। अत: अनुमिति और हेतु के बीच साध्य साधक-भाव

सम्बन्ध होता है। फलत: अनुमिति होती है इस साध्यसाधम-भावात्मक सम्बंध से अर्थात् 'स्वनिष्ठ साधकता-निरूपित-साध्यता' सम्बंध से लिंगयुक्त होने के कारण लिंग सम्बंधी अत: अनुमिति ज्ञान कहलाता है लैंगिक। इस लैंगिक-नामकारण से यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि लिंग अर्थात् हेतु ही, जैसे उक्त पर्वत पक्षक और अग्नि-साध्यक अनुमिति स्थल में धूम ही है अनुमिति का साधकतम।

उक्त 'स्वनिष्ठ-साधकता-निरूपित साध्यता' का स्पष्टीकरण यह समझना चाहिए कि इस तरह के परम्परात्मक सम्बंध स्थल में 'स्व' इस पद से उसका ग्रहण हुआ करता है जिसका सम्बंध किसी में ले जाना हो। जैसे प्रकृत स्थल में अनुमिति को लिंग-सम्बंधी होने के कारण लैंगिग कहना है तो लिंग को अर्थात् हेतु को अपमिति पर ले जाना है। अत: स्वपद से लेना है लिंग को। तनिष्ठ अर्थात् उसमें रहने वाली जो साधकता अर्थात् करणता, उसके द्वारा निरूपित होने वाली अर्थात्, परिचित होने वाली जो साध्यता अर्थात कार्यता वह अनुमिति पर जा धमकती है। क्योंकि लिंग होता है साधकता होने के कारण साधक। अत: मानव में रहने वाली मानवता की तरह साधकता साधक लिंग में उपस्थित होती है। और साध्य अनुमिति होती है। अत: साध्यता रहती है मानव में रहने वाली उक्त मानवता या लिंग में रहने वाली साधकता की तरह अनुमिति में। साधनता और साध्यता ये दोनों आपस में होते हैं। निरूप्य-निरूपक-भावापन्न अर्थात् परिचेय-परिचायक-भावयुक्त अत: 'साधकता-निरूपिता-साध्यता' यह कहा जा सकता है। इसलिए लिंग में रहने वाली जो साधकता, उसके द्वारा निरूपित होने वाली जो साध्यता, वह अनुमिति में चली जाती है इसलिए अनुमिति उक्त 'स्वनिष्ट-साधकता-निरुपित-साध्यता' सम्बंध से लिंग युक्त होती है। इसलिए लिंग के सम्बंध से युक्त होने के कारण वह लैंगिक कहलाती है। साधकता और साध्यता के बीच निरूपक-भाव सम्बंध हुआ करता है, यह जो कहा गया है उसका अभिप्राय यह समझना चाहिए कि जहाँ भी परम्परा सम्बंध काम में लाया जाता है वहाँ उस सम्बंध के शरीर में सम्बन्धान्तर का प्रवेश नियमत: हुआ ही करता है। इसलिए वह साक्षात् सम्बंध न होकर, परम्परा-सम्बंध होता है। कहने का तात्पर्य यह कि प्रकृत सम्बंध के अंदर साध्यता को जो साधकता से निरूपित कहा गया है, उसका कारण है साधकता और साध्यता के बीच निरूप्य-निरूपक-भाव सम्बंध का होना। 'यहाँ निरूप्य-निरूपक-भाव' सम्बंध क्यों उक्त दोनों के बीच स्थापित होता है? यह जिज्ञासा उदित होने पर उसे इस प्रकार समझ कर शान्त करना चाहिए कि असंख्य पदों के अन्दर दो प्रकार के पद पाये जाते हैं साकांक्ष और निराकांक्ष। रूढ़ पद भी वाक्य स्थल में भले ही साक्षांक बन जायं किन्तु वाक्य घटित न होकर स्वरूप में वे नियमत: निराकाँक्ष ही होते हैं। घड़ा, कपड़ा इत्यादि नामों के उच्चारण स्थल में श्रोता को नियमत: किसी प्रकार की आकांक्षा अर्थात् जिज्ञासा उदित होती ही है, यह नहीं कहा जा सकता। यौगिक शब्दों के अंदर भी वे शब्द जो कि कोशों के अन्दर आ जाते हैं अधिकतर निराकांक्ष के समान बन जाते हैं। परन्तु कुछ शब्द ऐसे होते हैं जो नियमत: साकांक्ष ही होते हैं अर्थात् आकांक्षा के उत्थापक ही होते हैं। साधक और साध्य ये पद भी उन्हीं नित्य-साकांक्ष शब्दों के अंदर आते हैं। 'साधक' शब्द सुनते ही

श्रोता के मन में यह जिज्ञासा वेगपूर्वक उठती हैं कि 'किसका'?। यदि कोई वक्ता उसे उस समय यह कह दे कि 'अमुक साध्य का अर्थात् कार्य का' तो श्रोता की वह पूर्व उदित जिज्ञासा निवृत्ति हो जाती है। इसी प्रकार 'साध्य' शब्द सुनने पर भी श्रोता के मन में नियमत: यह जिज्ञासा उदित होती है कि 'किसका?' यदि कोई वक्ता उसे यह कह दे कि अमुक साधक का, तो श्रोता की वह पूर्व उदित जिज्ञासा शान्त हो जाती है।अत: इन दोनों में परस्पर 'निरूप्य-निरूपक-भाव' सम्बंध है। अभिप्राय यह कि साध्य को साधक का निरूपक और साधक को साध्य का निरूपक कहा जा सकता है। इस प्रकार साध्य को साधक से निरूप्य एवं निरूपित और साधक को साध्य से निरूप्य एवं निरूपित भी कहा जा सकता है। साधकता साधक का और साध्यता साध्य का ही धर्म या स्वरूप है अत: साधकता और साध्यता के बीच भी उक्त प्रकार परस्पर निरूप्य-निरूपक-भाव मान्य होता है।इसलिए अनुमिति में रहने वाली साध्यता लिंग में रहने वाली साधकता से निरूपित कही जाती है।सुतरां स्वनिष्ठ-साधकता-निरूपित-साध्यता सम्बंध अनुमिति में लिंग का होने के कारण अनुमिति-ज्ञान लैंगिक कहलाता है, अत: लिंग को ही अनुमिति के प्रति साधकतम होने का महत्त्व देना उचित है।

सम्भव है कुछ लोग यहाँ यह प्रश्न उपस्थित करें कि 'लैंगिक' शब्द के प्रयोग से यह बात तो अवश्य प्राप्त होती है कि अनुमिति लिंग-साध्य है और लिंग अनुमितिका साधक। परन्तु इससे लिंग अनुमिति के प्रति करण है, साधकतक हैं, यह तो नहीं प्राप्त होता है? यहाँ कहना तो यह है कि लिंग अनुमितिके प्रति करण होता है? तो इसका उत्तर लिंगकरणत्ववादी की ओर से यह दिया जा सकता है कि यौगिक नाम निश्चित रूप से नामी के गुणगत एवं क्रियागत अर्थात् कार्यगत विशेषता के आधार पर ही प्रचलित होते हैं। प्रधान क्रिया के आधार पर ही वस्तु का नामकरण प्राय: पाया जाता है। यौगिक शब्दार्थ के अंदर विशेषण की महत्ता आवश्यक होती है। इन दृष्टिकोणों के आधार पर लैंगिक शब्द से कही जाने वाली अनुमिति के प्रति लिंग को ही प्रधान रूप से साधकतम रूप से फलत: करण रूप से अपेक्षित मानना उचित है।

परन्तु परवर्ती नैयायिकों ने यह कह कर इसे स्वीकार नहीं किया हैं कि[५०] लिंगक अनुमिति के प्रति साधकतम मानने पर अनुपपत्ति यह प्राप्त होती हैं कि अतीत और अनागत लिंग से भी अनुमिति होती आती हुई पायी जाती है, जिसका सम्पादन अनुमिति के प्रति लिंग-करणात्ववादी नहीं कर सकते। क्योंकि कार्य की उत्पत्ति के लिए कार्य के अव्यवहित पूर्व में कारण का होना आवश्यक हुआ करता है। अव्यवधान घटित अन्वय और व्यतिरेक के आधार पर ही किसी के प्रति किसी में कारणता का निश्चय हुआ करता है। तदनुसार अतीत और अनागत लिंग को अनुमिति के प्रति साधरण कारण मानना भी कठिन है। उसे अनुमिति के प्रति साधकतम, असाधारण कारण, फलत: करण मानने की

(५०) .....लिगं तू करणं नहि।
अनागतादिलिंगेन न स्यादनुमितिस्तदा।- *भाषापरिच्छेद, अनुमान परिच्छेद।*

बात तो और दूर चली जाती है।

इस लिंग-करणत्व विरोधियों से इसके सम्बंध में उनके निजी मत पूछने पर वे अपना मत यह व्यक्त करते हैं कि अनुमिति के प्रति लिंग को कारण न मान कर लिंग-मार्मिक व्याप्ति ज्ञानको कारण मानना उचित है। इस कथन का विश्लेषित अभिप्राय यह है कि अनुमाता व्यक्ति लिंग से अनुयिति नहीं करता है किन्तु लिंग के ज्ञान से । वह ज्ञान भी केवल लिंग को विषय करने वाला हो, तो उससे अनुमिति कदापि नहीं तो सकती। अनुमित्सु व्यक्ति को यदि यह पता नहीं हो कि 'धूम जहाँ-जहाँ होता है आग वहाँ-वहाँ' अवश्य होती है।' तो क्या यह धूम को देखकर भी इस प्रकार अनुमिति ज्ञान कर सकता है कि 'यह पर्वत अग्नियुक्त है क्योंकि धूमयुक्त है?' कभी नहीं? अतः इस अकाट्य अनुभव के आधार पर यह मानना आवश्यक हो आता है कि केवल लिंग से किसी भी साध्य की अनुमिति होती नहीं किन्तु जिस लिंग को प्रकृत साध्य अर्थात् ज्ञाप्य वस्तु का व्याप्य समझा गया हो ऐसे लिंग से। अनुमित्सु व्यक्ति जबकि यह समझता है कि 'आग और धूम इन दोनों के बीच 'व्याप्य-व्यापक-भाव' सम्बंध कुव्यवस्थित है, आग धूम का व्यापक है और धूम उसका व्याप्य। क्योंकि धूम कभी आग के बिना हो सकता नहीं। जहाँ-जहाँ धूम होता है वहाँ-वहाँ आग अवश्य रहती है' तब उस अनुमित्सु व्यक्ति के लिए वह घूमात्मक लिंग आग के प्रति व्याप्य रूप से ज्ञायमान हो जाता है। अर्थात् उस धूम के सम्बंध से उस अनुमित्सु व्यक्ति को यह पक्की धारणा हो जाती है कि कहीं भी धूम के रहने पर वहाँ आग भी अनिवार्य रूप से रहती है। तब वह अनुमित्सु व्यक्ति अग्नि के प्रति व्याप्य रूप से ज्ञात होने वाले धूम से धूम के प्रति व्यापक रूप में ज्ञात होने वाली आग की अनुमिति करता है कि 'यह पर्वत आग वाला है क्योंकि घूम वाला है।'

यहाँ तक विचार किए जाने पर यह विचार करना उचित होगा कि 'व्याप्य रूप से ज्ञायमान लिंग' कहने पर लिंग की एक विशिष्ट परिस्थिति बुद्धि-पथ पर अवतीर्ण होती है। किसी भी विशिष्ट वस्तु की उपस्थिति-थल में दो वस्तुयें नजर आती हैं विशेषण और विशेष्य। अतः किसी भी कार्य के प्रति उस विशिष्टि की मान्यता स्थल में यह विचार भी आवश्यक हो जाता है कि प्रकृत कार्य के लिए मुख्य रूप से अपेक्षित कौन है? विशेषण और विशेष्य इन दोनों के अन्दर प्रकृत-कार्य की सम्पत्ति के लिए कौन अधिक महत्त्वास्पद है? तदनुसार अनुमिति स्थल में अनुमित्यात्मक कार्य के प्रति व्याप्ति के लिए ज्ञानस्वरूप विशेषण और लिंगात्मक विशेष्य इन दोनों के अंदर किसे अधिक महत्त्व दिया जाय? किसे साधकतम अर्थात् करण माना जाय? इस विचार के उदित होने पर उचित यही प्रतीत होगा कि अनुमित्यात्मक कार्य के प्रति लिंगाश में विशेषणोभूत व्याप्ति-ज्ञान को ही अधिक महत्व देना उचित है। क्योंकि उसके बिना अनुमित्सु को केवल लिंग से अनुमित होती नहीं, इसीलिए तो विशेषण रूप में उससे व्याप्ति-ज्ञान की भी अपेक्षा मान्य हुई है? जिसके बिना लिंग अनुमिति करा नहीं सकता था, विवेचक दृष्टि में अनुमिति के प्रति उस विशेषणांश व्याप्ति-ज्ञान को अधिक महत्व देना ही बुद्धिमत्ता होगी अतः अनुमिति के प्रति लिंग को साधकतम, फलतः करण न मनकर लिंग-धार्मिक-व्याप्ति-ज्ञान को ही

साधकतम मानना चाहिए। ज्ञान तो न्याय सिद्धान्त में समवाय सम्बंध से आत्मा में रहता है फिर उसे लिंग का विशेषण कैसे कहा जा सकता? यह यदि प्रश्न उपस्थित हो तो इन लोगों की ओर से इसका उत्तर यय प्रदेय समझना चाहिए कि उक्त प्रकार व्याति-ज्ञान लिंग पर वर्तमान विशेष्यता सम्बंध होता है। क्योंकि व्याप्ति-ज्ञान का संक्षिप्त आकार होता है 'ऐतु साध्य का व्याप्य है' इस प्रकार। इस ज्ञान में हेतु के अंश में साध्य की व्याप्ति विशेषण रूप से भासती है अर्थात् विषयीकृत होती है अतः हेतु इस ज्ञान में विशेष्य रूप से विषय बनता। इस प्रकार ज्ञानीय-विशेष्यता हेतु में आती है। सुतरां उक्त प्रकार व्याप्ति-ज्ञान विशेष्यता सम्बंध से हेतु का धर्म हो जाता है, हेतु पर आ जाता है। इस प्रकार लिंग होता है उक्त प्रकार व्याप्ति-ज्ञान में विशेष्य इसलिए विशेष्यता आ जाती है। लिंग पर । उस 'विशेष्यता' को सम्बंध रूप में ग्रहण करने पर उस सम्बंध से उस प्रकार व्याप्ति-ज्ञान हेतु के अंश में विशेषण बन जाता है। विशेष्य विशेषण की आधारशिला के रूप में भले ही महत्त्वास्पद कहा जाय परन्तु विशेष्य को विशेषित करने पर प्राप्त होने वाली अनुपपत्ति या आपत्ति के निवारक रूप में विशेषण को ही महत्त्व प्राप्त होता है। अन्यत्र जाने की आवश्यकता नहीं, इसका उदाहरण यहाँ ही प्राप्त कर लिया जा सकता है। यथा अनुमिति-प्रमा के प्रति यदि लिंग मात्र को कारण माना जाय तो लिंगाभास से होने वाले सारे ज्ञान प्रमात्मक अनुमिति हो जायेंगे। और यदि लिंग में यह विशेषण दे डालते हैं और तदनुसार यह कहते हैं कि 'प्रकृत साध्य के प्रति व्याप्य रूप से प्रमित होने वाला लिंग अनुमिति-प्रमा के प्रति कारण है' तो वह आपत्ति नहीं आ पाती है। क्योंकि असत् लिंग स्वरूप लिंगाभास उक्त विशेषण से युक्त नहीं होता। जिस विशेषण-युक्त रूप में लिंग को प्रमानुमिति के प्रति कारण माना गया उस विशेषण से युक्त वह लिंगाभासभूत असत् लिंग होता नहीं। अतः विशेषण महत्त्व देना अनिवार्य है। व्याप्ति-ज्ञान विशेष्यता सम्बंध सम्बंध से लिंग का विशेषण होता है, यह बात बतलायी जा चुकी है। अतः लिंग को अनुमिति के प्रति साधकतम, करण न मानकर व्याप्ति-ज्ञान को ही अनुमिति के प्रति साधकतम, असाधारण कारण फलतः करण मानना चाहिए।

किन्तु इस भतवाद का भी प्रतिवाद हुआ है। परवर्त्ती नैयायिकों ने इसे भी मान्यता न देकर 'अनुमितिकरण' के सम्बंध में यह कहा कि उक्त प्रकार का व्याप्ति-ज्ञान तब तक अनुमिति के प्रजजन में समर्थ नहीं होता है जब तक तृतीय लिंग परामर्श न हो जाय। अनुमिति उक्त परामर्श ज्ञान के अव्यहित उत्तर क्षण में ही हुआ करती है। अतः [५१] परामर्श ज्ञान को ही अनुमिति के प्रति साधकतम मानकर प्राधान्य देना उचित प्रतीत होता है।

यहाँ परामर्श ज्ञान के सम्बंध में जिज्ञासा उदित होने पर उसका परिचय इस प्रकार प्राप्त करना चाहिए कि जिस धर्मी में अर्थात् आश्रय में ज्ञाप्य की अनुमिति करनी हो, उस आश्रय में होने वाला, प्रकृतज्ञाप्य के प्रति व्याप्य होने वाले लिंग का ज्ञान होता है परामर्श।

---

(५१) तस्माल्लिंगपरामर्शोऽनुमानम्। *-तर्कसंग्रह ।।*

जैसे 'यह पर्वत आग वाला है क्योंकि धूम वाला है' इस अनुमान स्थल में 'यह पर्वत आग के प्रति व्याप्य होने वाले धूम से युक्त है' इस प्रकार होने वाला अथवा 'आग के प्रति व्याप्य धूम इस पर्वत में है' ऐसा होने वाला ज्ञान कहलाता है परामर्श अथवा तृतीय लिंग परामर्श।

सम्भव है कि कुछ लोगों के मन में आशंका यह उपस्थित हो कि परामर्श के प्रदर्शित दो आकारों में भला क्या अंतर है? कुछ तो नहीं। फिर उक्त दोनों आकारों को वैकल्पिक रूप में क्यों अनुमिति के प्रति कारण माना जा रहा है? तो इस प्रकार उठने वाली शंका के समाधान में यह समझना चाहिए कि उक्त दोनों आकार वाले परामर्शों में विषयकी दृष्टि से महान् अंतर है। क्योंकि एक में जो विशेषण रूप में जो विषय होता है वह दूसरे में इसके विपरीत विशेष्य रूप में विषय होता है। जैसे 'यह पर्वत आग के प्रति व्याप्य होने वाले धूम से युक्त है' इस ज्ञान के अंदर पर्वत होता है विशेष्य रूप से विषय और आग के प्रति व्याप्य होने वाले धूम से युक्त होना होता है विशेषण रूप से विषय। परन्तु 'पर्वत में आग के प्रति व्याप्य होने वाला धूम है' इस परामर्शस्थल में यह परिस्थिति नहीं होती। क्योंकि वहाँ पर्वत हो जाता है विशेषण रूप में विषय और आग के प्रति व्याप्य होने वाला धूम हो जाता है विशेष्य रूप से विषय। अत: इन दोनों में अंतर होना स्वाभाविक है। इन दोनों परामर्शों के अंदर किसी एक के होने पर अव्यवहित उत्तरक्षण में अनुमिति अवश्य होती है अत: परवर्त्ती नव्य नैयायिक लोग परामर्श को ही अनुमिति के प्रति साधकतम मानते हैं, करण मानते हैं लिंग को या लिंग धर्मिक व्याप्ति ज्ञान को नहीं।

इस परामर्श ज्ञान एवं इसके कारणत्व का खण्डन अन्य दार्शनिकों ने जोरों से किया है [५२] मीमांसकों ने यह कहकर इसका खण्डन किया है कि जिस व्यक्ति को उक्त आकारयुक्त परामर्श ज्ञान न होकर 'यह धूम आग का व्याप्य है' यह और 'पर्वत धूम वाला है' यह इस प्रकार दो खण्ड ज्ञान होते हैं उसे भी 'यह पर्वत अग्नि युक्त है' क्योंकि धूम युक्त है' इस प्रकार अनुमिति होती है। क्योंकि व्याप्य का रहना ज्ञात होने के कारण ही तो अनुमाता व्यापक वस्तु को पक्ष में समझता है? उक्त खण्ड ज्ञानस्थल में भी तो पक्ष में व्याप्त का रहना होता ही है। फिर व्यापक ज्ञाप्य का ज्ञान क्यों नहीं होगा? और यदि होगा तो वहीं ज्ञान तो कहलाता है अनुमिति। इसलिए परामर्श को अनुमिति के प्रति कारण मानना उचित नहीं। क्योंकि जिसके न रहने पर भी जो कार्य होता है उसके प्रति कारण कहा जा सकता नहीं।

अद्वैत वेदान्तियों का कहना इस सम्बंध में यह है कि नैयायिक लोग जिस 'धूम' आग का व्याप्य है' इस प्रकार स्मरणात्मक ज्ञान को अपने उक्त प्रकार परामर्श ज्ञान के प्रति कारण मानते हैं। मैं तो उसे भी अनुमिति के लिए अपेक्षित नहीं मानता? फिर

---

(५२) व्याप्तिविशिष्टवैशिष्ट्यावगाहि ज्ञानं न सर्वत्र कारणम्। किन्तु व्याप्यतावच्छेदक प्रकारकपक्षधर्मताज्ञानत्वेन कारणत्वस्यावश्यकत्वात्।

*-न्यायसिद्धान्त-मुक्तावली, अनुमानखण्ड।*

परामर्श की कारणता की न मान्यता के सम्बंध में तो कहना ही क्या है? ऐसा इसलिए कि मुझ वेदान्तियों के मत में प्राथमिक अनुभावात्मक व्याप्ति-ज्ञान और उससे होने वाले संस्कार का प्रबोध तथा पक्ष में हेतु का अस्तित्व का ज्ञान इन तीनों से ही अनुमिति हो जाती है। फिर क्यों निरर्थक परामर्श को अनुमिति के प्रति कारण माना जाय? अन्य दार्शनिक भी इस परामर्श ज्ञान को मान्यता देने के पक्ष में दीख नहीं पड़ते। इस प्रकार जो लोग परामर्श नामक उक्त प्रकार ज्ञान एवं उसमें अनुमिति के प्रति कारणत्व पर विश्वास ही नहीं रखते वे परामर्श को अनुमिति का साधकतम नहीं मानते, परन्तु जो लोग परामर्श और उसमें होने वाली कारणता पर विश्वास रखते हैं उनके अंदर अन्तरर्भुक्त होने वाले परवर्ती नव्य नैयायिकों ने यही अपना निर्णय स्थित किया कि परामर्श को ही अनुमिति के प्रति साधकतम, करण मानना चाहिए।

इस प्रकार विभिन्न मतवाद उपस्थित होने पर चार्वाक-पक्ष से किसे मान्यता दी जाय? यह प्रश्न उपस्थित होने पर उचित उत्तर यही होगा कि लिंग को ही महत्व दिया जाय। उसे ही अनुमित्यात्मक प्रत्यक्ष के प्रति साधकतम माना जाय। रही बात यह कि अतीत और अनागत लिंग से अनुमिति कैसे सम्पन्न हो पायेगी? जिसकी अनुपपत्ति की चर्चा पहले विस्तृत रूप से की जा चुकी है। तो इसका उत्तर यह समझना चाहिए कि कार्य और कारण के बीच अपेक्षित सामानाधिकरण्य के नियमरक्षार्थ 'ज्ञान' को संबंध मानना आवश्यक ही है लिंग करणत्व पक्ष में भी। क्योंकि लिंग के अस्तित्व मात्र से अनुमिति होती नहीं। लिंग का ज्ञान होना अनिवार्य है, ऐसा मानने पर यह नियम बन पाता है कि जिसे हेतु का ज्ञान हो उसे ही अनुमिति हो। इस प्रकार अनुमिति के पहले हेतु का ज्ञान आवश्यक सिद्ध होने पर उस ज्ञान को सम्बंध रूप में ग्रहण करने पर अतीत और अनागत भी हेतु अनुमित्सु शरीरात्मा अनुमिति के अव्यवहित पूर्व ज्ञानात्मक सम्बंध में रहेगा ही। इसलिए अनुमिति की प्रदर्शित अनुपपत्ति वारित हो सकती परन्तु इसका यह अभिप्राय नहीं समझना चाहिए कि अनुमित्यात्मक प्रत्यक्ष के लिए लिंग-धर्मिक-व्याप्ति-ज्ञान की बिलकुल अपेक्षा ही नहीं है। क्योंकि अज्ञात लिंग से किंवा व्याप्य रूप से अज्ञात लिंग से कोई अनुमिति मानता नहीं और मानना उचित भी नहीं। क्योंकि लिंग को पक्ष में देखकर उससे सर्वथा अन्य होने वाली आग की अनुमिति इसीलिए हो पाती है कि सर्वत्र व्याप्य की अस्तित्व सीमा व्यापक की अस्तित्व सीमा के अन्तर्गत ही होती है वहिर्गत नहीं, इस बात को अनुमाता जनता है। यदि अनुमिति के निष्पत्यर्थ अनुमित्सु व्यक्ति के लिए ज्ञाप्य लिंगी और ज्ञापक लिंग इन दोनों के बीच होने वाले उक्त सीमागत परिस्थिति स्वरूप व्याप्य-व्यापक-भाव का ज्ञान अपेक्षित न माना जाय तो किसी से किसी को अनुमिति आपन्न हो जायेगी। कहने का तात्पर्य यह कि किन्ही दो सर्वथा असम्बद्धों के बीच एक से दूसरे की अनुमिति आपन्न हो बैठेगी जो कि कभी किसी को होती नहीं।

उक्त प्रकार परामर्श ज्ञान में अनुमिति के प्रति कारणता मान्य है या नहीं? इसके सम्बंध में ज्ञातव्य यह है कि उक्त प्रकार परामर्श कहीं भी अनुमिति के लिए अपेक्षित नहीं होता यह भी नहीं कहा जा सकता है, और यह भी नहीं कि सभी अनुमितियों के लिए

वह अवश्य अपेक्षित है। अनुमिति विशेष के प्रति उसकी अपेक्षा इसलिए मान्य है कि जहाँ अनुमित्सु व्यक्ति को कोई अन्य व्यक्ति यह कहता है कि 'यह पर्वत अग्नि के प्रति व्याप्य होने वाले धूम से युक्त है' तो उस व्यक्ति को जो कि उस वाक्य को सुनता है, यदि वह अनुमित्सु होता है उस लम्बे एक वाक्य से होने वाले शाब्दबोधात्मक परामर्श से ही अनुमिति होती है। क्योंकि वहाँ उस व्यक्ति को 'धूम आग का व्याप्य है' और 'पर्वत धूमयुक्त है' इस प्रकार दो खण्ड ज्ञान होते नहीं। एक ही अखण्ड ज्ञान जो कि पक्षात्मक धर्मी के अंश में प्रकृत लिंग को अर्थात् धूम को विशेषण के रूप में विषय बनता है एवं धूमात्मक लिंग के अंश में साध्यभूत, फलतः प्रकृत ज्ञाप्यभूत अग्नि की व्याप्ति को विशेषण रूप में विषय करता है, उस वाक्य से होता है। यह तो कहा नहीं जा सकता कि उक्त वाक्य जनित शाब्दबोध को परामर्श नहीं मानेंगे। क्योंकि अनुमिति के प्रति परामर्श को कारण मानने वाले नैयायिक लोग पक्ष में साध्य के प्रति व्याप्य होने वाले हेतु के अस्तित्व के ज्ञान को ही परामर्श मानते हैं। तदुनसार उक्त शाब्दबोध को भी परामर्श मानना ही होगा। यहाँ यह भी नहीं कहा सकता कि उस वाक्यार्थ-बोद्धा अनुमित्सु व्यक्ति को पहले भी यह अवगत रहता ही है कि 'धूम आग का व्याप्य होता है' और 'वह धूम से पर्वत में है' - अतः पूर्ववर्त्ती खण्ड ज्ञानों को ही क्यों न वहाँ अनुमिति के प्रति कारण मान लिया जाय? क्योंकि वाक्य जनित अर्थ बोध के लिए विशकलिंत रूप में वाक्य-घटक पदों के अर्थों की उपस्थितियाँ ही अपेक्षित होती हैं अतः यह नियम नहीं लादा जा सकता है कि उक्त प्रकार शाब्द-बोद्धा व्यक्ति को उससे पूर्व-'धूम आग का व्याप्य है' और धूम पर्वत में है' ये दोनों ज्ञान अवश्य रहे। अतः जहाँ उक्त वाक्य से तद्घटक प्रत्येक पदजन्य तत्तत् पदार्थों की उपस्थिति अलग-अलग विशकलित भाव से ही होकर शाब्दबोध होगा और उससे श्रोता को अनुमिति होगी वहाँ उक्त वाक्यज एक शाब्दबोध को ही, जो कि प्रकृत साध्य के व्याप्य रूप में और पक्षभूत पर्वत को तादृश वाप्यभूत प्रकृत हेतु युक्त रूप में विषय करता हुआ उक्त खण्ड ज्ञान रूप से नितरां भिन्न होगा। अतः सर्वत्र अनुमिति के प्रति उक्त खण्ड-ज्ञान रूप को ही कारण नहीं माना जा सकता जिसे मीमांसक लोग सार्वत्रिक रूप में अनुमिति के प्रति असाधारण रूप में कारण मानने के लिए आग्रहशील देखे जाते हैं।

साथ ही नैयायिकों का यह आग्रह भी उचित नहीं जचता कि एक जगह अनुमिति के प्रति कारण रूप में अपेक्षित अखण्ड एक ही साध्य के प्रति व्याप्यभूत हेतु के पक्षगत सम्बंध को विषय करने वाले परामर्श नामक ज्ञान को अनुमिति के लिए सार्वत्रिक रूप में अपेक्षित माना जाय। नैयायिक लोग इस परामर्श ज्ञान को लिंग-परामर्श इसलिए कहते हैं कि साध्य के प्रति व्याप्त होने वाला पक्ष सम्बंध लिंग ही होता है मुख्य रूप से अभिप्रेत विषय। और तृतीय लिंग परामर्श इसलिए उसे कहते हैं कि इस परामर्श ज्ञान के अंदर लिंग का विषयीकरण तृतीयवार होता है। यह कैसे होता है इसका स्पष्टीकरण आगे चल कर वहाँ अनायास हो जायगा जहाँ पर विभिन्न मत सिद्ध अनुमिति की प्रक्रियाएं वर्णित होंगी।

तृतीय प्रकरण

# चार्वाक-मतानुकूल व्याप्ति-विवेचक

अनुमिति स्वतंत्र प्रमा मानी जाय या प्रत्यक्ष के अंदर ही उसकी गतार्थता मानी जाय किन्तु उसके लिए यह सर्वमान्य रूप से अपेक्षित होगा कि अनुमाता अनुमापक हेतु को अनुमेय का व्याप्य समझे। 'व्याप्य' शब्द का अर्थ होता है व्यापनीय फलतः व्याप्तियुक्त। अतः प्रकृत ज्ञापक हेतु को साध्य की व्याप्ति से युक्त समझने के लिए 'व्याप्ति' का एक निश्चित स्वरूप आवश्यक रूप में ज्ञातव्य होता है। अतः विभिन्न दार्शनिकों ने ही नहीं, प्रत्युत एक दर्शन के अनुयायी दार्शनिकों के बीच विभिन्न व्यक्तियों ने भी विभिन्न रूप से इस व्याप्ति के स्वरूप का निर्वचन किया है। मीमांसकों का कहना इस सम्बंध में यह था कि हेतुगत साध्य का अव्यभिचार है व्याप्ति। परन्तु उनके व्याप्ति के इस स्वरूप कथन से व्याप्ति के स्वरूप के सम्बंध में जिज्ञासाशील व्यक्तियों की जिज्ञासा समस्या हल नहीं हुई। क्योंकि 'अव्यभिचार' शब्द भी तो उतना लोक प्रसिद्ध नहीं कि उसे अनायास समझ लिया जाय? जनसाधारण में यदि थोड़ी प्रसिद्धि इसकी है भी तो अन्य अर्थ में। परस्त्री और परपुरुष इन दोनों के बीच होने वाला अनुचित सम्बंध कहलाता है- 'व्यभिचार' और उसका उचित अभाव कहलाता है 'अव्यभिचार'। इसलिए साध्य और हेतु अर्थात् ज्ञाप्य और ज्ञापक इन दोनों के बीच जनसाधारण में अल्प प्रसिद्ध व्यभिचार और अव्यभिचार का सम्बंध जोड़ा नहीं जा सकता? सुतरां प्रकृत हेतुगत साध्य का अव्यभिचार और व्यभिचार ये दोनों निर्वचन की अपेक्षा रखते ही है। अतः व्याप्ति के कुछ विवेचकों ने व्याप्ति के सम्बंध में अपनी-अपनी अलग-अलग परिभाषाएं बतलायी हैं। कुछ लोगों का कहना यह है कि 'जहाँ साध्य का अभाव रहे अर्थात् जहाँ साध्य न रहे वहाँ हेतु का रह जाना है हेतुगत साध्य का व्यभिचार।' अतः इसके विपरीत 'जहाँ[५३] साध्य न रहे वहाँ हेतु का भी न रहना है हेतुगत साध्य का अव्यभिचार।' साध्य की एतादृश अव्यभिचारात्मक व्याप्ति से युक्त हेतु होता है प्रकृत साध्य का व्याप्य। इसलिए हेतु का साध्य का व्याप्य होना अथवा अव्यभिचारी होना एक ही बात है। अव्यभिचारी हेतु कहलाता है 'सत्' हेतु और व्यभिचारी हेतु कहलाता है 'असत्' हेतु। 'सत्' का अर्थ है अच्छा और 'असत्' का बुरा। उदाहरण के द्वारा इसे यों समझा जा सकता है कि 'यह पर्वत आग वाला है क्योंकि धूम वाला है' इस प्रकार अनुमान स्थल में धूम हेतु कहलाता है 'सत्' हेतु। क्योंकि प्रकृत

---

(५३) साध्याभाववद्वृत्तित्वम्। *-व्याप्तिपंचक, तत्वचिन्तामणि।*

साध्य अग्नि का उक्त प्रकार अव्यभिचारात्मक सम्बंध धूम हेतु में उपस्थित होता है, हेतु को 'असत्' बनाने वाला व्यभिचारात्मक सम्बंध नहीं। प्रकृत हेतुभूत धूम में साध्य अग्नि का अव्यभिचारात्मक सम्बंध इस प्रकार स्थिर होता है कि साध्य अग्नि की जिन जलाशय आदि आधारों में विद्यमानता नहीं उन आधारों में धूम भी बिलकुल रहता नहीं, अतः घूमात्मक प्रकृत हेतु में अग्नि-आत्मक प्रकृत साध्य का अव्यभिचार ही सम्बंध स्थिर हो पाता है, व्यभिचारात्मक सम्बंध नहीं। व्यभिचारात्मक सम्बंध तब स्थिर हो पाता यदि प्रकृत धूम हेतु वहाँ भी कहीं रह जाता, जहाँ साध्यभूत आग रहती नहीं। परन्तु ऐसी परिस्थिति कभी, और कहीं, होती नहीं। धूम आग को छोड़ कर कभी नहीं रहता नहीं। अतः 'साध्य जहाँ न रहे वहाँ न रहना' एतदात्मक अव्यभिचार साध्यभूत आग का, अविचल रूप में धूम में स्थिर होता है। अतः अनुमित्सु व्यक्ति साध्य अर्थात् ज्ञाप्य आग और साधन अर्थात् ज्ञापक धूम इन दोनों के बीच उक्त अव्यभिचार को यदि समझता है तो धूम से उसके आधारभूत पर्वत आदि में साध्यभूत अग्नि का अनुमान करता है जो अनुमान सही अनुमान होता है। क्योंकि वहाँ के हेतुभूत धूम में उक्त प्रकार साध्य की व्याप्ति तत्त्वतः होती है। और उस तात्त्विक परिस्थिति को समझ कर अनुमित्सु व्यक्ति अनुमान अर्थात् अनुमिति करता है। इसके विपरीत यदि अनुमाता कहीं आग को देख कर उसे हेतु बना कर वहाँ धूम का अनुमान करता है, वह इस प्रकार अनुमिति करता है कि 'तप्त लौहपिण्ड धूम वाला है क्योंकि आग वाला है' तो यह उसका अनुमान इसलिए सही न होकर गलत हो आता है कि हेतु बनायी गयी आग में साध्य रूप से विवक्षित धूम की उक्त प्रकार अव्यभिचारात्मक व्याप्ति होती नहीं। क्योंकि विद्युत तप्त लौहपिण्ड आदि अनेक आधारों में हेतु बनायी गयी आग तो रहती है किन्तु साध्य रूप से विवक्षित धूम वहां रहता नहीं। फलतः साध्य धूम जहाँ रहता नहीं हेतु आग वहाँ भी पायी जाती है। 'साध्य जिस आधार में न रहे उसमें हेतु का रह जाना है 'व्यभिचार' और इसके विपरीत 'साध्य जहाँ रहे नहीं वहाँ हेतु का भी न रहना है अव्यभिचार व्याप्ति' यह बात बतलायी जा चुकी है। तदनुसार 'तप्त लौहपिण्ड धूम वाला है क्योंकि आग वाला है' इस अनुमान में हेतु बनायी गयी आग व्यभिचार-सम्बंध-युक्त हो जाती है। धूमात्मक साध्य के उक्त प्रकार अव्यभिचारात्मक सम्बंध से युक्त होती नहीं।

किन्तु यहां यह एक आवश्यक ध्यान रखने की बात है कि 'पर्वत आग वाला है क्योंकि धूम वाला है' इस अनुमान में जिस धूम को हेतु बनाया गया है उसे अविछिन्न-मूल रूप से ग्रहण करने पर ही घूम आग का व्यभिचारी व्याप्य हो पाता है, 'सत्' हेतु कहलाने का अधिकारी हो पाता है, अन्यथा नहीं। क्योंकि विच्छिन्न मूल धूम तो वहाँ रह ही जाता है जहाँ साध्य आग रहती नहीं। उदाहरण के द्वारा इसे यो समझा जा सकता है कि रेलगाड़ी जबकि चलती रहती है तो इंजन में अवस्थित अग्नि-मूल से मिलने वाली धूम-माला आकाश में अनेक काल तक लटकी हुई देखी जाती है किन्तु इंजन आगे बढ़ जाता है, दूर चला जाता है, अतः आग वहाँ रहती नहीं। धूम वहाँ भी रह जाता है जहाँ पर

साध्यभूत आग रहती नहीं। इस प्रकार अन्य भी अनेक परिस्थितियाँ दिखलायी जा सकती है, जहाँ दूध दुहने के पात्र को आग पर रख कर लोग शुद्ध करते हैं क्योंकि ऐसा करने पर उसमें दुहे दूध के फट जाने की आशंका रहती है, वहाँ आग पर रखे गये उस अल्प-मुख गम्भीर दुग्ध-पात्र में धूम तब भी पाया जाता है, जबकि उस पात्र के नीचे आग रहती नहीं, बुत जाती है, अथवा वह पात्र ही स्थानान्तरित कर लिया जाता है। वहाँ भी धूम हेतु तो रहता है किन्तु साध्य भूत आग नहीं रहती है। अत: हेतु वहाँ भी रहने वाला हो जाता है जहाँ साध्य रहता नहीं। सुतरां जिसे सत् हेतु, अनुमान कहा जाता है उसके भी असत् हो जाने की आशंका प्राप्त हो उठती है। अविछिन्न-मूल धूम को हेतु बनाने पर यह आपत्ति आती नहीं। क्योंकि व्यभिचार स्थल के उदाहरण रूप में उपस्थापित उक्त स्थलों का धूम विच्छिन्न-मूल ही हुआ करता है, अविच्छिन्न-मूल नहीं। 'अविच्छिन्न मूल' इसका अर्थ है 'जिसका अपने मूल से विच्छेद न प्राप्त हुआ हो' इंजन के चले जाने पर भी आकाश में लटकती हुई धूम माला को या उक्त दुग्ध पात्र स्थित उक्त धूम को उक्त अर्थ के अनुसार 'अविच्छिन्न मूल' नहीं कहा जा सकता क्योंकि दोनों स्थलों में धूम का अपने मूल भूत आग से विच्छेद हो ही गया रहता है।

अब यहाँ प्रश्न यह उठाया जा सकता हैं कि उक्त सदनुमान स्थल में पर्वत में आग संयोगात्मक ही सम्बंध से रहेगी। क्योंकि जिन दो द्रव्यों के बीच अंशाशिभाव नहीं होता अर्थात् जिन दो द्रव्यों के बीच आपस में कोई किसी का अवयव नहीं होता, भाग नहीं होता, उन दोनों के बीच संयोग-ही सम्बंध हुआ करता है। जैसे बैठने वाला और बैठने का स्थान या आसन इन दोनों के बीच संयोग ही सम्बंध होता है। बैठने वाला व्यक्ति अपने स्थान या आसन पर संयोग सम्बंध से सम्पृक्त होता है। ऐसा होता है इसलिए कि न बैठने वाला उस स्थान का एक भाग होता है जिस पर वह बैठता है और न वह स्थान उस बैठने वाले का कोई अंग होता है, भाग होता है। आग और पर्वत इन दोनों की भी आपसी परिस्थिति ऐसी होती है न पर्वत होता है आग का अंश और न आग होती है पर्वत का अंश अर्थात् भाग। अत: पर्वत में आग का अस्तित्व संयोगसम्बंध से ही होता है। संयोग में यह स्वाभाविक कमी है कि वह अपने आश्रय को पूर्णरूप से व्याप्त नहीं कर पाता अत: वह 'अव्याप्यवृत्ति' कहलाता है। 'अव्याप्यवृत्ति' इस शब्द का भी अर्थ यही होता है कि अपने आश्रय को पूर्णरूप से व्यास न करता हुआ उस आश्रय में रहने वाला। स्वभाव वह कहलाता है जिसे स्वभावी कभी छोड़े नहीं। जैसे आग उष्णता को छोड़ती नहीं इसीलिए उष्णता आग का स्वभाव कहलाती है। इस वस्तु स्थिति के अनुसार संयोग का सदा अव्याप्यवृत्ति होना अर्थात् अंशत: ही अपने आश्रय के साथ सम्बद्ध होना, यह स्वभाव चाहे वह प्रकार आदि रूप में प्रतीत होता हो अर्थात् किसी वस्तु में विद्यमान रूप में प्रतीत होता है, अथवा 'सम्बंध' रूप में अर्थात् अन्य किसी की विद्यमानता के नियामक के रूप में, सर्वथा एवं सर्वदा उसमें रहेगा ही। और जिसका सम्बंध अव्याप्यवृत्ति होगा वह भी

अव्याप्यवृत्ति होगा ही। इसके अनुसार पर्वत में संयोग सम्बंध से यदि एकदेशत: आग रहेगी तो अपरदेशत: आग का अभाव भी रहता ही है, यह अवश्य मान्य होगा। और ऐसा मानने पर उक्त व्याप्ति के निर्वचन में असंगति आ जाती है। क्योंकि यंदशत: पर्वत में आग रहती नहीं तदंशत: उसमें आग का अभाव भी रह जाता है। किन्तु अविच्छिन्न मूल धूम जो कि साधन रूप से अर्थात् हेतु रूप से, लिंग रूप से, विवक्षित है रहता ही है, नहीं नहीं रहता। कहने का तात्पर्य यह है कि 'साध्य जहाँ न रहे वहाँ हेतु का भी न रहना है हेतु में साध्य की व्याप्ति।' इस व्याप्ति निर्वचन का सार अर्थ यही प्राप्त होता है कि 'साध्य का जहाँ अभाव रहे वहाँ हेतु का न रहना है व्याप्ति' परन्तु 'पर्वत आग वाला है क्योंकि धूम वाला है' इस सदनुमान स्थल में सत् हेतु धूम के लिए यह निर्वचन लागू नहीं हो पाता है। जैसा कि उसे होना चाहिए। क्योंकि संयोगसम्बंध से रहने वाली आग का अभाव पर्वत में भी रह जाता है और धूम भी वहाँ रहता है। फलत: व्याप्ति के उक्त लक्षण में अर्थात् निर्वचन में 'अव्याप्ति' दोष आ पड़ता

तो इसका उत्तर उक्त व्याप्ति-निर्वचनकारियों की ओर से यह समझना चाहिए कि उक्त व्याप्लिनिर्वचन का अभिप्राय यहाँ तक है कि 'साध्य का अभाव जहाँ निरवच्छिन्न भाव से रहे अर्थात् अंशत: न रहे वहाँ हेतु का न रहना है व्याप्ति'। इस प्रकार व्याप्तिनिर्वचन करने पर उक्त दोष इसलिए आपन्न नहीं होता है कि पर्वत में आग के समान उसका अभाव भी अंशत: ही रहता है निरंशत: नहीं; अत: पर्वत में आग का अभाव निरवच्छिन्न-भाव से रहता है नहीं सुतरां निरवच्छिन्न-भाव से आग के अभाव का आधार पर्वत आदि जो कि अंशत: आग का भी आधार होता है होता नहीं। अग्न्यभाव का ऐसा आधार जलाशय आदि ही हो पाते हैं जो कि अंशत: भी आग का आधार होते नहीं। उन जलाशय आदि आधारों में धूम भी नहीं रहता। व्याप्ति का उक्त निर्वचन सही निकलता है। अव्याप्ति दोष हो पाता नहीं।

जनसाधारण के लिए सर्वथा अपरिचित 'अव्याप्ति' शब्द के ऊपर किये प्रयोग के अनन्तर उसके सम्बंध में जिज्ञासा उदित होने पर इसके सम्बंध में इस प्रकार समझना चाहिए कि-किसी के द्वारा किये जाने वाले किसी भी वस्तु के निर्वचन के सम्बंध में तीन प्रकार के दोष संभावित होते है जिनका नाम होता है क्रमश: अव्याप्ति, अतिव्याप्ति और असम्भव। किया गया निर्वचन यदि अपने सारे निर्वचनीयों को अपने से व्याप्त न कर पाये अर्थात् अनेक लक्ष्यों के अन्दर फलत: निर्वचनीयों के अंदर कुछ लक्ष्यों में समन्वित हो और कुछ लक्ष्यों में समन्वित ही नहीं, कुछ में तो लागू हो किन्तु कुछ में लागू हो नहीं, तो लक्षण में अर्थात् निर्वचन में 'अव्याप्ति' दोष आपन्न होता है। क्योंकि वह सारे अपने निर्वचनीयों को अपने द्वारा व्याप्ति नहीं कर पाता। उदाहरण के द्वारा इसे यो समझना चाहिए कि फूल का निर्वचन यदि यह किया जाय कि 'फूल उसे समझना चाहिए जिसमें सुगन्ध अवश्य हो,' तो यह निर्वचन अव्याप्ति दोष से आक्रान्त हो पड़ने के कारण फूल

का सच्चा निर्वचन नहीं कहला सकता। अव्याप्ति इसलिए होती है कि सुगन्ध का अस्तित्व सब फूलों में होता नहीं। ऐसे भी फूल पाये जाते हैं जिनमें सुगन्ध न होकर या तो दुर्गन्ध का और नहीं तो 'सु' और 'कु' से भिन्न उपेक्षणीय गंध का अस्तित्व पाया जाता है। फूल का उक्त निर्वचन सारे निर्वचनीय फूलों में लागू होता नहीं। यदि फूल का उक्त प्रकार निर्वचन न करके यह निर्वचन किया जाय कि 'परागयुक्त है फूल' अर्थात् जिसमें 'पराग हो वह होता है फूल' कहलाने का अधिकारी,' तो फूल के इस प्रकार किये जाने वाले निर्वचन में अव्याप्ति दोष आपन्न होता नहीं। क्योंकि सभी पुष्प परागयुक्त ही होते हैं कली की अवस्था में भी उनमें अप्रस्फुट रूप से पराग रहता ही है यह बात नहीं कहीं जा सकती कि पराग उसी फूल में होता है जिसमें सुगन्ध की सत्ता होती है। क्योंकि ऐसे फूलों पर भी रस लेने के लिए भौरों को बैठते हुए देखा जाता है। और यह भी देखा जाता है कि गुलाब और मदार के पेड़ यदि आस-पास हों और दोनों फूले हो तो भौरे मदार के फूल पर ही बैठते हैं, गुलाब के फूल पर नहीं। इसलिए यह नहीं कहा जा सकता कि सुगन्धयुक्त फूल में ही पराग भी हुआ करता है। अतः 'परागयुक्त होना' यह स्वभाव सभी पुष्पों के लिए समान है इसलिए कोई भी फूल ऐसा मिलेगा नहीं जिसमें 'परागयुक्तता' स्वरूप फूल का लक्षण नहीं जाये। इस प्रकार यह लक्षण फूल का अव्याप्ति दोष से रहित होता है।

लक्ष्य के अतिरिक्त अलक्ष्य में भी लक्षण का चला जाना अर्थात् निर्वचन का निर्वचनीयों से अन्य में भी लागू हो जाना है लक्षण के लिए, निर्वचन के लिए अतिव्याप्ति दोष। उदाहरण के द्वारा इसे यो समझा जा सकता है कि फूल का निर्वचन यदि कोई इस प्रकार करे कि 'जिसका स्पर्श कोमल हो उसे समझना चाहिए फूल' तो फूल का इस प्रकार किया जाने वाला निर्वचन अतिव्याप्तिदोषयुक्त हो जाता है। क्योंकि कोमलता निर्वचनीय फूलों के अतिरिक्त अन्य भी अनेक वस्तुओं में पायी जाती है। अतः फूल का लक्षण बनाया जाने वाला कोमल स्पर्श लक्ष्यभूत फूलों से भिन्न धुनी रूई आदि में रह जाता है। उक्त 'परागयुक्तता' को फूल का लक्षण करने पर जैसा कि ऊपर बतलाया गया है अतिव्याप्तिदोष इसलिए नहीं हो पाता है कि पराग फूल का ही असाधारण स्वभाव है। वह फूल को छोड़ कर और किसी में रह सकता नहीं। क्योंकि मकरन्द, पुष्परस, पराग, ये सभी शब्द हैं पर्यायवाची अतः पराग पुष्परस ही है और कुछ नहीं। पुष्परस भला फूलों को छोड़कर और किसमें रह सकता है? किसी में नहीं। इसलिए पुष्प के अतिरिक्त अन्य किसी में न जाने के कारण 'लक्ष्यों अर्थात् निर्वचनीयों को छोड़ कर औरों में भी लक्षण का चला जाना है अतिव्याप्तिदोष' यह उक्त 'अतिव्याप्ति का निर्वचन' प्रकृत में लागू होता नहीं, अतिव्याप्ति की आपत्ति नहीं हो पाती। फूल का उक्त परागात्मक लक्षण अव्याप्ति की तरह अतिव्याप्ति दोष से भी ग्रस्त होता नहीं।

लक्षण में असम्भव दोष तब होता है कि जब कि किया गया लक्षण किसी एक भी लक्ष्य में समन्वित नहीं हो पाता। प्रकृत निर्वचन निर्वचनीयों के अंदर किसी एक भी

निर्वचनीय में लागू होता नहीं। उदाहरण के द्वारा इसे यो समझा जा सकता है कि फूल का निर्वचन यदि इस प्रकार किया जाय कि 'तरल पदार्थ है फूल' तो यह फूल का निर्वचन हो जाता है 'असम्भव' दोषग्रस्त। क्योंकि कोई भी फूल कोमल जितना भी क्यों न हो, किन्तु वह जल, दूध, तेल आदि की तरह तरल कभी नहीं होता है। अतः फूल के लक्षणस्वरूप में उक्त तारल्य-स्वभाव किसी एक भी फूल में प्राप्त हो सकता नहीं। 'सारे लक्ष्यों में लक्षण का न जाना, सारे निर्वचनीयों में निर्वचन का लागू न होना है असम्भव' यह बात ऊपर कही जा चुकी है। जबकि पुष्परसात्मक पराग को फूलों का लक्षण माना जाता है तब अव्याप्ति और अतिव्याप्ति की तरह यह असम्भव दोष भी हो पाता नहीं। क्योंकि ऐसा एक भी फूल नहीं बतलाया जा सकता जिसमें कि पराग न हो। असम्भव का निराकरण तो एक किसी लक्ष्य में भी लक्षण के रह जाने पर हो जाता है। कहने का तात्पर्य यह कि असम्भव दोष तो तभी खतम हो जाता है जबकि लक्षण किसी एक भी लक्ष्य में समन्वित हो जाता है। यह परागात्मक पुष्पलक्षण तो सभी फूलों में विद्यमान पाया जाता है, फिर असम्भव दोष की सम्भावना भी कैसे की जा सकती?

यहाँ यह ध्यान देने योग्य है कि असम्भव दोष में कुछ तो अव्याप्ति के साथ सामञ्जस्य देखा जाता है और कुछ अतिव्याप्ति दोष के साथ भी। 'लक्षण का लक्ष्य में न जाना' यह अव्याप्त एवं असम्भूत दोनों प्रकार के लक्षणों में समान रूप से प्राप्त होता है। परन्तु दोनों में भिन्नता इस बात को लेकर होती है कि अव्याप्त अर्थात् अव्याप्तिदोषयुक्त लक्षण जहाँ कतिपय लक्ष्यों में जाता नहीं, वहाँ असम्भूत अर्थात् असम्भवग्रस्त लक्षण किसी भी लक्ष्य में समन्वित होता नहीं। फलतः असम्भूत लक्षण सभी लक्ष्यों में नहीं रहने वाला होता है। उक्त अव्याप्तिदोषग्रस्त पुष्पलक्षण 'सुगन्ध' का अस्तित्व जहाँ कुछ पलाश आदि फूलों में रहता नहीं असम्भवदोष ग्रस्त पुष्पलक्षण उक्त तारल्य किसी एक भी पुष्प में न रहने के कारण सभी पुष्पों में नहीं रहने वाला होता है। अतिव्याप्ति के साथ असम्भव की समानता यह होती है कि लक्ष्य से भिन्न में असम्भूत लक्षण भी रहता है और अतिव्याप्ति लक्षण भी। क्योंकि पुष्प का असम्भूत लक्षण तारल्य लक्ष्यभूत फूल से अन्य जल आदि में जिस प्रकार रहता है अतिव्याप्तिग्रस्त पुष्पलक्षण कोमल स्पर्श भी उसी प्रकार लक्ष्यभूत फूलों से भिन्न धुनी रूई आदि में रह जाता है। अतिव्याप्तिग्रस्त और असम्भवग्रस्त लक्षणों में विषमता पायी जाती है कि अतिव्याप्तिदोषग्रस्त लक्षण लक्ष्य से भिन्न में जिस प्रकार रहता है लक्ष्य में भी उस प्रकार रहता है। परन्तु असम्भवदोषग्रस्त लक्षण लक्ष्य में बिलकुल नहीं रहता। ये अव्याप्ति, अतिव्याप्ति और असम्भव लक्षण की परीक्षा के लिए कसौटी हैं। यदि इन तीनों के निकट लक्षण खरा निकला, तीनों दोषों के अंदर एक भी दोष लक्षण में प्राप्त हुआ नहीं तो लक्षण सचमुच लक्षण होता है और यदि इन तीनों दोषों के अंदर एक भी दोष लक्षण से आ सटा तो वह लक्षण सचमुच अपने लक्ष्य का लक्षण न होकर लक्षणाभास हो जाता है।

इन अव्याप्ति, अतिव्याप्ति और असम्भव दोषों में दोषता का बीज क्या है? क्यों इन्हें दोष माना जाता है? यह जिज्ञासा उदित होने पर उसे इस प्रकार शान्त करना चाहिए कि अव्याप्ति-दोषस्थल में लक्षणात्मक हेतु 'भागासिद्ध' अर्थात् भागासिद्धि नामक दोष से युक्त होने के कारण सत् हेतु नहीं, हेत्वाभास हो जाता है और अतिव्याप्ति दोषस्थल में अतिव्याप्त लक्षण व्यभिचारी अर्थात् व्यभिचार-दोषयुक्त हो जाने कारण सत् हेतु न रहकर हेत्वाभास हो जाता है और असम्भव दोषस्थल में स्वरूपासिद्धि दोष प्राप्त हो जाने के कारण लक्षणात्मक हेतु स्वरूपासिद्ध हो जाता है। अतः सत् हेतु न होकर हेत्वाभास हो जाता है। इसलिए अव्याप्ति, अतिव्याप्ति और असम्भव इनको लक्षण के लिए दोष माना जाता है। कहने का तात्पर्य यह है कि लक्षण का प्रयोजन है 'व्यावृत्ति' एवं 'व्यवहार। 'व्यावृति का अभिप्रेत अर्थ है इतर भेद की अनुमिति और 'व्यवहार' का अभिप्रेत अर्थ होता है व्यवहारणीयता की फलतः वाच्यता की अनुमिति। इन द्विविध अनुमितियों का सम्पादक हेतु लक्षण ही हुआ करता है, और कोई नहीं। इतर भेद की अनुमिति होगी 'फूल-फूल से अन्य होने वाली सारी सांसारिक वस्तुओं से अन्य है अर्थात् उन सारी वस्तुओं से भिन्न है क्योंकि परागयुक्त है' इस प्रकार। इस प्रकार होने वाली अनुमिति सदनुमिति ही नियमतः होगी। क्योंकि हेतुभूत पराग पक्षभूत सारे फूलों में विद्यमान होता है अतः न यहाँ भागासिद्धि दोष उपस्थित होता है और न स्वरूपासिद्धि दोष। क्योंकि पक्षान्तर्गत एक या एकाधिक धर्मी में हेतु का न रहना ही स्वरूपासिद्धि दोष होता है। प्रकृत में हेतुभूत 'पराग' पक्षभूत सारे फूलों में जो कि उक्त परागात्मक पुष्पलक्षण के लक्ष्य भी होते हैं उनमें, रहता ही है। अतः किसी भी पक्षान्तर्गत धर्मी में अर्थांत् फूल में उस परागात्मक हेतु का अभाव रहता नहीं कि उसे पुष्पों में पुष्पों से अन्य सारी सांसारिक वस्तुओं के भेद की अनुमिति स्थल में हेतुभूत उक्त पराग को व्यभिचारी अर्थात् व्यभिचार नामक दोषयुक्त इसलिए नहीं कहा जा सकत कि 'साध्य जिस आधार में रहे नहीं वहाँ हेतु का रह जाना ही होता है हेतुगत व्यभिचार दोष।' जब फूल का लक्षण 'पराग' उन अपने लक्ष्यभूत सारे फूलों में रहता है, जहाँ कि लक्षण के प्रयोजनीभूत पुष्पेतर-भेद की उक्त प्रकार अनुमिति में सांध्यभूत पुष्पेतर-भेद अर्थात् फूलों से अन्य होने वाली सारी सांसारिक वस्तुओं का भेद भी नियमतः रहता ही है। और फूल को जो कि लक्ष्य और उक्त प्रकार अनुमिति का पक्ष भी है छोड़कर अन्यत्र कही भी, जहाँ कि उक्त प्रकार पुष्पेतर-भेदात्मक साध्य रहता नहीं यह लक्षण एवं हेतु होने वाला पराग रहता नहीं तब कैसे उसे व्यभिचारी कहा जा सकता? अतः अतिव्यासि का मूलभूत व्यभिचार दोष भी है नहीं। इसलिए परागात्मक पुष्प-लक्षण सही, निर्देष होता है।

परन्तु ऐसी अपेक्षित उचित परिस्थिति अव्याप्त' अतिव्याप्त एवं असम्भूत लक्षण स्थल में हो नहीं पाती क्योंकि उक्त प्रकार अव्याप्ति-दोषग्रस्त फूल का सुगन्ध-लक्षण जो कि पुष्पेतर भेद की अनुमिति का सम्पाद हेतु बनेगा पक्ष भूत सारे फूलों में रह

नहीं पाता। अत: दुर्गन्ध या निर्गन्ध पलाश आदि फूलों में सुगन्ध का अस्तित्व पाता जाता नहीं। इस पुष्पेतर भेद की अनुमिति करते समय हेतु रूप से विवक्षित होने वाली सुगन्ध पक्षभूत समस्त फूलों के अंदर गृहीत होने वाले पलाश आदि कतिपय फूलों में रहेगी नहीं। अत: 'पक्षान्तर्गत कुछ धर्मियों में हेतु का नहीं जाना है हेतुगत भागासिद्धि दोष' भागासिद्धि के इस निर्वचन के अनुसार उक्त सुगन्धात्मक हेतु सत्-हेतु न होकर हेत्वाभास हो जायेगा। अत: फूलों में अपेक्षित इतर-भेद की उक्त प्रकार अनुमिति के सम्पादन में क्षम नहीं हो पायेगा। अतिव्याप्ति-दोषग्रस्त पुष्पलक्षण उक्त 'कोमल स्पर्श' भी इसी प्रकार अपने लक्ष्य रूप में ग्राह्य फूलों में उक्त प्रकार पुष्पेत्तर भेब की अनुमिति का सम्पादन करने में इसलिए अक्षम हो बैठता है कि वह व्यभिचार-दोषग्रस्त हो जाता है। क्योंकि पुष्पेतर-भेदात्मक साध्य जिन धुनी रूई आदि में जाता नहीं कोमलस्पर्शात्मक हेतु वहाँ भी चला जाता है। 'साध्य जहाँ न जाये वहाँ भी हेतु का चला जाना है' व्यभिचार दोष, यह पहले भी कहा गया है कि और अवसर आने पर विस्तृत रूप से आगे चल कर भी विवेचन किया जायेगा। इसी प्रकार फूल का असम्भव-दोषग्रस्त-लक्षण 'तारल्य' फूलों में पुष्पेतर भेद की अनुमिति के सम्पादन में समर्थ इसलिए नहीं हो पाता है कि लक्ष्यात्मक पक्ष में, फलत: फूलों में बिलकुल न जाने के कारण स्वरूपासिद्ध हो जाता है। सारे पक्षों में हेतु का न जाना ही होता है स्वरूपासिद्ध दोष और उससे युक्त हेतु कहलाता है स्वरूपासिद्ध हेत्वाभाष। अव्याप्ति, अतिव्याप्ति और असम्भव इन दोषों के इस प्रासंगिक विवेचन का सार अर्थ यह प्राप्त है इन तीनों को लक्षण-दोष इसलिए माना जाता है कि इनके होते हुए लक्षण की प्रयोजन-सिद्धि ही हो नहीं पाती। क्योंकि प्रयोजनसाधक लक्षण स्वयं दुष्ट हेत्वाभास बन जाता है। अत: प्रत्येक निर्वक्ता को किसी भी वस्तु के निर्वचन के समय इन दोषों से सावधान रहना चाहिए। अन्यथा वह निर्वचन वस्तुत: निर्वचनीय वस्तु का निर्वचन नहीं कहला सकता। उसे निर्वचनाभास ही होना होगा। उस निर्वचनाभास का कुफल केवल यही नहीं होगा कि वह व्यर्थ होगा। यह महान कुफल उससे और प्राप्त होगा कि उस निर्वचनाभाष के आधार पर परवर्ती लोगों के अंदर बहुत लोग अपने क्रियामार्ग पर प्रवृत्त हो सकते हैं और उनकी वे प्रवृत्तियाँ निष्फल या अभिमत-फलक हो सकती हैं। जिसका पूरा दायित्व उस प्रथम निर्वक्ता के ऊपर ही आ गिरेगा।

इस प्रासंगिक अव्याप्ति आदि के विवेचन के पूर्व यह बात बतलायी जा चुकी है कि 'साध्य का अभाव जहाँ निरवच्छिन्न-भाव से रहे वहाँ हेतु का न रहना ही है हेतुगत साध्य की व्याप्यि।' इसी प्रकार अव्यभिचारात्मक व्याप्ति का स्वरूप मान लेने पर पक्ष में साध्य के नियामक सम्बंध संयोग की अव्याप्यवृत्तिता के कारण जो 'पर्वत आग वाला है क्योंकि धूम वाला है' इस प्रकार अनुमिति स्थल में अव्याप्ति-दोष होता था वह निवारित हो गया। क्योंकि संयोग सम्बंध की अव्याप्यवृत्तिता-दोष होता था वह निवारित हो गया। क्योंकि संयोग सम्बंध की अव्याप्यवृत्तिता के कारण जो पर्वत में भी प्रदेश विशेष को लेकर आग का अभाव बतलाया जाता है वह प्रादेशिक होने के कारण पर्वत में निरवच्छिन्न-भाव

से रहने वाला होता नहीं और जो जलाशय आदि आधार निरवच्छिन्न-भाव से आग के अभाव के आधार होते हैं, वहाँ धूम नहीं ही रहता है।

कुछ लोगों का कहना है कि उक्त प्रकार अव्याप्तिदोष के वारण के लिए उपाय रूप में यही क्यों न कहा जाय कि 'साध्यवान् से अन्य में सेतु का न रहना ही है' अव्यभिचारात्मक व्याप्ति।'[५४] व्याप्ति के इस निर्वचन-पक्ष में उक्त दोष इसलिए निवारित हो जाता है कि जो एकदेशत: भी साध्यवान् होगा वह किसी प्रकार साध्यवान् से अन्य नहीं हो सकता। ऐसी परिस्थिति में उक्त पर्वतपक्षक और अग्निसाध्यक तथा धूमहेतुक अनुमान-स्थल में पक्षभूत पर्वत जब कि किसी प्रकार एकदेशत: ही सही अग्निमान् हो जाता है तो उसे अग्निमान् से अन्य किसी प्रकार नहीं कहा जा सकता। अत: अग्निमान् पर्वत आदि से भिन्न रूप से हाथ में जलाशय आदि ही आ सकते हैं जिनमें धूमहेतु भी रहता नहीं। इस कथन का सरल अभिप्राय यह ज्ञातव्य है कि भिन्नता कभी अव्याप्यवृत्ति अर्थात् अंशवृत्ति नहीं हो सकती। क्योंकि भिन्नता और अभिन्नता ये दोनों इस प्रकार आपस में अत्यन्त विरुद्ध है कि कभी किसी प्रकार एक जगह रह नहीं सकती। इसलिए संयोगसम्बंध से आग पर्वत में रहने के कारण जबकि पर्वत वह्निमान् अर्थात वह्निवाला होता है तो कभी किसी प्रकार वह वह्निमान् से अन्य नहीं कहा जा सकता और जो जलाशय आदि उक्त प्रकार अन्य होते हैं उनमें सचमुच धूम हेतु रहता नहीं।

अन्य कुछ लोग-ज्ञाप्य साध्य और ज्ञापक हेतु इनके बीच विद्यमान अव्यभिचार सम्बंध की व्याख्या इस प्रकार करते हैं कि 'साध्य का अभाव जहाँ-जहाँ रहे वहाँ-वहाँ' अवश्य रहने वाले अभाव का प्रतियोगी होना'[५५] है हेतुगत साध्य की व्याप्ति। जिस वस्तु का अभाव ग्राह्य रूप से लिया जाय वह वस्तु कहलाती है अभाव का प्रतियोगी। प्रतियोगी की यह परिभाषा इसलिए सर्वथा व्यावहारिक है कि 'प्रतियोगी' का अर्थ है विरोधी और प्रतियोगिता का अर्थ विरोध, यह जनसाधारण में भी अति प्रसिद्ध है।

व्याप्ति का यह निर्वचन उक्त अनुमान स्थल में इस प्रकार समन्वित होता है कि साध्यभूत अग्नि का अभाव जहाँ-जहाँ जलाशय आदि में रहता है वहाँ-वहाँ हेतुभूत धूम का भी अभाव रहता है। अत: उक्त निर्वचनगत द्वितीय अभाव पद से ग्राह्य अभाव धूम का अभाव भलीभाँति हो पाता है और उस अभाव का प्रतियोगी धूमहेतु हो जाता है। 'तप्त लौहपिण्ड धूम वाला है क्योंकि आग वाला है' इस प्रकार व्यभिचारी असत् अनुमान स्थल में हेतुभूत आग में घूमात्मक साध्य की यह व्याप्ति इसलिए नहीं जा पाती है कि धूम के अभाव का आधार विद्युत तप्त लौह आदि भी होते हैं किन्तु वहाँ आग रहती ही है, आग का अभाव रहता नहीं। अत: निर्वचन के अंदर आये हुए द्वितीय अभाव पद से आग का अभाव

(५४) साध्यवदिभन्न-साध्याभाववदवृत्तित्वम् ।२। व्याप्तिपंचक।

(५५) सकलसाध्याभावन्निष्ठात्यन्ताभावप्रतियोगित्वम् ।४। -व्याप्तिपञ्चक।

गृहीत हो पाता नहीं, इसलिए वैसा अभाव होता है कच्ची लकड़ी आदि के संयोग का अभाव, उसका प्रतियोगी आग नहीं हो पाती जिसे कि हेतु बनाया गया होता है। उक्त अन्य व्याप्ति के कथन और ज्ञान के स्वरूप से इस व्याप्ति के कथन और ज्ञान के स्वरूप में अन्तर होने के कारण व्याप्ति के इस प्रकार किये जाने वाले निर्वचन को पूर्वकृत निर्वचनों से अन्य मानना पड़ता है। परिस्थिति तो वही रहती है कि साध्य जहाँ रहे नहीं वहाँ हेतु भी नियमतः न रहे यह हेतु के साध्य-व्याप्त होने के लिए नितान्त आवश्यक है। इसका व्यतिक्रम कहीं भी देखे जाने पर हेतु को साध्य के प्रति व्याप्य नहीं समझा जा सकता। साथ ही साध्य को वैसे हेतु के प्रति व्यापक भी नहीं कहा जा सकता। क्योंकि व्याप्यता और व्यापकता ये परस्पर-निरूप्य अर्थात् सापेक्ष हुआ करती हैं। धूम यदि आग के प्रति व्याप्य-रूप से ज्ञात नहीं होगा तो आग उस धूम के प्रति व्यापक रूप से ज्ञात नहीं हो सकती।

नव्य नैयायिकों ने इस सम्बंध में यह कहा कि उक्त प्रकार अव्यभिचार को व्याप्ति नहीं माना जा सकता। क्योंकि 'घड़ा अभिधेय है क्योंकि प्रमेय है' इत्यादि अनुमान स्थलों में प्रमेयतास्वरूप हेतु में अभिधेयतास्वरूप साध्य की व्याप्ति नहीं बन पायेगी। इसलिए कि उक्त अनुमान स्थल में साध्य है अभिधेयता जो कि संसार में सर्वत्र रहती ही है। 'अभिधेय' को अर्थ होता है किसी-न-किसी शब्द से कहा जाने वाला। संसार में ऐसी भला कौन-सी वस्तु हो सकती, जो कि किसी नाम से पुकारी न जाती हो, कही न जाती हो? अतः संसार की प्रत्येक वस्तु है अभिधेय। इसलिए साध्यभूत अभिधेयता सर्वत्र रहती है। उसका अत्यन्ताभान या उसके आश्रय का अन्योन्याभाव कहीं रह नहीं पायेगा। परिस्थिति यह होगी कि 'जहाँ साध्य न रहे वहाँ हेतु का न रहना है व्याप्ति' इस विहित निर्वचन के अंदर आया हुआ जहाँ साध्य न रहे ऐसा आधार ही अप्रसिद्ध हो उठेगा, इसलिए उक्त निर्वचन के अनुसार प्रमेयतास्वरूप हेतु में उक्त व्याप्ति जा नहीं पायेगी। अव्याप्ति के उक्त निर्वचन के अनुसार अव्याप्ति दोष अनिवार्य हो जाता है। अतः व्याप्ति का उक्त प्रकार निर्वचन करके उसका इस प्रकार निर्वचन करना चाहिए कि 'हेतु[५६] के आश्रय में रहने वाले अत्यन्ताभाव के अप्रतियोगी अर्थात् प्रतियोगी न होने वाले साध्य के आधार में रहना ही है हेतु में साध्य की व्याप्ति। 'पर्वत अग्नि वाला है क्योंकि धूम वाला है' इस प्रकार सत् अनुमान स्थल में हेतुभूत धूम के किसी भी आधार में आग का अत्यन्ताभाव पाया जा सकता नहीं अतः उक्त प्रकार अत्यताभाव गृहीत होगा साध्य भूत अग्नि से भिन्न घड़े, कपड़े आदि का ही अत्यन्ताभाव, जिसका प्रतियोगी साध्य अग्नि कभी होगा नहीं। इसलिए उक्त अप्रतियोगी साध्यरूप में अग्नि का ग्रहण अनायास होगा और ऐसी आग के पर्वत आदि आधार में धूमहेतु रहता ही है। इसलिए व्याप्ति का निर्वचन अव्याप्ति-दोषाक्रान्त होगा नहीं। अतिव्याप्ति दोष की भी सम्भावना इसलिए हो पाती नहीं कि 'यह पर्वत धूम वाला है क्योंकि आग वाला है' इत्यादि असत् अनुमान स्थल में हेतुभूत आग के

---

(५६) अत्रोच्यते। प्रतियोग्यसमानाधिकरण हेतु समानाधिकरणात्यन्ताभाव प्रतियोगितावच्छेवकावच्छिन्नं यत्र भवति तेन सम तड़य समानाधिकरण्यं व्याप्तिः।

*-गंगेशोपाध्याय, तत्वचिन्तामणि, सिद्धान्तलक्षण।*

आधार तप्त लोह में साध्य धूम का अभाव अनायास पाया जाता है। इसलिए साध्य धूम, हेतु आग के आधार में रहने वाले अत्यन्ताभाव का प्रतियोगी ही हो जाता है, अप्रतियोगी हो पाता नहीं। अत: तादृश अप्रतियोगी साध्य के आधार में हेतु रह पाता नहीं। हेतुभूत आग में धूम की यह व्याप्ति जा पाती नहीं। सुतरां अलक्ष्य में लक्षण गमन हो पाता नहीं; जिसे कि अतिव्याप्ति का स्वरूप विस्तृत रूप में बतलाया गया है। जहाँ अव्याप्ति दोष होता नहीं असम्भव दोष की सम्भावना वहाँ नियत: रहती नहीं। अत: असम्भव दोष भी नहीं हो सकता इस व्याप्ति के निर्वचन में। इन तीनों दोषों से शून्य असाधारण धर्म ही कहलाता है लक्षण, इसके अनुसार 'हेतु के आधार में रहने वाले अत्यन्ताभाव के प्रतियोगी न होने वाले साध्य के आधार में रहना' लक्ष्यभूत सत् हेतु में जाता है और असत् हेतुस्वरूप अलक्ष्य में जाता नहीं तो इसे ही व्याप्त रूप से विवक्षित हेतु में व्याप्ति मानना चाहिए।

यदि इस व्याप्ति के सम्बंध में भी यह प्रश्न उठाया जा कि संयोगसम्बंध पूर्ववर्णित रूप में होता है अव्याप्यवृत्ती। और सम्बंध अव्याप्यवृत्ती होने पर उस सम्बंध से रहने वाला भी होता है नियमत: अव्याप्यवृत्ती। इसलिए अग्नियुक्त पर्वत में भी हिमावृत शिखर प्रदेश में संयोग सम्बंध से आग न रहने के कारण आग का अभाव रहता ही है, अत: साध्य आग धूम के आधार पर्वत में रहने वाले अपने अभाव का प्रतियोगी ही हो जाती है, अप्रतियोगी हो पाती नहीं। सुतरां निरुक्त अप्रतियोगी साध्य न मिल सकने के कारण उक्त प्रकार व्याप्ति सत् धूम में जा सकती नहीं, अव्याप्ति दोष इस प्रकार अनिवार्य हो जाता है। फिर नव्य नैयायिक कृत वह व्याप्ति का निर्वचन कैसे संगत कहा जा सकता है? तो इसका उत्तर उक्त लक्षणवादी यह दे सकते हैं कि व्याप्ति के उक्त निर्वचन के अंदर आने वाले अत्यन्ताभाव को जहाँ 'हेतु के आश्रय में रहने वाला' होना अनिवार्य बताया गया है वहाँ यह कहना चाहिए कि 'हेतु के आश्रय में निरवच्छिन्न रूप से रहनेवाला।' ऐसा कह देने पर पूरे निर्वचन का स्वरूप यह हो जायेगा कि 'हेतु के आधार में निरवछिन्न रूप से रहने वाले अत्यन्ताव के प्रतियोगी न होने वाले साध्य के आधार में रहना है हेतुगत साध्य की व्याप्ति'। अब उक्त अव्याप्ति दोष इसलिए आपन्न नहीं हो पायेगा कि हेतुभूत धूम के आधार पर्वत में आग का अभाव निरवच्छिन्न रूप से रहेगा नहीं। क्योंकि उस पर्वत में किसी प्रदेश में आग भी रहती ही है फिर निरवच्छिन्न रूप से उस पर्वत में रहने वाला अभाव ऐसी ही वस्तुओं का लिया जा सकेगा जो कि बिलकुल पर्वत में रहेगा ही नहीं। सुतरां वैसे अभाव का अप्रतियोगी साध्य आग हो जायेगी और उसके आधार पर्वत आदि में धूमहेतु रहेगा ही। नव्य-नैयायिक-कृत व्याप्ति के इस निर्वचन का सरल अभिप्राय यह होता है कि हेतु के प्रति व्यापक होने वाले साध्य के आधार में हेतु का रहना ही है हेतु में साध्य की व्याप्ति। जिसके आधार में जिसका अभाव पाया जाता नहीं उसके प्रति वह कहलाता है व्यापक। धूम के आधार पर्वत में उक्त प्रकार निरवच्छिन्न-भाव से आग का अभाव रह पाता नहीं इसलिए धूम के प्रति आग होती है व्यापक और उस व्यापकभूत साध्य आग के आधार में धूम रहता है इसलिए धूम आग का

अस्तित्त्व और नास्तित्व, प्राप्ति और अप्राप्ति दोनों ही पक्षों में समान रूप से विद्यमान रहेगा, उसके लिए किसी भी वस्तु की सच्ची अपेक्षा कैसे मानी जा सकती? शरीर की सुव्यवस्थित-भाव से स्थिति नियमतः सांसारिक अन्य वस्तुओं की अपेक्षा रखती है। अतः अन्य सारी वस्तुएँ शरीरात्मा के लिए अपेक्षित होती हैं। अतः 'जिसके लिए अन्य सब कुछ अपेक्षित हो वह है आत्मा' आत्मा की यह परिभाषा शरीर में ही लागू होती है अन्य में नहीं। आत्मा की यह परिभाषा मान्य नहीं है यह बात इसलिए मान्य नहीं ठहरायी जा सकती कि ऐसा मानने पर शरीरातिरिक्त आत्मा को कोई किसी भी प्रकार सिद्ध नहीं कर सकता। क्योंकि मैं गोरा हूं, मैं काला हूं इत्यादि प्रतीति के बल पर तो शरीर को ही आत्मा मानना होगा। 'मैं जानता हूं' 'मैं चाहता हूं', 'मैं प्रयत्न करता हूं' इत्यादि प्रतीतियाँ भी शरीर को ही आत्मा मान कर बन पाती हैं, शरीर से अतिरिक्त आत्मा को मान कर नहीं क्योंकि ज्ञान इच्छा प्रयत्न आदि आत्मा के गुण शरीर के ही धर्म हैं यतः ज्ञान भूत धर्म ही है। भूतों से अतिरिक्त और कोई द्रव्य है ही नहीं यह बात संक्षेप में पहले भी बतलायी जा चुकी है और विस्तृत भाव से आगे भी बतलायी जाने वाली है।

शरीर को ही आत्मा इसलिए भी मानना उचित है कि इध संसार-रथ के चक्र युगल दण्ड और वार्त्ता ये दोनों शरीर को ही अन्य मान कर चल सकते हैं, अन्यथा नहीं। किसी भी प्रकार का भी दण्ड शरीर को ही दिया जा सकता हैं शरीर से अतिरिक्त अमूर्त्त आत्मा को नहीं। अपराध भी शरीर मूलक ही होते हैं अन्य मूलक नहीं। अपराध और दण्ड इन दोनों का सामानाधिकरण्य-नियम भी सर्वथा अनिवार्य रूप से मान्य है। अन्यथा भारी अव्यवस्था उपस्थित होगी। अपराध करेगा कोई और भोगेगा अन्य कोई, इसे उचित कभी नहीं कहा जा सकेगा। अतः अपराध और दण्ड दोनों का अधिकारी शरीर को ही मानना होगा। इसलिए दाण्डिक, एवं वार्त्ता के सुरक्षक चार्वाकीय दृष्टिकोण में शरीर को ही आत्मा मानना उचित है। यहाँ इस पर यदि यह कहा जाय कि जन्मान्तर नहीं मानने पर 'कृतहान' और 'अकृत का अभ्यागम' दोष आपन्न होता है। अर्थात् कोई जन्म से ही सुखी या दुखी देखा जाता है। जन्मान्तर की अमान्यता पक्ष में वह सुख या दुख उस व्यक्ति को अपराध किये बिना ही प्राप्त होने वाला मानना होगा, जो कि उचित नहीं कहा जायगा। इसी प्रकार किसी ने यदि जन्म भर अच्छे ही काम किये या बुरे ही काम किये किन्तु तदनुरूप उन्हें अच्छा या बुरा फल पाया जाता देखा नहीं गया तो वहाँ पर पुनः जन्म न मानने पर उन अच्छे या बुरे कर्मों को व्यर्थ ही मानना होगा; विफल ही मानना होगा। क्योंकि जब उसे पर-जन्म मिलेगा ही नहीं, तो उस कर्म का फल भोगेगा कौन? इसलिए किये की हानि अर्थांत् निष्फलता स्वरूप 'कृतहान' दोष होगा। और वर्णित पूर्व परिस्थिति में अर्थांत् जन्म से ही आरम्भ होने वाले सुख या दुःख के उपभोग स्थल में 'अकृत का अभ्यागम' दोष होगा। क्योंकि जो उसने किया नहीं, उसका फल उसे भोगना पड़ेगा। इसे भला उचित कैसे कहा जा सकता? अतः पूर्व और पर जन्म मानना ही होगा। इस प्रकार

जन्मान्तर की मान्यता प्राप्त होने पर शरीर से अतिरिक्त एक स्थायी आत्मा मानना होगा। फिर कैसे इस स्थूल शरीर को ही आत्मा माना जाय? तो इसका एक उत्तर यह समझना चाहिए कि इस भौतिक शरीर से ही प्राणान्त के समय कुछ भूत निर्गत होकर अन्य भूतों के साहाय्य से नूतन शरीर हो जाते हैं, ऐसा जन्मान्तर शरीर को आत्मा मानने के पक्ष में भी मान्य हो सकता है और इसके आधार पर उक्त कृतहान और अकृत का अभ्यागम इन दोनों दोषों को हटाया जा सकता है। सांख्य एवं वेदान्त मत में मान्य लिंग-शरीर के अन्दर भी तो सूक्ष्म रूप में भूत का अस्तित्व मान्य होता है? और उस भूत की गति शरीरान्तर में मानी जाती है? जब कि उक्त कृतहान और अकृत के अभ्यागम को हटाने के लिए जन्मान्तर मान्य हैं तब इस प्रकार भौतिक-जन्मान्तर ही मान कर भौतिक-शरीर को ही आत्मा मानने में कल्पना लाघव होगा। कहने का तात्पर्य यह कि साङ्ख्य एवं वेदान्त ये दोनों दर्शन शरीर के सम्बंध में यह स्वीकार करते पाये जाते हैं कि प्राणियों के शरीर दो प्रकार के होते हैं एक स्थूल और दूसरा सूक्ष्म। स्थूल शरीर तो यही है जिसे लोग शरीर समझते हैं। जो कि नाक कान हाथ पाँव आदि से युक्त है, शोणित मांस भेद मज्जा शुक्र अस्थि स्नायु आदि का सुव्यवस्थित एक समुदाय के। और दूसरा लिंग-शरीर प्राण इन्द्रिय एवं सूक्ष्म भूत इनका एक समुदाय स्वरूप मान्य है। इस द्वितीय लिङ्ग शरीर के अंदर होने वाली इन्द्रियाँ भी साङ्ख्य-सिद्धान्त में नहीं सही, किन्तु वेदान्त सिद्धान्त में तो भौतिक ही होती हैं। ऐसी परिस्थिति में जन्मान्तरीय कहलाने वाले अव्यवहृत परवर्त्ती शरीर तक पूर्व शरीर से भौतिक अंश जाते हैं यह बात और दार्शनिक को भी जबकि मान्य है, तब यही क्यों न मान लिया जाय कि इस प्रसिद्ध भौतिक शरीर से कुछ भौतिक अंश जन्मान्तर तक जाता है जो कि अन्य सजातीय भूतों के सहाय्य से स्थूल रूप धारण करके स्थूल शरीर कहलाता है। इस प्रकार पूर्व और परजन्म के बीच सम्बंध स्थापित हो सकने के कारण उक्त 'कृतहान' और 'अकृत अभ्यागम' ये दोनों दोष शरीरात्मवादी चार्वाकीय दृष्टिकोण में भी निवारित हो सकते हैं। फिर क्यों नहीं शरीर को ही आत्मा माना जाय, जिसे आकीट पतङ्ग सभी प्राणी स्वस्वरूप मानते हैं और सर्वाधिक प्रिय मानते हैं? पहले भी कहा जा चुका है कि क्षुद्र से क्षुद्र प्राणी को भी यह भय होता है कि 'कहीं मैं मर न जाऊँ' इसलिए शरीर को ही आत्मा मानना अधिक उचित प्रतीत होता है।

इसके अतिरिक्त एक बात और ध्यान देने योग्य है कि उपनिषद् में प्रतिपादित पञ्चाग्नि विद्या की ओर ध्यान देने भी इसकी पुष्टि प्राप्त होती है कि शरीर आत्मा है। क्योंकि वहाँ यह स्पष्ट रूप में प्रतिपादित हुआ है कि 'पाँचवी आहुति में जाकर प्रथम आहुति के समय पूर्व शरीर निर्गत जलात्मक-भत-पुरुष अर्थात् प्राणी कहलाने का अधिकारी होता है। वहाँ पूर्व शरीर से पर शरीर तक भौतिक सम्बंध की अविच्छिन्नता द्योतक प्रक्रिया भी बतलायी गयी है कि वह पूर्व शरीर निर्गत प्रथमहुत जलात्मक भूत चन्द्रमण्डल तक पहुंच कर वहाँ से खाद्य अन्न के पौधों पर गिर कर उस अन्न के साथ अनेक दिनों तक

पड़ा रहता हुआ प्राणियों के द्वारा उपभुक्त होता है और पाकाशय में पक कर शुक्र रूप में आहुत होता है। यही आहुति पाँचवीं आहुति होती हैं, जहाँ तक यात्रा कर लेने के बाद वह पूर्व शरीर निर्गत प्रथमाहुत जलात्मक भूत-पुरुष अर्थात् प्राणी बन जाता है। अपने दर्शन को वेदानुयायी कहने वाले दार्शनिक विवेचकों को इस ओर विशेष रूप से ध्यान देना चाहिए। और इसके आधार पर भूतात्मवाद को मान लेना चाहिए। यह कह कर इसे टाल देना उचित नहीं कहा जा सकता कि 'पञ्चाग्नि विद्या तो एक प्रकार की उपासना मात्र है। वहाँ तो केवल वहाँ वणित पाँच प्रकार की आग में भौतिक पाँच आहुतियों को चिन्तत अर्थात् ध्यान विहित हुआ है, कोई तथ्य की बात नहीं कही गयी है।' क्योंकि यह बात तो शरीर से अतिरिक्त वेदान्त-सिद्धान्त सिद्ध अद्वैत-ब्रह्म स्वरूप आत्मा के सम्बंध में भी इसी प्रकार भलीभाँति कहा जा सकता है कि अद्वैत असङ्ग अविक्रिय व्यापक सत् चित् आनन्द स्वरूप आत्मा का उपदेश चिन्तनात्मक उपासनामात्र के लिए कहा गया है।

यह कह कर जो अद्वैत वेदान्ती लोग लोगों को अपने मत की ओर आकृष्ट करने के लिए चेष्टा करते हैं कि श्रुतियाँ दो तरह की हैं तात्पर्यवती और अतात्पर्यवती। जिस श्रुति का तात्पर्य जिस अर्थ में है उसका वही अर्थ मान्य है। अतात्पर्यवती श्रुति के अनुसार अन्य अर्थ मान्य नहीं' वह भी कथन युक्तियुक्त इसलिए प्रतीत नहीं होता कि कौन श्रुति किस अर्थ में तात्पर्यवती है और कौन अतात्पर्यवती, इसका निर्णय भी तो सहज नहीं। क्यों न ऐसा ही माना जाय कि भूतात्मकता ख्यापन करने वाली श्रुतियाँ ही स्वार्थं में तात्पर्यवती हैं? प्रकरण का नाम लेकर जो वे लोग तात्पर्य-निर्णय करने का दावा करते है वह भी उचित नहीं कहा जा सकता कि प्रकरण का निर्णय भी सहज नहीं।

साथ ही यहाँ यह भी एक ध्यान देने की बात है कि उपनिषद् में आये हुए पञ्चकोश विवेचन की ओर ध्यान देने पर भी भूतात्मवाद ही सिद्ध होता है। क्योंकि वहाँ सर्वप्रथम प्रथम कोश के रूप में अन्नमय कोश स्वरूप इस स्थूल शरीर का ही ग्रहण किया गया है। और उसे ही [१३५] अन्न रस मय पुरुष कहा गया है। पुरुष शब्द का प्रयोग भी आत्मा अर्थ में ही हुआ है। इसके सम्बंध में वेदान्ती विवेचकों का यह कथन संगत नहीं कहा जा सकता कि 'परवर्त्ती कोशों की आत्मता प्रतिपादन से पूर्व कोश की आत्मता खण्डित हो जाती है। अन्नमय कोश की चर्चां प्रथम स्थान में ही की गयी है अतः वह परवर्ती प्राणमय मनोमय आदि की आत्मता के प्रतिपादन से सर्वथा खण्डित हो जाती है. अतः पंचकोश विवेचन के आधार पर शरीरात्मवाद का स्थापन नहीं किया जा सकता।'

क्योंकि यह उनका कथन उनके अपने ही सिद्धान्त से खण्डित हो जाता है। उपक्रम को तात्पर्य का निर्णांयक उन लोगों ने स्वयं माना है। उपक्रम प्रारम्भ का ही दूसरा नाम है। एतदनुसार पञ्चकोश विवेचन स्थल में जबकि शरीरात्मा को सर्वप्रथम अन्न

(१३५) अन्ना द्वै प्रजाः प्रजायन्ते याः काश्च पृथिवींश्रिताः। अथो अन्नेन्नैव जीवन्ति।

*-तैतरीमोपनिषत् आनन्दवल्ली, २ अनुवाक।*

रसमय पुरुष कहा गया है तब उपक्रान्त अर्थात् सर्वप्रथम स्थानोक्त होने के कारण उसे ही प्रबल रूप से तात्पर्य का विषय मानना ही होगा। इसी उपक्रम गत पराक्रम की ओर ध्यान देकर क्रम मीमांसा का पूर्व प्राबल्य और परदौर्वल्य का सिद्धान्त प्रवृत्त होता है। इसके अनुसार भी अन्नमय-कोश की प्रधानता मान्य होगी। और यह भी इस सम्बंध में ध्यान देना उचित होगा कि पर कोश के निर्देश से पूर्व पूर्व कोश के आत्मत्व खण्डन की बात उस व्यक्ति के समक्ष भले ही की जा सके जो कि शरीरिक प्राण मन विज्ञान और आनन्द को शरीर से और उन परवर्त्ती कोशों को भी अन्नमय से तत्त्वत: विभिन्न मानता हो। चार्वाकीय-सिद्धान्त में तो एक अद्वैत भत मात्र की तात्त्विकता के कारण परवर्ती कोश चतुष्टय भी तत्त्वत: अन्नमय कोशात्मक वरीरात्मा ही होते हैं। विभिन्न प्रकार से उसी शरीरात्मा का वर्णन परवर्त्ती कोशों से भी किया गया मान्य होता है। अत: यहाँ वाध्य-वाधक-भाव का अवकाश ही नहीं रह जाता है कि यह कहा जा सके कि प्राणमय कोश को आत्मा कह देने पर अन्नमय कोश का आत्मत्त्व खण्डित हो जाता है।' कहने का सारांश यह है कि 'आत्मा द्रष्टव्य है, श्रोतव्य है, मन्तव्य है, और निदिध्यासितव्य है' इस औपनिषद उपदेश स्थल में पहले ही मुख्य रूप में आत्मा की दार्शनीयता बतला कर पीछे उसके अङ्ग-रूप में श्रवण मनन और निदिध्यासन कर्तव्य बतलाया गया है उसी प्रकार पञ्चकोश प्रतिपादन स्थल में भी सर्व प्रथम मुख्य रूप से प्रतिपाद्य शरीरात्मा का निर्देश्य करके उससे अभिन्न ही होने वाले प्राणमय मनोमय आदि कोश बतलाये गये हैं। सम्भव है यहाँ कुछ लोग यह प्रश्न उपस्थित करें कि स्थूल शरीर स्वरूप आत्मा तो सरल रूप से ही प्रत्यक्ष गम्य है। उसे समझने में कोई कठिनता तो किसी को हो नहीं सकती फिर उपनिषद् में उक्त श्रवण मनन और निदिध्यासन का विधान कैसे संगत हो पायेगा? जबकि उसे पञ्चमकोश स्थलीय निर्णय के लिए उसे दृष्टान्त रूप में यहाँ उपस्थित किया गया है तब यह कह कर भी तो छुटकारा नहीं पाया जा सकता कि श्रवण मनन और निदिध्यासन का विधायक वाक्य मान्य ही नहीं है? तो इसका उत्तर यह समझना चाहिए कि वह विधान-वाक्य समवायात्मक भूताद्वैतात्मा के साक्षात्कारार्थ श्रवण मनन आदि का विधायक है। समवायात्मक भूताद्वैतात्मा का परिचय आगे दिया जायगा।

यदि कुछ लोग पञ्चकोश स्थल के लिए यह प्रश्न उपस्थित करें कि अतिरिक्त आत्मावस्तु की मान्यता पक्ष में तो अन्नमय प्राणमय आदि की कोश-संज्ञा उपयुक्त हो पाती है। क्योंकि कोश रूप से विवक्षित होने वाले अन्नमय प्राणमय आदि तलवार के आच्छादक कोश के समान अतिरिक्त दुर्गम्य आत्मा के आच्छादक होते हैं। जबकि शरीर को ही आत्मा माना जाएगा तब उसे एवं प्राणमय आदि को भी किसके आच्छादक के रूप में कोश कहा जायगा? क्योंकि इन कोशों से अतिरिक्त कोई आत्म तो मान्य है नहीं जिसके आच्छादक रूप में अन्नमय प्राणमय आदि को कोश कहा जा सके? तो इसका उत्तर यह समझना चाहिए कि औपनिषद कोश पद आच्छादक अर्थ में नहीं प्रयुक्त हुआ है किन्तु

निधिरूप में। अन्नमह आदि को निधिरूप में कोश कहने का तात्पर्य यह है कि इन अन्नमय आदि स्वरूप आत्मा को उसी प्रकार सुरक्षित रखना चाहिए, सदा सुरक्षित रखने के लिए चेष्टा उसी प्रकार करनी चाहिए जैसे कोश की अर्थात् निधि की सुरक्षा लोग करते हैं। क्योंकि बाह्य निधि से भी इस निधि की सुस्थता में ही लाभ मिल सकता है। अधिक सम्भव है कि पञ्चकोश का उपदेश विशेषत: ऐसे लोगों को लक्ष्य में रख कर दिया गया है जो कि खजाने को निजी शरीर प्राण आदि से भी अधिक महत्व देते थे या देते हैं। कहने का तात्पर्य यह है कि अर्थ उपादेय अवश्य है किन्तु पुरुषार्थ रूप में अर्थात् अपने उपयोगी के रूप में, न कि शरीरात्मा के समान या उससे भी बढ़ कर स्वत: मुख्य रूप में। यही कोशोपदेश का सार है।

यदि किसी को यह साग्रह हो कि कोश पद आच्छादक अर्थ में ही उपनिषद् में प्रयुक्त हुआ है तो उस पक्ष में भी संगति बैठ सकती है, पूर्व पूर्व को, पर पर का आत्च्छादक कहा जा सकता है और आनन्दमय के लिए कोश पद का प्रयोग सम्पातायात कहा जा सकता है। कहने का तात्पर्य यह कि प्याज या बन्धा गोभी के प्रत्येक स्तर पत्ते की होते हैं। बीच में आच्छादित रूप में कुछ उपलब्ध होने वाला पाया नहीं जाता, फिर भी आच्छाद्य-आच्छादक-भाव की प्रतिति वहाँ होती ही है ऊपर वाले पत्तों को नीचे वाले पत्तों का आच्छादक मान कर। तद्वत् अन्नमय को प्राणमय का और उन दोनों को मनोमय का आच्छादक कहा जा सकता है। आनन्दमय के लिए कोश पद का प्रयोग सम्पातायात इस कारण से भी किया जा सकता है कि इस चार्वाक-सिद्धान्त में भूत से अतिरिक्त कोई तत्त्व मान्य न होने के कारण गुण और गुणी अभिन्न ही मान्य होते हैं। आनन्द सुख गुण होने के कारण पूर्वोक्त कोशों का धर्म होने से कोश रूप ही मान्य होगा। अत: उसके लिए भी कोश शब्द का प्रयोग आच्छादक अर्थ में भी सङ्गतिलाभ करता है। उपनिषद् में किये गये पञ्चकोश विवेचन में प्रत्येक कोश को अङ्ग-प्रत्यङ्ग युक्त पक्षी के रूप में वर्णन किया गया है। इसलिए भी उससे अङ्ग-प्रत्यङ्ग युक्त शरीर को ही उसके आधार पर आत्मा मानना उचित कहा जा सकता है। रही बात उस वर्णित प्रतिष्ठात्मक पुच्छ ब्रह्म की, कि वह कौन होगा चार्वाक सिद्धान्त में ? तो इसका उत्तर यह समझना चाहिए कि वह कथन अद्वैत-महासमवायात्मक भूत-ब्रह्म का अभिप्राय करके किया गया है। अत: आत्मा को शरीर से अतिरिक्त मानना उचित नहीं कहा जा सकता। शरीर को आत्मा मानने में अनेक दार्शनिकों ने जगह-जगह पर यह बाधक युक्ति उपस्थित की है कि शरीर तो मृत शरीर भी है किन्तु उसमें चेतनोचित परिस्थिति देखी जाती नहीं। इच्छा, प्रयत्न आदि उसमें देखे जाते नहीं। यदि शरीर ही आत्मा हो तो जीवित और मृत इन दोनों शरीरों में अन्तर नहीं होना चाहिए। किन्तु अन्तर स्पष्ट देखा जाता है। अत: शरीर को आत्मा नहीं मानना चाहिए। परन्तु यह उन लोगों का कथन तब औचित्य प्राप्त कर पाता यदि जीवित और मृत दोनों शरीरों के अन्दर भौतिक परिस्थिति में किसी प्रकार का अन्तर पाया नहीं जाता। परन्तु

ऐसा है नहीं। जीवित शरीर में थोड़ा भी ताप अवश्य रहता है किन्तु मृत शरीर में ताप बिलकुल रहता नहीं। जीवित शरीर में प्राणवायु का संचार जारी रहता है किन्तु मृत शरीर में प्राणसंचार बिलकुल नहीं रहता। इन परिस्थितियों को देखते हुए यह मानना ही होगा कि उक्त दोनों शरीरों में भौतिक-वैषम्य अवश्य होता है। यह स्पष्ट ही है कि जीवनावस्था में शरीर में विद्यमान तैजस कण एवं वायवीण कण शरीर से अधिक मात्रा में बाहर हो जाते हैं और यही है वस्तुतः मरण। ऐसी परिस्थिति में यह नहीं कहा जा सकता कि शरीर को आत्मा मानने पर जीवित और मृत शरीर में किसी प्रकार का अन्तर नहीं होना चाहिए।

चार्वाक-सिद्धान्त में यद्यपि कण-कण चेतन होने के कारण उस समय भी चैतन्य शरीर में रहता है जब कि वह शरीर मृत होता है। इसीलिए तो उस शरीर के ही भूतकणों से उसमें कीटाणु उत्पन्न हो उठते हैं, जो कि पूर्ण चेष्टाशील, सक्रिय, देखे जाते हैं। यदि उस शरीर में बिलकुल चैतन्य नहीं हो, तो उसमें ही उत्पन्न होने वाले कीटाणु कैसे चेतन हो सकें? वे कैसे उस शरीर के अन्दर पूर्ण क्रियाशील हो पायें? अतः चैतन्य मृत शरीर में भी रहता ही है, यह मानना होगा। तथापि वह तदादीन्तन चैतन्य वैसा स्फुट नहीं होता कि उसके कारण वह मृत शरीर सचेष्ट हो पड़े। इसलिए जीवित और मृत दोनों शरीरों में समान रूप से चेष्टा आदि का अस्तित्व क्यों नहीं पाया जाता, यदि शरीर ही आत्मा रूप से मान्य है? यह प्रश्न शरीरात्मवाद के विरुद्ध नहीं उठाया जा सकता। कुछ लोग इस शरीरात्मकवाद के विपरीत यह प्रश्न उपस्थित करते हैं कि शारीरिक भौतिक रेणुओं के बहिर्निर्गम प्रयुक्त बराबर शरीर का परिवर्त्तन होता रहता है यह मानना ही होगा। ऐसी परिस्थिति में स्मरण और प्रत्यभिज्ञा की उपपत्ति शरीरात्मवादी चार्वाक-सिद्धान्त में कैसे हो सकती? क्योंकि अनुभविता और स्मर्त्ता का एक होना नितान्त आवश्यक है। ऐसा कभी नहीं होता हुआ पाया जाता है कि किसी भी वस्तु को देखा तो राम ने, श्याम ने उसे देखा ही नहीं, किन्तु उस वस्तु का स्मरणात्मक ज्ञान श्याम को हो आया। जबकि अनुभव करने वाला पूर्व शरीर, रहता ही नहीं, तब उसे ही स्मरण होता है यह भी नहीं कहा जा सकता। स्मरण होता ही नहीं यह भी कैसे कहा जा सकता? क्योंकि अनुभावात्मक ज्ञान की उत्पत्ति के अनेक बाद भी तो लोगों को स्मरण होता ही है। स्मरण की उत्पत्ति न हो सकने पर प्रत्यभिज्ञा नामक ज्ञान भी न हो पायेगा जो कि लोगों को होता ही रहता है। पहले देखी हुई कोई भी वस्तु जबकि पुनः इन्द्रिय-सन्निकृष्ट होती है तब 'यह वही वस्तु है' इस प्रकार ज्ञान उस पूर्व द्रष्टा को उत्पन्न होता है। यही ज्ञान होता है प्रतिभिज्ञा ज्ञान। इस प्रत्यभिज्ञा नामक प्रत्यक्षात्मक ज्ञान के द्वारा पूर्व काल एवं पूर्व देश का भी विषयीकरण होता है। शरीरात्मवाद के अभ्युपगम पक्ष में वह विषयीकरण अति कठिन इसलिए हो उठेगा कि प्रत्यक्ष द्वारा विषयीकरण उसी वस्तु का हो पाता है जिसके साथ प्रत्यक्षजनक इन्द्रिय का सन्निकर्ष हो, और संयोग आदि लौकिक सन्निकर्ष, इन्द्रिय का उसी वस्तु के साथ हो सकता है। जो अव्यवहित भाव से उस समय वर्त्तमान हो। अतीत काल और

अतीत देश ऐसा होता नहीं, अतः उसके साथ इन्द्रिय का सन्निकर्ष प्रत्यभिज्ञा के अव्यवहित पूर्व क्षण में हो सकता नहीं शरीर से अतिरिक्त आत्मा मान लेने पर प्रत्यभिज्ञा की अनुपपत्ति इस लिए नहीं हो पाती कि अनुभव का कर्त्ता और प्रत्यभिज्ञा का कर्त्ता नित्य एक ही होता है। इसलिए प्रतिभिज्ञा के पूर्व, स्मरण होने में कोई बाधा नहीं उपस्थित होती। और वही स्मरण अतीत काल एवं उस देश को विषय करने के कारण उसमें नेतव्य प्रात्यक्षिक विषयता के लिए सन्निकर्ष बन जाता है। सन्निकर्ष का अभाव होता नहीं। अतः आत्मा को शरीरस्वरूप न मान कर शरीर से अतिरिक्त ही मानना चाहिए।

तो इसके उत्तर में वक्तव्य यह है कि जिस प्रकार शारीरातिरिक्त आत्मा के मान्यता-पक्ष में स्मरण और प्रत्यभिज्ञा इन दोनों की उपपत्ति होती है उसी प्रकार शरीरात्मवाद पक्ष में भी उन दोनों की उपपत्ति होगी। पूर्वविहित विवेचन के अनुसार कुछ स्फुट चैतन्य भौतिक रेणु जब कि जन्मान्तर तक जाते हैं तब अनुभव और स्मरण के बीच शरीर के सारे रेणु बदल जाते हैं यह बात कैसे कही जा सकती? अनुभविता शरीर की विद्यमानता के कारण स्मरण होने में बाधा नहीं दिखलाई जा सकती। प्रत्यभिज्ञा को केवल प्रत्यक्ष-मानकर स्मरण और प्रत्यक्ष का युग्म माना जा सकता है। अतीत काल और उस स्थान का स्मरण और इस काल और इस स्थान का तथा उससे युक्त होने वाली वस्तु का प्रत्यक्षात्मक ज्ञान दोनों अव्यवहित पूर्वपश्चाद्भाव से उत्पन्न होते हैं। अति निकट में होने के कारण दोनों ज्ञान एक जैसे प्रतीत होते हैं। तत्त्वतः एक होते नहीं। वस्तुतः स्मरण को भी प्रत्यक्ष मानना उचित है। क्योंकि इस चार्वाकीय-दृष्टिकोण में मन ही केवल मान्य है इन्द्रिय और उसका सम्बंध अतीत एवं दूरवर्त्ती सभी से होता हैं अतः अतीत काल एवं उस देश का भी प्रत्यक्ष वर्त्तमान काल में होता है। अब प्रत्यभिज्ञा को एक प्रत्यक्षमात्र मानने पर कोई अनुपत्ति नहीं दिखलाई जा सकती।

बौद्धसिद्धान्त सम्मत शरीरातिरिक्त आत्मा को मानने पर स्मरण और प्रतिभिज्ञा बन नहीं सकती। क्योंकि शून्यद्वैती को छोड़कर उक्त तीनों प्रकार के बौद्ध, क्षणिक-विज्ञानधारा को ही आत्मा मानते हैं। उनके मत में किसी प्रकार अनुभविता और स्मर्ता ये दोनों एक नहीं हो सकते। क्योंकि प्रत्येक विज्ञान अपने द्वितीय क्षण में ही नष्ट हो जायेगा। ऐसा भी बौद्धसिद्धान्त में नहीं कहा जा सकता कि विज्ञान क्षणिक नहीं, नित्य है। क्योंकि उन लोगों के घर में यह अकाट्य नियम माना जाता है कि 'जो भी सत् है वह क्षणिक ही है, अक्षणिक स्थायी नहीं। अतः विज्ञान को अक्षणिक मानने पर वे अपसिद्धान्तग्रस्त हो उठेंगे। यदि उक्त बौद्धों की ओर से यह कहा जाय कि पूर्व पूर्वविज्ञान से अव्यवहित पर विज्ञान में एक प्रकार का संस्कार संक्रान्त होता है [१३६]। इसके अनुसार स्मर्त्ता विज्ञान तर्क में संस्कार रह जाने के कारण उस संस्कार के बल पर स्मरण की उपपत्ति हो सकती है। तो बौद्धों का यह कथन इसलिए संगत नहीं कहा जा सकेगा कि संस्कार ऐसी कोई द्रव्यात्मक

(१३६) मृगमदवासनावासितवसन इव पूर्वपूर्व विज्ञानजनित संस्काराणामुत्तरोत्तरविज्ञाने संक्रान्तत्वान्नानुपपत्तिः स्मरणादेः। *-न्यायसिद्धान्त-मुक्तावली, प्रत्यक्षखण्ड।*

ठोस वस्तु नहीं कि उसका संक्रमणात्मक संचार हो सके। ऐसी परिस्थिति में कैसे यह कहा जा सकता कि वासनात्मक संस्कार के बल से स्मरण बन जायेगा? इस पर यदि बौद्ध-पक्ष से फिर कहा जाय कि संस्कार का संचार न होने पर भी विज्ञान में उत्पत्ति तो उसकी हो सकती? स्मर्ता विज्ञान तक में क्रमशः संस्कार उत्पन्न हो आने के कारण संस्कारधारा के बल से स्मरण हो सकेगा। तो इसके उत्तर में व्यक्तव्य यह समझना चाहिए कि योगाचार-सम्प्रदाय की ओर से यह उत्तर इसलिए नहीं दिया जा सकता कि उस मत में जबकि विज्ञान के अतिरिक्त कोई वस्त्वन्तर मान्य ही नहीं है तब संस्कार की उत्पत्ति कैसे कहीं जा सकती?, सौत्रान्तिक और वैभाषिकों को कहना यह होगा कि उस संस्कार को विज्ञान पर उत्पन्न करेगा कौन? यदि यह कहा जाय कि विज्ञान स्वयं स्वगत संस्कार को उत्पन्न करेगा, तो कहना इसलिए कठिन ही नहीं असंगत होगा कि एक क्षण मात्र स्थायी कोई भी विज्ञान धारागत स्वोत्तरवर्त्ती विज्ञान को भी उत्पन्न करेगा और स्वगत संस्कार को भी उत्पन्न करेगा यह कभी हो नहीं सकता। और स्वगत संस्कार की उत्पत्ति से उसे लाभ ही क्या होगा? क्योंकि वह संस्कार तो उस विज्ञान के साथ ही परक्षण में नष्ट हो जायगा। सुतरां यह समस्या ज्यों की त्यों बनी रह जायेगी कि स्मरण का उपपादन जो कि अनेक परकाल में भी होता है, कैसे हो पायेगा? यदि यह कहा जाय कि पूर्ववर्त्ती दक्षिण विज्ञान अपने अव्यवहित उत्तर क्षण में होने वाले विज्ञान और उसमें संस्कार दोनों को उत्पन्न साथ ही कर देगा। और वह संस्कारयुक्त रूप में उत्पन्न होने वाला परवर्ती क्षणिक विज्ञान अपने अव्यवहित परक्षणवर्ती क्षणिक विज्ञान और तद्वत् संस्कार दोनों को उत्पन्न करेगा ऐसा कहा जाय, तो इस कथन का अर्थ यह होगा कि क्षणिक विज्ञान धारा की तरह क्षणिक संस्कारधारा भी मान्य होगी। इस मान्यता को उचित इसलिए नहीं कहा जा सकता कि एक स्थायी आत्मा को सर्वसम्पादक रूप में मान्यता न देकर असंख्य क्षणिक-विज्ञान और उन असंख्य क्षणिक विज्ञानों पर असंख्य संस्कार मानना इसमें महान् गौरव उत्पन्न होता है। उधर विषय की क्षणिकता की ओर यदि ध्यान दिया जाय तो एक क्षणिक विषयधारा और भी बढ़ जायेगी फलतः एक किसी वस्तु के विषयीकरणस्थल में क्षणिक विषय-धारा, क्षणिक विज्ञानधारा और क्षणिक संस्कारधारा ये तीन धाराएँ मान्य हो उठेंगी। यदि विज्ञानात्मवादी बौद्धों की ओर से उक्त संस्कार की उत्पत्ति के सम्बंध में यह कहा जाय कि इस सर्वक्षणिकतासिद्धान्त में किसी भी वस्तु की उत्पत्ति उसकी धारा के अन्तर्गत होने वाली स्वपूर्ववर्ती क्षणिक में होने वाले कुर्वद्रुपत्व से मान्य है। जैसे पूर्ववर्ती क्षणिक-विज्ञान अव्यवहित उत्तरवर्ती क्षणिक-विज्ञान को इसलिए उत्पन्न करता है कि उस पूर्ववर्ती क्षणिक-विज्ञान में उत्तरवर्ती क्षणिक विज्ञान की उत्पत्ति के अनुरूप विज्ञानकुर्वत्व रहता है। तदनुसार परवर्ती उस क्षणिक विज्ञान में वहाँ पूर्ववर्ती क्षणिक-विज्ञान संस्कार को इसलिए उत्पन्न करता है कि उसमें विज्ञान कुर्वद्रूपत्व के समान एक संस्कार कुर्वद्रूपत्व भी रहता है। इसी प्रकार क्षणिक-विषय-धारा स्थल में पूर्ववर्त्ती क्षणिक विषय में उत्तरवर्त्ती क्षणिक विषय की उत्पत्ति के अनुकूल विषय कुर्वत्व जैसे घट-कुर्वद्रूपत्व पट-कुर्वद्रूपत्व,

अंकुर-कुर्वद्रूपत्व आदि रहते हैं। इसी कुर्वद्रूपत्व की मान्यता के सहारे यह आपत्ति निराकृत हो पाती है कि एकधारान्त: पाती किसी भी एक से जिस किसी भी अन्य की उत्पत्ति एवं विभिन्न क्षणिकधारान्त: पाती किसी से किसी अन्य की उत्पत्ति क्यों नहीं होती? यथा घटधारान्त: पाती एक क्षणिक-घट से अव्यवहित उत्तरवर्ती क्षणिक घट की ही उत्पत्ति न होकर उसी धारा के अन्त:पाती दशक्षण परवर्ती घट की उत्पत्ति क्यों न होती? एवं घटधारान्त: पाती किसी क्षणिक घट से पटधारान्त: पाती किसी पट की उत्पत्ति क्यों नहीं हो जाती? यह प्रश्न इसलिए बौद्धों के घर में नहीं हो पाती कि, उसी क्षणिक की उसी क्षणिक से उत्पत्ति मान्य है जिस क्षणिक में जिस क्षणिक की उत्पत्ति के अनुकूल कुर्वद्रूपत्व रहता है। कहने का सरल तात्पर्य यह कि तत्तत् वस्तु की उत्पत्ति के अनुकूल तत्तत् कुर्वद्रूपत्व सब में समान रूप से रहता नहीं, विभिन्न तत्तत् उत्पादक में ही रहता है इसलिए अनियत रूप से फलत: विश्रृंखल रूप से वस्तु की उत्पत्ति की आपत्ति नहीं दी जा सकती यह बौद्ध दार्शनिकों का दावा है। परन्तु यहाँ विचारणीय यह उपस्थित हो उठता है कि यह कुर्वद्रूपत्व आखिर क्या होगा? बौद्ध सिद्धान्त में सामान्य नामक कोई स्थायी पदार्थ तो मान्य हो ही नहीं सकता। क्योंकि फिर वहाँ ही बौद्धों के सर्व-क्षणिकत्व-सिद्धान्त का बलिदान अनिवार्य रूप से हो उठेगा। और वह सामान्य हो भी नहीं सकता क्योंकि उक्त अनपेक्षित से अनपेक्षित की अनपेक्षित उत्पत्ति के निवारणार्थ उसे एक-एक में अलग-अलग ही होने वाला मानना होगा। जिसके फलस्वरूप वह विशेष ही होकर रहेगा। वह अनेक में रहने वाला एक हो नहीं पायेगा। जो लोग सामान्य को मान्यता देते हैं वे उसे अनेक में रहने वाला एक ही मानते है और उसे ऐसा मानने पर ही वह सचमुच सामान्य कहलाने का अधिकारी होता भी है। अत: कुर्वद्रूपत्व को सामान्य कहा जा सकता नहीं। साथ ही उसे भी बौद्धसम्मत क्षणिकत्व सिद्धान्त के अनुसार क्षणिक भी मानना अनिवार्य होगा। और ऐसा मानने पर उन कुर्वद्रूपत्वों को उत्पत्तिशील भी मानना ही पड़ेगा। सुतरां यह भी प्रश्न स्वाभाविक रूप में उठ खड़ा होगा कि उन क्षणिक-कुर्वद्रूपत्वों के उत्पादक होंगे कौन? अगत्या बौद्ध-दार्शनिकों को इस कथन के अतिरिक्त और कोई चारा रहेगा नहीं कि, उन कुर्वद्रूपत्वों की उत्पत्तियाँ भी विभिन्न तदनुरूप कुर्वद्रूपत्वों के सहारे होंगी। इस कथन का फलितार्थ यह होगा कि करोड़ों पूर्वमान्य कुर्वंद्रूपत्वों की भी उत्पत्तियों के अनुकूल करोड़ों अन्य कुर्वद्रूपत्व-कुर्वद्रूपत्व भी मान्य होंगे। और जब उन नवीन मान्य कुर्वद्रूपत्व-कुर्वद्रूपत्व के सम्बंध में भी उत्पादक की अपेक्षा पूर्वोक्त पद्धति के अनुसार उपस्थित की जायेगी तो फिर बौद्धों को उन नवीन-मान्यता-प्राप्त कुर्वद्रूपत्व-कुर्वद्रूपत्वों की उत्पत्तियों के लिए कुर्वद्रूपत्व-कुर्वद्रूपत्व-कुर्वद्रूपत्वों की भी मान्यता असंख्य रूप में उनके समक्ष अनिवार्य रूप में आपन्न हो उठेगी। जिसका दुष्परिणाम यह होगा कि उनकी सारी विचारधारा अनवस्था-दौस्थ्य के पचड़े में इस प्रकार उलझ जायेगी कि उनकी सारी व्यवस्था अस्त-व्यस्त हो उठेगी। इसलिए अपनी थाती को यदि बौद्ध विवेचक बचाना चाहेंगे तो उन्हें इस अजनबी कुर्वद्रूपत्व के पचड़े से अपने को अलग कर

ही लेना होगा। और इस कुर्वद्रूपत्व से हाथ धो बैठने पर वे कभी यह नहीं कह पायेंगे कि क्षणिक-विज्ञानगत-संस्कार-कुर्वद्रूपत्व से परवर्ती क्षणिक-विज्ञान में संस्कार की उत्पत्ति हुआ करेगी, इसलिए क्षणिक विज्ञानधारा पर आधारित संस्कारधारा के आधार पर स्मरणात्मक ज्ञान की अनुपपत्ति वारित हो सकती है। बौद्धों के लिए यह भी कहना कठिन है कि विज्ञानों पर विद्यमान संस्कार स्वतः स्थायी मान्य होगा। क्योंकि ऐसा मानने पर उनका सर्वक्षणिकत्व-सिद्धान्त वहाँ ही बलि का बकरा बन जायगा। दूसरी बात यह कि ज्ञान को आत्मा मानने पर उसे सविषयक भी मानना होगा। क्योंकि ज्ञान कभी निर्विषयक हो नहीं सकता। और अपने को कोई सविषयक रूप से अनुभव करता नहीं। मैं घट विषयक या पट विषयक हूँ, ऐसा कोई कभी अनुभव करता नहीं। फिर आत्मा को ज्ञान कैसे कहा जा सकता? यदि सविषयक उसे माना भी जाय तो किंविषयक माना जायेगा? किसी भी विषय-विशेष की नियमिति विषयता का निर्णायक कोई बतलाया नहीं जा सकता कि उसके बल के आधार पर आत्मस्वरूप ज्ञान का विषय-नियम माना जा सके। और विषय-नियम न हो सकने पर आत्मा को सकल वस्तुविषयक मानना होगा जिसका परिणाम यह होगा कि सभी सर्वज्ञ हो पड़ेंगे जैसा कि होते नहीं। इसलिए भी आत्मा को क्षणिक विज्ञानस्वरूप माना जा सकता नहीं।

क्षणिक विज्ञान को आत्मा मानने पर केवल स्मरण और प्रत्यभिज्ञा की ही अनुपपत्ति होगी यह नहीं, इसके अतिरिक्त अन्य भी बहुत-सी अनुपपत्तियाँ आपन्न होंगी।[१३७] उदाहरण के द्वारा इसे यों समझा जा सकता है कि श्याम यदि किसी वस्तु को अपने उपयोग में लाकर उससे उपभोग प्राप्त करता है। उसके उपयोग से अपने को सुखी अनुभव करता है तो उसके अनन्तर बहुत समय के बाद भी उस सुखप्रद रूप में अनुभूत वस्तु के सजातीय वस्तु को देख कर वह उसे पाने की इच्छा करता हुआ पाया जाता है। किन्तु आत्मा को क्षणिक मानने पर अनुभव के अनेक पीछे होने वाली वह उसकी इच्छा नहीं हो सकती। क्योंकि यदि अतीत उक्त सुखानुभव और इस अनेक परवर्ती इच्छा, इन दोनों का समानाधिकरण्य न माना जाय तो किसी भी व्यक्ति को किसी वस्तु के उपयोग से सुखानुभव होने पर अन्य सभी लोगों को भी उस वस्तु के सम्बंध में इच्छाएँ यो उठेंगी, जो कि होती नहीं। और सामानाधिकरण्य का नियम मान्य होने पर उस अनुभविता को क्षणिक कैसे कहा जायेगा? क्योंकि उक्त अनुभव के समय से लेकर और अनेक परवर्ती उक्त इच्छा के समय तक रहने वाले को जब आत्मा माना जायगा तभी उक्त अनुभव और उक्त इच्छा इन दोनों में सामानाधिकरण्य बन सकेगा। और इतने दीर्घ समय तक रहने वाला यदि

---

(१३७) यज्जातीयस्यार्थस्थ सन्निकर्षात् सुखमात्मोपलब्धवान् तज्जातीयमेवार्थं पश्यन्नु पादातुमिच्छति। सेयमुपादातुमिच्छा एकस्यानेकार्थदर्शिनो दर्शनप्रतिसन्धानात् भवन्ती, भवति लिंगमात्मनः। नियतविषये हि बुद्धिभेदमात्रे न सम्भवति देहान्तरवत्।

*-न्यायदर्शन वात्स्यायन-भाष्य।*

आत्मा को माना जाय, तो क्षणिकत्व-भंग अनिवाय हो उठता है जिसे उक्त बौद्ध लोग किसी भी प्रकार सहन करने के लिए राजी नहीं हो सकते। इसी प्रकार द्वैष की भी अनुपपत्ति होगी। इसे भी उदाहरण के द्वारा यों समझना चाहिए कि श्याम किसी एक वस्तु को अपने उपयोग में लाकर यदि उससे दु:ख का अनुभव करता है और अनेक समय बीत जाने पर भी वह वस्तु दृष्टिपथ पर कदाचित् अकस्मात् आ जाती है तो उस वस्तु में श्याम द्वेष करता है। वह उसे न चाहता हुआ निवृत्त होता है। यह परिस्थिति तब तक उपपन्न नहीं हो सकती जब तक कि उस वस्तु के उपयोग से होने वाले दु:खानुभव और अनेक परवर्ती उस वस्तु में होने वाले द्वेष इन दोनों का आश्रयभूत आत्मा एक न मान लिया जाय। क्षणिकत्व और दीर्घ-काल-स्थायित्व ये दोनों आपस में उसी प्रकार विरोधी हैं जिस प्रकार प्रकाश और अंधकार, अत: एक आत्मा को क्षणिकत्व और दीर्घकाल-स्थायित्व दोनों का समावेश सम्भव नहीं। अत: आत्मा को क्षणिक नहीं कहा जा सकता। इसी प्रकार आत्मा को स्थायी न मानने पर प्रयत्न भी अनुपपन्न हो उठता है। क्योंकि कोई भी व्यक्ति यदि किसी भी वस्तु का उपयोग करके अपने को सुखी अनुभव करता है, बीच में अनेक समयात्यय के अनन्तर भी उस वस्तु को देख कर उसे चाहता हुआ वह अनुभविता उस वस्तु को पाने के लिए प्रयत्न करता पाया जाता है। यह भी परिस्थिति तब तक उपपन्न नहीं हो सकती जब तक कि पूर्ववर्ती सुखानुभव और अनेक पश्चाद्वर्ती तद्व्यक्ति कर्तृक प्रयत्न इन दोनों के आश्रयभूत आत्मा को वहाँ से वहाँ तक रहने वाला एक न माना जाय। इसलिए भी आत्मा को क्षणिक नहीं माना जा सकता है। आत्मा यदि क्षणिक माना जाय तो सुख की भी अनुपपत्ति हो सकती है। क्योंकि किसी मित्र को अनेक दिन के अनन्तर देखने पर द्रष्टा को सुख होता है इसमें विवाद नहीं है। परन्तु आत्मा को क्षणिक मानने पर यह उपपन्न इसलिए नहीं हो सकता कि यदि पूर्ववर्त्ती मैत्री का अनुभव और अनेक परवर्ती सुख दोनों एक आश्रय में ही रहने वाले न माने जायँ तो फिर मित्र को देख कर ही वहाँ सुख क्यों हो? किसी को भी देख कर किसी को भी सुख हो जाय। जैसा कि वस्तुत: होता नहीं। इसलिए इस आपत्ति के वारणार्थ यह मानना ही होगा कि पूर्वतन मैत्री का अनुभव, और पश्चात्तन सुख इनमें एकाश्रितता आवश्यक है। फलत: एक आश्रयभूत आत्मा को स्थायी ही मानना होगा। क्षणिक किसी प्रकार नहीं माना जा सकता।

यदि आत्मा को स्थायी नहीं माना जायगा तो दु:ख की भी अनुपपत्ति होगी। उदाहरण के द्वारा इसे यों समझना चाहिए कि श्याम को यदि किसी ने पहले दु:ख दिया हो तो अनेक दिन के बाद भी उसे देख कर या याद कर उसे दु:ख होता है यह अनुभवसिद्ध है। आत्मा को क्षणिक मानने पर उस दु:ख की उपपत्ति नहीं की जा सकती। क्योंकि तब इससे निष्कर्ष यह निकलेगा कि पूर्व अनुभव और परवर्ती दु:ख इन दोनों का कर्त्ता एक ही हो यह कोई आवश्यक नहीं है। परन्तु ऐसा मान लेने पर किसी को भी अकस्मात् वह दु:ख हो उठेगा। क्योंकि उक्त दु:ख के आश्रय व्यक्ति को उस दु:खद

वस्तु का अनुभव होना ही चाहिए यह नियम तो माना जा नहीं रहा है। अतः यदि इस आपत्ति को हटाना हो कि अन्य व्यक्ति को दुखद वस्तु का अनुभव और अन्य किसी व्यक्ति को दुःख हो जाय, तो यह मानना आवश्यक होगा कि आत्मा क्षणिक नहीं, किन्तु स्थायी है, आत्मा को क्षणिक विज्ञान-स्वरूप मानने पर स्मरण एवं प्रत्यभिज्ञा ये दोनों ज्ञान नहीं बन पायेंगे यह बात पहले बतलायी जा चुकी है।

शून्याद्वैत वादी बौद्ध तो अपने एवं अपने वादों को भी शून्य मानने के लिए बाध्य हैं। अतः उनमें तो आलोचना की पात्रता भी नहीं टिक पाती। शून्यता में ही सारी व्यवस्था भी मानने वाले शून्याद्वैतियों के सम्बंध में सम्भवतः यही कथन उचित होगा कि उनके बाद की आवादी लज्जा को भी लज्जित करने वाली है। यदि उनकी ओर से यह कोई कहे कि शून्य का अर्थ जो अन्य लोग समझते हैं कुछ नहीं होना, वह माध्यमिक-बौद्ध-सम्मत शून्य नहीं है, जिसे कि शून्य समझ कर उन पर छींटाकशी की जाती है। वे तो सत् असत् और सदसत् तथा सदसद्भिन्न इन चारों कोटियों के परे अपने शून्य को मानते हैं। तो इसके विरुद्ध यह भलीभाँति कहा जा सकता है कि वह उनका शून्य सत् आदि चार कोटियों में नहीं समा पाता है, इसलिए वह उक्त चारों कोटियों के परे हैं इस स्वाभिमत तथ्य को वे कैसे सिद्ध कर पायेंगे? क्योंकि शून्य के अतिरिक्त और कुछ भी उनके मत में मान्य न होने के कारण प्रमाण प्रमेय-भाव उनके यहाँ मान्य हो सकता नहीं और मान्य हैं भी नहीं, जिसके आधार पर वे अपने शून्य को उक्त चतुष्कोटिबिनिर्मुक्त[१३८] सिद्ध कर पायें? दूसरी बात यह कि शून्य द्वैत को ही तथ्य भी मानना और उसे उक्त कोटिचतुष्टय से विनिर्मुक्त मानना ये दोनों ही बातें आपस में अत्यन्त व्याहत हैं। क्योंकि यदि कोई किसी को भी किन्हीं वस्तुओं से विनिर्मुक्त कहता है तो उसे उस वस्तु के अतिरिक्त मानता है जिसे कि वह विनिर्मुक्त कहता है। उन वस्तुओं को भी सत्ता अनिवार्य रूप से मान्य आ पड़ती है जिनसे विनिर्मुक्त अपने मान्य को वह कहना चाहता है। इसके अनुसार जब कि अद्वैत शून्य को सत्, असत् आदि चार कोटियों से विनिर्मुक्त कहा जाता है तो शून्य के अतिरिक्त उक्त चार कोटियों की सत्ता भी मान्य हो उठती है, फिर यह कथन कैसे संगत हो सकता है कि शून्य ही है, उसके अतिरिक्त और कुछ नहीं, है। यदि शून्याद्वैतवादी की ओर से यह कहा जाय कि उक्त चारो कोटियाँ पराभिमत हैं स्वाभिमत नहीं अतः पराभिमत के रूप में उसे लेकर अपने मान्य शून्य को चतुष्कोटि विनिर्मुक्त कहा जा सकता है। तो यह कथन भी इसलिए संगत नहीं हो पायेगा कि तब भी ऐसा कहने वाले को 'पर' और उसकी 'अभिमति' इन दोनों को मान्यता देनी होगी। अन्यथा उक्त सत्, असत् आदि कोटियों को वे 'पराभिमत' भी नहीं कह सकते। ऐसी परिस्थिति में वे कैसे यह कह सकते कि 'पराभिमत रूप में स्वीकृत सत् असत् आदि कोटिचतुष्टय से अपने मान्य शून्य को

---

(१३८) अतस्तत्त्वं सदसदुभयानुभयात्मकचतुष्कोटिविनिमुक्तं शून्यमेव।

—सर्वदर्शन-संग्रह, बौद्धदर्शन।

शून्याद्वैतवादी कह सकता है'? इसके अतिरिक्त यह भी इस सम्बंध में विचारणीय है कि शून्याद्वैतवादी भी अपने मान्य शून्य का प्रतिपादन करते समय यही कहेंगे कि 'शून्य है'। अब यहाँ 'है' इस शब्द के द्वारा किस अर्थ को अभिव्यक्त किया जाने वाला वे मानेंगे? जो उसका सच्चा अर्थ है- 'अस्तित्व' उसका ही प्रतिपादन यदि उक्त 'है' शब्द के द्वारा मानेंगे, तो अपने शून्य को भी वे 'है' कहकर 'सत्' नामक प्रथम कोटि में अन्तर्भुक्त मान बैठेंगे। और यदि उसे सत् नहीं मानेंगे, तो उनका, शून्य के सम्बंध में 'है' यह कथन असंगत हो उठेगा। यदि उनकी ओर से यह कहा जाय कि 'क्या किया जाय कहते समय कहना तो ऐसे ही पड़ता है परन्तु अपने कथन के अनुसार मुझे सचमुच मानना नहीं है, अत: 'है' शब्द से कहे जाने पर शून्य सत् रूप में मान्य नहीं है'। तो ऐसे कहने वाले के लिए किसी भी वस्तु को शून्य कहना और सत् कहना दोनों ही समान हो जाते हैं। क्योंकि जो व्यक्ति स्वयं यह स्पष्ट शब्दों में कह बैठता है कि मैं जो कहता हूँ उसे मानता नहीं और जो मानता, उसे कहता नहीं, तो उसके कथन का भला औरों की दृष्टि में मूल्य ही क्या रह जाता?

एतदतिरिक्त यह भी ध्यान देने की बात है कि उक्त सत् आदि को अन्य-मान्य कहकर भी कैसे शून्यवादी अपने शून्य को उनसे विनिर्मुक्त बतला सकते? क्योंकि तृतीय 'सत् और ससत् और इनसे भिन्न' इस चतुर्थ कोटि को मानने वाला तो कोई दार्शनिक नजर आता नहीं कि उसे 'पर' रूप में लेकर उस चतुर्थ कोटि को तदभिमत रूप में प्रसिद्ध करके शून्य को उससे भी विनिर्मुक्त बतलाया जा सके। अब रह जाती है बात यह कि बुद्ध जैसे सर्वज्ञ महापुरुष ने फिर शून्य का उपदेश क्यों और कैसे दिया? तो इसके उत्तर में अधिकतर लोग तो यही कह बैठेंगे कि इसके सम्बंध में भला कौन-सा प्रमाण उपस्थित किया जा सकता कि बुद्ध सर्वज्ञ थे? बात भी सही है। जो व्यक्ति शून्य के अतिरिक्त और कुछ मानता ही नहीं होगा वह किसी को सर्वज्ञ भी कैसे कह पायेगा? कुछ भी नहीं मानने वाले की दृष्टि में 'सब' कहाँ से आ सकता, और उन सबका ज्ञान कहाँ से आ सकता, और उस सर्व ज्ञान के आश्रय होने के नाते कोई सर्वज्ञ भी कैसे कहा जा सकता? अत: शून्यवादी बौद्ध की सर्वज्ञता की भी दुहाई देने के अधिकारी, अपने शून्यसिद्धान्त के अनुसार नहीं रह जाते। जब उनके वह शिष्य भी उन्हें सर्वज्ञ नहीं मान और कह पाते तो और लोग तो अवश्य ही उन्हें सर्वज्ञ मानने के लिए राजी नहीं हो सकते। वे अनुमिति-प्रत्यक्ष के द्वारा यही अपना सिद्धान्त उपस्थित करेंगे 'बुद्ध सर्वज्ञ नहीं थे क्योंकि वे भी अन्य प्राणियों के समान एक प्राणी ही थे।' उन्हें सर्वज्ञ मानने में एक बड़ी कठिनता यह भी तो स्पष्ट दीख पड़ती है कि वे विरुद्ध भाषी पाये जाते हैं। क्या समग्र संसार को क्षणिक स्वलक्षण और दु:ख कहना और उसे ही सर्वथा शून्य कहना ये कथन परस्पर विरुद्ध नहीं हुए क्या? किसी भी वस्तु को क्षणिक मानने एवं कहने से इतना ही सिद्ध होता है कि वह वस्तु टिकाऊ नहीं है। एक क्षण से अधिक वह रह नहीं सकता। यह नहीं सिद्ध होता कि वह

कुछ है ही नहीं, सर्वथा शून्य है। बौद्ध-सिद्धान्त में किसी भी 'सत्' के लिए ही क्षणिकत्व [१३९] का नियम माना गया है। अतः यदि संसार को क्षणिक कहा जाता है तो इसका स्पष्ट अर्थ यह प्राप्त होता है कि संसार सचमुच सत् है। बौद्ध सिद्धान्त में 'सत्' का अर्थ होता है अर्थक्रियाकारी अर्थात् स्वोत्तरवर्ती किसी-न-किसी को अवश्य उत्पन्न करने वाला। इससे यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि प्रत्येक सांसारिक वस्तु, बौद्ध सिद्धान्त में केवल स्वयं सत् नहीं है किन्तु स्वयं सत् होते हुए अव्यवर्हित उत्तरवर्ती सत् का उत्पादक भी है। इससे बढ़कर संसार की ओर अशून्यता संसार से पूर्ण विरक्त होने वाले बुद्ध और क्या कह सकते थे? किन्तु संसार को क्षणिक कह कर उक्त प्रकार अशून्यतारूप सत्ता का प्रतिपादन करते हुए भी बुद्ध ने यदि उसी सद्भूत संसार के सम्बंध में यह भी कहा कि संसार शून्य है तो ये उनके उपदेश क्या परस्पर विरुद्ध नहीं हुए? सांसारिक प्रत्येक वस्तु को स्वलक्षण कह कर भी तो बुद्ध ने उसे फलतः सत् ही कहा? क्योंकि बौद्ध-सिद्धान्त में निर्विकल्पक ज्ञान ही होता है प्रमात्मक। और जिस ज्ञान में कोई भी वस्तु स्वलक्षण रूप से ही भासती है वह ज्ञान माना जाता है प्रमात्मक, यथार्थ। यथार्थ ज्ञान का विषय भी बौद्ध-मत में यथार्थ ही नियमतः होता है। क्योंकि जब उसका विषय स्वलक्षण ही होगा तो वहाँ अविद्यमान धर्म का विशेषण रूप से उसमें भानप्रयुक्त अप्रमात्मकता की सम्भावना स्वलक्षणमात्र विषयक ज्ञान में कभी सम्भव नहीं होगा। इस दृष्टिकोण से भी बुद्ध को संसार की शून्यता का उपदेश देना नहीं चाहिए था किन्तु उन्होंने एक ओर तो सांसारिक प्रत्येक वस्तु को स्वलक्षण कह कर सत्य कहा और दूसरी ओर उन्होंने प्रत्येक संसार के वस्तु को शून्य कहा। क्या यह भी कथन उनका विरुद्ध नहीं हुआ? इस प्रकार सांसारिक प्रत्येक वस्तु को उन्होंने एक ओर दुःख कह कर सत्यभावात्मक कहा और दूसरी ओर सबको शून्य कहकर असत् कहा अतः यह कथन भी उनका विरुद्ध ही हुआ। इन परिस्थितियों के ऊपर दृक्पात करने पर तो यह मानना होगा कि वे निश्चय विरुद्धभाषी थे। विरुद्ध भाषी व्यक्ति को कभी यथार्थ सर्वज्ञ नहीं कहा जा सकता। अयथार्थ सर्वज्ञ कह सकने पर भी उसका उपदेश ग्राह्य कोटि में नहीं आ पाता। यदि ऐसा यथार्थ सर्वज्ञ माना जाय कि उपदेष्टा व्यक्ति जानता तो सब कुछ सही है परन्तु दूसरों को उसके विपरीत उपदेश देता है तब भी उस व्यक्ति को आप्त नहीं कहा जा सकता, उपदेश-ग्रहण-योग्य नहीं ठहराया जा सकता। इसलिए बुद्धदेव के कथन के आधार पर जगत् को एवं उसके अन्तर्गत आत्मा को शून्य नहीं माना जा सकता। बुद्धदेव के उक्त परस्परविरोधी कथन के सामंजस्यार्थ परवर्ती बौद्ध विद्वानों ने जिस इस मार्ग को अपनाया है कि 'बुद्धदेव ने विभिन्न उपदेश्य की हार्दिक परिस्थिति को ध्यान में रख कर उक्त उपदेश दिये' [१४०] वह भी उन्हें तत्त्वतः एक चतुर लोकसंग्रही बना कर ही छोड़ता है। जिससे सम्भावना इस बात की अधिक हो उठती है

---

(१३९) यत्सत्तत्क्षणिकं यथा जलधरः सन्तश्च भावा इमे।

*-सर्वदर्शन-संग्रह एवं मानमेयोदय।*

कि उनके ये चारों ही उपदेश आर्य सत्य न हो। इसके अतिरिक्त ही उनका कुछ वास्तविक उपदेश्य था जिसे या तो उन्होंने कहा ही न हो, या कहा भी ही तो लोगों का ध्यान उस ओर नहीं गया हो। इस बात को तो बौद्ध लोग भी मानते ही हैं कि उनकी ऐहिक लीला समाप्ति के समय तक उनका कोई दार्शनिक मतवाद स्थिर नहीं हो पाया था। पीछे बौद्धों के संघ ने उनके उपदेशों का संकलन किया और उसे धर्म के ऊपर दार्शनिक रूप का चोंगा ऊपर से दे डाला। बुद्धदेव पर आस्था रखते हुए यदि तटस्थ भाव से विचारपूर्वक देखा जाय तो प्रतीत ऐसा होता है कि बुद्धदेव का भावनाचतुष्टयोपदेश रहस्यपूर्ण था जिसे उनके अनुयायी लोग ठीक समझ नहीं पाये। जो रहस्य प्रतीत-सा होता है उससे विवेचन के लिए यह स्थान उपयुक्त नहीं। अतः आत्मा को जो कि इस संसार का एक मुख्य सदस्य है शून्य नहीं कहा जा सकता।

अद्वैत वेदान्ती लोगों ने बौद्ध मत सिद्ध क्षणिक आलय विज्ञानधारा और शून्य दोनों के अन्दर किसी को भी आत्मा मानने पर आने वाली आपत्तियों के बाहुल्य को पहचाना। इसलिए सँभल कर क्षणिकता और शून्यता दोनों से सर्वथा अपने को अस्पृष्ट रखते हुए बौद्ध मत को ही परिमार्जित रूप देकर आत्मा के सम्बंध में यह कहा कि नित्य विज्ञान है आत्मा [१४१]। विज्ञान होने के कारण चित् तो वह है ही, साथ ही सत् एवं आनन्द भी है। सत् का अर्थ किन्तु बौद्ध मत के समान 'अर्थ क्रियाकारी' यह नहीं है; किन्तु उसका अर्थ है त्रिकालावाध्य। जिसका कभी बाध न हो, अर्थात् जिसकी निषेध-बुद्धि नहीं हो। ज्ञान और चैतन्य तत्त्वतः एक ही वस्तु होने के कारण आत्मा को अधिकतर चैतन्य कहते हैं। यही एकमात्र वेदान्त-सिद्धान्त में तत्त्व है अतः अन्य सारी दृश्य वस्तुएं उस पर आरोपित मान्य हैं इत्यादि बातें पहले भी बतलायी जा चुकी है। यही चैतन्य अन्तःकरण से अवच्छिन्न होकर कहलाता है प्रमाता जीव। इसे ही वेदान्ती लोग विज्ञानमय कोश भी कहते हैं। प्रमाता के सम्बंध में वेदान्तियों का यह मतवाद भी इसलिए उचित प्रतीत होता नहीं कि चैतन्य जो अन्तःकरण के द्वारा परिच्छेद प्राप्त करता है सो क्यों, कैसे, और कब? इसका सही उत्तर वेदान्तियों की ओर से दिया नहीं जा सकता? जहाँ भी कोई किसी से परिच्छिन्न होता है वहाँ सर्वत्र उस परिच्छेदारम्भ का कोई-न-काई समय होता है जिस समय अवच्छेदक की निष्पत्ति होती है और उस निष्पन्न परिच्छेदक के अस्तित्व-प्रयुक्त वह तदपेक्षया नियमतः व्यापक होने वाली परिच्छेद्य-वस्तु परिच्छिन्न होती है। आकाश

---

(१४०) देशना लोकनाथानां सत्त्वाशयवशानुगाः।
विद्यन्ते बहुधालोक उपायैर्बहुभिः पुनः॥
गम्भीरोत्तान-भेदेन क्वचिच्चोभयलक्षणा।
भिन्ना हि देशना भिन्ना शून्यताऽद्वयलक्षणा॥
*-बौधिचित्त-विवरण, सर्व-दर्शन-संग्रह बौद्धदर्शन।*

(१४१) नित्य विज्ञानमानन्दं ब्रह्म। *-बृहदारण्यक ३।९।२८।*
सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्य। *तैत्तरीयोपनिषत् २।१।*

दृष्टान्त के द्वारा इसे भली-भाँति समझा जा सकता है। कोई व्यक्ति जब कोई एक मकान बनवा डालता है तो लौकिक दृष्टि से कालतः एवं देशतः अपरिच्छिन्न होने वाला आकाश उस नवनिर्मित घर के द्वारा परिच्छिन्न हो उठता है, सीमित हो उठता है, जब से वह घर के द्वारा अवच्छिन्न अर्थात् सीमा-प्राप्त आकाश गृहाकाश नाम से कहा जाने लगता है। इसी प्रकार जब कि अन्तःकरण के द्वारा ब्रह्मचैतन्य अवच्छिन्न मान्य है, तब यह बतलाना ही होगा कि अमुक परिस्थिति में अन्तःकरण होता है और उसके होने के कारण वह व्यापक चैतन्य अवच्छिन्न हो उठता है, जिसे जीव नाम से पुकारा जाता है। परन्तु यह बतलाना वेदान्तियों के लिए इसलिए अति कठिन है कि यह प्रश्न उत्तर नहीं प्राप्त कर सकता कि अकस्मात् अन्तःकरण कैसे और कहाँ से कब टपक पड़ा, जिससे परिच्छिन्न होकर ब्रह्मचैतन्य जीव कहलाने लगा? यदि वेदान्ती लोग यह कहें कि अन्तःकरण भी माया अविद्या आदि शब्दों से कहे जाने वाले महान् अज्ञान के ही असंख्य खण्ड होते हैं। और वह महान् अज्ञान होता है अनादि इसलिए यह प्रश्न अन्तःकरण और उसकी अस्तिता पर आधारित जीव, ये सभी वेदान्त सिद्धान्त में अनादि मान्य हैं। इसलिए यह प्रश्न नहीं उठाया जा सकता। तो यह उनका कथन इसलिए औचित्य नहीं प्राप्त कर पायेगा कि, किसी गुरु के, जिनके ऊपर कि उपदेश्य की अटूट श्रद्धा हो, कहने से आँख बन्द कर इसे वह उपदेश्य व्यक्ति, श्रद्धा-जाडय-प्रयुक्त मान ले यह बात दूसरी है, परन्तु विवेचक तटस्थ कोई व्यक्ति तो, तर्क की कसौटी पर कस लेने के अनन्तर खरा निखरा पाकर ही उसे मान सकता है: अन्यथा नहीं। वेदान्तियों की ओर से जो ऊपर कहा गया है, जैसा कि वे लोग यह कहते हुए सचमुच मानते है कि- 'जीव, ईश्वर, ब्रह्मचैतन्य, जीव और ईश्वर के बीच होने वाला भेद, अविद्या और ब्रह्मचैतन्य के साथ होने वाला उसका सम्बंध ये छह हम वेदान्तियों के मत में अनादि मान्य है' वह इसलिए नहीं तर्कसंगत प्रतीत हो पाता कि यदि जीव आदि का अनादि अस्तित्व माना जायगा तो जीवात्व अनादि हो उठने के कारण उसकी निवृत्ति कभी सम्भव नहीं हो पायेगी। क्योंकि अनादि भाव कभी निवृत्त नहीं हो सकते। अभावों के अन्दर भी प्रागभाव की मान्यता पक्ष में उसी की केवल निवृत्ति मान्य होती है। भेद कभी नष्ट हो सकता। ऐसी परिस्थिति में छह तात्त्विक मान्य हो उठने के कारण चैतन्यस्वरूप ब्रह्म मात्र का पारमार्थिक अस्तित्व खण्डित हो उठता है। यदि इस पर वेदान्तियों की ओर से यह कहा जाय कि चैतन्यात्मक ब्रह्म को छोड़कर अन्य सारी वस्तुएँ है मायात्मक अज्ञान के परिणाम होने के कारण आज्ञानिक। वह माया ही जब कि वेदान्त सिद्धान्त में तात्त्विक नहीं है, अध्यस्त है, कल्पित है तब उसके परिणामस्वरूप अन्य सभी मायिकों को भी अध्यस्थ ही मानना होगा कल्पित ही मानना होगा। ऐसी परिस्थिति में अन्तःकरण और तदधीन परिच्छिन्नता प्रयुक्त जीवात्व आदि सभी मायात्मक अज्ञान के ही अन्दर अन्तर्भुक्ति के कारण अध्यस्त ही मान्य होंगे, कल्पित ही कहे जायेंगे और अध्यस्त की सत्ता अधिष्ठान की सत्ता के अतिरिक्त और कुछ होती नहीं इसलिए अन्तःकरण, जीव, जीवात्व आदि की भी सत्ता चैतन्यात्मक ब्रह्म की सत्ता से अतिरिक्त

होगी नहीं, अतः उक्त चैतन्य से अतिरिक्त और कोई तात्त्विक सत् नहीं होने के कारण अद्वैत की मान्यता में कोई बाधा नहीं उपस्थित होती है। तो यह कथन भी इसलिए संगत नहीं हो पायेगा कि प्रत्येक कल्पना का यह निश्चित स्वभाव पाया जाता है कि उसका कोई-न-काई कल्पक अवश्य होता है। सीप में चाँदी की कल्पना और माला में सर्प की कल्पना निष्कर्तृक कभी नहीं देखी जाती। फलतः समग्र जगत् के मिथ्यात्वसाधक दृष्टान्त रूप में सारे दृष्टान्त स्थलों में जब कि कल्पनाएँ किञ्चित्कर्त्तृक की होती हुई पायी जाती हैं तब प्राथमिक माया कल्पना को भी किञ्चिकर्त्तृक ही मानना होगा। परन्तु कठिनता यह है कि वहाँ किचित् पद का बोध्य कौन होगा? जीव आदि की तो किसी की अस्तिता उस समय सम्भव कहीं जा नहीं पायेगी। क्योंकि अज्ञानात्मक-माया की कल्पना के पूर्व आज्ञानिक अन्तःकरण आदि की कल्पना किस प्रकार कही जा सकती? इस प्रकार अन्तःकरण की उस समय नास्तिता के कारण तदवच्छिन्नता-प्रयुक्त रूप में आगन्तुक जीवात्व, चैतन्य में रहेगा नहीं कि जीव को प्राथमिक रूप में माया का कल्पक माना जा सके? ब्रह्मचैतन्य को ही स्वयं माया का कल्पक इसलिए नहीं कहा जा सकता कि कल्पक को कल्प्य से अतिरिक्त अज्ञान की भी अपेक्षा प्रत्येक कल्पना के लिए आवश्यक होती हुई पायी जाती है। मूल और कल्पय को कल्पना के सहायक रूप में अपनाया नहीं जा सकता। क्योंकि कल्पना के पूर्व जब कि कल्प्य का अस्तित्व ही नहीं रहता, तब वह कल्पना के होने में कल्पक का सहाय्य कैसे कर सकता? अतः माया को आध्यात्मिक नहीं कहा जा सकता। जिसका परिणाम यह होगा कि माया भी तात्त्विक हो उठेगी। और उसे पारमार्थिक रूप में लेकर द्वैत की आपत्ति अनिवार्य हो उठेगी। इसलिए अन्तःकरण परिच्छिन्न चैतन्य को जीव नहीं कहा जा सकता। और भी एक बात यहाँ ध्यान देने योग्य यह है कि अपरिच्छिन्नता और परिच्छिन्नता इन दोनों में पारस्परिक-विरोध स्पष्टः प्रतीत है। और स्वभाव किसी का बदलता नहीं यह सर्वमान्य है। ऐसी परिस्थिति में चैतन्यात्मक ब्रह्म को यदि अनवच्छिन्न-स्वभाव माना जायगा तो वह सावच्छिन्न नहीं हो पायेगा। और ऐसा न हो पाने पर 'अन्तःकरणावच्छिन्न चैतन्य है जीव अतः वही है प्रमाता' यह बात नहीं कही जा सकती। और चैतन्य को सदा सावच्छिन्न स्वभाव मान लेने पर अवच्छेदक को भी पारमार्थिक मानना होगा। जिसका कुफल यह होगा कि द्वैत की आपत्ति अनिवार्य हो उठेगी इसलिए अन्तःकरणावच्छिन्न चैतन्य को प्रमाता नहीं कहा जा सकता।

प्रमाता सम्बंधी वेदान्त सिद्धान्त को मान्यता देना इसलिए भी कठिन है कि इस सम्बंध में वेदान्ती लोग स्वयं गृहकलह में आसक्त पाये जाते हैं। क्योंकि अन्तःकरणावच्छिन्न चैतन्य की जीवता वेदान्तियों के घर में भी सर्वसम्मत रूप से मान्य नहीं पायी जाती है। मिश्र वाचस्पति का सम्प्रदाय जहाँ उक्त अन्तःकरणावच्छिन्न चैतन्य को आत्मा मानता है वहाँ आचार्य पद्मपाद का सम्प्रदाय अवच्छेदवाद का आदर न कर बिम्ब-प्रतिबिम्बवाद का आदर करता हुआ यह कहता है कि अन्तःकरण में प्रतिबिम्बित चैतन्य है जीवात्मा

और इसलिए वही है प्रमाता।[१४२] इस दल के इस कथन का तात्पर्य यह है कि बिम्बभूत सूर्य चन्द्र आदि के एक होने पर भी जैसे अनेक पात्रों में अवस्थित अनेक जलों में उस एक ही सूर्यात्मक या चन्द्रात्मक बिम्ब के प्रतिबिम्ब एक न होकर जलपात्र की संख्या के अनुसार अनेक हो जाते हैं, विभिन्न प्रतीत होते हैं तद्वत् बिम्बभूत ब्रह्मचैतन्य तत्त्वतः एक होने पर भी विभिन्न जलपात्र स्थानीय अन्तःकरणों की विभिन्नता के अनुसार अन्तःकरणों में पड़ने वाले प्रतिबिम्ब-चैतन्य विभिन्न हो जाते हैं। अनेक हो जाते हैं। ये विभिन्नता प्राप्त प्रतिबिम्ब-चैतन्य ही होते हैं जीवात्मा, जो तत्त्वतः बिम्बचैतन्यरूप ही होते हैं। क्योंकि प्रतिबिम्ब और बिम्ब इन दोनों में तत्त्वतः कोई अन्तर होता नहीं। इस वस्तु स्थिति के अनुसार विभिन्न अन्तःकरण-त्रतिबिम्बित चैतन्य ही कहलाते हैं जीवात्मा। इसलिए वे ही होते हैं प्रमाता। इस प्रकार अवच्छेदवादी और बिम्ब-प्रतिबिम्बवादी वेदान्त-सम्प्रदायों के अंदर प्रमाता के सम्बंध में महान् मतभेद पाया जाता है।

इतना ही नहीं, बिम्ब-प्रतिबिम्बवाद को आदर देने वाले वेदान्तियों के बीच भी प्रमाता के सम्बंध में मतैक्य नहीं पाया जाता है। क्योंकि एक दल जहाँ अन्तःकरणों में प्रतिबिम्बित विभिन्न चैतन्यों को जीवात्मा-मानते हुए उन्हें प्रमाता मानता है, वहाँ दूसरा बिम्ब-प्रतिबिम्बवादियों का दल ऐसा न मान कर एक अविद्या में प्रतिबिम्बित चैतन्य को जीव मानता है। जिसका परिणाम यह निकलना है कि प्रमाता जीवात्मा अनेक न होकर एक ही रह जाता है। क्योंकि प्रतिबिम्ब-स्थानभूत अविद्या एक ही होती है, अन्तःकरण के समान विभिन्न नहीं। अतः इस प्रकार भी प्रमाता जीवात्मा के सम्बंध में अद्वैत-वेदान्तियों के बीच मतभेद पाया जाता है। वेदान्तियों का तीसरा सम्प्रदाय जिसे वार्त्तिककार का सम्प्रदाय कहा जाता है वह इस प्रमाता जीवात्मा के सम्बंध में अपना निर्णय विवेचकों के समक्ष यह उपस्थित करता है कि प्रमाता जीवात्मा न तो अन्तःकरणावछिन्न या अविद्यावछिन्न चैतन्यस्वरूप है और न अन्तःकरण प्रतिबिम्ब चैतन्य या अविद्या में प्रतिबिम्बित चैतन्यस्वरूप है। किन्तु वह अन्तःकरण या अविद्या में प्रतीत होने वाला चैतन्याभासस्वरूप है। आभास और प्रतिबिम्ब में महान् अन्तर यह होता है कि प्रतिबिम्ब जहाँ तत्त्वतः बिम्बात्मक होने के कारण तात्त्विक होता हैं आभास वहाँ तात्त्विक न होकर मिथ्या छाया-स्वरूप होता है। इस प्रकार जब कि वेदान्ती लोग स्वयं प्रमाता के सम्बंध में एकमत नहीं हो पाते आपसी फूट उनकी हटती नहीं तो 'घर फूटे तो आभार लूटे' इस लौकिक कहावत के अनुसार और लोग तो, और वेदान्तवाद को मान्यता नहीं देंगे।

बिम्ब-प्रतिबिम्बवाद और आभासवाद इन दोनों मतों में भी अवच्छेदवाद की तरह जीव की प्राथमिकता की अनुपपत्ति उसी प्रकार अनिवार्य दीख पड़ती है जिस प्रकार

---

(१४२) संक्षेपशारीर के तु 'कार्योपाधिरयं जीवः कारणोपाधिरीश्वरः इतिश्रुतिमनुसृत्याविद्यायां चित् प्रतिबिम्ब ईश्वरः। अन्तःकरणे चित्प्रतिबिम्बो जीवः।

*-सिद्धान्तलेशसंग्रह, प्रथम परिच्छेद।*

अवच्छेदवादी वेदान्तसिद्धान्त में बतलाया गया है। क्योंकि इन दोनों पक्षों में भी प्रतिबिम्ब या आभास के आधार रूप में इन दोनों वादों की मान्यता पक्ष में भी अन्तःकरण या अविद्या की आवश्यकता अनिवार्य रूप से विवेचकों को प्रतीत होती है। उक्त अन्तःकरण या अविद्या को यदि तात्त्विक, अनादि भाव माना जाय तो उनका विगत सम्भव न हो सकने के कारण द्वैतापत्ति अनिवार्य हो उठती है। और यदि उन्हें भी कल्पित माना जाय तो कल्पना के सहायक रूप में अन्तःकरण अथवा अविद्या का उसके पूर्व भी मानना आवश्यक होगा। फलतः अन्तःकरण या अविद्या भी अनादि भाव मान्य हो जाने पर उसका विगम फिर न हो पायेगा। जिसका कुफल यह होगा कि द्वैत मान्य हो उठेगा। अतः उक्त वेदान्तसम्मत जीवसम्बंधी मतवादों के अन्दर किसी भी मतवाद को किसी प्रकार माना नहीं जा सकता। इसके अतिरिक्त प्रतिबिम्बवादी दृष्टिकोण को इसलिए भी नहीं अपनाया जा सकता कि प्रतिबिम्ब नियमतः किसी भी रूपयुक्त वस्तु का ही होता हुआ पाया जाता है। ब्रह्म को जब कि वेदान्ती लोग सर्वथा रूपरहित मानते हैं तब उसका प्रतिबिम्ब मानना उचित नहीं कहा जा सकता। दूसरी बात यह कि बिम्ब और प्रतिबिम्ब का आधार इन दोनों में व्यवधानरहित कुछ दूरी भी प्रतिबिम्ब पात के लिए अपेक्षित होती हुई पायी जाती है, जो कि ब्रह्म के लिए सर्वथा असम्भव है। क्योंकि वह ब्रह्म प्रतिबिम्बाधार अन्तःकरण और माया इन दोनों में वेदान्तियों को अनुस्यूत रूप में ही मान्य है। यद्यपि बिम्ब-प्रतिबिम्बवादी वेदान्तियों ने इन दोनों आपेक्षों के उत्तर देने की चेष्टाएँ की हैं परन्तु वह उचित नहीं प्रतीत होता। नीरूपता के सम्बंध में उन्होंने यह कहा है कि नीरूपता प्रतिबिम्ब का बाधक नहीं हैं। क्योंकि रूप का प्रतिबिम्ब होता हुआ पाया ही जाता है। लाल फूल और स्वच्छ स्फटिक को आसपास रख देने पर फूल की लालिमा का प्रतिबिम्ब स्फटिक पर पड़ता हुआ पाया जाता है। लालिमात्मक रूप में कोई अन्य रूप तो होता नहीं कि उस लालिमा को नीरूप नहीं कहा जा सके। परन्तु लालिमा का प्रतिबिम्ब स्फटिक में होता ही है। तदनुसार नीरूप चैतन्यात्मक ब्रह्म का भी प्रतिबिम्ब माया और अन्तःकरणों में क्यों नहीं माना जा सकता? परन्तु यह उत्तर नैयायिकों और वैशेषिकों के मुखमुद्रण के लिए भले ही उपयुक्त हो पाये, किन्तु चार्वाकीय-दृष्टिकोण के निकट यह उत्तर उपयुक्त नहीं हो सकता। क्योंकि इस दृष्टिकोण के अनुसार गुण और गुणी एक ही होने के कारण उक्त लाल पुष्प का ही प्रतिबिम्ब स्फटिक पर पड़ता है लालिमा का नहीं। फूल लाल होने के कारण रूपयुक्त भी होता है नीरूप नहीं। उक्त द्वितीय आक्षेप के निराकरण में उक्त बिम्ब-प्रतिबिम्बवादी वेदान्ती यह कहते हैं कि थोड़े से जल में भी साभ्र-नक्षत्र आकाश का प्रतिबिम्ब पड़ता हुआ पाया जाता है। आकाश व्यापक होने के कारण प्रतिबिम्बाधार जल में भी रहता ही है। फिर भी उसका प्रतिबिम्ब जल में पड़ता है। इससे यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि प्रतिबिम्ब-पात के लिए बिम्ब और प्रतिबिम्बाधार इन दोनों में दूरी अपेक्षित नहीं है। परन्तु यह उनका कथन इसलिए उचित नहीं प्रतीत होता कि वस्तुतः

प्रतिबिम्ब मेघ एवं नक्षत्रों का ही पड़ता है उस जल में। मेघ और नक्षत्र की दूरी नियमतः ज्ञात रहने के कारण द्रष्टा को वह दूरत्व जल का ऊपरी भाग एवं आधारभूत पात्र या निम्मवर्ती भू-भाग इन दोनों के बीच अन्यथा-ख्यात हो जाता है। इसीलिए जल में अधिक गहराई न होने पर भी गहराई प्रतीत होती है। इसलिए यह दृष्टान्त ब्रह्म और माया या अन्तःकरणों के बीच बिम्ब-प्रतिबिम्ब भाव का स्थापक नहीं हो पाता। और यह भी एक बात उक्त वेदान्तियों के विरुद्ध ध्यान देने योग्य हैं कि प्रतिबिम्ब ऐसे ही आधार में सम्भव होता है जो कि नियमतः स्वच्छ हो। माया एवं अन्तःकरण को अज्ञानात्मक भाव-पदार्थ मानते हुए भी वेदान्ती लोग उसे बाह्य अन्धकार स्थानीय आन्तर अन्धकार मानते है और इसीलिए बाह्य अन्धकार को भी अतिरिक्त एक द्रव्य मानने एवं मानने के लिए अथक परिश्रम उन लोगों ने किया है। परन्तु माया एवं अन्तःकरणों को बाह्य अन्धकार जातीय मान लेने पर उसमें प्रतिबिम्ब ग्रहण की योग्यता नहीं मानी जा सकती। क्योंकि बाह्य अन्धकार में पड़ता हुआ किसी का प्रतिबिम्ब पाया जाता नहीं। आभास-वाद भी इस आलोचना से आलोचित हो जाता है। क्योंकि छायात्मक आभास भी बाह्य अन्धकार पर होता हुआ पाया जाता है नहीं। इसीलिए भी जीव को एक अविद्या या अनेक अन्तःकरणों में पड़ने वाला ब्रह्मचैतन्य का प्रतिबिम्ब या आभास नहीं माना जा सकता।

सांख्य और योग दर्शन-सम्बंधी-सिद्धान्त जीवात्मा के सम्बंध में इसलिए नहीं अपनाया जा सकता कि ये दोनों दर्शन भी जीवात्मा को चैतन्यस्वरूप अर्थात् नित्यज्ञानस्वरूप ही मानते है। विचार करने पर यह इसलिए उचित प्रतीत नहीं होता कि कोई भी व्यक्ति कभी अपने सम्बंध में ऐसा नहीं सोचता या समझता है कि 'मैं ज्ञान हूं'। प्रत्येक व्यक्ति, या यों कहा जाय कि प्रत्येक प्राणी, अपने सम्बंध में यही प्रतीति करता है कि 'मैं समझता हूं, मैं जानता हूँ'। इस सर्वसाक्षिक प्रतीति के आधार पर यही निर्णय प्राप्त होता है कि आत्मा ज्ञान न होकर ज्ञान वाला है। सांख्यसम्मत जीव सिद्धान्त के सम्बंध में यह भी एक बात उसके प्रतिकूल रूप से ध्यान देने योग्य है कि वहाँ जीवात्मा को दो रूप में विभक्त किया गया है एक बद्ध और दूसरा मुक्त जो कि उनके सिद्धान्त के अनुकूल नहीं है। बद्ध जीवों को कहा गया है प्रकृतिसेवी और मुक्तों को प्रकृति-त्यागी। यह सम्भव वहाँ इसलिए नहीं है कि सत्कार्यसिद्धान्त में स्वभाव परिवर्तन सर्वथा अमान्य है। इसलिए तो सांख्य की ओर से वकालत करते समय मिश्र वाचस्पति ने यह कहा है कि 'सचमुच नील होने वाले हजारों शिल्पी पीत नहीं कर सकते'। ऐसी परिस्थिति में जो जीव पहले बद्ध रूप से मान्य है वह पीछे मुक्त कैसे हो सकता है? दूसरी बात यह भी ध्यान देने योग्य है कि ईश्वर कृष्ण ने अपनी सांख्यकारिका में यह स्पष्ट कहा है कि पुरुष [१४३] तत्त्वतः न तो बद्ध होता है और इसीलिए न मुक्त। बद्ध और मुक्त तो होती है प्रकृति अर्थात् बुद्धितत्त्व।

(१४३) तस्मान्न बद्ध यतेऽद्धा न मुच्यते नाऽपि संसरति कश्चित्।
संसरति बद्धयते मुच्यते च नानाश्रया प्रकृतिः। —सांख्य कारिका।

इस सिद्धान्त के अनुसार कैसे पुरुष को प्रकृति-सेवी एवं प्रकृति-विरक्त कहा जा सकता है? जैसा कि मिश्र वाचस्पति ने अपनी तत्त्व-कौमुदी के मंगल पद्य में कहा है वैदिक मन्त्र के ही कुछ पदों को बदल कर। दूसरीबात यह कि सांख्यसिद्धान्ती लोग पुरुष को कर्त्ता मानते नहीं, तदनुसार उसके सम्बंध में कर्त्तृवाची शब्द का प्रयोग हो सकता नहीं। किन्तु इस आशय का वाक्य प्रयोग सांख्यसिद्धान्त में भी किया गया पाया ही जाता है कि 'अज पुरुष अजा प्रकृति का ग्रहण और त्याग करता है'। वाक्य-प्रयोग के अनुरूप प्रतीति का आकार और उसके असुरूप वस्तु की मान्यता मान्य न होने पर तो किसी वस्तु का स्वरूप निर्णय असंभव हो उठेगा। अतः वाक्य-प्रयोग प्रतीति और वस्तु-सत्ता इनमें सामंजस्य मानना ही होगा। और भी ध्यान देने योग्य बात यह है कि बुद्धि और पुरुष इन दोनों में पारस्परिक छायापत्ति सांख्यसिद्धान्त में मान्य है जो कि पुरुष की असङ्गता के सर्वथा प्रतिकूल ही कहा जायगा। यदि बुद्धि में पुरुष की छायापत्ति के समान पुरुष में बुद्धि की भी छायापत्ति होती है तो मानना ही होगा कि ये दोनों एक ही तरह के हैं। ऐसी परिस्थिति में यह कहना कैसे संगत कहला सकता कि जड़ प्रकृति की प्रथम पुत्री होने के कारण बुद्धि भी जड़ है और प्राकृत न होंने के कारण पुरुष है प्रकाशस्वरूप। दो समान-स्वभाव वस्तु में भेद के अतिरिक्त इस प्रकार अत्यन्तर उचित नहीं कहा जा सकता। अन्य एक और ध्यान देने की बात यह है कि सांख्य सिद्धान्त में बुद्धि की सत्ता से पुरुष को बन्धात्मक संसार विद्यमान रहता है और बुद्धि की असत्ता में उसको मुक्ति हो जाती है। और मुक्ति हो जाने पर फिर वह बद्ध नहीं हो सकता। इस प्रकार की मान्यता जो कुछ लोगों ने व्यक्त की है उसकी संगति इसलिए नहीं बैठती कि अपने परिणामी मूल प्रकृति से बुद्धि अकस्मात् क्यों और कैसे निकल आती और कैसे फिर उसमें विलीन हो जाती? यदि यों ही अकस्मात् यह प्रकृति का विलास हो, तो वह विलास मुक्ति के अनन्तर फिर नहीं होगा कि बुद्धि प्रकृति से निकल पड़ेगी, यह नियम किस आधार पर माना जाय? सत्कार्यवादी-दृष्टिकोण से उचित रूप में मान्य तो यही कहा जायगा कि स्वभाव-परिवर्त्तन नहीं हो। और इसे मान्यता देने पर एक विलय के अनन्तर पुनः अपने परिणामी से बुद्धितत्त्व का आविर्भाव नहीं होगा, यह निर्णय किसी प्रकार नहीं किया जा सकता। और ऐसा होने पर आत्यन्तिकी दुःख निवृत्ति कैसे मिल सकती? क्योंकि आत्यन्तिक तो वही निवृत्ति दुःख की कहला सकती जिसके अनन्तर निवर्त्त्य का पुनः आविर्भाव न हो। प्रमाता के सम्बंध में सांख्य का सिद्धान्त इसलिए भी मान्यता प्राप्ति में दुर्बल जाता है कि उसे सदाचार से कोई भी सम्बंध प्राप्त नहीं होता। जनता ऐसे प्रमाता को मान्यता देकर भला क्या लाभ उठा सकता जिसका ऐहिक सुव्यवस्थित सत् जीवन से कोई सम्बंध नहीं प्रतीत होता हो।

न्याय वैशेषिक सिद्धान्त यद्यपि प्रमाता के सम्बंध में कुछ चार्वाकीय-दृष्टिकोण की ओर अग्रसर होता हुआ देखा जाता है। क्योंकि वह प्रमाता को ज्ञानस्वरूप न मान कर ज्ञाता मानता है। इन दोनों दार्शनिकों के सिद्धान्त में 'प्रमाता' यह शब्द जीव के लिए

चरितार्थ होता-सा दिखाई देता है। वह प्रमा न होकर प्रमात्मक ज्ञान का कर्त्ता माना जाता है। फिर भी चार्वाकीय-दृष्टिकोण उसे अपना इसलिए नहीं सकते कि वे दोनों ही दार्शनिकसिद्धान्त प्रमाता को अभौतिक मानते हैं। जब कि हम संसार में कोई भी ऐसी वस्तु नहीं पाते है जो कि अभौतिक हो, तो प्रमाता को कैसे अभौतिक मान सकते? चार्वाकीय-दृष्टि में भूत शब्द का अर्थ है यथार्थ, सत्य, यह बात पहले भी बतलायी जा चुकी है। तदनुसार भौतिक का अर्थ होता है तात्त्विक। यदि प्रमाता-जीव को अभौतिक मानने का आग्रह किया जाता है तो इसका स्पष्ट अर्थ यही हो उठता है कि आत्मा को अतात्त्विक माना जाय। परन्तु नैयायिक एवं वैशेषिक लोग इसके लिए भी राजी नहीं हो सकते कि प्रमाता-जीव अतात्त्विक है। क्योंकि उक्त दोनों ही सिद्धान्त प्रमाता को नित्य मानते हैं। भूतगत चैतन्य की स्फुटता और अस्फुटता के आधार पर होने वाले जड़ और अजड़ रूप में सांसारिक वस्तुओं के विभाजन की ओर ध्यान देने पर चैतन्य और अचैतन्य रूप में होने वाला विभाजन कथञ्चित्, विवेचकीय दृष्टिकोण में मान्यता प्राप्त कर सकता है। और उन दोनों के अन्दर चैतन्य को ही प्रधानता देना कथचित् सम्भव है जिसे अपनाकर बौद्ध वेदान्त सांख्ययोग एवं सिद्धान्त की प्रवृत्ति होती है। परन्तु अनुभूयमान जड़ और अजड़ इन दोनों से अतिरिक्त आत्मा का अस्तित्व युक्तिसंगत नहीं कहा जा सकता। नैयायिक वैशेषिक सिद्धान्त-सम्मत-प्रमाता जड़ इसलिए नहीं हो पाता कि वह भूतात्मक नहीं माना जाता। भूत से अतिरिक्त कोई भी जड़ जबकि बिलकुल दृष्टिगोचर नहीं है तो किसे दृष्टान्त रूप से अपना कर प्रकृत प्रमाता को जड़ कोटि प्रविष्ट अथच भूतों से अतिरिक्त माना जायगा? इसी प्रकार ज्ञानात्मक अनुभूयमान चैतन्य के अतिरिक्त जब कोई अजड़ अनुभवसिद्ध नहीं है तब किसे दृष्टान्त बनाकर अनुमान के द्वारा भी यह सिद्ध किया जा पायेगा कि आत्मा चैतन्य से अतिरिक्त अजड़ है। यदि यह कहा जाय कि भूतात्मक अनुभूयमान जड़ को दृष्टान्त बना प्रमाता में चैतन्य भिन्नता की सिद्धि की जा सकती है और चैतन्य को दृष्टान्त बना कर भूतभिन्नता स्वरूप अजड़ता की सिद्धि प्रमाता में की जा सकती है। तो यह कथन भी इसलिए संगत नहीं कहला पायेगा कि केवल दृष्टान्त मात्र से तो साध्य की सिद्धि होती नहीं है। दृष्टान्त और दार्ष्टान्तिक दोनों में अनुभूयमान एक ऐसा धर्म मिलना चाहिए जो कि अपने में प्रकृति साध्य के व्यभिचार का आधान कर सके। किन्तु प्रकृत में ऐसा कोई अनुमापक हेतु प्रमाता में रहने वाला नहीं पाया जा सकता जो कि जड़त्व या अजड़त्व का व्यभिचारी होता हुआ उसमें रहने वाला पाया जा सके। यह तो हुई साधारण जनों के अनुभव के आधार पर सिद्ध होने वाले जागतिक समग्र वस्तुओं को चैतन्य और अचैतन्य इन दो प्रभेदों को मान्यता देकर की जाने वाली बात। चार्वाकीय-सूक्ष्म-दृष्टिकोण को अपनाने पर तो भूत और चैतन्य ये दोनों तत्त्वतः अलग कोई वस्तु ही नहीं है इसलिए इस दार्शनिक दृष्टिकोण के निकट तो यह बात बिलकुल उठाई नहीं जा सकती कि प्रमाता चैतन्य और अचैतन्य दोनों से अतिरिक्त है। एक बात यह अवश्य ध्यान देने योग्य है कि नैयायिक एवं वैशेषिक दार्शनिक-गण यदि इस बात पर राजी हो जायँ कि गुण और गुणी

में कोई तात्त्विक भेद नहीं होता अर्थात् इन दोनों की पृथक सत्ता नहीं होती, और प्रमाता भी भूत ही है तब उनके प्रमाता से चार्वाकीय-दृष्टिकोण को कोई वैमत्य नहीं रह जाता। परन्तु ऐसा मानना नैयायिक और वैशेषिक दोनों ही दार्शनिकों के लिए इसलिए सर्वथा असम्भव है कि वे लोग स्वमान्य मुक्ति के समय प्रमाता को सर्वथा चैतन्यरहित मानते हैं। और साथ ही वे अपने प्रमाता को भूतात्मक भी मानने के लिए राजी नहीं हो सकते। इसी प्रकार चार्वाकीय-दृष्टिकोण भी प्रमाता को अभौतिक मानने के लिए एवं भूतों का अस्फुट चैतन्य से भी सर्वथा रहित किसी भी समय मानने के लिए राजी नहीं हो सकता।

इस विवेचन से कर्म-मीमांसकों एवं जैनों की प्रमाता सम्बंधी धारणा भी बहुत कुछ विवेचित हो गयी, लोगों को प्रतीत होगी। क्योंकि मीमांसक एवं जैन दार्शनिक भी प्रमाताओं को बहुत कुछ नैयायिक और वैशेषिकों के समान ही मानते हैं। क्योंकि नैयायिक वैशेषिक सम्मत मुक्ति की धारणा केवल मीमाँसकों और जैनों को रुचती नहीं। शरीर से अतिरिक्त और इसीलिए सर्वथा अभौतिक प्रमाताओं को मीमाँसक एवं जैन दार्शनिक उसी प्रकार मानते हैं जिस प्रकार नैयायिक और वैशेषिक लोग। फलतः न्याय और वैशेषिक सम्बंधी दृष्टिकोण की तरह चार्वाकीय-दृष्टिकोण प्रमाता सम्बंधी मीमांसक एवं जैनों के दृष्टिकोण का भी आदर करने में सर्वथा असमर्थ है।

प्रकाशाद्वैतवादी शैवसिद्धान्त यद्यपि भूत और चैतन्य इन दोनों में अन्तर नहीं मानता है और व्यावहारिक जगत् को अद्वैत-वेदान्त के समान अपारमार्थिक मिथ्या एवं अनिर्वचनीय नहीं मानता, अतः उसके मत का विश्लेषण करने पर उसे भी एक प्रकार से भेदसहिष्णुअभेद ही मानना पड़ेगा। इन सब दृष्टियों से प्रकृत चार्वाकीय-दृष्टि के वे अतिनिकटवर्ती प्रतीत होते हैं। फिर भी प्रमाता सम्बंधी दृष्टिकोण उनका यहाँ इसलिए आदृत नहीं हो सकता कि वे जीवनकाल में भी प्रमाता को सर्वथा अभौतिक एवं ईश्वर रूप ही मानते हैं। एक तरह से देखा जाय तो शैव-लोग प्रकाशात्मक ईश्वर के अतिरिक्त प्रमाता मानते ही नहीं। यों तो वे कहने के लिए अपने को [१४४] दास्य-भक्त कहकर ही गौरवान्वित करना चाहते हुए पाये जाते हैं। परन्तु विवेचन की गहराई तक पहुंचने पर उनका दास्य भी हवाई मिठाई से अतिरिक्त और कुछ रह नहीं पाता। क्योंकि वह दास्य यदि उस प्रकाश समुद्रस्वरूप से अलग हो जाय तो उनका प्रकाशाद्वैत ही गड़बड़झाले में पड़ जाय। कहने का तात्पर्य यह है कि अद्वैतगत भेदसहिष्णुता के अन्दर आने वाले भेद को वे चार्वाकीय दृष्टिकोण की तरह तात्त्विक मानते नहीं। कल्पित ही मानते हैं। अतः उनका वह दास्य भी जो कि तत्त्वतः भेदाश्रित ही हो सकता है कल्पित ही मान्य होगा। सम्भव है कि यहाँ पर अन्य कुछ लोग यह प्रश्न उपस्थित करें कि शैव सिद्धान्त में तो रामानुज सम्प्रदाय की तरह सत्ख्याति ही मान्य होती है। ऐसी परिस्थिति में भेद को कल्पित कैसे कहा जा सकता? तो

---

(१४४) कथञ्चिदासाद्य महेश्वरस्य दास्यं परस्थाप्युपकारमिच्छन्। समस्तसम्पत्समवाप्तहेतु तत्प्रत्यभिज्ञा-मुपपादयामि। १॥ -उत्पलदेव, *इश्वर प्रत्यभिज्ञा, ज्ञानाधिकार।*

इसके उत्तर में वक्तव्य यह समझना चाहिए कि कल्पनात्मक कल्पितत्त्व भी तत्त्वतः प्रकाश से अतिरिक्त होता नहीं इसलिए सारी वस्तुएँ प्रकाशाद्वैत के गर्भ में ही आ जाती है। इस प्रकार प्रकाशात्मक संवित् से अतिरिक्त और कुछ भी मान्य न होने के कारण प्रमाता भी अलग कुछ तत्त्वतः हो नहीं सकता। क्योंकि जिस मल के सम्पर्क प्रयुक्त शैव लोग प्रमाता को कथचित् भिन्न सिद्ध करते है वह भी तो प्रकाशात्मक संवित् से अलग कुछ उनके मत में अलग मान्य नहीं।

जैनों के प्रमाता का आदर इसलिए भी नहीं किया जा सकता कि उनके सिद्धान्त में प्रमाता रबड़ की तरह सकोच विकासशील माना जाता है। यह इसलिए कि हाथी गैंडे आदि विशाल जन्तु शरीरों में एवं क्षुद्रातिक्षुद्र कीटाणु शरीरों में भी पूर्ण रूप से रह सके और प्रवेश कर सके। परन्तु इस प्रकार जब कि प्रमाता को पूर्ण शरीर परिमाण ही माना जाता है तब शरीर को ही प्रमाता क्यों न मान लिया जाय। शरीर के अतिरिक्त शरीर परिमाण प्रमाता क्यों माना जाय? रही बात जन्मान्तर की तो वह पहले उपपादित हो चुकी है। कहा जा चुका है उपनिषद् वर्णित पंचाग्नि-विद्या के आधार पर पूर्व पश्चात् भावी दो शरीरों को भौतिक सम्बंध भी जोड़ा जा सकता है। पूर्व परवर्त्ती दो शरीरों के बीच जब कि एक लिंग शरीर का सम्बंध साङ्ख्य एवं वेदान्त दोनों ही मानते हैं तब लिंग शरीर के अन्दर सूक्ष्म भूतों का सम्बंध और लोगों के मत में भी मान्य होने के कारण भौतिक सम्बंध के द्वारा जन्मान्तर का उपपादन बहुमति को भी प्राप्त करता ही है। नैयायिक एवं वैशेषिक लोग यद्यपि लिंग शरीर मानते नहीं इसलिए उक्त प्रकार भौतिक ही सम्बंध स्थापित करके जन्मान्तर का सम्बंध उनके मत में अनुमोदित हो सकता नहीं तथापि उनकी ओर से इस प्रकार जन्मान्तर सम्पादन का अत्यन्त विरोध इसलिए नहीं किया जा सकता कि रघुनाथ शिरोमणि और उनके अनुगामी नैयायिक एवं वैशेषिक गण मन को अभौतिक न मान कर लाघववश भौतिक ही मानते हैं ऐसी परिस्थिति में यह मानना ही होगा कि उनके घर का भी एक दल दो शरीरों के बीच एक भौतिक सम्बंध मानता है। यदि यह कहा जाय कि मन भौतिक होने पर भी एक शरीर से अन्य शरीर में मन की गति मान्य नहीं है। अतः दो शरीरों के बीच भौतिक सम्बंध प्राप्त नहीं होता है। इसके उत्तर में वक्तव्य यह होगा कि इस पूर्व शरीर से परवर्त्ती शरीर में एक मन की गति नहीं मानी जायेगी तो यह मानना होगा कि वहाँ के ही किसी भौतिक रेणु को या सावयव भूत को मन रूप में ग्रहण करना होगा। परन्तु वहाँ विद्यमान असंख्य भौतिक रेणुओं के अन्दर किसे मन माना जाय? इसका निर्णय कठिन होगा। अतः यही मानना उचित होगा कि उक्त औपनिषद पद्धति से जो भौतिक शरीरान्तर तक जायगा उसे ही मन माना जाय। ऐसी परिस्थिति में न्याय वैशेषिक मत में भी यह मान्य हो ही आता है कि भौतिक-सम्बंध पूर्व और पर दोनों शरीर में होता है। जब विविध दार्शनिक सिद्धान्तों से यह मान्य रूप में प्रतीत होता है कि जन्मान्तर भौतिक-सम्बंध के आधार पर भी स्थापित हो सकता है तब क्यों न इस शरीर को ही प्रमाता माना

जाय? इसे प्रमाता मान कर भी 'कृतहान' और 'अकृत-अभ्यागम' का जिस प्रकार निराकरण चार्वाक-दृष्टिकोण में भी सम्भव हो सकता है उसका वर्णन पहले किया जा चुका है।

गम्भीर-भाव से चिन्तन करने पर शरीरात्मवाद के स्थान पर बहुत प्रकार युक्तियाँ विचारपथ पर विचरण करती हुई पाई जाती हैं। प्रथम यह कि पाप और पुण्य ये दोनों कर्मात्मक ही होते हैं, चेष्टात्मक ही होते हैं। चेष्टा इस शरीर का धर्म है अन्य किसी का नहीं। इस दृष्टिकोण से उस चेष्टात्मक धर्म और अधर्म का फल भी इस शरीरात्मा को ही होना चाहिए और को नहीं। क्योंकि ऐसा न मानने पर कारण और कार्य इन दोनों का अपेक्षित सामानाधिकरण्य बन नहीं पायेगा जिसका कुफल यह होगा कि कृतहान और अकृत-अभ्यागम आपन्न हो उठेगा। कहने का तात्पर्य यह कि श्याम यदि खड्ग आदि किसी भी अस्त्र के प्रहार से राम को आहत करता है, प्राणवियुक्त बना देता है तो अस्त्र प्रहारात्मक पाप अवश्य श्याम शरीर का धर्म होता है मन या अतिरिक्त रूप में अन्य मान्य आत्मा का नहीं। अतः उस पाप का फल शरीरात्मा को ही मिलना उचित है अन्य किसी को नहीं। अतः शरीर को ही आत्मा फलतः प्रमाता मानना चाहिए। यदि पापी माना जाय शरीर को और उसके फलस्वरूप दुःखी माना जाय शरीरातिरिक्त अमूर्त्त आत्मा को, तो यह कदापि उचित नहीं कहा जा सकता। शरीर को ही प्रमाता मानने पर पाप एवं पुण्यात्मक आचरण और तत्प्रयुक्त फलोपभोग दोनों एक ही शरीर-व्यक्ति को होता है जो कि सर्वथा उचित प्रतीत होता है। पापता और पुण्यता ये दोनों कर्म के ही धर्म है अतिरिक्त आत्मधर्म के नहीं, इस बात को नैयायिक, वैशेषिक एवं मीमाँसक तीनों ही दार्शनिक मानते हैं। महर्षि गौतम ने कहा है कि 'प्रवृत्ति अर्थात् पुण्य एवं अपुण्य ये दोनों वागारम्भ, बुद्ध्यारम्भ एवं शरीरारम्भ इस प्रकार तीन भागों में विभक्त होते हैं। यहाँ आरम्भ शब्द क्रिया अर्थ में ही प्रयुक्त हुआ है। चार्वाक-सिद्धान्त में वाणी और बुद्धि भी तत्त्वतः भौतिक का धर्म ही होने के कारण वागारम्भ और बुद्ध्यारम्भ भी फलतः शरीरारम्भ ही हो जाते हैं। मीमांसक मत तो याग आदि क्रियाओं को धर्म कह कर स्पष्ट रूप से ही अपनी ओर से यह मान्यता व्यक्त की है कि चेष्टा ही धर्म है। और चेष्टा भौतिक शरीर का ही धर्म है यह निर्विवाद है। इसलिए नैयायिकों एवं वैशेषिकों ने शरीर का लक्षण कहते हुए यह बतलाया है कि 'चेष्टा का आश्रय है शरीर' इन सारी बातों से यह प्राप्त होता है कि धर्म और अधर्म भौतिक शरीर का ही धर्म है। ऐसी परिस्थिति में यदि शरीर को प्रमाता न मानकर उससे अतिरिक्त प्रमाता माना जाय तो फल और उसके उपाय इन दोनों में सामानाधिकरण्य-नियम नहीं बन पायेगा। इसलिए भी भौतिक शरीर को ही आत्मा मानना चाहिए। यदि यह कहा जाय कि आचरणात्मक धर्म शरीरगत होने पर भी परम्परा-सम्बंध से मान्य अतिरिक्त आत्मगत भी हो सकता है। इसलिए अतिरिक्त आत्मा में भी पाप और पुण्य एवं उनके दुःख-सुखात्मक कार्य का सामानाधिकरण्य बन सकता है। और इसके अनुसार कृतहान

और अकृत-अभ्यागम दोषों का वारण अतिरिक्त आत्मा के मान्यता पक्ष में भी होता ही है। अत: यह नहीं कहा जा सकता कि 'कृतहान' और 'अकृत-अभ्यागम' इन दोनों दोषों की आपत्ति के कारण शरीर को ही प्रमाता माना जाय। तो इसके उत्तर में वक्तव्य यह समझना चाहिए कि सम्बंध को परम्परात्मक मानने पर व्यावहारिक बड़ी अव्यवस्था सिर पर आ गिरती है। क्योंकि परम्परा को सम्बंध मान लेने पर किसका अस्तित्व कहाँ नहीं हो उठेगा। उदाहरण द्वारा इसे यों समझा जा सकता है कि सांसारिक प्रत्येक वस्तु किसी-न-किसी नाम से पुकारे जाने के कारण होता है वाच्य। इसलिए वाच्यता सर्वत्र विद्यमान हो जाती है। सुतरां इस वाच्यत्य-सम्बंध से जहाँ जिसको रखना चाहा जाय वहाँ उसे अनायास रखा जा सकेगा। और ऐसा होने पर व्यावहारिक अव्यवस्था इस प्रकार होगी कि अपराधीगत अपराध अभियोक्ता और निर्णायक न्यायाधीश पर भी जा डटेगा। दण्डविधान अनुपपन्न हो उठेगा। इसलिए परम्परात्मक सम्बंध मान कर अतिरिक्त आत्मा में कर्म और कर्मफल इन दोनों का सामानाधिकरण्य बनाया जा सकता है यह नहीं कहा जा सकता। शरीर को आत्मा फलत: प्रमाता मान लेने पर यह आपत्ति आती नहीं। क्योंकि परम्परात्मक सम्बंध की अमान्यता प्रयुक्त कर्मात्मक पुण्य एवं अपुण्य ये दोनों शरीर में ही रहेंगे और फलभोग भी उसे ही होगा। जो लोग शरीर के अतिरिक्त आत्मा के ही अस्तित्व में विश्वास रखते हैं उन्हें भी दाण्डिक विचार-क्षेत्र के अन्दर तो शरीर को ही वह मानना होगा। क्योंकि दण्ड शरीर को मिलता है, और को नहीं। साङ्ख्यसिद्धान्त लिया जाय तो उसमें प्रत्येक आत्मा सर्वथा असंग होता है, निर्लेप होता है उसे भला क्या दण्ड दिया जा सकता है?

वेदान्त सिद्धान्त की भी यही परिस्थिति है। गीता में अर्जुन से यह कहा गया है कि आत्मा न किसी को मारता है और न मारा जाता है। इसका सारांश भी तो यही होता है कि आत्मा निर्विकार कूटस्थ नित्य है। तो ऐसी आत्मा को भला क्या दण्ड दिया जा सकता है और क्या वह अपराध का भागी हो सकता है? अत: व्यावहारिक सुव्यवस्था के लिए दण्ड की अपेक्षा मान्य होने पर दाण्डिक क्षेत्र के लिए तो कम-से-कम शरीर को ही आत्मा मानना होगा। उसे ही प्रमाता मानना होगा। भारतीय धार्मिक परम्परा के अन्दर मूर्ति की पूजा बराबर होती चली आ रही। यह मूर्ति शरीर की ही हो सकती है अतिरिक्त आत्मा की नहीं। इस दृष्टिकोण से भी शरीर को ही आत्मा मानना उचित प्रतीत होता है। क्योंकि पूज्यता उसे ही प्राप्त होनी चाहिए जो कि साररूप से मान्य हो। श्रेष्ठ रूप से मान्य हो। यदि शरीर को आत्मा न मान कर शरीर से अतिरिक्त आत्मा में ही विश्वास किया जाय तो मूर्ति की पूज्यता नहीं प्राप्त हो सकती। क्योंकि वह प्रातिनिध्य शरीर का ही करती है, शरीर से अतिरिक्त आत्मा का नहीं श्रेष्ठ मानना और आत्मा मानना यह एक ही बात है। ऐसी परिस्थिति में यदि शरीर को आत्मा न ही माना जाता है तो उसमें श्रेष्ठता नहीं मानी जाती है। और श्रेष्ठता नहीं मानी जाने पर उसके प्रतिनिधिभूत मूर्ति में कैसे श्रेष्ठता समझी जा सकती? श्रेष्ठता नहीं समझी जाने पर पूज्यता नहीं आ सकती है। किन्तु अनादि काल

से मूत्तिपूजा प्रचलित है। आज कोई समाज ऐसा नहीं है जो किसी-न-किसी रूप में मूर्त्तिपूजक नहीं है। जो लोग शरीर से अतिरिक्त आत्मा मानते हैं वे लोग भी मूर्तिपूजा करते हैं। अत: यह मानना ही होगा कि शरीर को आत्मा वे भी अपने आचरण के अनुसार मानते ही है। भले ही वे शरीरात्मवादी के साथ विचार करते समय अपने मुंह यह बात नहीं स्वीकार करें कि शरीर आत्मा है। यदि अतिरिक्त आत्मवादी की ओर से इस सम्बंध में यह कहा जाय कि मूर्त्ति की पूजा नहीं की जाती है किन्तु मूर्ति को आधार बना कर उसके सहारे आत्मा की ही पूजा की जाती है तो यह कथन इसलिए संगत नहीं हो पायेगा कि मूर्त्ति में आवाहन मूर्ति पूजक लोग केवल आत्मा का नहीं करते पूज्य शरीर का ही। ऐसा नहीं मानने पर पूजा के प्रधान अङ्गरूप से किये जाने वाले ध्यान का औचित्य नहीं बतलाया जा सकता। क्योंकि पूजा में पूज्य का चिन्तनात्मकध्यान उनके शरीर एवं शारीरिक परिस्थिति को ही विषय करता है। ध्यान पद्यों में प्राय: ऐसा ही वर्णन पाया जाता है कि ऐसे मण्डप में ऐसे आसन पर ऐसी मुद्रा में बैठे हैं, यह कर रहे उनके समक्ष और देवगण इस प्रकार उनकी स्तुति कर रहे हैं इत्यादि। क्या इस प्रकार किये जाने वाले चिन्तन को शरीर से अतिरिक्त-आत्मविषयक किसी प्रकार कहा जा सकता है? कभी नहीं। अत: यह मानना ही होगा कि सनातन धार्मिक-रूप को प्राप्त करने वाली मूर्ति-पूजा अवश्य ही चार्वाकसम्मत शरीरात्मवाद की मान्यता पर आधारित है।

राम और कृष्ण या इसी प्रकार अन्य किसी को प्रत्येक सम्प्रदाय में भगवान् माना जाता है। यहाँ तक कि जिन लोगों ने भगवान् माना नहीं जैसे बुद्ध, महावीर आदि वे, उनके अनुयायियों द्वारा भगवान् बना डाले गये और आज भगवान कहे जाते हैं, भगवान माने जाते हैं, भगवान रूप में पूजे जाते हैं। यह बात नहीं कि केवल अनपढ़ अज्ञ जनता ही उनकी पूजा करती है। पढ़े-लिखे लोग और भी विधि-विधानपूर्वक पूजा करते हैं। उन्हें भगवान मानते हैं। यह परिस्थिति तभी संगत हो पाती है जब कि शरीरात्मवाद को मान्यता दे दी जाती है। यदि आत्मा की दृष्टि से उन्हें भगवान माना जाय तो उन्हें ही क्यों भगवान माना जाय? जिस किसी को भगवान माना जा सकता है। क्योंकि आत्मा की दृष्टि में उनमें और औरों में क्या अन्तर बतलाया जा सकता है? वेदान्त और साँख्य सिद्धान्त आत्माओं में स्वत: कोई अन्तर मानते नहीं। न्याय और वैशेषिक मतों में आत्मगत भी आन्तर मान्य होता है सहीं, परन्तु उस दृष्टि से राम, कृष्ण आदि को भगवान माना जाता है यह कथन असंगत होगा। क्योंकि कृष्ण, भगवान माने गये गोवर्द्धन धारण के कारण, कंस आदि को मारने के कारण, कालिय-दमन करने के कारण। ये उनकी क्रियाएँ शरीरगत थीं या अन्यगत? मानना ही होगा कि वे क्रियाएँ शरीरगत ही थीं। तो क्या इससे यह सिद्ध नहीं हो जाता है कि रामकृष्ण आदि की भगवान रूप में मान्यता का आधार चार्वाकसम्मत-शरीरात्मवाद ही है? यहाँ यदि यह कहा जाय कि चार्वाक-दर्शन तो शरीर को आत्मा या प्रमाता मानता है किन्तु रामकृष्ण आदि को भगवान माना जाता है केवल शरीर रूप में नहीं किन्तु शरीरयुक्त आत्मा

के रूप में। अत: भगवान रूप में कृष्ण आदि की मान्यता को चार्वाक-सम्मत-शरीरात्मवाद पर आधारित नहीं कहा जा सकता। तो यह कथन इसलिए नहीं उचित कहा जा सकता कि जहाँ दो चीजों का मिलित रूप उपस्थित होता है वहाँ यह विवेचन अवश्य उपस्थित होता है कि इन दोनों के अन्दर कौन है प्रधान और कौन अप्रधान? प्रकृत में भी शरीर युक्त आत्मा को भगवान कहने पर यह प्रश्न उठेगा ही कि इस मिलित रूप को भगवान माने जाने का श्रेय मुख्य रूप से किसे है? विवेचन करने पर अतिरिक्त आत्मवादी को भी यह मानना ही होगा कि राम, कृष्ण आदि को भगवान माने जाने का श्रेय शरीरांश को ही है आत्मांश को नहीं क्योंकि किये गये विवेचन के अनुसार यह स्पष्ट रूप से प्रतीत किया जा सकता है कि भगवान के भक्तों को राम-शरीर और कृष्ण-शरीर से ही प्रेम था, रामात्मा और कृष्णात्मा से नहीं। तभी तो उनके मानव विग्रह को और उस पर आधारित साजसज्जा को तथा शारीरिक भावभंगियों एवं आचरणात्मक उनकी लीलाओं को कहते एवं सुनते हुए उन दिनों से आज तक भक्तजन हर्षगद्गद होते हुए नाचते आये हैं? और आज भी नाच रहे हैं? राम, कृष्ण आदि इष्ट-विग्रह स्मृति पथ पर आते ही भक्तों की आँखें आनन्दाश्रु से भरी नहीं देखी जाती हैं? इसके उत्तर में 'नहीं कहना सत्य का अपलाप और असत्य का आश्रयण ही होगा। इसलिए यह मानना ही होगा कि भक्त-सम्प्रदाय की भक्ति शरीरात्मवाद पर ही आधारित है शरीरातिरिक्त आत्मवाद पर नही। इस शरीरात्मवाद पर आधारित भक्ति के पंजे से वे नित्य विज्ञान मात्र को तत्त्व माननेवाले ब्रह्मद्वैतवेदान्ती, जो कि भौतिक संसार को सर्वथा मिथ्या मानते, अपने को मुक्त करते हुए नहीं पाये जाते हैं। आज शंकराचार्य के मठों में भौतिक श्रीयन्त्र पर श्रीविग्रह का विस्तृत पूजन हो रहा है। इसके सम्बंध में यह भी बात नहीं कही जा सकती कि शंकराचार्य के परवर्त्ती उत्तराधिकारी भले ही भक्त हो गये हों किन्तु वे स्वयं भक्त नहीं थे। क्योंकि आद्य शंकरचार्यरचित सौन्दर्य-लहरी आदि स्तोत्र-ग्रन्थों को देखते हुए यह बात बिलकुल नहीं कही जा सकती कि वे मूर्तिपूजक नहीं थे। वे भक्त नहीं थे। अद्वैत-वेदान्तियों के अन्दर केवल शंकराचार्य ही ऐसे देखे जाते हैं ऐसी बात नहीं है। परवर्ती महान् अद्वैत-वेदान्ती मधुसूदन-सरस्वती को लिया जाय, जिन्होंने द्वैत-मत के विशेषत: आचार्य माध्व के द्वैतमत के खण्डन में अद्वैत-सिद्धि-नामक अत्यन्त गम्भीर ग्रन्थ की रचना की है उनकी विग्रह-भक्ति की ओर ध्यान दीजिए। वे कहते हैं कि जिनका हाथ वंशी से विभूषित है और शरीर की आभा नवीन मेघ के समान है, पीताम्बर पहने हुए हैं, होठ जिनके लाल हैं, मुख जिनका पूर्ण चन्द्रमा से भी सुन्दर है ऐसे कृष्ण से परे मैं किसी तत्त्व को जानता नहीं? क्या मधुसूदन सरस्वती के भक्त हृदय के इस वास्तविक उद्गार से चार्वाक-सम्मत शरीरात्मवाद की मान्यता नहीं स्फुट आती? न मालूम यहाँ उनकी नित्य-विज्ञान-मात्र की तत्त्वता पर होने वाली दृढ़-निष्ठा कहाँ चली गयी? इन अद्वैत-वेदान्तियों की हार्दिक और औपदेशिक परिस्थितियों की अत्यन्त अभिन्नता को देखते हुए तो कोई हठात् मिथ्याचारी कह सकता है। अत: यह मानना ही होगा कि सभी भक्त वे द्वैतवादी हों या अद्वैतवादी अपनी भक्ति की आधारशिला होने वाले

चार्वाकसम्मत शरीरात्मवाद को नहीं अमान्य ठहरा सकते। भारत में वृक्षपूजन बराबर होता चला आ रहा है। गीता में कृष्ण ने यहाँ तक कहा है कि सारे वृक्षों में मैं अश्वत्थ हूँ अर्थात पीपल का पेड़ हूं। यह नहीं उन्होंने कहा कि 'मैं अश्वत्थवृक्ष की आत्मा हूँ' जब कि वे अपने को पेड़ बतलाते हैं तो अवश्य ही वह पेड़ वही है जिसे लोग पेड़ के रूप में देखते हैं और पेड़ शब्द से कहते हैं। इससे यह नहीं प्राप्त होता कि शरीर ही आत्मा है? क्योंकि यदि अश्वत्थ पद से दृश्यमान शोखा पत्र आदि स्वरूप भौतिक वृक्ष को न लिया जाय तो शरीर के अतिरिक्त आत्मा की मान्यता पक्ष में उसकी पूज्यता इसलिए संगत नहीं बतलायी जा सकती कि अतिरिक्त आत्मवादी लोग वृक्ष में शरीर को प्राप्ति को जन्मान्तरीय सत्कर्म का फल तो मानते नहीं कि उक्त भौतिक वृक्ष के अतिरिक्त अभौतिक उस वृक्षात्मा को नमस्करणीय माना जा सके। अतिरिक्त आत्मवादी लोग यह स्पष्ट शब्दों में कहते पाये जाते हैं कि 'अपने गुरु को साधारण रूप से भी अपमान करने का फल यह होता है कि वह अपमान करने वाला व्यक्ति श्मशान में मांसभोजी पक्षियों का आश्रय होने वाला वृक्ष होता है' इस कथन के अनुसार उन्हें यह मानना ही होगा कि वह अतिरिक्त रूप में मान्य वृक्षात्मा पुण्यकर्मा नहीं होता और इसीलिए पूज्य नहीं होता। स्तुत्य नहीं होता। शरीरात्मवाद पक्ष में पूज्यता का प्रचलन इसलिए संगत हो पाता है कि जब पहले लोग घर बनाने के आदी नहीं थे अथवा यह कहा जाय कि उस परिस्थिति में नहीं थे तो अपेक्षित शीत और आतप का निवारण इन महावृक्षों के ही सहारे कर पाते थे। आज भी गृहविहीन स्थानों में वृक्षों को ही उक्त काम के लिए लोग अपनाते हैं यह प्रत्यक्ष ही है। इसी कारण से उनकी पूज्यता का प्रचलन उचित ही है। सम्भव है कुछ लोग यहाँ प्रश्न यह उपस्थित करें कि फिर गीता का उक्त कथन कैसे संगत हो सकता? क्योंकि कृष्ण के कथन के अन्दर आने वाले 'मैं' शब्द से भी शरीरात्मवादी की कृष्ण शरीर को ही लेना होगा। उस शरीर को अभिप्राय करके यह कथन कैसे संगत हो सकता कि 'मैं' अश्वत्थ वृक्ष हूं'? कृष्ण शरीरगत भूत और अश्वत्थ वृक्ष शरीरगत भूत इन दोनों में विद्यमान भेद तो स्पष्ट ही है? तो इसका उत्तर चार्वाकीय-दृष्टिकोण से यह दिया जा सकता है कि कृष्ण का वह कथन महान् 'समवायात्मक' भूतात्मा को अभिप्राय करके कहा गया है जिसका परिचय आगे दिया जायगा। इसलिए यह मानना ही होगा कि सनातन धार्मिक मर्यादा के अन्दर प्रचलित वृक्षपूजन का आधार चार्वाकीय शरीरात्मवाद ही हो सकता है, अतिरिक्तात्मवाद नहीं। आत्मा की आन्तरता से प्रभावित कुछ चार्वाकसिद्धान्ती इन्द्रियात्मवाद को भी प्रश्रय देते थे और कुछ लोग प्राणात्मवाद को भी। इन दो वादों को भी चार्वाकीय इसलिए मानना होगा कि इन्द्रियाँ और त्राण दोनों ही भौतिक हैं। अत: ये दोनों वाद भी फलत: भूतात्मवाद ही होते हैं। परन्तु सुखानुभूति की सर्वाङ्गीणता की ओर ध्यान देने पर उचित यही प्रतीत होता है कि सम्पूर्ण शरीर को ही आत्मा मानना चाहिए।

सप्तम-प्रकरण

# चार्वाकीय-दृष्टिकोण और परमात्मा

चार्वाक-सिद्धान्त में परमेश्वर का अस्तित्व माना नहीं जाता, यह कह कर इस भूतात्मवादी दर्शन को कोसा जाता है और इसके आधार पर भी कुछ लोग इसे अमान्य ठहराते हुये पाये जाते हैं। यदि थोड़ी देर के लिए यही स्वीकार कर लिया जाय कि यहाँ परमेश्वर की मान्यता नहीं है फिर भी इसके आधार पर इसे अमान्य नहीं ठहराया जा सकता। क्योंकि चारों बौद्ध, साङ्ख्य,मीमांसा और जैन ये तो बिलकुल ईश्वर की सत्ता मानते ही नहीं। यदि शांकर अद्वैत वेदान्तवादियों को गम्भीरतापूर्वक देखा जाय तो वस्तुत: वे भी इन उक्त निरीश्वरवादी दार्शनिक के ही 'नहीं' में अपना 'हाँ' मिलते हुए पाये जाते हैं। क्योंकि अद्वैत चैतन्य मात्र ही जब कि वेदान्त-सिद्धान्त में तत्त्व मान्य है, तदतिरिक्त सारा संसार जब कि उस अद्वितीय चैतन्य में कल्पना मात्र है, तब तत्त्वत: जगत्कर्त्ता ईश्वर कहाँ से आ सकता है? वेदान्त-सिद्धान्त में मायावच्छिन्न या माया-प्रतिबिम्बत चैतन्य को ईश्वर कहा गया है। परन्तु विचार करने पर यह मत कि माया और उसके द्वारा होने वाला चैतन्य का अवच्छेद एवं प्रतिबिम्बतत्त्व भी तात्त्विक नहीं मान्य है तब अवच्छिन्न या प्रतिबिम्ब-चैतन्य का स्वतंत्र तात्त्विक अस्तित्व भला कैसे बतलाया जा सकता? अत: यही मानना होगा कि अद्वैत वेदान्ती लोग भी तत्त्वत: ईश्वर मानते नहीं। कुछ वेदान्तियों ने तो यहाँ तक स्पष्ट शब्दों में कहा है कि 'ईश्वर भी जीवों के द्वारा की जाने कल्पना का ही एक प्रसव है। सारांश यह कि यह दृश्य जगत् जिस प्रकार स्वाप्न जगत् की तरह जीव कल्पित है उसी प्रकार परमेश्वर भी जीवकल्पित ही है। क्या वेदान्तियों के इस स्पष्ट कथन से यह सिद्ध नहीं हो जाता कि वे लोग ईश्वर मानते नहीं? न्याय वैशेषिक और योग ये दर्शन अपने को ईश्वरवादी मानते हैं। ये लोग अमूर्त्त आत्मा को दो भागों में विभक्त बतलाते हैं। यथा जीवात्मा और परमात्मा। परमात्मा को ही ये परमेश्वर, ईश्वर आदि शब्दों से भी कहते हैं। यद्यपि आधुनिक अनेक विवेचक इस बात से भी सहमत नहीं हैं कि प्राचीन न्याय और वैशेषिक सिद्धान्त ईश्वर मानता है। इसके सम्बंध में ये नवीन विवेचक युक्ति यह उपस्थित करते हुए पाये जाते हैं कि गौतम के न्यायदर्शन सूत्रों में ईश्वर का अस्तित्व ख्यापक कोई सूत्र पाया नहीं जाता। एक जगह ईश्वर शब्द आया है सही किन्तु ईश्वर [१४५] शब्द का उल्लेख पूर्वपक्ष सूत्र में हुआ है, सिद्धान्त सूत्र में नहीं। अत: उससे यह

---

(१४५) ईश्वर: कारणं पुरुषकर्माफल्यदर्शनात्। १९। *-न्यायदर्शन, अध्याय ४ आ १।*

नहीं सिद्ध किया जा सकता कि गौतम ईश्वर मानते थे। वैशेषिक दर्शन के सम्बंध में इन विवेचकों का विशेष वक्तव्य यह है कि कणाद के वैशेषिक दर्शनगत सूत्रों में ईश्वर या तद्वाचक शब्द उस प्रकार भी कहीं आया हुआ नहीं पाया जाता है जैसा कि गौतम के न्यायदर्शन में। अतः इस परिस्थिति से यह सिद्ध होता है कि कणाद भी ईश्वर नहीं मानते थे। परन्तु आधुनिक विवेचकों के इस कथन पर उतनी आस्था इसलिए नहीं की जा सकती कि न्याय व वैशेषिक कहने से केवल गौतम और कणाद के सूत्र ही नहीं गृहीत होते किन्तु उनके आधार पर लिखे गये परवर्ती मौलिक एवं अमौलिक ग्रन्थ भी। तदनुसार इन दोनों दर्शनों को ईश्वरवादी मानना आवश्यक हो आता है। क्योंकि महर्षि गौतम ने जहाँ वेद के प्रायाण्य के सम्बंध में विचार किया है वहाँ उन्होंने यह कहा है कि 'वेद को भी मंत्र एवं आयुर्वेद के समान प्रमाण मानना ही होगा। क्योंकि आयुर्वेद के समान वेद भी किसी आप्त व्यक्ति के द्वारा ही रचित है'। परवर्ती गौतमानुयायी नैयायिकों का कहना यह है कि वह वेद का प्रणेता आप्त, ईश्वर को छोड़कर और कोई नहीं हो सकता। क्योंकि वेद के अन्दर अतीन्द्रियतत्त्वों का जो निर्देशन पाया जाता है वह औरों से सम्भव नहीं। महर्षि कणाद ने इस सम्बंध में यह कहा है कि 'आम्नाय अर्थात वेद इसलिए प्रमाण है कि वह 'तद्वचन' हैं [१४६]। यहाँ इस 'तद्वचन' शब्द का अर्थ है धर्म का प्रवचन[१४७]। और द्वितीय दल का कहना इस सम्बंध में यह है कि 'तद्वचन' शब्द का अर्थ है ईश्वर-कर्तृक प्रवचन। इस द्वितीय व्याख्या के अनुसार कणाद का सिद्धान्त भी ईश्वर को मान्यता देने वाला सिद्ध होता है। कणाद के प्राचीन व्याख्याताओं के अन्दर जिनका आज पता चलता है आज अप्राप्य 'कणाद-सूत्र-वृत्ति' के कर्त्ता भारद्वाज को छोड़कर और प्रायः सभीव्याख्याता या ग्रन्थकार ने कणाद के वैशेषिक सिद्धान्त को ईश्वरवादी माना है। न्याय और वैशेषिक दोनों ही दर्शनों के महान् आचार्य उदयन ने परमेश्वर की ही सिद्धि के लिए 'परमात्मतत्त्वविवेक' का, जिसे उन्होंने अपने भक्त हृदय के अनुसार 'कुसुमांजलि' कहा है, प्रणयन किया है। सभी नैयायिक एवं वैशेषिक लोगों का ईश्वर की मान्यता के सम्बंध में मुख्य रूप से कहना यह है कि पृथिवी, जल, तेज और वायु इन चारों के परमाणु और आकाश, काल, दिक् आत्मा और मन ये हैं नित्य द्रव्य। इन्हें छोड़कर अन्य सारे द्रव्य हैं जन्य अर्थात् उत्पत्तिशील। क्योंकि आरम्भ-वादी सिद्धान्त में सत्कारवाद मान्य होता नहीं कि सारी वस्तुओं को पहले से ही विद्यमान माना जाय। ऐसी परिस्थिति में यह भी मानना आवश्यक है कि इस महान् ब्रह्माण्ड स्वरूप कार्य का उत्पाद होता है और उसे कोई-न-कोई करता है। हम लोगों के अन्दर का कोई भी जीव तो इस विशाल ब्रह्माण्ड का निर्माण कर नहीं सकता। अतः इस

---

(१४६) तद्वचनादाम्नायस्य प्रामाण्यम् । ३। *-वैशेषिक दर्शन।*

(१४७) तादित्यनुपक्रान्तमपि प्रसिद्धतयेश्वरं परामृशति।... तद्वचनात् तेनेश्वरेण प्रणयनात् आम्नायस्य वेदस्य प्रामाण्यम्। यद्वा तदितिसन्निहितं धर्ममेव परामृशति। तथा च धर्मस्य वचनात् प्रतिपादनात्, अम्नायस्य वेदस्य प्रामाण्यम्। *-शंकर मिश्र, उपस्कार-टीका।*

विशाल ब्रह्माण्डात्मक कार्य के कर्त्ता के रूप में परमेश्वर का अस्तित्व मानना आवश्यक है। जब इस पर मन ईश्वरवादी विवेचकों के समक्ष यह प्रश्न उपस्थित किया जाता है निरीश्वरवादियों की ओर से कि कर्त्ता कोई भी क्यों न हो वह नियमतः शरीरी अर्थात शरीर वाला ही देखा जाता है। समग्र ब्रह्माण्ड के कर्त्ता रूप में मान्य परमेश्वर को शरीरी मानना सम्भव नहीं। क्योंकि शरीर नियमतः भौतिक ही पाया जाता है। और भूत सारे उनके द्वारा विरचनीय ब्रह्माण्ड के ही अन्दर आने वाले होते हैं। कार्य कोटि में आने वाला कारण कोटि में कैसे जा सकता? अतः परमेश्वर को मान्यता कैसे दी जा सकती? तो इसके उत्तर में ईश्वरवादी नैयायिकों और वैशेषिकों की ओर से यह कहा जाता है कि कार्य के लिए किसी-न-किसी कर्त्ता का ही होना आवश्यक है। वह कर्त्ता शरीरी ही हो यह कोई नियम नहीं है। अतः बिना शरीर का भी जगत का कर्त्ता मान्य हो सकता है। इन लोगों के इस कथन का अभिप्राय यह है कि जो लोग जगत् को स्वाभाविक मानते हैं, प्राकृत मानते है उनके मत में भी इस जगत् का आविर्भावात्मक कार्य और स्वभाव या प्रकृतिस्वरूप उसका कर्त्ता माना ही जाता है। प्रकृति और स्वभाव को भी हम लोगों की तरह नाक, कान आदि युक्त शरीरी कहा नहीं जा सकता। फलतः अशरीरी कर्त्ता उन्हें भी मानना ही पड़ता है फिर हम जब चेतन अशरीरी कर्त्ता की मान्यता बतलाते हैं तो क्यों यह प्रश्न वे उठाते हैं कि अशरीरी कर्त्ता कैसे हो सकता? अतः अशरीरी चेतन जगत् कर्त्ता ईश्वर अवश्य मान्य है। कुछ नैयायिकों ने इस निरीश्वरवादी तर्क के उत्तर में यह कहते पाये जाते हैं कि यदि जगत्कर्त्ता ईश्वर को शरीर भी होना ही चाहिए तो भौतिक अणुओं को अर्थांत पृथिवी, जल, तेज और वायु इनके परमाणु समुदाय को नित्य एक चेतन जगत्कर्त्ता परमेश्वर का शरीर माना जा सकता है। अतः यह कह कर चेतन परमेश्वर का खण्डन नहीं किया जा सकता कि शरीररहित होने के कारण जगत्कर्त्ता के रूप में वे मान्य नहीं हो सकते। ईश्वर के सम्बंध में इस प्रकार दार्शनिक मतभेदों को देखते हुए यह अनायास लोगों के हृदय में प्रबल रूप में जिज्ञासा उदित हो सकती है कि चार्वाक-सिद्धान्त ईश्वर मानता है या नहीं? तो इसके सम्बंध में ज्ञातव्य यह है कि यह दर्शन विशेष रूप से दाण्डिक होने के कारण अधिकतर लौकिक जीवन व्यवस्था से ही सम्बंध रखने वाली वस्तुओं के ही विवेचन को अपना मुख्य कर्त्तव्य समझता है। इसके अनुसार यह चार्वाक-सिद्धान्त लोक-शासक-प्रमाता को ही जीवनोपयोगी लोकव्यवस्था के अनुकूल ईश्वर मानता है या नहीं। और इसके अतिरिक्त जागतिक उत्पत्ति स्थिति और प्रलय केलिए यदि ईश्वर की अपेक्षा प्रतीत हो तो भूतसमष्ट्यात्मक महासमवाय को ही ईश्वर यहाँ मान्य समझना चाहिए। अभौतिक ईश्वर की मान्यता इसलिए उचित एवं अपेक्षित नहीं कहीं जा सकती कि जब कि भूत-

---

(१४८) कार्यायोजनधृत्यादेः पदात्प्रत्ययतः श्रुतेः।
वाक्यात संख्या विशेषाच्च साध्यो विश्वविदव्ययः ।।१॥

—न्यायकुमुनांजलि, ५ स्तवक।

चैतन्य यहाँ अनिवार्य रूप से मान्य है तब अभौतिक कोई चैतन्य या चेतन आ ही कहाँ से सकता, जिसे ईश्वर या परमेश्वर माना जाय? अनीश्वरवादी जिन युक्तियों से ईश्वरीय सत्ता का खण्डन करते हैं वे युक्तियाँ इन चार्वाकीय दोनों ईश्वरों की मान्यता में बाधक नहीं हो सकती। यथा-अनीश्वरवादी लोगों का ईश्वरीय मान्यता के विरुद्ध प्रबल कथन यह है कि परमेश्वर को जगत की सृष्टि के लिए जो इच्छा या प्रवृत्ति होती है वह स्वार्थ होती है या परार्थ? स्वार्थ वह इच्छा एवं प्रवृत्ति होती है यह बात इसलिए नहीं कही जा सकती कि परमेश्वर भी यदि स्वार्थी हो, तो वह फिर परमेश्वर ही कैसे कहलायेगा? क्योंकि ऐसी इच्छा तो आकीटपतंग सभी प्राणी जीवात्माओं को हुआ करती है। ऐसी परिस्थिति में वह स्वार्थी परमेश्वर भी फलतः जीवकोटि प्रविष्टि ही हो जाती है। वह भी जीव ही कहलाने का अधिकारी हो जाता है परमेश्वर कहलाने का नहीं। और यदि उस परमेश्वर को परार्थ प्रवृत्तिशील एवं इच्छाशील माना जाय, तो यह भी युक्तिसंगत इसलिए नहीं कहला पायेगा कि शरीर और विषय आदि भौतिक-अवयवियों की उत्पत्ति होने के अनन्तर कोई भी जीव इन भौतिक साधनों की असम्पन्नता-प्रयुक्त दुःखी हो सकता, सृष्टि के पूर्व नहीं। परार्थ प्रवृत्ति एवं इच्छा करुणा मूलक ही होगी परमेश्वर की। परन्तु यदि वे भौतिक वस्तुओं की उत्पत्ति ही न करते तो भौतिक साधनों से सम्पन्नता और असम्पन्नता के प्रश्न ही नहीं उठते, यत्प्रयुक्त कोई अपने को दुःखी अनुभव करता और उन दुखी जीवों के दुःख की निवृत्ति के लिए परमेश्वर और उनकी इच्छा एवं प्रवृत्ति की आवश्यकता आ पड़ती। सारांश यह कि सृष्टि के पूर्व तो कोई जीव दुखी ही नहीं कहा जा सकता जिसके दुःख निवृत्यर्थ उन्हें करुणामूलक सृष्टि की अपेक्षा प्रतीत हो। अतः संसार के सृष्टिचर्थ परमेश्वर की आवश्यकता नहीं बतलायी जा सकती।

परन्तु इस प्रकार किया जाना वाला ईश्वर का खण्डन चार्वाक-सम्मत ईश्वर का खण्डन नहीं हो पाता। क्योंकि प्राणिव्यवहार के लिए अपेक्षित सुव्यवस्था के सम्पादक रूप में मान्य लौकिक शासकस्वरूप ईश्वर भी उक्त व्यवस्था के लिए निर्णीत कानून स्वरूप नियम को मान्यता देने वाले समाज का ही एक सदस्य होता है, वह भी उस नियम में उसी प्रकार आबद्ध रहता है जैसे अन्य मानव। इसीलिए जब वह भी निर्णीत नियम के प्रतिकूल आचरण करता है तो समाज उसका विरोध करता है और वह ईश्वर पद से च्युत हो जाता है। प्राचीन एकतंत्र शासन के अस्तित्व काल में भी अनेक नियमोल्लंघनकारी शासकों की पदच्युति प्राचीन साहित्य में वार्णित पायी जाती है। फलतः विचारपूर्वक देखने पर लौकिक व्यवस्था की अक्षुण्णता के सम्पादक रूप में लौकिक ईश्वर का स्थान मुख्य रूप से उन नियमों को ही प्राप्त होता है जिनके आधार पर शासक स्वयं भी उन नियमों की मान्यता में आबद्ध रहते हुए लोकमार्यादा को सुव्यवस्थित रखता है। उन नियमों के प्रवर्त्तक एवं स्थापक तथा आवश्यकता के अनुसार परिवर्त्तक होने के कारण ही लौकिक शासक ईश्वर कहलाता है। इस ईश्वर के सम्बंध में उक्त प्रश्न उठता ही नहीं। क्योंकि यह ईश्वर

जगत्कर्त्ता के रूप में तो मान्य है नहीं कि इसके सम्बंध में उक्त प्रकार उठाया जाने वाला प्रश्न औचित्य प्राप्त कर सके। रही बात यहाँ मान्य भूतसमवायात्मक ईश्वर की, तो उसके सम्बंध में भी उक्त प्रश्न इसलिए नहीं उठाया जा सकता कि यहाँ इस भौतिक-सृष्टि का कर्त्ता वह भूतसमवायात्मक ईश्वर, घटकर्त्ता कुम्भकार आदि के समान कोई अतिरिक्त स्फुट चैतन्य रूप में तो मान्य है नहीं कि उसके सम्बंध में स्वार्थ या करुणा का प्रश्न उठाया जा सके। इसे ही जगह-जगह पर भूतात्मा शब्द से महाभारत और पुराणों के अन्दर कहा गया है।

अब यहाँ शंका यह उठ खड़ी हो सकती है कि इस लोकप्रथिति का कारण क्या है कि चार्वाक-सिद्धान्त ईश्वर मानता नहीं? तो इसका उत्तर यह समझना चाहिए कि न्याय वैशेषिक दर्शन एवं लौकिकाधारणा में जैसा परमेश्वर मान्य है वैसा परमेश्वर चार्वाक दृष्टिकोण में मान्य न होने के कारण साधारणतया लोग यह कहते हैं कि चार्वाक-सिद्धान्त ईश्वर मानता नहीं। यदि यह जिज्ञासा व्यक्त की जाय कि वैसा ही परमेश्वर यहाँ भी क्यों न माना जाता है? तो इसके उत्तर में निरीश्वरवादियों द्वारा उपस्थापित उक्त एवं अन्य युक्तियों को उपस्थिति किया जा सकता है। उदाहरण के रूप में वैषम्य और नैर्धृण्य दोषों को तादृश परमेश्वर की मान्यता में बाधक रूप से उपस्थित किया जा सकता है। यदि भूतात्मा के अतिरिक्त व्यापक परमेश्वर माना जाय और उसे ही पूर्ण रूप से विधाता एवं व्यवस्थापक माना जाय तो उसके ऊपर यह महान् दायित्व आ गिरता है कि उसने प्राणियों को केवल सुखी ही क्यों न बनाया? दुःखी क्यों बनाया? यदि सुखी और दुखी दोनों ही बनाया, फिर भी सभी प्राणियों को समान रूप से सुखी एवं दुखी उन्हें बनाना चाहिए था, जैसा कि उन्होंने किया नहीं। कुछ ईश्वरवादियों ने जो इस दोष के निराकरण में यह कहा है कि इसे उनकी लीला समझना चाहिए। अर्थात उनके लिए तो यह संसार एक क्रीड़ा मात्र है। क्रीड़ा में सुख दुःख नहीं देखे जाते हैं तो यह कथन भला तार्किक-दृष्टिकोण से कैसे संगत कहा जा सकता है? यह उनकी क्रीड़ा तो फिर चिड़ियों को मार कर की जाने वाली लड़कों की क्रीड़ा से ऊपर नहीं उठ सकती। और क्रीड़ा में इस प्रकार छूट देने पर तो प्राणी क्रीड़ा के बहाने मनमाना करने के अधिकारी हो बैठते हैं। जिसका प्रवर्त्तनप्रयुक्त दोष उस ईश्वर के ऊपर ही आ गिरता है। यह कह कर भी इस प्रश्न को नहीं टाला जा सकता कि 'समर्थ को दोष लगता नहीं'। क्योंकि ऐसा मानने पर सारी लोकव्यवस्था इसलिए अस्तव्यस्त हो उठती है कि सामर्थ्य में तारतम्य के कारण दुर्बल से सवल व्यक्ति समर्थ होता ही है। फलतः प्रबल व्यक्तितृक दुर्बलों का पीड़न उचित कहलाने लगेगा। जिसे कि किसी प्रकार उचित नहीं कहा जा सकता। यदि अतिरिक्त ईश्वरवादियों की ओर से यह कहा जाय कि उक्त वैषम्य दोष का निराकरण अदृष्टवाद का आदर करके किया जा सकता है। अर्थात यदि यह कहा जाय कि परमेश्वर प्राणियों को उनसे ऊपर पक्षपात का आरोप नहीं किया जा सकता, विषमता की आपत्ति नहीं दी जा सकती। तो यह कथन

इसलिए संगत नहीं हो पायेगा कि तब तो ईश्वर का स्थान अदृष्ट ही ले लेगा। यह भली-भाँति कहा जा सकेगा कि तब अदृष्ट को ही भोगनियामक मान लिया जाय तदर्थ ईश्वर मानने की कोई आवश्यकता नहीं।

चार्वाकसम्मत भूतसमवायस्वरूप परमेश्वर की मान्यता पक्ष में ऐसी कोई समस्या इसलिए नहीं उपस्थित होगी कि वे चेतनभूतात्मा स्वयं समग्र चराचर रूप धारण करता है इसलिए अतिरिक्त कोई रह ही नहीं जा पाता जिसके कारण उक्त वैषम्य नैर्घृण्य आदि की आपत्ति दी जा सके। यदि यहाँ यह कहा जाय कि चार्वाक तो निरीश्वरवादी नास्तिक दर्शन कहा जाता है फिर चार्वाकीय दृष्टिकोण में परमेश्वर का अस्तित्व वर्णन कैसे संगत कहा जा सकता? तो इसका उत्तर यह समझना चाहिए कि वह अमान्यता भूतसमवाय से भिन्न चेतन परमेश्वर के विषय में समझनी चाहिए। क्योंकि तादृश परमेश्वर की मान्यता पक्ष में लोकगत सुव्यवस्था का सम्पादक दण्ड सुव्यवस्थित नहीं हो सकता। क्योंकि वैसा परमेश्वर मान्य होने पर उसे ही कर्म के उचित फल का विधाता मानना होगा जैसा कि और लोग मानते ही हैं। फलतः सच्चा न्यायाधीश उसे ही मानना होगा। ऐसी परिस्थिति में कोई भी लौकिक शासक या न्यायाधीश कैसे अपराधी को दण्ड दे पायेगा। क्योंकि एक ही व्यक्ति को एक ही अपराध के फलस्वरूप दो दण्ड नहीं दिये जा सकते। और साथ ही लौकिक न्यायाधीश अन्य सच्चे न्यायाधीशस्वरूप परमेश्वर की ओर दृष्टि जाने पर अपने दण्ड सम्बंधी निर्णय पर औचित्य का निर्णय न कर सकने के कारण दण्डाज्ञा के समत सन्दिग्ध हो उठेगा। इस प्रकार दण्ड-विधान में शैथिल्य उपस्थित हो आयेगा। भूतसमवायात्मक ईश्वर मानने पर उस दृष्टि में दण्ड्य, दण्ड और दाण्डिक सभी उसके कुक्षि में ही आ जाते हैं। इसलिए वह भूतसमवायात्मक ईश्वर दाण्डिक क्षेत्रगत न्यायाधीश का आसन ग्रहण करता नहीं। अतः लौकिक दण्ड्य-दाण्डिकभाव अक्षुण्ण रह जाता है, उसकी अमान्यता अथवा उसमें किसी प्रकार की बाधा आपन्न होती नहीं। अतः उक्त भूतसमवायात्मक परमेश्वर के अतिरिक्त शरीरात्मक प्रमाता ईश्वर लौकिक सुव्यवस्था के लिए अवश्य मान्य होता है। भूतसमवायात्मक ईश्वर की मान्यता में 'सर्वखल्विदं ब्रह्म', 'इद सर्व यदपमात्मा' (बृ. २।४।६)आदि श्रुतियाँ भी पूर्ण साहाय्य करती हैं।

## चार्वाक-सम्मत मन, मस्तिष्क-

प्रमाण शब्द के अर्थ दो होते हैं प्रमा और उसका करण अर्थात उसके प्रति असाधारण रूप से कारण होने वाला। इन दो प्रमाणों के अन्दर मुख्य प्रमात्मक प्रमाण पहले विस्तृत रूप से विवेचित हो चुका है और यह भी कहा जा चुका है कि प्रकाकरणात्मक प्रमाण केवल मन ही इस चार्वाक सिद्धान्त में मान्य है। इस मन से ही उत्पन्न होने के कारण यहाँ सारे प्रमात्मक-ज्ञान प्रत्यक्ष ही हो जाते हैं। ये सारी बातें भी पहले बतलायी जा चुकी है। एक नव्यनैयायिक रघुनाथ शिरोमणि को छोड़ कर अन्य सभी नैयायिक एवं वैशेषिक मन को अभौतिक मानते हैं और परमाणु-परिमाणयुक्त मानते हैं। वे लोग

अभौतिक इसलिए मन को मानते हैं कि भौतिक मानने पर उसे किंभौतिक माना जायगा? किसी भी एक भूतस्वरूप उसे मानने पर उसके द्वारा भूत में असाधारण रूप से विद्यमान गुण का ही ग्रहण हो पायेगा जैसा कि होता नहीं। अतः मन को भौतिक नहीं माना जा सकता। मन को परम अणु नैयायिक और वैशेषिक लोग इसलिए मानते हैं कि उसे शरीरव्यापी अथवा व्यापक मानने पर एक ही समय अनेक ज्ञानों का उत्पाद आपन्न हो उठता है जैसा कि नैयायिक एवं वैशेषिक लोग मानते नहीं।[१४६] मन अणु होने के कारण ही सुषुप्ति काल में पुरीतत् नामक नाड़ी में मन प्रविष्ट हो जाने के कारण न्याय वैशेषिक मत में ज्ञान नहीं उत्पन्न होता। उस मन को भी कुछ लोग आत्मा मानना चाहते थे किन्तु नैयायिकों ने इसके विरुद्ध यह कहा कि करणता और कर्त्तृता ये दोनों धर्म आपस में अत्यन्त विरुद्ध हैं अतः ये दोनों एकत्र किसी प्रकार भी नहीं रह सकते। इसलिए मन को ही कर्त्ता और करण दोनों नहीं माना जा सकता। यदि यह कहा जाय कि मन को कर्त्ता ही केवल मान लिया जाय, तो इस पर न्यायिकों की ओर से कहा गया यह समझना चाहिए कि तब मन के स्थान में किसी और को करण मानना ही होगा। क्योंकि कर्त्ता कभी करण निरपेक्ष होकर क्रिया का सम्पादन करता हुआ पाया जाता नहीं। और ऐसा मान लेने पर फलतः मन से अतिरिक्त ही आत्मा की मान्यता प्राप्त होगी। क्योंकि ऐसी परिस्थिति में वस्तुस्थिति यह होगी कि आत्मा को आत्मा न कह कर मन से कहा जायेगा और मन को मन न कह कर किसी अन्य नाम से पुकारा जायगा। फलतः उक्त विवाद नाममात्र के लिए किया जाने वाला विवाद कहा जायगा।

मन को आत्मा न मानने के पक्ष में नैयायिकों और वैशेषिक की ओर से एक युक्ति यह भी बतलायी गयी है कि मन को आत्मा मानने पर अनुपपत्ति यह आ बैठेगी कि आत्मगत ज्ञान सुख, दुःख आदि का मानस प्रत्यक्ष नहीं हो पायेगा, जो कि लोग को नियमतः हुआ ही करता है। यह इसलिए कि प्रत्यक्ष के प्रति महत्त्व होता है कारण। जिस द्रव्य में महत्त्व रहता है उसमें रहने वाले गुण क्रिया आदि के साथ भी पारस्परिक रूप से वह महत्त्व सम्बद्ध हो जाता है इसलिए महान द्रव्य में रहने वाले गुण और कर्म भी प्रत्यक्षतः गृहीत होते हैं। इस नियम के अनुसार मन को आत्मा मानने पर तद्गत ज्ञान सुख आदि का प्रत्यक्ष इसलिए नहीं हो पायेगा कि परम अणु होने के कारण जब कि स्वयं मन में ही महत्त्व नहीं, तो उसमें रहने वाले ज्ञान सुख आदि में कहाँ से महत्त्व आ पायगा पारस्परिक रूप में भी? अतः स्वगत ज्ञान सुख आदि का प्रत्यक्ष नहीं हो पायेगा। जब नैयायिकों और वैशेषिकों के समक्ष अन्य-दार्शनिक यह प्रश्न उपस्थित करते हैं कि आप लोगों की यह मनोऽणुत्व साधक युक्ति कैसे उचित कहीं जा सकती कि अनेक ज्ञान एक ही समय एक ही व्यक्ति को होते नहीं? क्योंकि किसी वस्तु के खाते समय व्यक्ति को

---

(१४६) ...सुषुप्तिकाले त्वचं त्यक्त्वा पुरीतति वर्त्तमानने मानसा ज्ञानाजननम्।

*–न्यायसिद्धान्तमुक्तावली, प्रत्यक्ष-परिच्छेद।*

उस वस्तु का रूपदर्शन, रस का आस्वाद और गन्ध का आघ्राण ये सब साथ ही होते हुए पाये ही जाते हैं। तो इसके उत्तर में नैयायिकों और वैशेषिकों की ओर से यह कहा जाता है कि उक्त स्थल में भी वस्तुत: एक ही समय उक्त अनेक ज्ञान नहीं उत्पन्न होते हैं। एककालिक विविध ज्ञानोत्पत्ति का भ्रम होता है। कहने का तात्पर्य यह कि सैकड़ों कोमल कमलपत्रों को यदि सूई की नोक से विद्ध किया जाय तो वहाँ मालूम तो यही पड़ेगा कि सब पत्रों की सूई एक ही क्षण में पार कर गयी। परन्तु विचार करने पर यह बात बिलकुल गलत मालूम होगी। यही निश्चय होगा कि सूई से प्रत्येक पत्र का छेदन क्रमशः हुआ करता है। तद्वत् उक्त भक्षणस्थल में भी रूपदर्शन रस का आस्वाद और गन्ध का आघ्राण ये विभिन्न ज्ञान होते हैं क्रम से ही किन्तु उनमें अक्रमता का विभ्रम इसलिए होता है कि वहाँ का ज्ञान-कालगत व्यवधान अति अल्प, अतिसूक्ष्म होता है। अत: इस [१५०] वास्तविक स्थिति के सम्पादनार्थ मन को परम अणु ही मानना चाहिए। इस मन को सर्वविषयक अन्त:करण नैयायिक एवं वैशेषिक लोग भी मानते हैं। क्योंकि अन्य इन्द्रिय के साथ जब तक मन का योग नहीं होता है तब तक आँख आदि अन्य इन्द्रिय से भी ज्ञान नहीं होता। सुख-दु:ख, ज्ञान इच्छा आदि के प्रत्यक्ष स्थलों में मन स्वतंत्र रूप से इन्द्रिय होकर उन प्रत्यक्षों का सम्पादन करता है और रूप रस आदि बाह्य विषयों के प्रत्यक्ष स्थलों में वह विषय के अनुरूप अन्य इन्द्रिय की भी अपेक्षा रखता है और इसी प्रकार अनुमिति आदि ज्ञानस्थलों में मनव्याप्तिज्ञान, पदज्ञान आदि की अपेक्षा रखता है। किन्तु इस मन के बिना किसी भी प्रकार का ज्ञान कभी किसी को हो सकता नहीं। न्यायावैशेषिक सिद्धान्त इस मन को निष्प्रभेद मानता है। इसका अर्थ यह नहीं कि सबका मन एक ही होता है। क्योंकि इसके अणुत्व-सिद्धान्त में यह सम्भव कैसे हो सकता है कि सबका मन एक हो। क्योंकि एक समय विभिन्न मानसिक परिस्थिति अवगत होती ही है। परन्तु तात्पर्य यह कि अन्य. दार्शनिक जिस प्रकार अन्त:करण के प्रभेद मानते हैं नैयायिक वैशेषिक सिद्धान्त वैसा नहीं मानता।

साङ्ख्य और योगसिद्धान्त में मन का स्वरूप ऐसा मान्य नहीं है जैसा कि न्यायवैशेषिक सिद्धान्त के अनुसार उसका स्वरूप वर्णित हुआ है। साङ्ख्य और योगसिद्धान्त अन्त:करण को तीन भागों में बाँटता है। उसका कहना यह है कि मन, अहंकार और बुद्धि इन प्रभेदों में अन्त:करण को तीन भागों में विभक्त समझना चाहिए। किसी भी विषय के सम्बंध में व्यक्ति को जो सर्वप्रथम संकल्प होता है वह है मन का निजी काम। मन को छोड़ कर और कोई भी इसका सम्पादन कर नहीं सकता इसलिए संकल्पात्मक वृत्ति को ही मन का लक्षण अर्थात् स्वरूप समझना चाहिए। साङ्ख्ययोगसिद्धान्त में धर्म और धर्मी अत्यन्त भिन्न होते नहीं, संकल्पात्मक वृत्ति और मन इन दोनों को तत्त्वत: अभिन्न समझना

---

(१५०) अयोगपद्याज्ज्ञानानां तस्याणु त्वमिहोच्यते। -भाषापरिच्छेद, प्रत्यक्ष-परिच्छेद।

(१५० क) युगपज्ज्ञानानुत्पत्तिर्मनसो लिगम् । १६। *-न्यायदर्शन, अध्या. १आ.१।*

चाहिए यह मन बाह्य रूप, रस आदि विषयों को ग्रहण के समय बाह्य आँख, जिह्वा आदि इन्द्रियों के सहारे स्वस्थानस्थित ही उन रूप, रस आदि विषयों को प्राप्त करता है और उनके संबंध में निजी उक्त संकल्पात्मक व्यापार करके संकल्पित रूप में उन विषयों को द्वितीय अन्तःकरण अहंकार को दे देता है। सांख्ययोग सिद्धान्त में मन को उभयेन्द्रिय माना जाता है। अर्थात उसे ज्ञानेन्द्रिय और कर्मेन्द्रिय माना जाता है। यह इसलिए कि आँख, कान आदि ज्ञानेन्द्रियों से उपस्थापित रूप शब्द आदि के विषय में भी मन संकल्प करता है और हाथ, पाँव आदि कर्मेन्दियों से प्राप्त होने वाले द्रव्यात्मक विषयों के सम्बंध में भी। साङ्ख्ययोग सिद्धान्त में द्वितीय अन्तःकरण माना जाता है 'अहंकार', अभिमानात्मक वृत्ति जिसके निजी व्यापार रूप में मान्य है। यदि विचार करके देखा जाय तो इस अहंकार का बहुत ऊँचा महत्त्व साङ्ख्योग सिद्धान्त में परिलक्षित होता है। क्योंकि यही प्रत्ययसर्ग और भूतसर्ग दोनों का एक स्पष्ट समन्वित रूप प्रतीत होता है। पाँच ज्ञानेन्द्रिय, पाँच कर्मेन्द्रिय और उभय-ज्ञान-कर्मेन्द्रिय उक्त मन, ये ग्यारह इन्द्रियाँ तथा इस स्थूल रूप से दृश्य होने वाले संसार के कारणभूत सूक्ष्मभूत इन सब का यह एक सूक्ष्म समुदाय रूप में मान्य होता है। यतः सांख्ययोग सिद्धान्त उक्त सभी इन्द्रियों एवं तन्मात्र या तन्मात्रा शब्द से अभिधीयमान सूक्ष्म-भूतों का आविर्भाव इसी एक अहंकार तत्त्व से मानता है। उक्त मन से संकल्पित विषयों को निजी अभिमानात्मक व्यापार में आबद्ध करके तृतीय अन्तःकरण रूप में मान्य बुद्धि को दे देना यह अहंकार का काम है और बुद्धि वह तृतीय अन्तःकरण है जहाँ जाकर प्रदर्शित करणश्रंखला समाप्त हो जाती है। उक्त प्रक्रिया के अनुसार अहंकार द्वारा अभिमत विषयों को अध्यवसित करना यह बुद्धि का निजी काम माना जाता है। सांराश यह कि किसी भी वस्तु के सम्बंध में निश्चयात्मक अध्यवसाय करना यह बुद्धि का काम है। यह बुद्धि सत्त्वगुण-प्रधान मानी जाती है इसलिए यह माना जाता है कि असंग चैतन्यात्मक पुरुष की इस बुद्धि में छायापत्ति होती है। अर्थात् एक तरह से उसके साथ बिम्बप्रतिबिम्ब-भाव होता है। इस बुद्धि तत्व को ही सांख्ययोग-सिद्धान्त में महत्तत्व भी कहा गया है। यह बुद्धि मूलप्रकृति की एकमात्र पुत्री मानी गयी है। बन्ध और मोक्ष सब तत्त्वतः इस बुद्धि के ही धर्म हैं साँख्यशास्त्रियों का कहना है कि धर्म-अधर्म, ज्ञान-अज्ञान, वैराग्य-अवैराग्य और ऐश्वर्य-अनैश्वर्य ये सभी इस बुद्धितत्त्व में ही आश्रित होते हैं, जिनके अन्दर सात धर्मों से बुद्धि स्वयं अपने को बाँधती है और एक से अपने को मुक्त करती है। तात्पर्य यह है कि उक्त आठ भावों के अन्दर ज्ञान को छोड़ कर धर्म आदि उक्त सात धर्मी से बुद्धि स्वयं अपने को बाँधती है और अवशिष्ट एकमात्र ज्ञानात्मक धर्म से अपने को मुक्त करती है। इस ज्ञानपद से सांख्यसिद्धान्त में विवछित होता है प्रकृति और पुरुष का पार्थक्य-ज्ञान। इस प्रकृति पुरुष-पार्थक्य-ज्ञान के अन्दर प्रकृति पद से

---

(१५१) रूपैः सप्तभिरेव तु बध्नयात्यामानमात्मना प्रकृतिः।
सच च पुरुषार्थ प्रति विमोचयत्येकरूपेण।। ६३॥ *-ईश्वरकृष्ण, सांख्यकारिका।*

उचित ही है। तीसरी बात यह भी कही जा सकती है कि संयोग जिस प्रकार आरम्भानुकूल दृष्टिगोचर होता है अर्थात् भौतिक निर्माण कार्य के लिए साक्षात् भाव से अपेक्षित होता है विभाग उस प्रकार भौतिक निर्माण में तादात्म्य प्रदान करने वाला नहीं पाया जाता। क्वचित् उत्पाद-कार्य का सम्पादक होने पर भी वह अधिकतर विनाश का ही सम्पादक बनता है। निर्माण और विनाश इन दोनों के अन्दर लोगों की अपेक्षाभरी दृष्टि स्वभावत: निर्माण की ही ओर हुआ करती है, यह सर्वविदित ही है। तदनुरूप भी संयोग का विवेचन प्राथम्य का अधिकारी होता है। प्रकृत सिद्धान्त में जिस प्रकार संयोगज-संयोग को अमान्य ठहराया गया है उस प्रकार विभागज विभाग को भी यहाँ अमान्य समझना चाहिए। सारांश यह कि हस्त-पुस्तक-विभाग और काय-पुस्तक-विभाग ये दोनों अत्यन्त विभिन्न नहीं हैं। हस्त-पुस्तक-विभाग भी एक प्रकार का काय-पुस्तक-विभाग ही है। अत: यह नहीं कहा जा सकता कि हस्त-पुस्तक-विभाग काय-पुस्तक-विभाग का उत्पादक है, इसलिए काय-पुस्तक-विभाग विभागज-विभाग है। कर्मजता आदि का विचार यहाँ भी संयोग विवेचन में विहित विचार के समान ही समझ लेना चाहिए। इस विभागगुण के सम्बन्ध में नैयायिकों और वैशेषिकों का कहना यह है कि विभाग दो प्रकार हैं कर्मज और विभागज। हाथ से पुस्तक का विभाग होता है कर्मज विभाग। क्योंकि हाथ में क्रिया होने पर उक्त हस्तपुस्तक-विभाग उत्पन्न होता है। विभागज-विभाग को उन लोगों ने दो प्रभेदों में विभक्त माना है। उनका कहना है कि द्वितीय विभाग कारणमात्र विभाजन और कारणाकारण विभागज इस प्रकार दो होते हैं। उक्त हस्तपुस्तक-विभाग से होने वाला शरीर-पुस्तक-विभाग होता है कारणाकारण-विभागज-विभाग। क्योंकि हाथ है शरीर का कारण और पुस्तक अकारण। इन दोनों के विभाग से कार्याकार्य-विभागस्वरूप शरीर-पुस्तक-विभाग उत्पन्न होता है। शरीर-पुस्तक विभाग को कार्याकार्य विभाग इसलिए कहा जाता है कि शरीर है हाथ कार्य और पुस्त अकार्य। द्वितीय विभागज-विभाग होता है कारणमात्र विभागज। एक घड़े के अवयव भूत कपाल में क्रिया होकर कपालद्वय का विभाग होने पर कपाल के साथ होने वाला आकाश का विभाग होता है कारणमात्र-विभागज-विभाग। यह इसलिए कि दोनों कपाल एक ही घड़े के कारण होते हैं। विभागज-विभाग को न मानने पर उन लोगों ने दोष यह ठहराया है कि विकस्वर कमलकली का विनाश आपन्न होगा। उनके इस कथन का तात्पर्य यह है कि विभागज-विभाग, स्थल में कर्मज प्रथम विभाग होता है आरम्भक-संयोग का विरोधी विभाग। क्योंकि दो कपालों के बीच विभाग हो जाने पर, पूर्व-संयोग, जिससे कि घड़ा उत्पन्न हुआ होता है, नष्ट हो जाता है और द्वितीय अर्थात् विभागज-विभाग, जैसे कपालाकाश-विभाग होता है अनारम्भ-संयोग का विरोधी विभाग। क्योंकि कपाल और आकाश इन दोनों का विभाग होने पर जिस कपाल-आकाश संयोग का नाश होता है वह संयोग किसी द्रव्य का आरम्भक होता नहीं। यदि विभागज-विभाग नहीं माना जायेगा तो उक्त द्विविध विभागों को, जैसे कपालकपाल

विभाग और कपालाकाश विभाग इन दोनों को एक ही कर्म से उत्पन्न होने वाला मानना होगा। अर्थात् आरम्भक संयोग के विरोधी विभाग और अनारम्भक संयोग के विरोधी विभाग, दोनों की उत्पत्ति एक कर्म से माननी होगी और ऐसा मानने पर उक्त कमलकली के विनाश की आपत्ति इसलिए होगी कि उस कली के अग्रभाग और निम्नभाग दोनों जगह विद्यमान कमलदलों के संयोग द्विविध होने के कारण, दोनों स्थलों में होने वाले विभाग भी दो होंगे। इसीलिए अग्रभागीय दल-विभाग तो प्रतिदिन सूर्य-रश्मि के सम्पर्क से हुआ करता है, किन्तु निम्नवर्ती दलीय-विभाग एक ही बार होता है, जबकि वह कमल का फूल जर्जर होकर नष्ट होता है। उन दोनों विभागों के अन्दर निम्नवर्ती दलीय-विभाग होगा। कपाल-कपाल-विभाग के समान आरम्भक संयोग का विरोधी विभाग। क्योंकि उस विभाग के होने पर आरम्भक तत्रत्य संयोग नष्ट हो जायेगा और अग्रवर्ती उक्त दलीय-विभाग होगा कपालाकाश-विभाग के समान अनारम्भक-संयोग का विरोधी विभाग। क्योंकि अग्रभागीय उक्त दल संयोग को अनारम्भक इसलिए मानना होगा कि प्रतिदिन सूर्य किरण के सम्पर्क से खिलते समय विभाग होने के कारण अग्रभागीय दल संयोगों के बारम्बार नष्ट होते हुए भी कमल फूल का विनाश तब तक नहीं होता है, जब तक निम्नवर्ती उक्त आरम्भक दलीय-संयोग नष्ट नहीं हो जाता वहाँ दलों का विभाग होकर। ऐसी परिस्थिति में एक कर्म को कपाल-कपाल विभाग और कपालाकाश विभाग दोनों का विनाशक मानने पर एक कर्म को उक्त कमल-पुष्पगत दोनों विभागों का भी उत्पादक मानना होगा। और ऐसा होने पर सूर्योदय के समय किरण-सम्पर्क से अग्रभागीय दल-विभाग होने पर स्वतः दलीय निम्नभागों में भी विभाग हो जायेगा। क्योंकि दोनों विभागों-कारण, कर्म एकमान्य होने के कारण निम्नभागीय-दल-विभाग को कोई रोक नहीं सकता। कारण के रहने पर कार्य का होना उचित ही है। उक्त दार्शनिकों का कहना है कि परिस्थिति किन्तु ऐसी देखी नहीं जाती, अतः एक कर्म को आरम्भक-संयोग का विरोधी विभाग और अनारम्भक-संयोग का विरोधी विभाग इन दोनों का उत्पादक नहीं माना जा सकता। अतः कपाल-कपाल विभाग का उत्पादक-कर्म को मानना चाहिए, और कपालाकाश विभाग का उत्पादक उक्त कपाल-कपाल विभाग को। अतः विभागज-विभाग मान्य है। परन्तु इस चार्वाक सिद्धान्त में आकाश की मान्यता न होने के कारण कपालाकाश विभाग आदि कहा ही नहीं जा सकता, अतः उसे विभागज-विभाग के रूप में उपस्थित नहीं किया जा सकता। और काय-पुस्तक-विभाग को कर्मज मान लेने में कोई आपत्ति नहीं दिखलायी जा सकती। विकस्वर-कमलकली का विनाश इसलिए नहीं हो सकता कि रश्मि सम्पर्कप्रयुक्त-मृदुकम्पन दृढ़बन्धनात्मक निम्नवर्ती-संयोग को नष्ट नहीं कर पाता। संयोगगत-दृढ़ता उक्त विभाग का प्रतिबन्धक हो सकता है। साथ ही गम्भीरतापूर्वक विचार करने पर नैयायिक और वैशेषिक उक्त कमलकली के निम्नवर्ती दलीय-बन्धन को संयोग भी नहीं कह सकते। क्योंकि संयोग उनके यहाँ विभागपूर्वक ही होता है। दलों के

निम्न भाग में जबकि उस कमल फल की उत्पत्ति के पूर्व विभाग का अस्तित्व नहीं माना जा सकता, तब कैसे उक्त दलीय निम्नवर्ती बन्धन को संयोग कहा जा सके? और यदि उसे संयोग नहीं कहा जाय तो निम्नवर्ती दलीय पृथग्भाव को आरम्भ-संयोग-विरोधी विभाग कहना तो दूर रहे, विभागमात्र भी नहीं कहा जा सकता। ऐसी परिस्थिति में विकस्वर-कमलकली के भंग प्रसंगात्मक दीयमान आपत्ति आँख में धूल झोंकने के समान ही कही जायेगी। अतः विभागज-विभाग नहीं मनाया जा सकता। फलतः विभाग को भी एक-कर्मज और उभय-कर्मज मात्र रूप में विभक्त समझना चाहिए। स्थिर पुस्तक के साथ, कम्पनशील हाथ का होने वाला विभाग होता है एक कर्मज और सटी हुई दोनों वृक्ष शाखाओं के बीच वायु-संयोग-प्रयुक्त चलन होने पर होने वाला विभाग होगा उभय-कर्मज। इसी प्रकार अन्यत्र भी समझना चाहिए।

## चार्वाक-मत में परत्व और अपरत्व गुण नहीं

नैयायिकों और वैशेषिकों ने परत्व और अपरत्व को भी गुण माना है। परन्तु इस प्रकृत चार्वाकीय सिद्धान्त में उन्हें गुण नहीं माना जा सकता। सर्वप्रथम यह इसलिए कि काल और दिक् नामक स्वतंत्र द्रव्य का खण्डन जबकि विस्तारपूर्वक किया जा चुका है तब परत्व और अपरत्व इन दोनों की मान्यता गुण रूप में कैसे हो सकती? क्योंकि काल की मान्यता प्रयुक्त ही हो सकती है कालिक-परत्व और कालिक-अपरत्व की मान्यता। जबकि यहाँ काल ही स्वतंत्र रूप से मान्य नहीं है तब उस पर आधारित कालिक-परत्व एवं कालिक-अपरत्व-गुण मान्य नहीं ठहराया जा सकता। इसी प्रकार दिक् द्रव्य की यहाँ अमान्यता के कारण तदधीन-मान्यताक दैशिक-परत्व और दैशिक-अपरत्व भी गुण नहीं कहे जा सकते। सारांश यह कि न्याय-वैशेषिक मत में जब किसी अव्यापक द्रव्य के साथ होने वाले काल-संयोग उस द्रव्य में होने वाले कालिक-परत्व एवं कालिक-अपरत्व के प्रति असमवायिकारण माना जाता है और दिक् के साथ होने वाला संयोग मान्य होता है। दैशिक परत्व-अपरत्व के प्रति असमावायी कारण तब काल और दिक् की मान्यता के बिना कालिक या दैशिक परत्व एवं अपरत्व कैसे मान्य हो सकते? अतः परत्व एवं अपरत्व गुण भी मान्य नहीं है। यदि यह पूछा जाय कि फिर 'यह व्यक्ति इस व्यक्ति से ज्येष्ठ है और यह व्यक्ति इस व्यक्ति से कनिष्ठ' इस प्रकार ज्येष्ठता और कनिष्ठता का अनुभव किसके आधार पर हो सकेगा? और इसी प्रकार दैशिक परत्व और अपरत्व न मानने पर 'यह इससे दूर है और यह इससे निकट' इस प्रकार दूरत्व और निकटत्व का ज्ञान और तदनुरूप वाक्य प्रयोग कैसे हो पायेगा? तो इसका उत्तर यह समझना चाहिए कि मध्यवर्ती क्रियागत बहुत्व के आबार पर ज्येष्ठता का और तादृश क्रियागत के आधार पर कनिष्ठता का बोध एवं वाक्य-प्रयोग स्वरूप व्यवहार सम्पन्न हो सकता है और मध्यवर्ती भूतगत

(१९८) परत्वं चापरत्वं च द्विविधं परिकीर्तितम्।
दैशिकं कालिकं चापि मूर्तएवं तु डशिकम्॥ – *भाषा-परिच्छेद।*

बहुत्व के आधार पर दूरत्व और मध्यवर्ती भूतगत अल्पत्व के आधार पर निकटत्व का बोध एवं वाक्य-प्रयोग ही उपपन्न हो सकता है। अतः परत्व और अपरत्व गुण नहीं मान्य हैं।

## चार्वाक मत और बुद्धि

बुद्धि, उपलब्धि, ज्ञान आदि शब्द पर्यायवाची [१६६] हैं। न्याय के प्रवर्तक गौतम ने भी कहा कि ये अर्थान्तर नहीं हैं। इस ज्ञान का विस्तृत भाव से विवेचन 'प्रमाण', 'प्रमा', 'अप्रमा' आदि रूपों में किया जा चुका है। फिर भी इस पर कुछ और प्रकाश डालना अच्छा होगा। क्योंकि इसी के सम्बन्ध में चार्वाक-दर्शन का अपना मौलिक-निर्णय अन्य दार्शनिकों के एतत्सम्बन्धी मौलिक-निर्णय से विशेषतः टकराता है। इसलिए दर्शनान्तर से इस दर्शन को प्राप्त करने वाले विरोधों का सूत्रपात इस ज्ञान-सम्बन्धी मान्यता से ही होता है। यह बात यों तो विवेचन के द्वारा विस्तारपूर्वक बतलाई जा चुकी है कि चार्वाक सिद्धान्त अद्वैत भूत से अतिरिक्त ज्ञान की सत्ता नहीं मानता इसका कहना यह है कि प्रत्येक भौतिक कण चेतन है। भौतिक विशिष्ट परिस्थिति के कारण जब वह सुप्त भौतिक-चेतना जग उठती है तब वह संघटित भौतिक-पिण्ड चेतन प्राणी आदि शब्दों से कहा जाता है। इसलिए जड़-अजड़ और चेतन-अचेतन विभाग भौतिक चैतन्य के स्फुटत्व एवं अस्फुटत्व पर ही आधारित है। इसलिए अन्य दार्शनिक लोग ज्ञान की स्वतंत्रता एवं जड़ की स्वतंत्र सत्ता मानने का जो आग्रह रखते हैं वह ठीक नहीं है। जिसे लोग भारतीय सनातन धर्म कहते हैं और जिसे लोग अपने दैनन्दिन जीवन के उपयोग में लाते हैं, उसके ऊपर गहराई के साथ दृक्पात करने पर यह चार्वाक-दर्शन ही सनातन जीवनदर्शन सिद्ध होता है। उदाहरण के रूप में समान धार्मिक मर्यादा के अन्दर आने वाले शिवपूजन को ही लिया जाय। शिवपूजन किसी भी प्रकार का क्यों न हो उसका आधार पार्थिव पिण्ड ही होता है। उस पार्थिव पूज्य पिण्ड को यदि चेतन न मान लिया जाय तो उसका पूजन व उससे लाभ की कल्पना सर्वथा अनुचित होगी। शैव सम्प्रदाय के अन्दर अनेक लिंग-पिण्ड से चैतन्यस्वरूप शिव के आविर्भाव की कथा प्रचुर रूप में शैव-साहित्य के अन्दर पायी जाती है, जिससे यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि शिवपूजन आदि की प्रथा भूतचैतन्यवादी चार्वाक-सिद्धान्त के आधार पर ही प्रचलित हुई थी, और आज तक यदि यह प्रथा अविच्छिन्न रूप से चली आती हुई आगे की ओर अग्रसर हो रही है तो यह मानना ही होगा कि भारतीय सनातन-धार्मिक-जनता अज्ञात भाव से ही सही चार्वाकीय-भूत-चैतन्यवाद का समादर अविच्छिन्न-भाव से करती आ रही आगे की ओर अग्रसर हो रही है। अतः यह मानना चार्वाकीय दृष्टिकोण के अनुसार सर्वथा उचित प्रतीत होता है कि ज्ञान-भूत का अविच्छेद्य स्वभाव है। हिमालय और उनकी कन्या पार्वती और उनका भव से विवाह इत्यादि बातों की ओर ध्यान देने पर भी ज्ञान की भूतधर्मता रहस्य रूप में ज्ञात होती है। थोड़ी देर के लिए यदि हिमालय पद

---

(१६६) बुद्धिरुपलब्धिर्ज्ञानमित्यनर्थांतरम्। १५। — *न्यायदर्शन, अध्याय १आ१।*

से कालिदास कथित पूर्व-समुद्र से लेकर पश्चिम समुद्र तक पृथिवी के मानदण्ड के समान अवस्थित उन्नत हिमशिलामय भूतराशि को न लेकर उसके अधिष्ठाता देव विशेष को ही लिया जाय, फिर भी उन्हें शरीरी मानना ही होगा। अन्यथा किसी कन्या का पिता होना असम्भव हो जायेगा। और यदि उन्हें भौतिक शरीर का ही अधिष्ठाता हम लोगों के समान माना जायेगा, तो इसका फल यह होगा कि वे पूरे प्रसिद्ध हिमालय के अधिष्ठाता नहीं बन पायेंगे। जो लोग आत्मा को शरीर से अतिरिक्त भी मानते हैं वे लोग उस स्वमान्य आत्मा को शरीर एवं इन्द्रियों का ही अधिष्ठाता मानते हैं। इसलिए वे देव पूरे हिमालयात्मक भौतिक विशाल भूभाग के अधिष्ठाता तभी हो सकते हैं यदि - पूरे भौतिक-हिमालय को शरीर मान लिया जाय और यहाँ तक पहुँचने पर पूरे हिमालय को एक जीवित शरीर मान लेना होगा। पर्वतों में जीवन और मरण का व्यवहार भी लोगों के द्वारा किया जाता हुआ पाया जाता है। जिस पर्वत के अन्दर ठोस पत्थर जमते रहते हैं उस पर्वत को जीवित और जिसमें उसका अभाव देखा जाता है उसे लोग मृत पर्वत कहते ही हैं। जिसमें आन्तरिक भौतिक उपचय-अपचय आदि देखे जाते हैं उसे दार्शनिक लोग जीवित मानते ही हैं और जीवनयुक्त में चेतना भी अनिवार्य होती है। इसलिए हिमालय, उनकी कन्या और भव से उनका विवाह आदि जो कि प्रतिष्ठित सनातन-परम्पराएँ सादर मान्य हैं वह तभी किसी प्रकार संगत हो सकती हैं जबकि इस भौतिक हिमालय को चेतन मान लें और हिमालय को चेतना मानते हैं- तो अन्य भूतों का क्या अपराध है कि उसे हम चेतनाहीन मानें? अधिक से अधिक यह कहा जा सकता है कि जिसमें स्फुट चेष्टा नहीं देखी जाती है वहाँ की चेतना होती है अस्फुट, और जहाँ चेष्टा तक देखी जाती है वहाँ की चेतना होती है स्फुट। इसी चेतनागत स्फुटता और अस्फुटता के आधार पर जड़ और अजड़ रूप से सांसारिक वस्तुओं का विभाजन भी संगत हो जाता है। कहने का तात्पर्य यह है कि हिमालय आदि की चेतना सम्बन्धी मान्य भारतीय-परम्परा चार्वाकीय-भूत चैतन्यवाद को प्रश्रय दिये बिना सर्वथा असंगत हो जायेगी जिसे कि लोग सह्य नहीं कर सकते। अत: भूत चैतन्य मान्य है। इसी प्रकार 'भव' की ओर ध्यान देने पर भी भूतचैतन्य की मान्यता का आभास मिलता हुआ पाया जाता है। क्योंकि भव शब्द है-समग्र संसारवाची। यह सारा संसार भूत भौतिक के अतिरिक्त और क्या है? अत: भारतीय सनातन परम्परा में यदि 'भव' को विद्याओं का अधिष्ठाता शिवस्वरूप मानना है तो यह मानना ही होगा कि समग्र जगत चेतन है। यदि यह कहा जाय कि शिववाची भव शब्द का अर्थ है - 'जिससे संसार की उत्पत्ति हो।' इसलिए भव का अर्थ संसार लेकर सबको चेतन नहीं कहा जा सकता तो इस पर वक्तव्य यह होगा कि इस व्याख्या के अनुसार भी भूतचैतन्य की ही पुष्टि होती है। क्योंकि इस दृश्य समग्र भौतिक जगत का उत्पादन भूत छोड़कर और किससे होता है? और अन्य किससे हो सकता है? अत: भव शब्द पद से प्रकृत चार्वाकीय मौलिक महासमवायात्मक-भूत ही प्राप्त होता है, जिसकी चर्चा विस्तार और युक्ति के साथ की

जा चुकी है। अत: भौतिक जगत के उत्पादक 'भव' को चेतन मानने पर भी भूतचैतन्य ही मान्य निर्णीत होता है। और ऐसा मानने पर ही शैव-उपासना की भारतीय परम्परा में शिव की क्षिति मूर्ति, जल मूर्ति, तेजो मूर्ति रूप से की जाने वाली उपासना संगत होती है। यदि कुछ लोग यहाँ यह कहें कि संसारात्मक इस भव का उत्पादक भव जगत का उपादान स्वरूप नहीं विवक्षित है किन्तु घड़े का उत्पादक कुम्हार आदि की तरह निमित्तकारण विवक्षित है। अत: उक्त कथन के अनुसार भूतचैतन्य नहीं सिद्ध होता है। तो यह कथन इसलिए संगत नहीं होगा कि तब तो उस जगत् के निर्माता को शरीरी मानना होगा। अत: उससे भी भूतचैतन्य ही प्राप्त होगा जो लोग उसे शरीर न मानकर शरीरी मानेंगे उन्हें भी मुख्यता भौतिक शरीरांश को ही देना होगा। क्योंकि केवल आत्मा को वे भी कुम्भकार नहीं मान सकते। इसीलिए आचार्य उदयन के अनुयायी नैयायिकों ने स्वसिद्धान्तसिद्ध पार्थिव जलीय तेजस और वायवीय परमाणुओं को उस जगत्-निर्माता परमात्मा का शरीर मान लिया है। यदि इस मतवाद को गहराई के साथ देखा जाय तो चार्वाकीय भूतचैतन्य स्पष्ट रूप से मान्य हो उठता है। क्योंकि इस मतवाद का सारांश यह निकलता है कि यह समग्र जगत् परमात्मा के अंगों से उसी प्रकार बना है जिस प्रकार मिट्टी से घड़ा। और यदि यहाँ तक पहुँच जाते हैं तो क्या यह स्पष्ट नहीं हो उठता है कि प्रत्येक भौतिक कण चैतन्य से उसी प्रकार अनुस्यूत है जिस प्रकार जीवित प्राणी के शरीर चैतन्य से अनुस्यूत हुआ करते हैं। अधिक से अधिक वे इतना ही कह सकते हैं कि ईश्वरीय ज्ञान की अनुस्यूति प्रत्येक भूत भौतिकों में अवच्छेदकतया है समवाय से नहीं। परन्तु समवाय की जो यौक्तिक-व्याख्या यहाँ की गयी है तदनुसार वह सब मिलकर एक महासमवाय होने के कारण, ज्ञान और भूत भौतिकों के बीच समवाय भी मानना ही होगा। वेदान्तियों के द्वारा नित्यचैतन्य रूप में सर्वानुस्यूततया मान्य अद्वैत ब्रह्म की ओर ध्यान देने पर भी प्रकृत भूत-चैतन्य का अभ्युपगम निकटवर्ती प्रतीत होता है। अपने नित्य चैतन्यस्वरूप ब्रह्म को जबकि वे सर्वानुस्यूत सर्वान्तर्यामी मानते हैं। यहाँ तक कि प्रत्येक विषय को भी विषयावच्छिन्न-चैतन्य कहते हैं। तो नित्य चैतन्य का सम्बन्ध सभी भूत भौतिकों से मानते ही हैं। यदि यह कहा जाय कि वे तो जगत् को नित्य चैतन्य में अध्यस्त मानते हैं, आरोपित मानते हैं, जगत् को सत्य तो मानते नहीं? तो यह कथन भी संगत इसलिए नहीं होगा कि अधिष्ठान की और आरोप्य की सत्ता जबकि वे एक मानते हैं तब जगत् भी असत् नहीं, सत् ही हो जाता है। फलत: उनका मिथ्यात्व एक प्रकार पारिभाषिक मात्र होकर रह जाता है। इसलिए जगत् शब्द से न कहा जाय ब्रह्म शब्द से ही सही, किन्तु भूत-भौतिकात्मक जगत् की सार्वदिक सत्ता वहाँ भी मान्य ही है। दूसरी बात यह कि ज्ञान जब भूत से अत्यन्त भिन्न रूप में अत्यन्त असम्पृक्त रूप में कभी पाया नहीं जाता तो ज्ञान से भूतों को और भूतों से ज्ञान को अलग किस दृष्टान्त के सहारे किया जा सकता? इसलिए ज्ञान और भूत इन दोनों को सदा सन्निहित सदा सम्मिलित सदा एक समवायान्तर्गत मानना ही होगा। और प्राचीन वेदान्ती तो ब्रह्म-परिणामवादी थे। वे जगत् को शुक्ति-रूप्य या रज्जुसर्प के तुल्य नहीं

मानते थे। उनका मतवाद तो चार्वाकीय-मतवाद का अत्यन्त निकट था। इसलिए चैतन्यात्मक ज्ञान-भूत का ही स्वभाव है इसे मानना ही उचित है। यह भूतस्वभावभूत-ज्ञान केवल प्रत्यक्षात्मक ही है अन्य नहीं। क्योंकि मन को ही इन्द्रियता प्रतिपादित होने के कारण अन्य दार्शनिकों द्वारा मान्यता प्राप्त सारे ज्ञान यहाँ वस्तुतः प्रत्यक्ष ही हो जाते हैं यह बात विस्तारपूर्वक बतलाई जा चुकी है। सम्भव है कि यहाँ कुछ लोगों द्वारा यह प्रश्न उठाया जाय कि ज्ञान मात्र को प्रत्यक्ष मानने का प्रयोजन यहाँ क्या था? तो इसका मुख्य उत्तर तो है वास्तविक-स्थिति। जिसका दिग्दर्शन प्रत्यक्ष विचार के अवसर पर विस्तृत-भाव से कराया जा चुका है। तदतिरिक्त एक कारण यह भी समझना चाहिए कि इस दर्शन को दण्डदर्शन पहले कहा जा चुका है। दण्डनीति में दूसरों की आँखों को भी अपनी आँख मानना पड़ता है। यदि ऐसा न हो तो साक्षी के देखे हुए को न्यायाधीश अपना देखा नहीं मान सकता। और ऐसा न होने पर दृढ़तापूर्वक कठिन से कठिन दण्ड तक की, फलतः प्राणदण्ड तक की व्यवस्था नहीं दे सकता। इस प्रबल युक्ति के अनुसार मान्यता की दृष्टि से सभी प्राणी के प्रत्यक्ष एक हो जाते हैं। अतः सारी वस्तुएँ मान्यता की दृष्टि से सबके लिए प्रत्यक्ष सिद्ध हो जाती हैं। ऐसी भला कौन-सी वस्तु हो सकती, जो कि किसी भी प्राणी से देखी न जाती हो? अतः इस दृष्टि से भी प्रत्यक्षमात्र का ज्ञान माना जा सकता है। राजा चार-चक्षु शब्द से भारतीय परम्परा में सदा से कहा जाता हुआ आ रहा है, इससे भी इस बात की पुष्टि होती है। राजा रूप से स्वीकृत इन्द्र को जो जगह-जगह आख्यायिकाओं के द्वारा 'सहस्राक्ष' कहा गया है वह कथन भी इस बात को पुष्ट करता प्रतीत होता है। प्राचीन राजनीति-सम्बन्धी ग्रन्थों के अन्दर यह भी कथित पाया जाता है कि राजा और सम्पूर्ण राष्ट्र ये दोनों मिलित रूप में एक शरीर रूप में मान्य हैं। इससे भी इसकी पुष्टि होती है। राजनीति में दूसरों की आँखों को दूसरों की आँखें माना गया है ऐसी परिस्थिति में सारे विषयों को प्रत्यक्षसिद्ध और सारे ज्ञानों को प्रत्यक्ष कहने का अवसर प्राप्त हो पाता है यदि थोड़ी देर के लिए ऐसा भी विषय मान लिया जाय जिसे किसी ने देखा न हो, फिर भी उसमें प्रत्यक्ष की स्वरूप-योग्यता तो होती ही है। वस्तुतः योगज और सामान्य लक्षणाजन्य तथा ज्ञानलक्षणाजन्य प्रत्यक्ष मानने पर कोई वस्तु अप्रत्यक्ष नहीं हो सकती, यह बात पहले बतलाई जा चुकी है। ज्ञान और क्रिया दोनों ही तत्त्वतः भूत से अभिन्न हैं, इस दृष्टिकोण से ज्ञान को अस्फुट क्रिया भी कहा जा सकता है।

## चार्वाक-मत में इच्छा भी ज्ञान ही

नैयायिकों एवं वैशेषिकों[२००] ने इच्छा को भी स्वतंत्र रूप से मान्य, वर्णित अन्य गुणों की तरह एक स्वतंत्र गुण माना है। उनका कहना है कि वस्तुगत सौन्दर्य से आकृष्ट व्यक्ति उस वस्तु को चाहता है कि 'यह मुझे प्राप्त हो।' यह चाह है इच्छा। इसे वे लोग

(२००) निर्दुःखत्वे सुखे चेच्छा तज्ज्ञानादेव जायते।
इच्छातु तदुपाये स्यादिष्टोपायत्वधी र्यदि॥ – भाषा-परिच्छेद।

ज्ञान न मानकर एक स्वतंत्र गुण इसलिए मानते हैं कि यह उनके मत में ज्ञान से उत्पन्न होती है। कारण और कार्य दोनों एक नहीं हो सकते। इसलिए उन्हें इच्छा को ज्ञान से अतिरिक्त मानना पड़ता है। साथ ही उन लोगों के सिद्धान्त में ज्ञान क्षणिक है अतः तृतीय क्षण में उसका नाश अवश्य होता है। पूरा नहीं अधूरा ही सही किन्तु ज्ञान के अस्तित्व की मात्रा के सम्बन्ध में वे लोग क्षणिक-विज्ञानवादी बौद्धों के सिद्धान्त से बहुत कुछ प्रभावित हैं। उक्त बौद्ध लोग ज्ञान को भी एक क्षणमात्र सम्बद्ध मानते हैं, द्वितीय क्षण में उनका ज्ञान रह पाता नहीं। नैयायिक और वैशेषिक, ज्ञान का नाश तृतीय क्षण में मानते हैं। इसीलिए अन्य दार्शनिकों ने नैयायिक और वैशेषिकों 'अर्द्ध वैनाशिक' कह कर उनका उपहास किया है। यही कारण है कि वे इच्छा को ज्ञान से उत्पन्न होने वाली मानते हैं ज्ञान नहीं। परन्तु प्रकृत चार्वाकीय-दृष्टिकोण से इच्छा को भी ज्ञान ही मानना उचित है। ज्ञान का क्षणिकत्व यहाँ मान्य नहीं है। वस्तुगत सौन्दर्य का प्रभाव प्राणियों के मस्तिष्क पर पड़ने पर वही ज्ञान जो कि विषय का प्रकाशन मात्र करता है इच्छा का स्वरूप ग्रहण कर लेता है। अर्थात् 'यह मुझे प्राप्त हो' या 'ऐसा मुझे भी मिले' ऐसा हो जाता है। जहाँ नैयायिक और वैशेषिक लोग नियमतः ज्ञान का धारावहन मानते हैं वहाँ उसके विरुद्ध अनेक काल स्थायी एक ज्ञान अन्य दार्शनिकों ने भी माना है। जब ज्ञान की अनेक कालस्थायिता मान ली जाय, तब क्यों इच्छा को एक स्वतंत्र गुण माना जाय? हाँ, एक बात यह अवश्य इच्छा के सम्बन्ध में मान्य है कि इसे अस्फुट चैतन्यात्मक नहीं मानना है। यह नियमतः स्फुट ही होता है और स्फुट चैतन्य ही कुछ और स्फुट होता हुआ अपेक्षित रूप में भावी सम्पर्क को भी विषय करता हुआ इच्छा आदि नामों से कथित होता है। यद्यपि सांख्य और वेदान्त सिद्धान्त भी इच्छा को अन्तःकरण की वृत्ति मानकर कुछ इसी प्रकार का दिग्दर्शन कराता हुआ पाया जाता है किन्तु उससे महान् पार्थक्य यह यहाँ ज्ञातव्य है कि उन दोनों सिद्धान्तों के अन्दर ज्ञान, इच्छा आदि को अन्तःकरण की वृत्ति मानकर स्पष्ट रूप से अन्तःकरण का ही धर्म इन्हें माना गया है और यहाँ अन्तःकरण पर वस्तु का प्रभाव पड़ने पर भूतात्मास्वरूप समग्र शरीर में व्याप्त चैतन्य का क्रमशः ज्ञान, इच्छा आदि रूपों में स्फुटीभाव मान्य है।

## चार्वाक मत में द्वेष भी स्वतंत्र गुण नहीं

नैयायिकों और वैशेषिकों ने द्वेष को भी एक स्वतंत्र गुण का स्थान दिया है। उनका कहना है कि इच्छा से जिस प्रकार प्राणियों को अभिमत विषय की ओर प्रवृत्ति होती है उसी प्रकार किसी भी विषय के सम्बन्ध में द्वेष होने पर उस विषय की ओर से वैमुख्य होता है, निवृत्ति होती है। अतः द्वेष को इच्छा का विरोधी एक स्वतंत्र गुण शरीर के अतिरिक्त होने वाली आत्मा का गुण मानना चाहिए। सांख्य वेदान्त आदि दर्शन इस द्वेष से भी इच्छा की तरह एक अन्तःकरण की इच्छाविरोधी वृत्ति मानते हैं। वृत्ति का अर्थ होता है परिणाम। परिणाम और परिणामी उन दार्शनिक सिद्धान्तों के अनुसार तत्त्वतः एक ही

---

(२०१) निवृत्तिस्तु भवेद्द्वेषा। – *भाषा-परिच्छेद।*

मान्य होते हैं अतः परिणामी अन्तःकरण की दृष्टि से भी सभी ज्ञान, इच्छा, यत्न, द्वेष आदि एक हो जाते हैं। प्रकृत चार्वाकीय-तत्त्व सम्बन्धी धारणा की ओर ध्यान देने पर इस द्वेष के सम्बन्ध में यही निर्णय उचित प्रतीत होता है कि यह भी इच्छा की तरह ज्ञान का ही एक प्रभेद है। जहाँ तक इसको इच्छा के साथ विरोध का प्रश्न है वह सर्वदर्शन-मान्य है। अतः द्वेष भी इच्छा की तरह ज्ञान ही है किन्तु वह इच्छा का विरोधी अवश्य है। सारांश यह कि वह स्फुट चैतन्य का और स्फुटीभाव है। अतः द्वेष भी शरीरात्मक भूतात्मा का ही धर्म है, उसी का स्वभाव है। अन्तःकरण का परिणामस्वरूप नहीं है, इस दृष्टिकोण से यदि ज्ञान, इच्छा, द्वेष आदि को अन्तःकरण का धर्म माना जाय तो वह भी इस सिद्धान्त में शरीर का ही प्रदेश-विशेष रूप में निर्णीत हो चुका है। अतः शरीरगत चैतन्य आदि को मस्तिष्कस्वरूप अन्तःकरणगत भी मानना ही होगा। अवयव और अवयवी के बीच समवायात्मक अभेद भी वर्णित हो चुका है। अतः उक्त ज्ञान, इच्छा, द्वेष आदि को अन्तःकरणगत भी मानना ही होगा तो इस कथन का आदर अभिप्रेत है। क्योंकि विरोध केवल इस बात से है कि वे अन्तःकरण के ही धर्म नहीं मान्य हैं यदि उनका भी इन्हें धर्म कहा जाय तो कोई आपत्ति नहीं है। सम्भव है कुछ लोग यहाँ यह प्रश्न उपस्थित करें कि जब इस सिद्धान्त में इच्छा और द्वेष ये दोनों ही शरीर, धर्म, ज्ञान के स्फुटीभाव ही हैं तो इन दो परस्पर स्फुटीभावों का नियामक क्या होगा? क्योंकि नियामक न मानने पर अभिप्रेत वस्तु में द्वेष और अनभिप्रेत वस्तु में इच्छा हो जाय। तो इसका उत्तर यह समझना चाहिए कि दोनों के शरीरातिरिक्त आत्मधर्म होने पर एवं सांख्य और वेदान्त सिद्धान्त में दोनों के अन्तःकरण का धर्म होने पर भी जो इच्छा और द्वेष इनके अन्दर विरोध का नियामक होता है - वह यहाँ भी नियामक हो सकता है। सारांश यह कि विषयगत वैलक्षण्यमूलक मस्तिष्क पर पड़ने वाले प्रभावगत वैलक्षण्य इस विरोध का नियामक होगा। अतः अभिप्रेत में इच्छा ही होगी द्वेष नहीं और अनभिप्रेत में द्वेष ही होगा इच्छा नहीं होगी। इस द्वेष को इच्छा का अभाव नहीं कहा जा सकता। क्योंकि वह सुषुप्ति आदि के समय भी रहता है किन्तु द्वेष उस समय रहता नहीं। और एक बात यह कि यहाँ बौद्ध सिद्धान्त की तरह औदास्य का भी निवृत्ति में अन्तर्भाव मान्य नहीं है इसलिए भी इच्छा के अभाव को द्वेष नहीं कहा जा सकता।

## चार्वाक सिद्धान्त में प्रयत्न चेष्टा के अतिरिक्त और कुछ नहीं

प्रयत्न के सम्बन्ध में भी नैयायिकों और वैशेषिकों का कहना यह है कि यह भी एक स्वतंत्र गुण है। यह इच्छा और द्वेष दोनों गुणों से उत्पन्न होता है। क्योंकि प्रयत्न के प्रभेद तीन हैं [२०२] प्रवृत्ति, निवृत्ति और जीवनयोनि। इच्छा से होती है प्रवृत्ति और द्वेष से होती है निवृत्ति। और वेदान्त-सिद्धान्त में यह प्रयत्न भी अन्तःकरण का ही परिणाम माना गया है। परन्तु इस चार्वाक-सिद्धान्त में ये सब बातें मान्य नहीं हैं। क्योंकि इसके कारण

(२०२) प्रवृत्तश्चि निवृत्तिश्च तथा जीवनयोनयः।
एवं प्रयत्नत्रैविध्यं तान्त्रिकै परिकीर्तितम्॥ *- भाषा-परिच्छेद।*

रूप से उक्त अन्य दार्शनिकों द्वारा मान्य इच्छा एवं द्वेष का खण्डन अभी-अभी किया जा चुका है। यदि यह कहा जाय कि फिर भी इसे चैतन्य का ही स्फुटीभावात्मक तो कम-से-कम मानना ही चाहिए। तो इस सम्बन्ध में वक्तव्य यह है कि इस प्रयत्न को चैतन्य का स्फुटीभाव भी नहीं मानना चाहिए। यह शरीरात्मगत चेष्टा के अर्थात् हित की प्राप्ति और अहित के परिहार के अनुकूल होने वाली क्रिया के अतिरिक्त और कुछ नहीं है। क्योंकि चेष्टा के पूर्व न कोई भी व्यक्ति स्वयं यह अनुभव करता है कि 'मैं प्रयत्न कर रहा हूँ' और न कोई अन्य व्यक्ति उसके सम्बन्ध में यह सोचता या कहता है कि 'वह प्रयत्न कर रहा है।' अत: उक्त प्रकार की चेष्टा को ही प्रयत्न मानना उचित है। सम्भव है प्रयत्नवादियों की ओर से इस पर यह कहा जाय कि प्रवृत्ति और निवृत्ति को भले ही चेष्टा कहा जा सके किन्तु जीवनयोनि नामक यत्न को तो चेष्टा नहीं कहा जा सकता। क्योंकि उसके सम्बन्ध में उक्त प्रकार चेष्टा से सम्बन्धित प्रतीति या वाक्य-प्रयोग नहीं होते हुए पाये जाते हैं। तो इस सम्बन्ध में वक्तव्य यह है कि वह भी एक प्रकार आन्तर चेष्टा ही है। उससे अतिरिक्त कोई स्वतंत्र गुण नहीं अथवा चैतन्य का ही वह भी एक प्रकार स्फुटीभाव है जिसके कारण श्वास-प्रश्वास, नाड़ी-स्पन्दन एवं शरीर आत्मा के अन्दर सतत् रासायनिक प्रक्रियाएँ होती हैं। अत: जीवनयोनि नामक यत्न भी तहाँ स्वतंत्र गुण रूप से मान्य नहीं है। यदि गम्भीर भाव से देखा जाय तो उन लोगों के सिद्धान्त के अनुसार भी जीवनयोनि यत्न को मान्यता प्राप्त होना कठिन है। क्योंकि प्रयत्न के प्रति इच्छा या द्वेष इन दोनों के अन्दर कोई एक कारण माना जाता है। इस जीवनयोनि के प्रति उक्त दोनों के अन्दर कोई कारण हो नहीं सकता। क्योंकि तब यह भी प्रवृत्ति या निवृत्ति ही हो बैठेगा, स्वतंत्र अस्तित्व खो बैठेगा। मिलित रूप से इच्छा और द्वेष इन दोनों को जीवनयोनि के प्रति कारण माना जाय यह भी नहीं कहा जा सकता। क्योंकि अत्यन्त विरोधी दो का सहभावात्मक मिलन सम्भव नहीं होता। यह भी नहीं कहा जा सकता कि इन दोनों के अतिरिक्त और ही किसी को इस जीवनयोनि प्रयत्न के प्रति कारण मानेंगे। क्योंकि उनके मत में अतिरिक्ततया मान्य प्रवृत्ति एवं निवृत्तिस्वरूप प्रयत्न जबकि इच्छा और द्वेष एतदतिरिक्त किसी से उत्पन्न नहीं होते तो प्रयत्न होने के नाते इसे भी अन्य-जन्य कैसे माना जा सकता? अत: जीवनयोनि-यत्न का निष्पादक न मिलक के कारण उसे मान्यता नहीं दी जा सकती।

## चार्वाक मत में द्रवत्व भी कोई स्वतंत्र गुण नहीं

नैयायिक, वैशेषिक आदि दार्शनिक, रूप रस आदि की तरह 'द्रवत्व'[२०३] नामक भी एक स्वतंत्र गुण मानते हैं। उनका कहना है कि जल आदि द्रव्यों में तरलता स्पष्ट रूप से देखी जाती है उस तरलता का अपर नाम है द्रवत्व। यह द्रवत्व गुण दो प्रकारों का होता है सांसिद्धिक और नैमित्तिक। उनका कहना है कि सांसिद्धिक द्रवत्व जल में

(२०३) द्रवत्वं स्यन्दने हेतु निर्मित्तं संग्रहेतुतत्। – *भाषा-परिच्छेद।*

होता है और नैमित्तिक द्रवत्व पृथिवी और तेज में। घी, तेल, लाह आदि पार्थिव द्रव्यों में द्रवत्व नैमित्तिक होता है। क्योंकि विलक्षण ताप से ये द्रवीभूत होते हैं और उसके अभाव में ये जम जाते हैं यह प्रत्यक्षदृष्ट है। तेज में वे लोग द्रवत्व इसलिए मानते हैं कि सोने को भी पार्थिव न मानकर एक प्रकार तेज ही मानते हैं और सोने में विलक्षण-ताप-प्रयुक्त होने वाला द्रवीभाव देखा ही जाता है। परन्तु इस चार्वाक सिद्धान्त में द्रवत्व स्वतंत्र गुण ही नहीं मान्य है क्योंकि विचारपूर्वक देखने पर यह स्पष्ट प्रतीत हो सकता है कि द्रवत्व अवयवों की विरलता के अतिरिक्त और कुछ नहीं है। इस विरलता को जल आदिगत संयोग-शैथिल्य भलीभाँति कहा जा सकता है। कहने का तात्पर्य यह कि बर्फ आदि जलगत कण जब वैरल्यानुकूल ताप के अभाव के कारण आपस में पूर्ण रूप से चिपक जाते हैं, घनीभूत हो जाते हैं तब शिथिल संयोगात्मक वैरल्य उन कणों में रहता नहीं, अतः वे तरल, द्रवीभूत, प्रत्यक्षगोचर नहीं होते हैं। और जब उनके अन्दर शिथिल-संयोगात्मक-वैरल्यानुकूल ताप प्राप्त होता तब उक्त शिथिल-संयोगात्मक-वैरल्य उन जलकणों में रह नहीं पाता। अतः वैरल्य-विरोधी घनीभाव अर्थात् एक प्रकार अतिशयित संयोग उन जलकणों में हो जाता है। अतः वहाँ का वह समवायात्मक जल, करक हिम, ओला आदि विभिन्न नामों से कथित होता है। अतः द्रवत्व नामक कोई स्वतंत्र गुण यहाँ मान्य नहीं है। इस विवेचन के अनुसार द्रवत्व गुण का ही खण्डन हो जाने पर सांसिद्धिक-द्रवत्व और नैमित्तिक-द्रवत्व और तदनुसार उक्त तदाश्रय का विभाजन आदि स्वतः खण्डित हो जाते हैं। यदि यह कहा जाय कि द्रवत्व स्वतंत्र गुण भले ही न हो वह संयोग-वैरल्य ही हो सही, फिर भी उसकी सांसिद्धिकता और नैमित्तिकता जो कि प्रत्यक्ष दृष्ट है मान्य ही होगी। तो इसके सम्बन्ध में भी ज्ञातव्य यह है कि गम्भीरतापूर्वक विचार करने पर यह मानना ही होगा कि तारल्य एवं घनीभाव दोनों ही विभिन्न तापात्मक निमित्त-प्रयुक्त प्राप्त होते हैं। अतः तारल्यात्मक अर्थात् अवयव-वैरल्यात्मक किसी भी द्रवत्व को सांसिद्धिक नहीं कहा जा सकता। जिस द्रवत्व की नैयायिक एवं वैशेषिक लोग स्वाभाविक कहते हैं कि विचार करने पर वह भी नैमित्तिक ही स्थिर होता है। एक बात यहाँ और भी यह ध्यान देने की है कि यहाँ सोना तेज नहीं पार्थिव ही मान्य है जैसा कि परवर्ती नैयायिक एवं वैशेषिकों ने भी माना है। अतः तेज में उक्त द्रवत्व बिल्कुल मान्य नहीं है। यह इसलिए भी आवश्यक है कि सभी द्रवत्व को नैमित्तिक अर्थात् ताप-प्रयुक्त बतलाया जा चुका है। अब यदि तापात्मक तेज में भी द्रवत्व माना जाय तो उसकी नैमित्तिकता के आधार पर अनवस्था आपन्न हो पड़ेगी।

## चार्वाक मत में स्नेह भी स्वतंत्र गुण नहीं

नैयायिक एवं वैशेषिक विवेचकों ने गुणों के अन्दर स्नेह को भी एक स्वतंत्र स्थान दिया है। इस स्नेह गुण का परिचय देते हुए उन लोगों ने यह कहा कि - आँटा [२०४]

(२०४) चूर्णादिपिण्डीभावहेतुर्गुण स्नेहः। - तर्क-संग्रह।

मृत् चूर्ण आदि में उपयुक्त मात्रा में जल मिलाने पर आटा के या मिट्टी आदि के कण इस प्रकार आपस में चिपक जाते हैं कि एक देशधारण से समग्र का धारण एवं एक देश के आकर्षण से समग्र का आकर्षण होता हुआ पाया जाता है। इस विलक्षण परिस्थिति को देखते हुए उसके सम्पादक रूप के केवल जल में ही रहने वाला 'स्नेह' नामक गुण अवश्य मान्य है। परन्तु प्रकृत चार्वाकीय-दृष्टिकोण से देखने पर इस स्नेह-गुण को एक स्वतंत्र गुण मानना उचित नहीं प्रतीत होता है। क्योंकि उक्त प्रकार जलगत अवयव वैरल्यात्मक द्रवत्व की मान्यता के कारण उक्त एक देशधारण-स्थलीय समग्रधारण एवं एक देश आकर्षण स्थलीय समग्र का आकर्षण उत्पन्न किया जा सकता है। अत: स्नेह एक स्वतंत्र गुण मानने का कोई प्रयोजन नहीं रह जाता है। कुछ लोग यदि यह कहें कि द्रवत्व को स्नेह का स्थान इसलिए नहीं दिया जा सकता कि आटा या मृत् चूर्ण में गलाये हुए काँच को डालने पर या गलाये हुए स्वर्ण आदि धातुओं को डालने पर पिण्डीभाव नहीं हो पाता है। और इसीलिए वहाँ एक देशधारण से समग्र का धारण या एक देश आकर्षण से समग्र का आकर्षण भी होता हुआ नहीं देखा जाता है। स्नेह जलमात्र में होने के कारण जलसंयोग होने पर एक देशधारण से समग्रधारण एवं एक देशआकर्षण से समग्र का आकर्षणानुकूल पारस्परिक संयोग होता है। पिण्डीभाव होता है। अत: स्नेह को जलमात्रगत गुण रूप में मान्यता अनिवार्य है। तो इसके उत्तर में यह भलीभाँति कहा जा सकता है कि उक्त प्रकार वैरल्यात्मक-द्रवत्वयुक्त जलसंयोग को उक्त प्रकार धारणाकर्षण के प्रति अनुकूल होने वाले पिण्डीभाव के प्रति कारण मान लेने पर अनायास द्रुत काँच के एवं द्रुत सुवर्ण आदि के संयोग से मृतचूर्ण आदि में पिण्डीभाव क्यों नहीं हो पाता? एवं तत्प्रयुक्त एक देशधारण से समग्रधारण एवं एक देश आकर्षण से समग्राकर्षण क्यों नहीं होता? यह प्रश्न अनायास उत्तर पा जाता है कि उक्त प्रकार पिण्डीभाव का कारण जबकि द्रुत जल का संयोग को माना जा रहा है तब काँच, स्वर्ण आदि पार्थिव होने के कारण जल नहीं हो सकता। अत: उक्त प्रकार जल संयोगात्मक कारण के अभाव के कारण वहाँ पिण्डीभाव एवं तत्प्रयुक्त रूप में होने वाले धारण एवं आकर्षण का अभाव उचित कहा जा सकता है। इसलिए स्नेह अतिरिक्त गुणरूप में मान्य नहीं ठहराया जा सकता। यदि यह कहा जाय कि घृत, तेल आबि में होने वाली स्निग्धता की प्रतीति एवं तदनुरूप प्रामाणिक वाक्य-प्रयोगात्मक व्यवहार स्नेह को स्वतंत्र गुण माने बिना सम्भव नहीं है अत: जलगत स्नेहगुण मान्य है। तो यह कथन इसलिए ससार नहीं होगा कि स्नेह को स्वतंत्र गुण मानने वाले तेल, घृत आदि को जल को मानते नहीं। फिर उक्त प्रतीति एवं व्यवहार से सिद्ध होने वाला स्नेह जल मात्रगत कैसे हो पायेगा? यदि यह कहा जाय कि वह स्नेह घृत, तेल आदिगत जल का होता है तो यह इसलिए ठीक नहीं होगा कि तब केवल जल में स्निग्धता की अधिक प्रतीति होनी चाहिए। किन्तु ऐसा होता नहीं। तेल, घृत आदि में ही अधिक स्निग्धता की प्रतीति आदि होते हैं।

## चार्वाक मत और सुख

अन्य सांसारिक वस्तुओं की इच्छा जिसकी इच्छा होने के कारण [२०५] होती है वह भावात्मक वस्तु है सुख। कहने का तात्पर्य यह कि घर, भोजन, कपड़े, लत्ते आदि वस्तुओं को कोई क्यों चाहता है? इसीलिए तो कि जीवन सुखमय हो? अतः इस वस्तुस्थिति के अनुसार यह मानना ही होगा कि सुख शरीरात्मा का एक आगन्तुक भाव है और इसीलिए वह उसका गुण है। यह बात नहीं कही जा सकती कि उक्त वस्तुओं की इच्छाएँ तो दुःखाभाव की इच्छा के कारण भी हो सकती है, ऐसी परिस्थिति में या तो उक्त परिभाषा के अनुसार सुख को दुःख का अभावात्मक मानना होगा या सुख की उक्त परिभाषा त्याज्य होगी। तो इसके उत्तर में वक्तव्य यह होगा कि सुख को दुःख का अभाव इसलिए नहीं कहा जा सकता कि फिर दुःख को ही सुख का अभावस्वरूप क्यों न माना जाय? इसका उचित उत्तर दिया नहीं जा सकता। यदि यह कहा जाय कि ऐसा ही मान लिया जाय तो क्षति क्या होगी? तो यह कथन इसलिए उचित नहीं हो पायेगा कि ऐसा मानने पर 'अन्योन्याश्रय' जिसे अन्य शब्द में 'परस्पराश्र' कहा जाता है अनिवार्य हो उठेगा। क्योंकि अभाव का ज्ञान नियमतः प्रतियोगिज्ञान-सापेक्ष हुआ करता है। अतः दुःख को समझे बिना दुःखाभावस्वरूप सुख नहीं समझा जा सकेगा और सुख को समझे बिना सुखाभावस्वरूप दुःख को नहीं समझा जा सकेगा। जिसका कुफल यह हो बैठेगा कि कोई भी व्यक्ति न तो सुख का अनुभव कर पायेगा और न दुःख का। किन्तु वस्तुस्थिति ऐसी है नहीं, प्रत्येक मानव ही नहीं, प्रत्येक प्राणी सुख और दुःख का अनुभव करता है, यह उसकी विभिन्नकालिक शारीरिक परिस्थिति को देखते हुए ज्ञात होता है। अतः सुख को दुःख का अभाव न मानकर एक स्वतंत्र आत्मगुण ही मानना उचित है। दूसरी बात इस सम्बन्ध में ध्यान देने योग्य यह है कि सुख को दुःख का अभाव मानने पर सुख का भान नियमतः दुःखविषयक भी बन बैठेगा। कहने का तात्पर्य यह कि अभाव कभी निष्प्रतियोगिक रूप में प्रतीत नहीं होता। प्रतियोगी से सहित रूप में ही प्रतीत होता है। किसी भी ज्ञान में घट का विषयीकरण न होते हुए उसके अभाव का विषयीकरण कभी नहीं होता। किन्तु सुखानुभव के समय प्राणी दुःख का अनुभव बिल्कुल नहीं करता है इसलिए भी सुख को दुःख का अभाव नहीं कहा जा सकता। नैयायिकों एवं वैशेषिकों ने जो सरल रूप सुख का परिचय देते हुए यह कहा है कि 'जिसे सब चाहे वह है सुख' यह उनका कथन इसलिए उचित नहीं कहा जा सकता कि फिर तो शरीरात्माओं में उक्त सुखलक्षण अतिव्याप्त हो बैठेगा। क्योंकि प्रत्येक प्राणी अपनी शरीस्थिति का इच्छुक होता है। न्यायवैशेषिक मत में धर्म और धर्मी अभिन्न भी नहीं माने जाते कि उक्त आपत्ति अभ्युपगम्य कही जा सके। साथ ही दुःख के अभाव में भी उक्त सुखलक्षण अतिव्याप्त हो उठेगा। क्योंकि सुख की इच्छा की तरह समग्र प्राणी को दुःख के अभाव की भी इच्छा होती है।

(२०५) इतरेच्छानधीनेच्छाविवयत्वं सुखस्य लक्षणम्। — तर्कसंग्रह न्या०बो०।

## चार्वाक-मत और दुःख

दुःख गुण का परिचय नैयायिकों एवं वैशेषिकों ने इस प्रकार दिया है कि 'जो सबके लिए [२०६] प्रतिकूल हो, अर्थात् जिसे कोई न चाहे वह है दुःख।' यह उनका निर्वचन इसलिए मान्य नहीं है कि दुःख को न चाहने वाला दुःखों के साधनों को भी तो नहीं चाहता है? अतः उक्त दुःख का निर्वचन दुःख साधन अहिकण्टक आदि में अतिव्याप्त हो उठेगा। यदि यह कहा जाय कि प्राणी दुःख के साधनों को इसलिए नहीं चाहता है कि उन साधनों से प्राप्त होने वाले दुःख को वह चाहता नहीं। तो फिर तदनुरूप ही निर्वचन दुःख का करना चाहिए अर्थात् दुःख का निर्वचन इस प्रकार करना चाहिए कि 'जिसे न चाहने के कारण उसके साधनों को भी न चाहा जाय वह है दुःख।' इस कथन का अभिप्रेत अर्थ यह समझना चाहिए कि 'जिसके सम्बन्ध में होने वाली अनिच्छा अन्य विषय में होने वाली अनिच्छा के अधीन न हो वह है दुःख।' अभिप्राय यह कि दुःख को स्वतः नहीं चाहता है प्राणी, और दुःख के प्रति साधन होने वालों को इसलिए नहीं चाहता कि उनसे अनिवार्य रूप में होने वाले दुःख को वह चाहता नहीं। अतः यह मानना ही होगा कि 'संसार में ऐसी वस्तु केवल दुःख ही है जिसको प्राणी स्वतः नहीं चाहता है।' अतः दुःख का निर्वचन सर्वथा उचित माना जायेगा कि 'प्राणी जिसे स्वतः नहीं चाहे वह है दुःख। दुःख को सुख का अभाव क्यों न माना जाय?' इस प्रश्न का उत्तर विहित सुख विचार के अवसर पर किये गये सुख के दुःखाभावस्वरूपत्व-खण्डन के आधार पर दातव्य है। सारांश यह कि दुःख को सुखाभान मानने पर तुल्ययुक्तिप्रयुक्त सुख को भी दुःख का अभाव मानना होगा। और उसे भी स्वीकार करने पर अन्योन्याश्रय दोष अनिवार्य हो उठेगा। अधिकतर वैशेषिक-लोग यथासम्भव वस्तुओं का निर्वचन असाधारण जाति के आधार पर किया करते हैं। तदनुसार दुःख का भी निर्वचन वे इस प्रकार कर सकते हैं कि दुखत्व जाति जिसमें रहे वह है दुःख। परन्तु इस प्रकार के निर्वचन का आदर इसलिए नहीं किया जा सकता कि यहाँ गुण और गुणी की तरह तत्त्वतः जातिमान् रूप से प्रतीत होने वाले, इन दोनों के बीच भी तात्त्विक आधाराधेय भाव मान्य नहीं। दूसरा यह कि कहीं भी जातिघटित लक्षण को मान्यता इसलिए नहीं दी जा सकती कि लक्ष्यतावच्छेद अर्थात् लक्ष्यता का नियामक और लक्षण ये दोनों एक हो उठेंगे। जिसका कुफल यह होगा कि लक्षण के द्वारा विधेय लक्ष्यगत इतर-भेद का अनुमानसिद्ध साधन दोषग्रस्त हो उठेगा। लक्षण यदि लक्ष्य को औरों से भिन्न न समझा पाये तो उसकी लक्षणता ही व्यर्थ हो उठेगा। लक्षण यदि लक्ष्य को औरों से भिन्न न समझा पाये तो उसकी लक्षणता ही व्यर्थ हो उठेगी। लक्ष्यों को स्वेतर-भिन्न समझाना ही होता है लक्षण का मुख्य प्रयोजन। अतः दुःख का लक्षण दुःखत्व जाति को नहीं माना जा सकता है। उसी प्रकार जाति को कहीं भी लक्षण नहीं

---

(२०६) अधर्मजन्यं दुःखंस्यात् प्रतिकूलं सचेतसाम्। *- भाषा-परिच्छेद।*
सवेषां प्रतिकूल-वेदनीयं दुःखम्। *- तर्कसंग्रह।*

बनाया जा सकता। बौद्ध आदि दार्शनिकों ने जो समग्र संसार को दुःख कहा है वह सर्वथा अनुभवविरुद्ध है।

## चार्वाक-मत और गुरुत्व

भार वजन आदि शब्दों से कहा जाने वाला गुण है गुरुत्व। यह प्रथम पतन के प्रति असाधारण [२०७] कारण होता है। कहने का तात्पर्य यह कि किसी भारी वस्तु को कहीं ऊपर से छोड़ देने पर वह नीचे गिरता है यह देखा ही जाता है किन्तु धुनी हुई हल्की थोड़ी रुई आदि कुछ चीजें ऊपर ही उड़ती रह जाती हैं। अतः गिरने और न गिरने वाली दोनों वस्तुओं के अन्दर कुछ अन्तर मानना अनिवार्य होगा। ऐसी परिस्थिति में यह अनायास समझा जा सकता है कि उक्त गिरने वाली वस्तुओं में कोई ऐसा गुण है जिसके कारण वह गिरता है जिसकी उपयुक्त मात्रा में अविद्यमानता के कारण उक्त हल्की रुई आदि गिरती नहीं। अतः गुरुत्व नामक गुण अवश्य मान्य है। इसके अतिरिक्त तुलादण्ड की अवनति के आधार पर भी इस गुरुत्व गुण को पहचाना जा सकता है। कहने का तात्पर्य यह कि तराजू के दो पलरों पर भी विभिन्न भारयुक्त वस्तुओं को एक ही काल में रखने पर एक पलरा नीचे और दूसरा पलरा ऊपर उठ जाता है यह देखा ही जाता है। अतः इस प्रत्यक्ष-दृष्ट नमनोन्नमनात्मक वैलक्षण का सम्पादक कोई गुण तराजू के पलरे पर रखी गयी वस्तु में मानना आवश्यक होगा वही है गुरुत्व। यह गुरुत्व तारतम्य हुआ करता है इसीलिए किसी सेर भर की वस्तु से दो सेर-तीन सेर की वस्तुएँ अधिक गुरु, अधिक भारयुक्त कहलाती हैं। इस कथन से यह सम्भवतः स्पष्ट हो गया होगा कि लघुत्व भी अनतिशयित गुरुत्व ही होता है। गुरुत्व का अभाव या गुरुत्व के समान कोई गुणान्तर नहीं।

सम्भव है कि नैयायिक और वैशेषिक लोग इसका दृढ़तापूर्वक प्रतिवाद उपस्थित करें क्योंकि उनके मत में गुरुत्व केवल पृथिवी और जल इन दो द्रव्यों के ही गुण रूप में माने जाते हैं। ऐसी परिस्थिति में तेज में एवं वायु में बिल्कुल अनतिशयित गुरुत्व भी रहता नहीं यतः उस गुरुत्व को लघुत्व कहा जा सके। परन्तु इस चार्वाक सिद्धान्त में पृथिवी, जल, तेज और वायु चारों ही भूत अन्योन्य मिथुन ही होते हैं सदा विभिन्न मात्रा में आपस में मिले ही रहते हैं यह बात बारम्बार कही जा चुकी है। अतः यहाँ यह नहीं कहा जा सकता है कि पृथिवी और जल इन दो भूतों में ही गुरुत्व गुण रहता है, तेज और वायु इन दोनों में नहीं। इस सम्बन्ध में दूसरी बात यह ध्यान देने योग्य है कि जोर से चलने वाली हवा से भी चोट लगती है यह अनुभव सिद्ध है इसलिए वायु में भी भार अर्थात् गुरुत्व मानना ही होगा। रही बात तेज की तो उसके सम्बन्ध में भी यह भलीभाँति कहा जा सकता है कि कोई भी भौतिक कण सर्वथा भारहीन हो सकता नहीं, अतः तैजस कणों को भी सर्वथा भारहीन नहीं कहा जा सकता अतः गुरुत्व तेज का भी गुण है। हाँ, यह बात अवश्य मान्य है कि पृथिवी की अपेक्षा जल में और जल की अपेक्षा वायु में और उसकी

---

(२०७) गुरुत्वम्, आद्यपतना समवायिकारणं अतीन्द्रियं पृथिवीजल वृत्ति। - तर्क-भाषा।

भी अपेक्षा तेज में गुरुत्व की मात्रा अल्प होती है अतः उनमें मात्राकृत कमी होने वाले अनतिशयित गुरुत्वों को ही लघुत्व भलीभाँति कहा जा सकता है।

## चार्वाक-मत और संस्कार

नैयायिकों और वैशेषिकों ने भी संस्कार [२०८] गुण का अस्तित्व माना है। उनका कहना इस गुण के सम्बन्ध में यह है कि संस्कार तीन प्रकार का होता है - वेग, भावना और स्थितिस्थापक। वेग पृथिवी, जल, तेज, वायु और मन इन पाँच द्रव्यों में रहता है। भावना शरीर आदि से अतिरिक्त आत्मा का धर्म है क्योंकि इसी के उद्घोष के कारण पूर्वानुभूत वस्तुओं के स्मरण हुआ करते हैं। स्थितिस्थापक संस्कार मुख्य रूप से पृथिवी में ही पाया जाता है, कुछ लोगों के मत में वह चारों भूतों में होता है। परन्तु यहाँ उन इस प्रकार मानने वालों से अनेक प्रकार का मतभेद है। यथा - वेग भूतचतुष्टय का ही धर्म है। क्योंकि इसके अतिरिक्त कोई तत्त्व ही यहाँ मान्य नहीं है। अतः वेगात्मक संस्कार के आश्रय चार हैं, पाँच नहीं। दूसरी बात यह कि भावनात्मक संस्कार भी भूतों का ही धर्म है अन्य का नहीं। क्योंकि इस भूतचैतन्य सिद्धान्त में भूत चतुष्टय से अतिरिक्त कुछ तात्त्विक रूप से मान्य नहीं है। तृतीय यह कि स्थितिस्थापक को एक स्वतंत्र संस्कार मानने का कोई प्रयोजन नहीं दृष्टिगोचर नहीं होता है। क्योंकि उसे भी वेग का ही प्रभेद अनायास माना जा सकता है। कहने का तात्पर्य यह कि वेग को ही स्थितिस्थापक और अस्थितिस्थापक इस प्रकार जबकि दो प्रकार माना जा सकता है तब स्थितिस्थापक को एक सर्वथा स्वतंत्र प्रकार संस्कार मानना बुद्धिमत्ता नहीं कही जा सकती। और यह अनुभव भी ऐसी मान्यता में इस प्रकार सामाय्य करता है कि वृक्ष, शाखा आदि की पुनः पूर्वास्थितिस्थल में वेग भी परिलक्षित होता ही है। फिर उस वेग को ही क्यों न स्थितिस्थापक मान लिया जाय। स्थल विशेष में वेग की अल्पता अर्थात् अतीव्रता भले ही हो सर्वथा वेगराहित्य किसी भी क्रिया धारास्थल में मान्य नहीं। ऐसी परिस्थिति में यही मानना सर्वथा उचित होगा कि स्थितिस्थापक को भी वेग का ही एक प्रभेद मान लिया जाय। चौथी बात यह है कि न्यायवैशेषिक सिद्धान्त में धर्म और अधर्म इन दोनों को अदृष्ट नामक स्वतंत्र आत्मगत गुण माना है। परन्तु इस चार्वाक सिद्धान्त में उस पाप पुण्यात्मक अदृष्ट को भी संस्कार ही मानना है। पाप और पुण्य को संस्कारात्मक अनेक दार्शनिकों ने माना है। उन्होंने जगह-जगह पर अदृष्ट को संस्कार [२०९] शब्द से कहा है और यह संस्कारात्मक अदृष्ट भी चैतन्य की तरह भूतों का ही धर्म है क्योंकि यहाँ अतिरिक्त आत्मा मान्य नहीं है यह बात पहले बतलायी जा चुकी है। यह अदृष्ट भूतगत होकर भी भोग का नियामक इसलिये हो पाता है कि सांख्य वेदान्त आदि सिद्धान्त में लिंग शरीर के अन्तर्गत भूतों की तरह पूर्व शरीरात्मगत

---

(२०८) संस्कार-व्यवहारा साधारण-कारणं संस्कारः। संस्कारास्त्रिविधः वेगो भावना स्थितिस्थापकश्दीच। - *तर्कभाषा।*

(२०९) संस्कारः पुस एवेष्टः प्रोक्षणाभ्युक्षणादिभिः। - *न्यायकुसुमांजलि।*

सूक्ष्म भूतों का शरीरान्तर तक अनुधावन यहाँ भी माना जा सकता है। इसलिए परलोक एवं कर्त्तव्य भोक्तृत्व के बीच समानाधिकरण्य आदि सब कुछ यहाँ भी मान्य हो पाते हैं।

## चार्वाकीय-दृष्टि में शब्द

शब्द को नैयार्यिकों एवं वैशेषिकों ने आकाशमात्र का गुण माना है। वैयाकरण तथा मीमांसक शब्द को गुण न मानकर द्रव्य मानते हैं। परन्तु यहाँ ये दोनों मत सर्वथा अमान्य हैं। क्योंकि यहाँ पंचूमभूतरूप में आकाश की मान्यता न होने के कारण शब्द को आकाश का गुण नहीं कहा जा सकता, और साथ ही उसे द्रव्य भी इसलिए नहीं माना जाता है कि शब्द चारों भूतों का गुण है। कहने का तात्पर्य यह कि जब वीणा, वेणु, मृदंग आदि से होने वाले शब्दों का श्रवण अबाधित भाव से होता है, तब शब्दों को वीणा, वेणु आदिगत आदि ही मानना सर्वथा उचित है, तदनुसार चारों भूतों में शब्द का अस्तित्व मान्य है। जल का मनोहर कलकल निनाद प्रसिद्ध ही है। आग आदि तेज के प्रज्वलन-स्थलों में भी शब्द का अनुभव होता ही है। अतः शब्द को जलगत तथा तेजगत भी मानना उचित ही है। वायु के चलने पर वायुगत एक प्रकार विलक्षण शब्द सुना ही जाता है। इसलिए शब्द को वायुधर्म मानना भी उचित ही है। नैयायिकों एवं वैशेषिकों ने इसके विरुद्ध यह कहा है कि शब्द वायु का गुण इसलिए नहीं हो सकता कि वायु के अन्य स्पर्श आदि गुण यावद्द्रव्यभावी देखे जाते हैं। यदि शब्द भी स्पर्श आदि की तरह वायु का गुण होता तो वह भी स्पर्श आदि की तरह यावद्दृष्टव्य-भावी होता। अर्थात् वायु के अस्तित्व काल तक शब्द रहता किन्तु ऐसा पाया जाता नहीं, अतः शब्द को वायु का गुण नहीं माना जा सकता। परन्तु विचार करने पर यह उनका कथन इसलिए उचित नहीं प्रतीत होता कि यह कथन तो ऐसा ही कहा जायेगा कि स्पर्श यदि कान से गृहीत नहीं होता है तो शब्द भी कान से ग्रहीत न हों। इसलिए यह यौक्तिक नहीं कहा जा सकता कि वायु का स्पर्श यावद्द्रव्यभावी होता है तो शब्द को वायुगत मानने पर उसे भी वैसा होना ही चाहिए। दूसरी बात यह कि गतिशील वायु भी तो निरन्तर स्वकीय कण विच्युतिप्रयुक्त अलग-अलग ही होता रहेगा। अतः वायुगत रूप से मान्य शब्द यावद्द्रव्यभावी होता नहीं यह भी दृढ़तापूर्वक नहीं कहा जा सकता। यह जो उन लोगों ने कहा कि 'शब्द स्पर्शवान् अर्थात् पृथिवी जल तेज और वायु इनका गुण नहीं है क्योंकि यह न तो अग्निसंयोगासमवायिकारणक है और न कारण गुणपूर्वक' यह कथन भी उचित इसलिए नहीं हो पाता कि वह कारण-गुणपूर्वक होता नहीं, यह कैसे निर्णय कर लिया गया? अतः नैयायिकों और वैशेषिकों का अनुमान स्वरूपासिद्ध दोषग्रस्त हो जाता है। क्योंकि पक्ष-शब्द में हेतुभूत अकारण-गुणपूर्वकत्व आता नहीं, अतः शब्दों को भूतगुण मानने में कोई बाधा नहीं जा रही है। वेदान्ती आदि दार्शनिक भी शब्द को भूतधर्म ही माना है। नैयायिक वैशेषिक आदि विवेचकों ने शब्दों को ध्वनि और वर्ण [२१०] इन दो प्रभेदों में विभक्त माना है। परन्तु तत्त्वतः विवेचन करने पर शब्द के ये विभाजन टिक नहीं पाते। क्योंकि ध्वनियाँ ही विभिन्न परिस्थितियों को प्राप्त कर वर्णात्मक रूप में प्रतीत एवं व्यवहृत होती है यह अनुभव सिद्ध है। उन विवेचकों मृदंग

---

(२१०) शब्दो ध्वनिश्च वर्णश्य च मृदङ्गादिभवो ध्वनिः। *- भाषा-परिच्छेद, गुणनिरूप।*

आदि अनाध्यात्मिक साधनों से होने वाले शब्दों को ध्वनि कहा है और कण्ठसंयोग आदि आध्यात्मिक कारणों से होने वाले शब्दों को वर्णात्मक माना है। परन्तु विवेचन की कसौटी पर कसने पर यह कथन इसलिए नहीं टिक पाता है कि कुशल वाद्यवादक वाद्यों से भी जब स्पष्ट बोल निकालता है तब वे वाद्यशब्द भी वर्णात्मक प्रतीत होते हैं और रोगादिग्रस्त मानव भी जब लड़खड़ाते हुए अस्फुट वाक्यों को बोलते हैं तो वहाँ स्पष्टतया प्रभिव्यक्त भाव से क ख आदि की श्रूयमाणता न होने के कारण वे उनके शब्द ध्वनिमात्र ही रह जाते हैं। इसीलिए वहाँ श्रोताओं को अर्थबोध नहीं होता है। तीसरी बात यहाँ ध्यान देने की यह भी है कि उक्त शब्द-विभाजन के आधार पर पशु-पक्षियों के शब्दों को क्या कहा जा सकेगा? कण्ठ संयोगादिजनित होने के कारण वर्णसमूहात्मक कहना इसलिए कठिन होगा कि श्रोताओं को क ख आदि वर्णों का वहाँ श्रवण होता नहीं और उक्त परिभाषा के अनुसार मृदंगादि अनाध्यात्मिक साधनजन्यता भी तो वहाँ होती नहीं। यदि यह कहा जाय कि पशुओं के शब्दों से मानवों को भले ही बोध न होता हो किन्तु अन्ततःसजातीय पशुओं को उन शब्दों से बोध होता ही है, अतः उन शब्दों को भी वर्णात्मक मानना होगा। तो इसके सम्बन्ध में वक्तव्य यह है कि इस कथन से फलतः ध्वनिमात्र की शब्दता ही सिद्ध होती है। क्योंकि कण्ठ संयोग आदि जन्य क ख आदि को ही उक्त विभाजनवादी वर्ण मानते हैं। पशु वाक्य यदि तत्त्वतः वर्णात्मक होते तो वे मानवों के लिए भी वर्णात्मक होते। क्या मानव और क्या पशु-पक्षी आदि अन्य प्राणी, सभी एक प्रकार सुनते और उससे बोध करते। किन्तु जब ऐसा होता नहीं तो इससे यह स्वतः सिद्ध हो गया कि ध्वनि और वर्ण रूप में शब्द का विभाजन आपेक्षिक है, ज्ञानाश्रित है, वास्तविक नहीं। और पशु-पक्षी आदि के शब्दों को ध्वनि मानते हुए भी यदि अन्वय व्यतिरेक का दृढ़ अनुशीलन करें तो उसे पशुपक्षियों के अवर्णात्मक शब्दों से भी उनके अभिप्रेत अर्थों का भान होता ही है। इसीलिए योगशास्त्र के अन्दर सर्वभूत रूतज्ञान की चर्चा पायी जाती है और आधुनिक कतिपय पाश्चात्य अन्वेषक भी पक्षिगत ज्ञान करते हुए सुने जाते हैं और ध्वन्यात्मक शब्द के सम्बन्ध में भी जब दो व्यक्तियों के अन्दर संकेत निर्णय हो जाते हैं तो उससे अर्थबोध का होना पाया ही जाता है। अतः किसी भी विभाजक के आधार पर ध्वनि और वर्ण इन दो प्रभेदों में शब्दों का विभाजन वास्तविक रूप से सम्भव नहीं है। इस प्रकार विवेचन उपस्थित करने के अनन्तर वर्णनित्यता, स्फोट आदि की मान्यता आदि स्वतः निरस्त हो जाते हैं। इस उपस्थापित गुण-विवेचन के अन्त में फिर यह स्मरण दिला देना अनुचित नहीं कहा जायेगा कि वास्तविकता के आधार पर गुण और गुणी भिन्न नहीं, अभिन्न ही होते हैं।

## चार्वाक मत में कर्म-अतिरिक्त पदार्थ नहीं

गुण और गुणी की तरह कर्म और कर्मी भी तत्त्वतः अभिन्न ही हैं। हाँ, यह बराबर ध्यान रखना चाहिए कि गुण-गुणी और कर्म-कर्मी आदि के बीच होने वाला अभेद-भेद-सहिष्णु समवायात्मक ही मान्य है जिसकी चर्चा पहले बारम्बार की जा चुकी

है। कर्म की चलनरूपता में कोई विवाद नहीं है। यह कर्म स्फुट और अस्फुट इस प्रकार दो प्रभेदों में विभक्त है। अस्फुट कम्पन को ही परिणामवादी सांख्य आदि दार्शनिक परिणाम शब्द से कहते हैं। किन्तु तत्त्वतः विचार किया जाय तो वह भी मृदु कम्पनात्मक ही है। एतत्सम्बन्धी विशद विवेचन मेरे पदार्थ शास्त्र द्वितीय भाग में पाया जा सकता है। नैयायिक एवं वैशेषिकों ने जो पाँच [२११] उत्क्षेपण प्रक्षेपण आदि प्रभेदों में कर्म का तत्त्वतः विभाजन किया है वह अतिअल्प पारिस्थितिक विभिन्नता पर आधारित होने के कारण वास्तविक रूप में मान्य नहीं कहा जा सकता। क्योंकि इस प्रकार अल्प पारिस्थितिक विभेद के आधार पर विभाजन को बढ़ाते जाने पर उनकी मान्य पंचविधता सर्वथा अमान्य हो उठेगी। इस बात का अनुभव कुछ परवर्ती नैयायिक एवं वैशेषिक विवेचकों ने भी किया तभी इस विभाजन के सम्बन्ध में उन्होंने अपना ऐसा हृदयोद्‌गार व्यक्त किया है 'इस प्रकार कर्म विभाजनकारी की निन्दा और स्तुति इसलिए उचित नहीं कि आखिर वे स्वतंत्रेच्छ मुनि जो ठहरे?' कहने का तात्पर्य यह कि गमन ऊर्ध्वाभिमुख हो या अन्याभिमुख, इच्छा प्रयुक्त हो या अनिच्छाप्रयुक्त गमन ही है, कर्म ही है, एक जैसा ही है। अतः उत्क्षेपण आदि रूप में किया जाने वाला कर्म विभाजन कोई मौलिक महत्त्व नहीं रखता। यह यहाँ इसलिए भी आवश्यक है कि इस चार्वाक सिद्धान्त में दिक् कोई स्वतंत्र द्रव्य नहीं मान्य है यह बात बतलाई जा चुकी है। ऐसी परिस्थिति में उत्क्षेपण-अपक्षेपण आदि रूपों में क्रियाओं का विभाजन यहाँ सम्भव ही नहीं हो सकता। क्योंकि उक्त कर्म-विभाजन दिग्विभिन्नता पर आधारित है यह उनके नामों से ही स्पष्ट है। साथ ही इच्छा और अनिच्छा के आधार पर जो उत्क्षेपण और उद्‌गमन में अन्तर नैयायिकों एवं वैशेषिक विवेचकों ने माना है उसे भी मूल्यवान् नहीं कहा जा सकता। क्योंकि गमन की दृष्टि में उन दोनों में कोई अन्तर प्रतीत होता नहीं। इच्छापूर्वक होने वाले हाथ के उत्पातन से ऊदूखल आदि दृढ़ आधार से टकराये हुए मुशल आदि में संलग्नह हाथ के अनिच्छापूर्वक होने वाले उत्पतन में उत्थान की दृष्टि में भला क्या अन्तर बतलाया जा सकता? इसके अतिरिक्त एक बात और भी कर्म के सम्बन्ध में ध्यान देने योग्य यह है कि कर्म का विनाश जो उत्तर संयोग से नियमतः नैयायिकों एवं वैशेषिकों ने माना है वह भी उचित नहीं प्रतीत होता। हाँ, वेग प्रयुक्त कर्म-धारास्थल में वेग विनाश संयोग से तत्रत्य कर्म का नाश मान्य प्रतीत होता है। फलतः दूरगतिस्थल में कर्मधारा न मानकर कर्म की एकता ही मान्य है।

## चार्वाकीय-दृष्टि में सामान्य भी अतिरिक्त मान्य नहीं

इस चार्वाक सिद्धान्त में गुण-गुणी और कर्म-कर्मी की तरह सामान्य और सामान्यवान् ये दोनों भी अभिन्न मान्य हैं। और अभेद भी पूर्ववत् समवायात्मक ही मान्य है। समान्य की परिभाषा वही जहाँ भी मान्य है जिसे नैयायिकों और वैशेषिकों ने दुहराया

(२११) उत्क्षेपणं ततोऽपक्षेपणमाकुञ्चनं तथा
प्रसारणं च गमनं कर्माण्येतानि पञ्चच। – *भाषा-परिच्छेद।*

है। अर्थात् नित्य होता हुआ जो अनेक [२१२] आशयों में एकरूप से विद्यमान हो वह है सामान्य। गोत्व, घटत्व आदि में यह परिभाषा भलीभाँति संगत होती है कि सृष्टि अनादि एवं अनन्त होने के कारण सदा विद्यमान गोघट आदि में गोत्व, घटत्व आदि सामान्य सदा रहते हैं अतः वे नित्य होते हैं और गायों एवं घटों की विभिन्नता के कारण वे अनेक आश्रयों में समवाय से रहने वाले भी होते हैं अतः सामान्य होते हैं इसी प्रकार अन्यत्न भी समझना चाहिए। बौद्ध आदि दार्शनिक इसे नहीं मानना चाहते। वे कहते हैं कि सामान्य 'अपोह' है और कुछ नहीं। अपोह का अर्थ होता है तद्भिन्नभेद। यहाँ 'तत्' पद से ग्राह्य होता है सामान्य का आश्रय। यथा घटत्व की सामान्यता स्थल में 'तद्भिन्नभेद' यहाँ पर तत् पद से ग्राह्य होता है घट। इस प्रकार तद्भिन्न पद से हाथ में आते हैं घड़ों को छोड़कर अन्य सारी वस्तुएँ और उन सारी वस्तुओं का भेद आता लौटकर सब घड़ों में ही। अतः सभी घड़ों में लौटकर आने वाला उक्त भेद ही है घटत्व। इसी प्रकार गोत्व आदि का भी विवेचन समझना चाहिए। यह है बौद्धों का सामान्य के सम्बन्ध में अभिप्राय। परन्तु यह मान्य इसलिए नहीं है कि 'घट भिन्न भेद' यहाँ पर प्रथम घट पद से सारे घड़ों को लेने पर ही बौद्धों का उक्त कथन संगत हो सकता है। और सो घटत्व सामान्य को मान्यता दिये बिना हो नहीं सकता। क्योंकि एक 'घट' पद से अतीत अनागत व्यवहित विप्रकृष्ट घड़ों तक को कैसे लिया जा सकता? घटत्व सामान्य को मान्यता पक्ष में उसकी सर्व-घटानुगति के कारण उससे नियंलित होने वाली घट पद की वाच्यता सब घड़ों में जा सकती है अतः एक घट पद से सारे घड़े हस्तगत हो सकते हैं। परन्तु इस विचार के अनुसार जिस अपोह के आधार पर बौद्ध पक्ष से सामान्य-खण्डन का दावा किया जाता है। वह अपोह ही सामान्य की मान्यता के बिना मान्य नहीं हो पाता अतः उक्त अपोह के सहारे सामान्य का खण्डन नहीं किया जा सकता। इस सामान्य के सम्बन्ध में विशेष वक्तव्य यह है कि यहाँ सांकर्य को जातिवाधक नहीं मानना है सारांश यह कि अनेकानुगत एक धर्म को सामान्य ही मानना है। अन्यथा गोत्व, घटत्व आदि भी सामान्य नहीं हो पायेंगे। क्योंकि घटत्व से रहित चाँदी में रजतत्व रहता है और रजतत्वरहित मिट्टी के घड़ों में घटत्व रहता है और चाँदी के घड़ों में रजत्व और घटत्व दोनों रह जाते हैं। इस प्रकार रजत्व और घटत्व ये दोनों आपस में संकीर्ण हो जाते हैं। अतः सांकर्य को जातिबाधकता यहाँ मान्य नहीं है। इस जाति के मान्यता के विरुद्ध बौद्ध लोग [२१३] एक प्रबल तर्क यह उपस्थित करते हैं कि जब सब गायों में एक गोत्व और सब घड़ों में एक घटत्व माना जायेगा तो इसका अर्थ यह होगा कि प्रत्येक सामान्य नियमतः व्यापक हुआ करेगा। अन्यथा अति दूरवर्ती विभिन्न आश्रयों में एक कोई सामान्य कैसे रह पायेगा? और प्रत्येक सामान्य के व्यापक हो पाने पर गोत्व,

---

(२१२) नित्मेकमनेकानुगतं सामान्म्। – तर्कसंग्रह।

(२१३) न याति न च तत्नासीन्नचोत्पन्नं नचांशवत्।
जहाति पूर्वं नाधारमहो व्यसनसन्ततिः॥ – सर्वदर्शनसंग्रह।

घटत्व आदि भेद से मान्य सामान्यगत विभिन्नता कैसे बन पायेगी? और ऐसा न बन पाने पर गाय, घड़ा, कपड़ा इन व्यावहारिक वस्तुओं की विभिन्नता जो कि प्रत्यक्षतः अनुभूयमान है सर्वथा नष्ट हो बैठेगी। सारांश यह कि गाय भी घोड़ा और घोड़ा भी गाय हो बैठेंगे। सारा व्यवहार अस्त-व्यस्त हो उठेगा। नैयायिकों एवं वैशेषिकों ने बौद्धों को इसका उत्तर यह दिया है कि सामान्य स्वतः व्यापक होते हुए भी सर्वत्र प्रतीत इसलिए नहीं होता कि प्रतीत नियामक उसका समवाय सम्बन्ध सर्वत्र समान रूप से रहता नहीं। गोत्व का समवाय विभिन्न स्थानस्थित गायों में होता है घोड़े, गदहे, खच्चर आदि सबमें नहीं। इसलिए यह आपत्ति सामान्य की मान्यता पक्ष में नहीं दी जा सकती कि गाय भी घोड़ा प्रतीत हो जाय और घोड़ा भी गाय। प्रतीतिगत आपत्ति का निराकरण इस प्रकार करने पर भी उनकी वास्तविक एकता की आपत्ति इसलिए नैयायिकों एवं वैशेषिकों को दी जा सकती है कि वे लोग अनेक व्यापकों का सहअस्तित्व मानते हैं। आकाश, कालदिक् और आत्माएँ जो कि व्याप्त हैं सह रहते हैं। समानदेशता का विरोध मूर्तों ही में होता है अमूर्तों में नहीं और व्यापक मूर्त हो सकते नहीं। क्योंकि क्रियाशील ही मूर्त होता है और व्यापक क्रियाशील हो सकता नहीं क्योंकि कौन-सा स्थान उससे रिक्त रहेगा जहाँ वह हिल-डोल पायेगा? परन्तु परवर्ती नव्यनैयायिक रघुनाथ शिरोमणि मान्य पृथिवी आदि द्रव्यों के अन्दर आकाश, काल, दिक् और आत्मा इन चारों को एक ही मानते हैं। जिसकी चर्चा पहले भी की जा चुकी है। तदनुसार अनेक व्यापक की अमान्यता प्राप्त होती है और उसके आधार पर गोत्व, घटत्व आदि की एकता प्राप्त हो आने के कारण गाय, घट आदि भी एकता आपन्न हो सकती है। इसके सम्बन्ध में नैयायिक एवं वैशेषिक विवेचकों ने अपना कोई स्पष्ट वक्तव्य नहीं दिया है।

इस चार्वाक सिद्धान्त में यह आपत्ति इसलिए नहीं उपस्थित हो सकती है कि मूलतः यह सिद्धान्त एकमात्र महासमवायात्मक भूताद्वैतवादी है अतः भेदघटित अभेद भी सबमें मान्य ही है। तभी तो पशुरूप में, प्राणी रूप में, वस्तु रूप में, गाय, घोड़े, गदहे आदि एक ही हैं। साथ ही यहाँ तत्त्वभूत भूतचतुष्टय भी आपस में सर्वथा अन्योन्य मिथुन मान्य हैं। इसलिए भी एकता उस प्रकार आपत्ति का स्थान नहीं बन पाती जिस प्रकार न्याय-वैशेषिक सिद्धान्त में। फलतः यहाँ सामान्य की व्यावहारिक मान्यता में कोई बाधा नहीं उपस्थापित हो सकती। हाँ, तत्त्वतः वह स्वाश्रय से अभिन्न ही होगा। विशेष कूट ही होगा।

## चार्वाक-सिद्धान्त में विशेष-पदार्थ अतिरिक्त मान्य नहीं

नैयायिकों एवं वैशेषिकों ने सामान्य के विपरीत 'विशेष' नामक भी अतिरिक्त पदार्थ माना है। उनका कहना यह है कि सावयव वस्तुओं को फलतः साश्रय वस्तुओं को आश्रय भेद प्रयुक्त भिन्न समझा जा सकता है परन्तु निरवयव अतः निराश्रय चारों भूतों के परमाणुओं एवं आकाश, काल, दिक् आदि व्यापक द्रव्यों, इनमें विद्यमान पारस्परिक भेद के ज्ञानार्थ ज्ञापक रूप में विशेष नामक एक स्वतंत्र पदार्थ अवश्य मान्य है जो संख्या में

अनन्त है। इस विशेष के सहारे ही उक्त निरवयव द्रव्यों का पारस्परिक भेद ज्ञात होता है। अर्थात् विशेषों को हेतु बनाकर परमाणु आदिगत अनुमिति होती है। अत: विशेष अवश्य मान्य है। परवर्ती नैयायिकों एवं वैशेषिकों ने इस विशेष नामक एक स्वतंत्र पदार्थ की मान्य के विपरीत इस प्रकार बौद्धिक अभियान किया कि परमाणु आदि के भेद ज्ञापक इन विषयों को जब तक विभिन्न न समझ लिया जाय तब तक उनके सहारे उनके आश्रयों को भी नहीं विभिन्न समझा जा सकता। यदि उन मान्य विशेषों को भी विभिन्न समझने के लिए उनमें भी विशेषान्तर मान्य हो तो अनवस्था चल पड़ेगी। अत: अनन्त अन्त्य विशेषवादियों को भी उन स्वमान्य विशेषों को स्वत: व्यावृत मानना होगा। अर्थात् भिन्न मानते हुए यह कहना पड़ेगा कि मान्य परमाणु आदि के व्यावर्तक विशेष, स्वगत भेद-ज्ञान के लिए विशेषान्तर की अपेक्षा रखते नहीं। अत: उक्त अनवस्था आपन्न नहीं हो सकती। परन्तु ऐसा कहने पर माने हुए परमाणु आदिगत विशेष भी उनके हाथ से निकल पड़ेंगे। क्योंकि उक्त माने हुए विशेष की तरह परमाणु आदि को ही क्यों न स्वतोव्यावृत्त अर्थात् स्वत: भिन्न मान लिया जाय? जबकि उन विशेषाश्रय रूप में विवक्षितों को ही स्वत: भिन्न मान लेना उचित होगा। क्योंकि ऐसा मान लेने पर अनन्त अन्त्य विशेषों की कल्पना से प्राप्त होने वाले गौरव का भार तो हल्का हो पड़ेगा? परन्तु यहाँ अतिरिक्त विशेष पदार्थ की मान्यता के विरुद्ध उपस्थाप्य युक्ति यह नहीं, और है। एक यह कि इस चार्वाक सिद्धान्त में परमाणु और आकाश आदि मान्य नहीं हैं यह बात विस्तृत भाव से बतलाई जा चुकी है। ऐसी परिस्थिति में उनके पारस्परिक भेदों का ज्ञापन विशेष पदार्थ की मान्यता का प्रयोजन नहीं बतलाया जा सकता। दूसरी बात यह कि परमाणु आदि की मान्यता देने वाले भी तर्क के प्रकाश में विशेष की सिद्धि इसलिए नहीं कर सकते कि इस विशेष के सहारे परमाणु आदिगत भेदों का ज्ञान ये किसे करायेंगे? सबको या योगियों को? 'सबको' यह इसलिए नहीं कहा जा सकता कि उनके मत में परमाणु आकाश आदि की अतीन्द्रियता के कारण जनसाधारण उन्हीं को नहीं देख पायेगा तब तद्गतभेद के ज्ञान का प्रश्न ही नहीं उठेगा। योगियों के लिए विशेषों की मान्यता इसलिए नहीं उचित कहला पायेगा कि वे अपने योगबल से परमाणु आदि को प्रत्यक्षत: देखेंगे, अत: भेद को भी देखेंगे ही। फिर भेदानुमिति अपेक्षित ही न होगी यदर्थ विशेष मान्य हो सकें।

## चार्वाक मत और अभाव

अभाव की अनुभूति प्रत्येक प्राणी करता है। यदि गहराई के साथ देखा जाय तो क्या मानव और क्या अमानव प्रत्येक प्राणी की प्रवृत्तियाँ अभावमूलक होती हैं। किसी भी अपेक्षित वस्तु का अभाव अर्थात् अपने पास न होना जब प्राणी को खटकता है तब उसे पाने के लिए वह प्राणी प्रवृत्त होता है यह सर्वानुभव-सिद्ध है। अत: अभाव का बिल्कुल अपलाप नहीं किया जा सकता है। इस अभाव के सम्बन्ध में नैयायिकों और वैशेषिकों का

---

(२१४) नित्यद्रव्यवृत्तयो विशेषस्त्वनन्ता एव। – *तर्कसंग्रह।*

कहना यह है कि अभाव के प्रभेद चार हैं – प्रागभाव, प्रध्वंसाभाव, अत्यन्ताभाव और अन्योन्याभाव [२१५]। इन चार अभाव प्रभेदों के अन्दर प्रथम तीन को वे लोग कहते हैं संसर्गाभाव। तदनुसार अभावों को दो प्रभेदों में भी विभक्त कहा जा सकता है। इन अभावों के अतिरिक्त कुछ लोग एक स्वतंत्र अभाव सामयिकाभाव भी मानते हैं। इन अभावों का परिचय वे इस प्रकार देते हैं कि किसी भी उत्पत्तिशील वस्तु के होने के पहले विद्यमान उसका अभाव कहलाता है प्रागभाव। और किसी भी वस्तु की अस्तिता के विपरीत प्राप्त होने वाली परिस्थिति से आगन्तुक अभाव होता है ध्वंस अथवा प्रध्वंसाभाव। इसी को शब्दान्तर में नाश–विनाश आदि भी कहा जाता है। वायु में होने वाला रूप का अभाव होता है अत्यन्ताभाव, जो लोग अत्यन्ताभाव के अतिरिक्त सामयिकाभाव भी मानते हैं वे किसी स्थान में कभी होने एवं कभी न होने वाले अभाव को सामयिकाभाव कहते हैं। जैसे घड़ा कभी घर में रहता है और कभी रहता नहीं। अतः घर में उसके न रहते समय होने वाला घटाभाव होता है सामयिकाभाव। दो भावों या अभावों के बीच विद्यमान भेद होता है अन्योन्याभाव। इसे ही परस्पराभाव भी कहा जाता है। इसी के आधार पर विभाजन या वर्गीकरण हुआ करता है। मीमांसकों के अन्दर यहाँ कुमारिल का सम्प्रदाय भी बहुत कुछ इसी प्रकार अभावों को मान्यता देता हुआ पाया जाता है। किन्तु प्रभाकर का सम्प्रदाय अभाव को भावान्तर ही मानता है। बौद्ध लोग इस अभाव के सम्बन्ध में अपना यह मत व्यक्त करते हुए पाये जाते हैं कि 'निरोध' है अभाव। निरोध के प्रभेद दो हैं – प्रति संख्या निरोध और अप्रतिसंख्या–निरोध [२१६]। ये दोनों ही निरोध आकाश की तरह असंस्कृत अर्थात् कारण के बिना ही होने वाले होते हैं। प्रतिसंख्या है प्रज्ञा तन्मूलक होने वाला निरोध अर्थात् वियोग फलतः अभाव कहलाता है। प्रतिसंख्या–निरोध और किसी भी वस्तु के होने के प्रति अतिविघ्नभूत अर्थात् स्वतः विरोधी होने वाला निरोध अर्थात् अभाव कहलाता है 'अप्रतिसंख्या–निरोध।' इसका अभिप्राय यह है कि किसी के बिना समझे ही जो स्वतः प्रतिक्षण वस्तुओं का विनाश होता रहता है वह होता है अप्रतिसंख्या–निरोध। इस बौद्ध–सिद्धान्त के ऊपर गहराई के साथ दृक्पात करने पर प्रतीत यह होता है कि मूलतः ये लोग जो कि बाह्य वस्तु और विज्ञान का अथवा केवल विज्ञान का अस्तित्व मानते हैं वे बौद्ध–विवेचक निरोधात्मक ध्वंस को ही केवल अभाव रूप से मान्यता देते हैं, जो कि उनके लिए यौक्तिक भी है। क्योंकि प्रत्येक भाव जबकि अपने अव्यवर्हित पर क्षण में बोरिया बिस्तर बान्ध बैठेगा, महाप्रयाण कर बैठेगा, नष्ट हो जायेगा, तब नाश के अतिरिक्त उसका अभाव क्या और कैसे माना जा सकेगा? अतः वे लोग केवल नाश को ही अभाव

---

(२१५) अभावस्तु द्विधा संसर्गान्योन्याभावभेदतः।
प्रागभाव स्तथा ध्वंसोप्यत्यन्ताभाव एवच।
एवं त्रैविध्यमापन्नः संसर्गाभाव इष्यते। *– भाषा–परिच्छेद।*

(२१६) प्रतिसंख्यानिरोधो यो विसंयोगः पृथक् पृथक्।
प्रतिसंख्याहि प्रज्ञा; तथा निरोधोऽयं भवति॥ *– अभिधर्मकोश।*

मानते हैं और उसे ही 'निरोध' कहते हुए ज्ञातता और अज्ञातता के आधार पर उसे फिर प्रतिसंख्या-निरोध और अप्रतिसंख्या-निरोध इस प्रकार दो प्रभेदों में विभक्त मानते हैं। परन्तु नागार्जुनीय बौद्ध मतवाद की ओर ध्यान देने पर वहाँ ध्वंसात्मक अभाव की मान्यता का बिल्कुल प्रश्न ही नहीं उठता। क्योंकि वहाँ तत्त्वत: किसी वस्तु की उत्पत्ति ही नहीं होती फिर ध्वंस हो किसका? परन्तु अत्यन्ताभाव और अन्योन्याभाव इन दोनों अभावों की मान्यता सम्बन्धी विचारधारा की मौलिक गन्ध वहाँ प्राप्त होती है। क्योंकि उनके द्वारा मान्यता प्राप्त 'असत्ता' अत्यन्ताभाव के अतिरिक्त और कुछ हो नहीं सकती और जब उस सिद्धान्त के द्वारा मान्यता प्राप्त 'चतुष्कोटिविनिर्मुक्त' की ओर दृष्टि पड़ती है तब कुछ अन्योन्याभाव का भी बीज वहाँ बिखरा-सा दिखाई देता है। क्योंकि वे लोग अपने तत्त्वभूत असत् को 'चतुष्कोटिविनिर्मुक्त' कहते हैं, जिसका सरल अभिप्राय यह होता है कि वह सत् भी नहीं, असत् भी नहीं, सदसत् भी नहीं और सदृसद्भिन्न भी नहीं। चतुष्कोटि-विनिर्मुक्त की यह व्याख्या अन्योन्याभाव को मान्यता दिये बिना कथमपि सम्भव नहीं। क्यों 'घड़ा कपड़ा नहीं है और कपड़ा घड़ा नहीं है' इस प्रकार प्रतीयमान होने वाला अभाव ही तो होता है अन्योन्याभाव? तदनुसार 'शून्य सत् नहीं' इत्यादि रूप से प्रतीयमान अभाव को अन्योन्याभाव के अतिरिक्त और क्या कहा जा सकता? परन्तु एक बात गहराई में छिपी वहाँ यह अवश्य है कि माध्यमिक दृष्टिकोण से उस अभाव को अन्योन्याभाव परस्पराभाव आदि शब्दों से न कहकर 'भेद' शब्द से ही कहना उचित होगा। क्योंकि अन्योन्याभाव शब्द से कहे जाने वाले अभाव के लिए दोनों ओर मान्यता प्राप्त दो प्रतियोगियों की आवश्यकता अनिवार्य रूप से प्रतीत होती है जो कि उक्त स्थल में शून्य सिद्धान्त के अनुरूप सम्भव नहीं। मालूम होता है इसी ओर लक्ष्य करके परवर्ती विवेचकों ने भेद को अन्योन्याभाव कहा। नैयायिकों एवं वैशेषिकों ने अपने घर की परिस्थिति के अनुसार एक प्रागभाव को भी मानकर उक्त प्रकार से अभाव को चतुर्विध कहा। अब प्रकृत चार्वाक सिद्धान्त के अनुसार अभाव और उसके स्वरूप की मान्यता के विषय में जिज्ञासा उदित होने पर उत्तर रूप में वक्तव्य यह उचित प्रतीत होता है कि अभाव केवल संसर्गाभाव ही माना जाय। अन्योन्याभाव भी फलत: किसी में किसी और के तादात्म्य संसर्ग का ही अभाव होता है। प्रागभाव को उत्तरकाल संसर्ग का अभाव और ध्वंस को पूर्वकाल संसर्ग का अभाव भलीभाँति कहा जा सकता है। अत्यन्ताभाव और सामयिकभाव तो संसर्गाभाव होते ही हैं। वायु में रूप के संसर्ग का अभाव और घर में घट के संयोग संसर्ग का अभाव कहा ही जाता है। चार्वाक-सिद्धान्त में किन्तु यह अभाव तत्त्वत: आधार के अतिरिक्त और कुछ उसी तरह मान्य नहीं है जिस प्रकार प्रभाकर के सिद्धान्त में अत: मान्य भूताद्वैत में कोई बाधा आपन्न होती नहीं।

## दशम प्रकरण

# वेद और चार्वाक-सिद्धान्त

चार्वाकीय-दृष्टिकोण से मान्य तत्त्व-सम्बन्धी विवेचन हो जाने के अनन्तर इस सिद्धान्त की मान्यता एवं प्राचीनता आदि पर भी यथासम्भव प्रकाश डालना अनुचित नहीं, उचित ही कहा जायेगा। उपलब्ध भारतीय साहित्यों के अन्दर वेद सर्वाधिक प्राचीन है यह सर्वथा निर्विवाद है। वैदिक-साहित्यों के अन्दर भी ज्ञान-काण्ड से अपेक्षाकृत कर्मकाण्ड प्राचीन माना जाता है, जो कि यौक्तिक भी है। क्योंकि ज्ञानकाण्ड में कर्म का त्याग करके ज्ञान का आश्रयण उपदिष्ट हुआ है। त्याग कभी अप्राप्त का सम्भव होता नहीं, इसलिए वैदिक-कर्मकाण्ड के द्वारा कर्म की प्राप्ति के अनन्तर ही कोई भी विरक्त मुमुक्षु कर्म के त्यागात्मक संन्यासस्वरूप-ज्ञाननिष्ठा का आश्रयण कर सकता है। ऐसी परिस्थिति में यह अनिवार्य रूप से मान्य ही होगा कि वेद का कर्मकाण्डात्मक भाग जो कि संहिता एवं तात्सम्पृक्त यागयज्ञ आदि का विधायक है, कर्मत्यागोपदेशात्मक उपनिषद् भाग से प्राचीन है एवं त्रिवर्ग, साधन का मार्ग होने के नाते अधिक-संख्यक जनता के लिए तो सर्वथा सकाश्रयणीय है ही, अधिकिन्तु ऐसे मुमुक्षुओं के लिए भी आश्रयणीय है जिसकी हृदयभूमि ज्ञानांकुर के समुदाय के अनुरूप विशुद्ध नहीं हो। क्योंकि वह विशुद्धि विहित कर्माचरण से ही प्राप्त होती है यह सभी लोग मानते हैं। इसके अनुसार अतिउपादेय कर्मकाण्डात्मक वेद-भाग से यदि इस भूतचैतनिक चार्वाक सिद्धान्त की पुष्टि होती हो, दोनों के अन्दर प्रचुर रूप में मतैक्य पाया जाता हो, तो यह मानना ही होगा कि चार्वाक-सिद्धान्त वैदिक सिद्धान्त है और इसलिए यह अतिप्राचीन तथा समाश्रयणीय है। यदि विचारपूर्वक देखा जाय तो सारा का सार वैदिक-कर्मकाण्ड-भाग चार्वाकीय भूत-चैतन्य-सिद्धान्त से भरा पाया जाता है। कहीं पृथ्वी की स्तुति की जाती है तो कहीं जल की। कहीं अग्निस्वरूप भौम-तेज का विस्मृत स्तवन चल रहा है तो कहीं विद्युत-स्वरूप दिव्य-तेज का। कहीं आज्य से बातें की जा रही हैं तो कहीं सोमलता या उसके निचोड़े हुए तरल रस से। कहीं हव्य-पुरोडाश को यह कहा जा रहा है कि तुझे सुन्दर निवासस्थान दे रहा हूँ तो कहीं सूखे कुश से यह कहा जा रहा है कि तुम्हें तोड़ रहा हूँ। कहीं सूर्य, चन्द्र आदि भौतिक ग्रह एवं उपग्रहों की स्तुति है तो कहीं पर्वत, मेघ आदि भूत भौतिकों की। इस सम्बन्ध में किसी भी वेद-व्याख्याता के द्वारा विरोध नहीं उपस्थापित हो सकता है कि वेद के कर्मकाण्ड भाग में ये बातें नहीं हैं या इस तरह की बातों से सारा वैदिक-कर्मकाण्ड भाग नहीं भरा पड़ा है और ऐसा मान लेने पर यह सर्वथा सुस्पष्ट भाव से प्राप्त होता है कि सारी वैदिक कार्मिक-

विचारधारा चार्वाकीय-भूतचैतन्य-सिद्धान्त से ओतप्रोत है। जो व्यक्ति मिट्टी और जल को, भौतिक चन्द्र और सूर्य को, पुरोडास और आज्य को, सोम और कुश को, चेतन नहीं मानेगा, वह उससे विवेकी प्राणी की तरह कैसे उक्त प्रकार बातें कर पायेगा? यदि चार्वाक-सम्मत भूत-चैतन्य का आदर करता है तभी उसे यह अधिकार सर्वथा प्राप्त होता है कि किसी भी भूत भौतिक को चेतन-प्राणी की तरह सम्बोधन करें और उससे यह प्रार्थना करें कि तुम मेरा साहाय्य करो। तुम मेरे लिए हिंसक मत बनो इत्यादि।

सम्भव है, कुछ लोग यहाँ यह अपना वक्तव्य उपस्थित करें कि उक्त स्थलों में भूत नहीं सम्बोधित हुए हैं। भूतों से कहा गया है किन्तु उन भूतों के अधिष्ठाता देवों से। अत: इसके आधार पर चार्वाकसिद्धान्त-सिद्ध भूत-चैतन्य को वैदिक नहीं ठहराया जा सकता। तो यह उनका कथन इसलिए नहीं संगत कहा जा सकता कि वेद विवेचक मीमांसकों का एक दल चेतन देवता की मान्यता में आस्था नहीं रखता। ऐसी परिस्थिति में यह कैसे निर्विवाद रूप में कहा जा सकता कि चेतन देवता के अभिप्राय से वैदिक-कर्मकाण्ड भाग में उक्त प्रकार कथन आदि हुआ है केवल भूतों के अभिप्राय से नहीं? दूसरी बात यह ध्यान देने की है कि अधिष्ठात्री देवता मानने पर भी उस देवता को भूताबद्ध अर्थात् शरीरी माना जायगा या नहीं? यदि हाँ, तो वह शरीर और शरीरी भी तो प्रमाणों के द्वारा चेतनभूत के अतिरिक्त और कुछ नहीं सिद्ध हो सकता? ऐसी परिस्थिति में दृश्यमान भूत को ही क्यों न चेतन मान लिया जाय? फिर तो उक्त स्थलों में भूत सम्बोधन ही मान्य होगा, इसलिए चार्वाकसम्मत भूतचैतन्य-सिद्धान्त को मान्यता देनी होगी। पूरे यज्ञ की एक अधिष्ठात्री देवता भले ही मान्यता का औचित्य प्राप्त करे किन्तु याज्ञिक प्रत्येक वस्तु के लिए यहाँ तक कि प्रत्येक तिनके तक के लिए अधिष्ठात्री देवता की कल्पना कदापि मौलिक नहीं कही जा सकती, मान्य नहीं ठहरायी जा सकती। अत: उक्त प्रकार प्रत्येक वैदिक भौतिक सम्बोधन-स्थल को उक्त प्रकार देवता की कल्पना के द्वारा अभूत-चैतन्य का ज्ञापक नहीं बनाया जा सकता। इसलिए उक्त प्रकार भूत चैतन्य स्थापक घटनाओं एवं कथनोपकथन आदि से समग्र वैदिक कर्मकाण्ड व्याप्त होने के कारण यही मानना उचित प्रतीत होता है कि समग्र वैदिक-कर्मकाण्ड चार्वाकसम्मत भूतचैतन्य को ही मान्यता देता हुआ अर्थियों की कामना के अनुरूप फल की प्राप्ति के लिए याग-यज्ञ आदि क्रियाओं का विधान करता है। सुतरां भूतचैतन्य-प्रधानक चार्वाक सिद्धान्त सर्वथा वैदिक है अवैदिक नहीं, और अति प्राचीन है आधुनिक नहीं। अपोरुषेय अथवा ईश्वरप्रणीत होने के कारण सर्वथा आदरणीय वेद के द्वारा समर्थित होने के कारण आदरणीय है अनादरणीय नहीं। साथ ही कर्मकाण्ड की क्रिया-प्रधानता निर्विवाद होने के कारण भी वहाँ भूतप्रधानता मान्य है। क्योंकि क्रिया और उसके आश्रयभूतों का अभेद स्थापित हो चुका है।

## उपनिषद और चार्वाक सिद्धान्त -

यों तो वेद का ज्ञानकाण्ड जिसे अन्य शब्द में उपनिषद् कहा जाता है ज्ञानांश की

ही गुणगरिमा का वर्णन विस्तारपूर्वक करता हुआ पाया जाता है, फिर भी भूतभौतिकों के प्रभाव से उसे भी सर्वथा मुक्त नहीं कहा जा सकता। अन्वेषण करने पर उपनिषत्साहित्य के अन्दर भी ऐसे वाक्य पाये जाते हैं जिनसे चार्वाकीय भौतिक-महत्त्वमय दृष्टिकोण पर प्रकाश पड़ता है - उदाहरण के लिए सर्वप्रथम ईशोपनिषत् के छठे मन्त्र को उपस्थित किया जा सकता है। मन्त्र के द्वारा यह कहा गया है कि जो व्यक्ति [२१७] सारे भूतों में आत्मदृष्टि रखता है और आत्मा में समग्र भूतदृष्टि रखता है वह किसी में भी घृणादृष्टि करता नहीं। इस कथन से क्या यह सारांश नहीं निकलता कि भूतात्यवाद जो कि चार्वाकदर्शन की ही विशेषता है इस मन्त्र द्वारा वर्णित हुआ है? केनोपनिषद् द्वितीय खण्ड के अन्तिम अर्थात् पंचम वाक्य द्वारा यह कहा गया है कि 'इस चराचरात्मक भौतिक संसार को यदि सत्य समझा तो ठीक है और यदि ऐसा नहीं समझा तो समझो महान् विनाश प्राप्त है। प्रत्येक भूत को आत्मा समझने वाली ही मर कर अमृत अर्थात् मुक्त हो सकती है।[२१८]' इसहै द्वारा भी चार्वाकीय भूतात्मक वाद प्रतिपादित होता है। कठोपनिषद् के अन्दर बीसवें पद-वाक्य के द्वारा यह कहा गया है कि 'आत्मा अणु से अणु और महान् से महान् है जिसे प्राणी अपनी बुद्धि-गुहा के अन्दर रखता है अर्थात् जो बुद्धि का विषय होता है।[२१९]' अक्रतु अर्थात् साधारण क्रियाओं से अपनी बुद्धि को अलग करके चिन्ताशील व्यक्ति धातुप्रसाद अर्थात् तत्त्वगत प्रसन्नता से फलतः वस्तु की विशदता प्रयुक्त, आत्मा की महत्ता को जानता है। यह महत्ता उक्त महासमवायात्मक अद्वैत व्यापक भूत-तत्व की ही हो सकता है। प्रम्नोपनिषद् के अन्दर चतुर्थ प्रश्नगत सप्तम और अष्टम वाक्यों को देखते हुए मन पूर्ण रूप से चार्वाकीय-सिद्धान्त का समर्थक बनता है। कहा यह गया है कि हे सोम्य! जैसे पक्षी अपने वासस्थानभूत वृक्ष में सम्प्रतिष्ठित होते हैं उसी प्रकार स्थूल एवं सूक्ष्म पृथिवी, जल, तेज आदि आत्मा में सम्प्रतिष्ठित होते हैं। [२२०] यहाँ प्रतिपादित आत्मा यदि महाभूत-समवायात्मक न लिया जाय, भूतातीत निगण नित्य-विज्ञानात्मक लिया जाय, जिसे कि भाष्यकार शंकर आदि ने लिया है, तो दृष्टान्त ठीक नहीं उत्तर पायेगा, अतः महासमवायात्मक अद्वैत-भूत को ही लेना उचित है, और ऐसा होने पर वर्णित चार्वाक सिद्धान्त का ही आदर

(२१७) यस्तु सर्वाणि भूतानि आत्मन्येवानुपश्यर्ति।
सर्वभूतेषु चात्मानं ततो न विजुगुप्सते॥ ६॥ -ईश०-उप०

(२१८) इह चेदवेदीदथ सत्यमस्ति नचेदिहावेदीन्महती विनष्टिः।
भूतेषु भूतेषु विचित्य धीराः। प्रेत्यास्माल्लोका दमृता भवन्ति॥ ५॥
*- केनोपनिषत्, द्वितीय खण्ड।*

(२१९) अणोरणीयान् महतो महीयानात्मास्यजन्तौ तिहितो गृहायाम्।
तमक्रतुः पश्यति वीतशोको धातु प्रसादान्महिमानमात्मनः॥ २०॥
*- कठोपनिषत्, द्वितीयवल्ली।*

(२२०) पथाह सोम्य! वयांसि वासो वृक्षं सम्प्रतिष्ठन्ते। एवं हबे तत्सर्व पर आत्मनि सम्प्रतिष्ठन्ते।७।
*- ग्रश्नोपनिषत् ४ प्रश्न।*

होता है। मुण्डकोपनिषद् में भूतात्मक अग्नि की महत्ता विस्तारपूर्वक बतलायी गयी है। [२२१] काली-कराली आदि सात जिह्वाओं का वर्ण और उनमें आकृतियाँ एवं फल आदि प्रतिपादित हुए हैं, अतः चार्वाकीय भूत तत्त्व के प्रभाव से सर्वथा मुक्त मुण्डकोपनिषद् को भी नहीं कहा जा सकता। इतना ही नहीं द्वितीय मुण्डक प्रथम खण्ड के अन्तिम भाग में यह कहा गया है कि समुद्र, गिरि, पर्वत [२२२] सारी औषधियाँ और रस सभी जिससे निर्गत होते हैं - वहीं भूतों से वेष्टित अर्थात् परिपूर्ण अन्तरात्मा है। जिससे यहाँ इन वस्तुओं की निर्गति बतलायी गयी है, वह चार्वाकसिद्धान्त-सिद्ध उक्त महासमवायात्मक अद्वैत-भूत से अतिरिक्त और कुछ नहीं हो सकता। अन्यथा निर्गुण, निरवयव, निष्क्रिय आत्मा से वर्णित निर्गति एवं वहाँ उनको अवस्थिति भला कैसे सम्भव बतलाई जा सकती? माण्डूक्योपनिषद् के अन्दर छठे वाक्य के द्वारा यह कहा गया है कि 'यह आत्मा सर्वेश्वर है, सर्वज्ञ है, अन्तर्यामी है सबका योनि अर्थात् कारण है, भूतों का भव एवं अप्यय है अर्थात् पृथिवी आदि भूत इसी से बहिर्गत होते हैं और इसी के अन्तर्गत होते हैं।' यहाँ कथित भूतों के भव एवं अप्यय रूप में यदि महासमवायात्मक भूत को न लिया जाय तो कथन संगत नहीं हो सकता। [२२३] क्योंकि अमूर्त्त मूर्त्त का भव एवं अप्यय अर्थात् बहिर्गत एवं अन्तर्गत करने वाला हो नहीं सकता। तैत्तिरीयकोपनिषद् में भृगुवल्ली के अन्दर अत्यन्त विस्तारपूर्वक अन्न-ब्रह्म का वर्णन किया गया है। [२२४] यह वर्णन भूतात्मवाद की मान्यता के बिना कभी संगत नहीं हो सकता। ऐतरेयोपनिषद् के अन्दर जो प्रजनन की पद्धति बतलायी गयी है एवं यह कहा गया है कि 'ब्रह्मा, इन्द्र, प्रजापति सारे देव पंचमहाभूत पृथिवी, जल, तेज आदि जितने हैं सब 'प्रज्ञानेत्र' हैं, प्रज्ञान में प्रतिष्ठित हैं' इत्यादि, इससे भी महासमवायात्मक अद्वैत-भूत का वर्णन प्राप्त होता है। [२२५] क्योंकि अमूर्त्त निर्गुण में कैसे उक्त स्थिति संगत कहला सकती है। रही बात 'प्रज्ञानेत्र' और प्रज्ञान की, तो वह भी चार्वाकीय दृष्टिकोण से

---

(२२१) काली कराली च मनोजवा च सुलोहिता या च सुधूम्रवर्णा।
स्फुलिंगिनी विश्वरूची च देवी लेलायमाना इति सप्तजिह्वाः॥४॥
*- मुण्डकोपनिषत् १ मुण्डक, २ खण्ड।*

(२२२) अतस्समूद्रा गिरयश्च सर्वेऽस्मात्स्यन्दन्ते सिन्धवः सर्वरूपाः।
अतश्च सर्वा औषधयो रसश्च येनैष भूतैस्तिष्ठते ह्यन्तरात्मा॥९।
*- मुण्ड०, २ मुण्डक १ खण्ड।*

(२२३) एश सर्वेश्वरः एष सर्वज्ञः एषोन्तर्याम्येष योनिः सर्शस्य प्रभावात्ययौ वि भूतानाम्। ह।
*- माण्डूक्योपनिषत्।*

(२२४) अन्नाद्वै प्रजाः जायन्ते। सर्व वैतेऽन्नमाप्नुवन्ति येऽन्नब्रह्मोपासते। अन्नंहि भूतानां ज्येष्ठम्।
*- तैत्तिरीयोपनिषत्, २ अनुवाक, अन्तिम वाक्य।*

(२२५) एष ब्रह्मेष इन्द्र एष प्रजापतिः पञ्चस्थावरं सर्व तत्प्रज्ञानेत्रं प्रज्ञाने प्रतिष्ठितं प्रज्ञानेत्रो लोकः प्रज्ञा प्रतिष्ठा प्रज्ञानं ब्रह्म॥ ३॥
*- ऐतरेयोपनिषत्, २ आरण्यक, ६ अध्याय, ५ खण्ड।*

विपरीत इसलिए नहीं कहा जा सकता कि इससे भूतचैतन्य का स्पष्टीकरण होता है। छान्दोग्य उपनिषद् के अन्दर जो प्रजापति इन्द्र एवं विरोचन की आख्यायिका वर्णित है वह भी चार्वाकसिद्धान्त का ही पोषक है।[२२६] विरोचंन ने प्रजापति के उपदेश से व्यष्टि शरीर को ही आत्मा समझा जो कि अंशतः सत्य होने पर भी महासमवायात्मक अद्वैत-आत्मा तक न पहुँचने के कारण पूर्ण सत्य नहीं कहा जा सका। इन्द्र ने पुनः जिज्ञासु बनकर उस महासमवायात्मक अद्वैत भूतात्मा को समझा। वृहदारण्यक उपनिषद् के अन्दर विद्युत, अग्नि आदि को ब्रह्म कहा गया है, अन्न को ब्रह्म कहा गया है। मृत्यु के अनन्तर पुनर्जन्म की जो पद्धति बतलायी गयी है। जिसके अन्दर यह बतलाया गया है कि जीवात्वा वायु,[२२७] सूर्य, चन्द्र आदि में जाता है एवं उसी क्रम में उतर कर जन्म प्राप्त करता है, वह वाद भूतात्मवाद को मान्यता दिये बिना संगत नहीं हो सकता। पंचाग्सि-विद्या भी इस मत के अनुकूल प्रतीत होती है। क्योंकि तत्तत्-भूतात्मक अग्नि में पड़ने वाली आहुति, भूत की ही बतलायी गयी है और स्पष्ट रूप से यह कहा गया है कि पंचमी आहुति [२२८] में जाकर प्रथमाहुत जलात्मक-भूत, पुरुष कहलाता है। अर्थात् प्राणी कहलाता है। इससे भौतिक जन्मान्तर पर भी प्रकाश पड़ता है जिसकी चर्चा पहले भी की जा चुकी है।

## रामायण और चार्वाकसिद्धान्त -

बाल्मीकीय रामायण के अन्दर भी चार्वाकसिद्धान्त की चर्चा पायी जाती है। अयोध्याकाण्ड के १०० संख्यक सर्ग में यह कथा आयी है, कि जंगल चले गये राम को जब भरत लौटाकर अयोध्या के राज सिंहासन पर बैठाने की इच्छा से राम के पास गये हैं, तो राजधानी अयोध्या के सम्बन्ध में विस्तृत कुशल प्रश्न पूछते हुए राम ने भरत से यह कहा है कि - 'भाई भरत! तुम लोकायतिक ब्राह्मणों की सेवा तो नहीं करते? अर्थात् उनके विचार के अनुसार तो नहीं चलते? क्योंकि ये अपने को बड़े पण्डित लगाने वाले अल्पबुद्धि लौकायतिक ब्राह्मण लोग अनर्थ अर्थात् अनाचरण में ही कुशल हुआ करते हैं, चतुर हुआ करते हैं।'[२२९] यहाँ 'ये' इस राम कर्त्तक कथन से यह प्रतीत होता है कि तर्ककुशल लोकायतिक ब्राह्मण लोगों को भरत राम को समझाने के लिए अपने साथ ले गये

(२२६) अथ हेन्द्रोऽप्राप्येव देवानेतद्भयं ददर्श। यथैव खल्वामस्मिन्छरीरे नाहमत्र भोग्य पश्यामीति। १। *- छान्दोम्य, खण्ड ९, अध्याय ८ ।*

(२२७) यदा वै पुरुषोऽस्माल्लोकान् प्रैति सवायुमागच्छिति। १। *- वृहदारण्यक ब्रा० १० अध्याय ५ ।*

(२२८) पञ्चम्यामाहुतावापः पुरुष-वचसो भवन्ति। *- वृहदारण्यक।*

(२२९) कच्चिन्न लोकायतिकान-ब्राह्मणांस्तान! सेवसे?
अनर्थकुशलाह्येते वालाः पण्डितमानिनः। ३८।
धर्मशास्त्रेषु मुख्येषु विद्यमानेषु दुर्बधाः।
बुद्धिमान्वीक्षिकीं प्राप्य निरर्थ प्रवदन्ति ते॥ ३९॥
*- वाल्मीकीय रामायण, अयोध्याकाण्ड, सर्ग १०० ।*

थे राम के पास। राम ने लौकायतिकों के सम्बन्ध में भरत से और यह भी कहा कि 'मुख्य रूप से आदरणीय धर्मशास्त्रों के होते हुए भी ये दुर्बुध अर्थात् विषय में अपनी बुद्धि को नियोजित करने वाले लौकायतिक लोग, आन्वीक्षिकी बुद्धि को अर्थात् प्रत्यक्षाश्रित तर्क को प्राप्त करके फलतः दुस्तर्क का सहारा लेते हुए व्यर्थ बहुत बका करते हैं।' बाल्मीकीय रामायण के 'रामाभिराम' [२३०] टीकाकार ने यहाँ यह अपना मत व्यक्त किया है कि राम ने यहाँ दो तरह के लौकायतिकों को लक्ष्य करके उनके प्रति अपना अभिप्राय व्यक्त किया है। [२३१] लौकायतिकों के एक दल को लक्ष्य करके यह कहा कि 'ये बहुज्ञ न होते हुए भी अपने को पण्डित मानते हैं तथा अनर्थ कुशल है अर्थात् वैदिक अभिचारात्मक मारण, मोहन, वशीकरण आदि में भी चतुर होते हैं।' और लौकायतिकों के द्वितीय दल को लक्ष्य में रखकर उन्होंने भरत से यह कहा कि 'ये अपर लौकायतिक लोग आन्वीक्षिकी के अभ्यास से दुर्बुद्धि-वैभव प्राप्त करके जल्प वितण्डात्मक कथा को अपनाते हुए धर्मपथ से विच्युत हुआ करते हैं।' उक्त टीकाकार ने इस प्रकार अपनी व्याख्या के समर्थन में यद्यपि कुछ नहीं कहा है, अतः अनेक विवेचक उक्त टीकाकार कथित लौकायतिकगत द्वैविध्य से सहमत नहीं भी हो सकते हैं। परन्तु आगे चलकर अयोध्याकाण्ड के ही १०८ और १०९ सर्ग को देखते हुए टीकाकार द्वारा वर्णित उक्त लौकायतिक-द्वैविध्य समर्थित होता है। वहाँ १०८ सर्ग में कथा यह आयी है कि भरत के बहुत कहने-सुनने पर भी जब राम अयोध्या लौटने को राजी नहीं हुए, भरत के द्वारा उपस्थापित युक्तियों का खण्डन करते हुए, अपने न लौटने के सम्बन्ध में किये गये निर्णय को अपरिवर्तनीय ठहराते गये, तब ब्राह्मणोत्तम जाबालि ने उन्हें इस प्रकार धर्मविरुद्ध प्रतिपावन-मार्ग को अपनाते हुए कहा कि -'आप जैसे बुद्धिमान [२३२] व्यक्ति को यह निरर्थक दुर्बुद्धि शोभा नहीं देती। सोचिए भला इस संसार में कौन किसका बन्धु है और कौन किसका बान्धव? प्राणी अकेला ही इस संसार में उत्पन्न होता है और अकेला ही मरता है। कोई किसी का साथ देता नहीं, इसलिए माता-पिता आदि बन्धु-बान्धवों की कल्पना करके जो लोग उनमें अनुरक्त होते हैं अर्थात् उनके वचन-पालन को अपना कर्त्तव्य समझते हैं, वे पागल हैं सचमुच देखा

---

(२३०) लोकायतिकान्‌चार्वाकमतानुचारिणः प्रत्यक्षमात्रप्रमाणकान्। अपरेलोकायतिकाः शुष्कतर्कवावदूकाः। ब्राह्मणत्वेऽपि तदपरिग्रहे हेतुमाह अनर्थेति। द्वितीय लोकायतानां त्यागे हेतु माह धर्मेत्यादि। आन्वीक्षिकीतर्कविद्या। शुष्कतर्क-विद्याजनितां बुद्धिमवलन्व्य निरर्थ निष्प्रयोजनं वदन्ति, यथा आत्मन ज्ञानाश्रयत्वम्, ईशोजगन्निमित्तिका-रणनित्यज्ञानादिगुण कश्चेत्यादि श्रुतिविरुद्धवादाभिप्रायमिदम्।

*- वा०रा०, अ०म० १०० श्लोक-३८, ३९ रामायण टीका।*

(२३१) आश्वासयन्तं भरतं जावान्ति प्राह्मिणोत्तमः।
उवाकरामं धर्मज्ञं धर्मायेत मिदं वाचः॥ १॥ *- वाल्मी० रा०, अयो०, सर्ग १०९।*

(२३२) साधुराघव! भाभूते बुद्धिरेवं निरर्थिका।
प्रकृतस्य नरस्येव ह्यार्यबुद्धे सतपस्विन:॥ २॥ *- वाल्मी०, अयो०, सर्ग १०८।*

जाय तो कोई किसी का नहीं है। जिस प्रकार यात्री मार्ग में रात बिताने के लिए कहीं-कहीं कुछ देर के लिए ठहरता है सही, किन्तु उस स्थान के साथ प्रेम नहीं जोड़ता, सबेरा होते ही वहाँ से चल पड़ता है, उसी प्रकार प्राणी को पिता, माता, घर, वस्तु इनसे स्थायी सम्बन्ध नहीं जोड़ना चाहिए। तात्पर्य यह है कि पिता की आज्ञा के पालनार्थ इस प्रकार कष्ट नहीं सहना चाहिए। राजत्याग नहीं करना चाहिए। अयोध्या की राजगद्दी पर आपका जन्मसिद्ध अधिकार है इसलिए उसे छोड़ कर दुःख कण्टकबहुल इन निन्दानयी मार्ग का आश्रयण आप करें यह उचित नहीं है। अयोध्या-नगरी कोई वियुक्ता नारी के समान उत्सुकतापूर्वक आपकी प्रतीक्षा में निरन्तर खड़ी है अतः आप उसे अपनाएँ। दशरथ [२३३] आपके कोई नहीं थे, और आप दशरथ के कोई नहीं लगते, अतः जो मैं कहता हूँ उसे आप मानें। राजा दशरथ को जहाँ जाना था वहाँ चले गये। यह तो प्राणियों की स्वाभाविक प्रवृत्ति है, इसलिए आप व्यर्थ इस विडम्बना में पड़े हुए हैं। सांसारिक पुरुषार्थ की प्राप्ति सम्भव होने पर भी जो लोग धर्म के पचड़े में पड़कर सुख से विमुख होते हैं वे ही सचमुच शोचनीय हैं। अष्टका [२३४] आदि पितृश्राद्ध एवं देवयज्ञ ये सारे अन्न के लिए एक प्रकार उपद्रव ही तो हैं? अर्थात् इनमें व्यर्थ अन्न का नाश ही तो होता है? यदि यहाँ अन्य किसी के खाने से अन्य व्यक्ति को जन्मान्तर खाद्य की प्राप्ति हो तो फिर जीते हुए यात्रियों के लिए श्राद्ध करना चाहिए। ब्राह्मणों को खिलाना चाहिए। क्योंकि इसी प्रकार [२३५] उस दूर यात्री को मार्ग में भूख की निवृत्ति हो जायेगी। लोगों ने जो इन श्राद्ध आदि का प्रतिपादन शास्त्रों द्वारा किया है, वह सब दान लेने का तरीका बनाया है। दान लेने के लिए ही यह उपदेश दिया है कि यज्ञ करो, तप करो, दान दो इत्यादि। इसलिए आपको यह निर्णय कर लेना चाहिए कि परलोक नहीं है। जिस बात को आप सामने देख रहे हैं उसे ही सत्य मानें और तदनुरूप आचरण करें और पीछे की बातों को पीछे कर डालें। अच्छे लोगों द्वारा आदृत बुद्धि को अपनाकर आप भरत की प्रार्थना के अनुसार राज्य को स्वीकार करें।' पूरे एक सर्ग में विस्तारपूर्वक ये ही बातें बतलायी गयी हैं। जाबालि ने विस्तारपूर्वक राम को यही बातें कही हैं। अनन्तर अव्यवहित परवर्ती १०९ सर्ग में राम ने जाबालि को इस प्रकार उत्तर दिया है कि चरित्र ही जीवनगत अच्छाई और बुराई की कसौटी है। अगर मैं भी बुरे आचरणों को अपनाऊँ तो लोग क्या मुझे समझेंगे एवं कहेंगे। और साथ ही प्रजायें राजा का

---

(२३३) न ते दशरथः कश्चित् त्वं च तस्या न कश्चन।
अन्यो राजा त्वमन्यस्तु तस्मात्कुरु यदुच्यते॥ १०॥
गतः स नृपतिस्तत्र गन्तव्यं यत्र तेन वै।
प्रवृत्तिरेषा भूतानां त्वं तु मिथ्या विहन्यसे॥ १२॥ *- वा०रा०, अयो०, सर्ग १०८।*

(२३४) अष्टका पितृदैवत्य मित्ययं प्रसृतो जनः।
अन्नस्योपद्रवं पश्य मृतोहि किमशिष्यति?॥ १४॥ *- वाल्मी० रा०, अयो०, सर्ग १०८।*

(२३५) यदिभुक्तमिहान्येन देहमन्यस्य गच्छति।
दद्यात्प्रवसतां श्राद्धं न तत्पथ्यशनं भवेत्?॥ १५॥ *- वाली० रा०, अयो०, सर्ग १०८।*

ही अनुकरण किया करती हैं, इसलिए मेरे दुराचरण का कुफल यह होगा कि सारी प्रजा दुराचार की ओर अग्रसर हो पड़ेगी। सत्य और दया ये दोनों ही सनातन राजवृत्त हैं। अतः राज्य सत्यात्मक होता है। यह सारा संसार सत्य के बल पर ही प्रतिष्ठित है इत्यादि बहुत सी बातें बतलाते हुए राम ने जाबालि से यहाँ तक कहा कि 'इसके सम्बन्ध में तो मैं पिताजी की भी निन्दा करूँगा कि आप जैसे अधार्मिक-बुद्धि-वाले नास्तिक व्यक्ति को उन्होंने अपने यहाँ याजक आदि के रूप में स्थान दिया। राजा के लिए उचित तो यह है कि ...द्धि और चोर इन दोनों को समान समझे अर्थात् चोर के समान बौद्धों को भी दण्ड दें। बुद्ध ...े भी नास्तिक समझना चाहिए।'[२३६] राम ने जो जाबालि को उत्तर के रूप में कहा है उसका स्वरूप विस्तृत है। यहाँ संक्षेप में कुछ बातें मैंने बतलाई हैं। रामायण के इस लोकायत-सम्पृक्त अंश से लोकायत-सिद्धान्त पर बहुत प्रकाश पड़ता है। सर्वप्रथम यह कि इससे चार्वाकदर्शन की अति प्राचीनता व्यक्त होती है। क्योंकि रामराज्य काल में ही यह पतन की ओर अग्रसर हो चला था। इससे यह अनुमान किया जा सकता है कि इसकी सर्वमान्यता का एवं सर्वमान्य वास्तविक स्वरूप का अस्तित्व-काल उससे भी कितना प्राचीन रहा होगा? दूसरी बात यह कि दशरथ के राज्यकाल तक लोकायतमत पूर्ण निन्दित नहीं था। उसकी वह परिस्थिति उस समय नहीं परिलक्षित होती है जो महाभारत के समय। तीसरी बात यह कि लौकायतिकों की भी दो धारायें बतलाई गयी हैं। जिनके लिए बाल्मीकि ने ब्राह्मणोत्तम शब्द तक का प्रयोग किया है, उनके लिए भी लोकायत-सिद्धान्त का उपदेशक होना, प्रचारक होना, जनसाधारण की दृष्टि में कोई बुरी या आश्चर्यप्रद बात नहीं थी। कर्मठ ब्राह्मण लोग भी एक लौकायतिक-धारा को अपनाते थे। जाबालि की वैदिक कर्मठता इस बात से व्यक्त होती है कि राम ने उनसे यह कहा है कि 'यह मेरे पिता दशरथ ने उचित नहीं किया कि आप जैसे दुर्विचारी को अपने यहाँ स्थान दिया।' राम ने लोकायत के ही प्रसंग में जो बुद्ध की निन्दा की है, उन्हें नास्तिक कहा है, इससे यह स्पष्ट हो जाता है कि उस समय में प्रचलित बौद्ध-विचारधारा भी द्वितीय लौकायतिक-विचारधारा ही थी। तब तक बौद्धन्याय या बौद्धदर्शन चार्वाकीयन्याय एवं दर्शन से अलग नहीं हो पाया था। अर्थात् द्वितीय नास्तिक लौकायतिक-विचारधारा उस समय बौद्ध-विचारधारा ही कही जाती थी। चौथी जो सबसे बड़ी बात यहाँ उपलब्ध हुई है वह यह है कि राम ने लौकायतिक-विचारधारा को 'आन्वीक्षिकी' कहा है। आन्वीक्षिकी की महत्ता [२३७] सर्वमान्य है। उसे विवेचकों ने सारी विद्याओं के लिए प्रदीप, सारे कर्मों का उपाय और

---

(२३६) निन्दाम्यहं कर्म कृतं पितुस्तत् यस्त्वागृह्लद्विवमस्थबुद्धिम्।
बुद्ध् यानयैवं विधया चरन्तं सुनास्तिकं धर्मपथादपेतम्। ३३।
यथाहि चोरः स तथाहि बुद्धा तथागतं नास्तिक मत्र विद्धिः। ३४।
– *वाल्मी० रा०, अयो०, सर्ग १०९।*

(२३७) आचार्य कौटिल्य और लोकायतमत 'शीर्षकुं' लेख देखिए।

सारे धर्मों का आश्रय कहा है। अतः सर्वथा विश्वसनीय राम की इस उक्ति से यह निर्विवाद सिद्ध होता है कि अति प्राचीनकाल में जबकि सम्भवतः अन्य दर्शन अदर्शन के ही गर्भ में सचमुच पड़े थे तब अकेला यह लौकायतदर्शन ही सारे भावी दर्शनों के बीज रूप में विज्ञ जनता में उपस्थित था। इस चार्वाकदर्शन को सारे परवर्ती दर्शनों का बीज कैसे कहा जा सकता, इस पर आगे चलकर स्वतंत्र रूप से हम प्रकाश डालेंगे। बौद्ध-जातक परम्परा के अनुसार बुद्ध की भी परम्परा मान्य होने के कारण गौतम बुद्ध के अनेक पूर्व रामायण-काल में भी बुद्ध की चर्चा संगत कही जा सकती है।

## भागवत और लोकायतसिद्धान्त -

प्राचीन साहित्यों के अन्दर श्रीमद्भागवत के लिए यह विशिष्ट स्थान सर्वथा सुरक्षित है। यह और बात है कि महापुराणों के अन्दर इसकी गणना मान्य है या नहीं। क्योंकि अनेक प्रकाण्ड-विवेचकों ने इसके सम्बन्ध में यह निजी मत व्यक्त किया है कि यह पुराणों के परे है। जो भी कुछ हो, अभी इस झमेले से ऊपर उठकर यहाँ देखना यह है कि भागवत जैसे विशिष्ट प्राचीन भारतीय साहित्य के अन्दर प्रकृत चार्वाक सिद्धान्त के प्रति आदर का बीजाणु कहीं बिखरा हुआ पाया जा सकता है या नहीं? तो गम्भीरतापूर्वक विचार करने पर यह मानना पड़ेगा कि पाया जाता है। भागवत के एकादश स्कन्धगत २४ अध्याय में जो भगवान की उक्ति रूप में यह स्पष्ट कहा गया है कि [२३८] सृष्टि के आदि कृत-युग में अर्थात् सत्ययुग में लोग जबकि पूर्ण विवेकी थे, विचारशील थे, तब उनकी दृष्टि में ज्ञान और 'अर्थ' अर्थात् इष्ट भूतभौतिक वस्तुएँ ये दोनों एक अखण्ड रूप में विद्यमान थे। सारांश यह कि अति प्राचीनकाल में विवेकी लोग चैतन्यात्मक ज्ञान और भूतभौतिक वस्तुएँ इन दोनों को एक ही समझते थे। एक ही मानते थे, विभिन्न नहीं मानते थे। कुछ व्याख्याकारों ने 'कृतयुगे युगे' इस वाक्यांश के अन्दर 'कृतयुगे' के आगे 'अयुगे' ऐसा पदच्छेद माना है, तदनुसार अर्थ यह प्राप्त होता है कि कृतयुगे के प्रारम्भ एवं उससे भी पूर्व जबकि युग-विभाजन भी नहीं हुआ था, तब ज्ञान और भूत ये दोनों एक ही अखण्ड तत्त्व के रूप में माने जाते थे। इन दोनों ही व्याख्याओं के अनुसार चार्वाकीय सिद्धान्त का ही स्पष्ट रूप से समर्थन होता पाया जाता है। क्योंकि ज्ञान और भूत ये दोनों स्वतंत्र वस्तुएँ नहीं हैं। दोनों ही सर्वथा समवाय में आबद्ध होने के कारण अभिन्न हैं। यही

---

(२३८) आसीज्ज्ञान मथो अर्थ एकमेवाधिक स्थितम्।
यदा विवेकनिपुणा आदौकृतयुगे युगे।
तन्मायाफलरूपेण केवलं निर्घिकल्पितं
वाङ्मनोगोचरं सत्यं द्विधा समभवद्बृहत्
तयोरेकतरोह्यर्थः प्रकृतिः सोऽभयात्मिका।
ज्ञानं त्वन्थतमोभावः पुरुषः सोऽभिधीयते॥

- *श्रीमद्भागवत् स्कन्ध ११, अध्याय १४।*

तो चार्वाकीय-विचारधारा का मेरुदण्ड है, जिसका स्पष्ट उल्लेख भागवत् में मिलता है। इतना ही नहीं इसके अनन्तर होने वाले दार्शनिक विभाजन के सूत्रपात का उल्लेख इस प्रकार पाया जाता है कि 'वह अखण्ड एकतत्त्व अर्थात् भूत और चैतन्य का मिलित एक अद्वितीय-स्वरूप वास्तविक तत्त्व जो कि बृहत् अति महान् था, माया के कारण, फलतः अज्ञान के कारण द्विधा विभक्त हुआ। अर्थात् परवर्ती लोगों ने उस एक अखण्ड तत्त्व को द्विधा विभक्त समझा। जिन विभक्त दो तत्त्वों के अन्दर एक हुआ अर्थ अर्थात् भूतात्मक प्रकृति और दूसरा ज्ञान, जो कि लोगों से 'पुरुष' कहा जाता है।' इस कथन से यह स्पष्ट व्यक्त होता है कि भूत और चैतन्य हैं तो तत्त्वतः एक ही समवेत रूप में। किन्तु सांख्य आदि दर्शनों के विवेचकों ने निजी बौद्धिक-विश्लेषण द्वारा अलग-अलग जड़ांश और ज्ञानांश की कल्पना की। भागवत के इस कथन से यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि चार्वाकीय एक अखण्ड-भूत चैतन्य सिद्धान्त अति प्राचीन है और इसे परवर्ती अन्य दर्शनों के उद्गम के पूर्व पूर्ण आदर प्राप्त था। इससे पूर्व इसी स्कन्ध के तृतीय अध्याय में जो कहा गया है कि [२३६] 'उस भूतात्मा ने महाभूतात्मक चारों हाथों को धारण किये हुए इन महाभूतात्मक चारों हाथों से ही इसलिए सारे उच्चावचों को अर्थात् स्थावर जंगमात्मक अन्तर्वैषम्ययुक्त संसार को उत्पन्न किया कि अपनी ही अनुस्यूति सर्वत्र विद्यमान रहे एवं समझी जाय।' भागवत का यह कथन तो मानो हृदय खोलकर चार्वाकीय-सिद्धान्त का प्रतिपादन करता हुआ दीख पड़ता है। क्योंकि यहाँ उस जगत्कारण अद्वैत-तत्त्व को 'भूतात्मा' कहा गया है। इससे स्पष्ट उक्त चार्वाकीय महासमवायात्मक अद्वैत-भूततत्त्व की ओर इंगित पाया जाता है। साथ ही महाभूतों को जबकि महान् भुज अर्थात् हाथ कहा गया है और यह भी कहा गया है कि इन भूतों से ही वह समग्र जगत् की सृष्टि करता है तो वह अद्वैत-तत्त्व महासमवाय रूप है। उस व्यापक अद्वैत-तत्त्वात्मक विष्णु को जो 'चतुर्भुज' जगह-जगह पर कहा गया है, उसका रहस्य यही है कि वस्तुस्थिति के अनुरूप कल्पना के आधार पर भूत समष्ट्यात्मक उक्त महासमवाय ही 'चतुर्भुज' विष्णु की कल्पना का मूलाधार है। इसी एकादश स्कन्ध के अन्दर चतुर्थ अध्याय में जो यह कहा गया है कि [२४०] 'जिसके शरीर में ही समग्र त्रिभुवन सन्निविष्ट है जिसके भौतिक इन्द्रियों को लेकर ही प्राणी इन्द्रिय वाले हैं। ज्ञान स्वतः है। बल, ओज और चेष्टा, ये वायु के कारण हुआ करते हैं, और सत्त्व आदि के द्वारा वह स्थितिलय और उद्भव इनका प्रथम कर्त्ता है।' इसके द्वारा भी स्पष्ट रूप में उक्त महासमवायात्मक भूताद्वैत को समग्र सृष्टि, स्थिति और लय का कर्त्ता

(२३९) एभिर्भूतानि भूतात्मा महाभूतैर्महाभुजः।
ससर्जोच्चावचान्याद्यः स्वमात्रात्मप्रसिद्धये॥ – *श्रीमद्भागवत, स्कन्ध ११, अध्याय ३।*

(२४०) यत्काय एष भुवनत्रय-सन्निवेशो
यस्येन्द्रियै स्तुनुभृतामुभयेन्द्रियाणि।
ज्ञानं स्वतः श्वसन तो बलमोज ईहा
सत्त्वादिभिः स्थितिलयोद्भव आदिकर्त्ता॥ – *श्रीमद्भागवत, स्कन्ध ११, अध्याय ४।*

बतलाया गया है। यह प्रत्यक्षत: देखा जाता है कि उत्पत्तिशील प्रत्येक वस्तु इस भूत चतुष्टय से ही उत्पन्न होती है। इसलिए भागवत का यह कथन कि 'जगत् का कारण है 'भूतात्मा'। उसी में वस्तुएँ अवस्थित भी हैं और विलीन भी होती हैं।' यह जिस प्रकार चार्वाकसिद्धान्त को लेकर उत्पन्न होता है उस प्रकार अन्य किसी दार्शनिक सिद्धान्त को लेकर उत्पन्न होता नहीं। विष्णु की चतुर्भुजता की कल्पना जिस प्रकार उक्त चार्वाकीय अद्वैत भूतात्मक महासमवाय को लेकर संगत होती हुई प्रतीत होती है उस प्रकार अन्य दार्शनिक सिद्धान्त को लेकर नहीं। भागवत की और भी अनेक बातों से यहाँ प्रतिपादित चार्वाक सिद्धान्त भागवत द्वारा मान्यता-प्राप्त प्रतीत होता है। सर्वप्रथम श्रीकृष्ण को स्वयं भगवान् मानने को ही लिया जाय। यदि शरीरात्मवाद को, जो कि चार्वाक-सिद्धान्त की ही एक विशेषता है, कृष्ण के जिस स्वरूप का एवं जिन लीलाओं का वर्णन भागवत में पाया जाता है, जिन्हें सुनकर अपने को भगवद्भक्त कहने वाले सज्जन गद्गद हो उठते हैं, आनन्दाश्रु की धारा बहाते हैं उसे कृष्ण शरीर के अतिरिक्त और भला क्या कहा जा सकता है? चेष्टात्मक विभिन्न लीलाएँ शरीर के ही धर्म हो सकती हैं और किसी की नहीं, अत: कृष्ण को भगवान् मानने का स्पष्ट अर्थ होता है शरीरात्मवादी चार्वाक सिद्धान्त का समादर। इसी प्रकार श्री राम को भी भागवत् में तथा अन्यत्र भगवान् कहा गया है। राम जी की महत्ता का वर्णन भागवत् में इस प्रकार किया गया है कि जिस राज्यलक्ष्मी के लिए देवता लोग भी स्पृहाशील हो सकते हैं, लालायित हो सकते हैं, उसे अनायास छोड़कर अपने आर्य पिता की आज्ञा के पालनार्थ जिन्होंने गहन जंगल को अपनाया और अपनी दयिता की इच्छा के अनुसार माया-मृग के पीछे दौड़े, ऐसे महापुरुष के चरणारविन्द को मैं नमस्कार करता हूँ। ये सारे कथन भूतात्मवादी चार्वाक-दर्शन के अनुसार ही संगत हो सकते हैं, अन्यथा कभी नहीं। क्योंकि घटनात्मक चेष्टाएँ शरीरात्मक-भूत-धर्म ही हो सकती हैं, अन्य धर्म नहीं। यह तो मानना ही होगा कि भक्ति की आधारशिला चेष्टात्मक लीलाएँ ही हैं और कुछ नहीं। भागवत के अन्दर ऐसी घटना प्रचुर मात्रा में उपलब्ध है जिन पर गम्भीरतापूर्वक दृक्पात करने पर जगह-जगह चार्वाक सिद्धान्त की मान्यता और उसकी उपादेयता, मुखरित हो उठती है। उदाहरण के लिए श्री कृष्ण के उदर में यशोदा के द्वारा किये गये समग्र विश्व-दर्शन को भी लिया जा सकता है। भागवत की इस कथा से सावयव महासमवायात्मक उक्त भूताद्वैत की मान्यता का स्पष्ट संकेत पाया जाता है और इसका दिग्दर्शन मिलता है कि एक क्षुद्र भौतिक कण से लेकर सर्वाधिक महान तक एक समवाय-सूत्र में बँधे हुए हैं। भागवत की एक घटना को और लीजिए। यह घटना विस्तारपूर्वक वहाँ वर्णित है कि श्री कृष्ण ने इन्द्र की पूजा को रोककर गोबर्धन की पूजा चलायी। इस घटना पर यदि विचारपूर्वक दृष्टि डाली जाय तो इससे भी चार्वाकीय भौतिक महत्ता का स्पष्ट समादर किया हुआ प्रतीत होता है। गोवर्धन की पूजा को भला भूतपूजा के अतिरिक्त और क्या कहा जा सकता है जिसकी प्रवर्त्तना स्वयं भगवान् माने जाने वाले श्री कृष्ण ने की? इससे बढ़कर भूत-तत्त्वता के ख्यापक रूप में विवेकियों को और क्या चाहिए?

## महाभारत और चार्वाक-सिद्धान्त -

महाभारत में भी चार्वाक की चर्चा पायी जाती है। यदि गहराई के साथ देखा जाय तो 'चार्वाक' इस नाम का, एवं व्यवहारतः उसके सिद्धान्त को अपनाते हुए भी उसके सिद्धान्त के प्रति बौद्धिक एवं मौखिक विरुद्ध प्रचार का, विशेषरूप से श्रीगणेश महाभारत से ही होता हुआ पाया जाता है। रामायण में भी श्री राम ने चार्वाक मत के उपदेशक जाबालि को कुछ भला-बुरा कहा है सही, परन्तु वशिष्ट ने राम के उस कथन का धीमे स्वर में प्रतिवाद किया है और महर्षि वाल्मीकि ने जाबालि को ब्राह्मणोत्तम कहा है। साथ ही रामायण काल तक 'चार्वाक' इस काम का उल्लेख नहीं पाया जाता है। लोकायतिक बुद्धि के निन्दक राम भी अन्ततः उस लोकायतिक बुद्धि को 'आन्वीक्षिकी' इस अति प्रतिष्ठित नाम से पुकारने के लिए बाध्य होकर उसकी महत्ता एवं उपादेयता का अपलाप नहीं कर पाये। दशरथ जैसे राजा लोकायतिक दृष्टिकोण को प्रश्रय देते थे, इसमें यह स्पष्ट व्यक्त होता है कि लोकायतिक-दर्शन दण्डदर्शनात्मक राजदर्शन था, जिसकी चर्चा पहले की जा चुकी है। इन सारी बातों के अनुरूप अनपलपनीय रूप में प्रतीत होता है कि रामायण काल में लोकायतिक-सिद्धान्त की निन्दा उसी मात्रा में थी जितनी मात्रा में विरक्त व्यक्तियों के द्वारा परिस्थितिवश परिवर्तनशील राजनीति की निन्दा समय-समय पर हुआ करती है। परन्तु महाभारत के समय इसकी निन्दा की मात्रा अधिक हो जाती है जिसका परिचय महाभारत की एक कथा से पाया जाता है। यह कथा महाभारत के राजधर्मानुशासन पर्व में इस प्रकार वर्णित है कि जब महाभारत का युद्ध समाप्त हुआ, पाण्डव लोग विजयी हुए तब राजा युधिष्ठिर ने अपने दल के साथ विजयी के रूप में हस्तिनापुर में प्रवेश किया। नगर की सारी जनता एवं ब्राह्मणों ने विजयी राजा का सत्कार किया।[२४१] पाण्डवों के जयघोष से आकाश व्याप्त हो उठा। कुछ क्षणों के अनन्तर वह जयघोष शान्त हुआ, ब्राह्मण लोग अपने-अपने घर की ओर चलने लगे। उसी समय चार्वाक नाम का एक राक्षस बनावटी ब्राह्मण वेष धारण करके आ धमका, जो कि दुर्योधन का एक मित्र था। वह जपमाला, शिखा एवं त्रिदण्ड को धारण किये भिक्षु रूप में वहाँ स्थित होकर अन्य ब्राह्मणों की सम्मति लिये बिना ही राजा युधिष्ठिर से यह कहने लगा कि 'ये ब्राह्मण लोग मुझे आगे करके आपसे यह कह रहे हैं कि आप जैसे ज्ञातिघाती, कुनृपति को धिक्कार है। हे कुन्तीपुत्र, अपने बन्धु-बान्धवों का इस प्रकार नाश करने वाले तुमको भला क्या न होगा? उचित तो यह है कि अपने गुरुजनों तक को मार डालने के

(२४१) जयं प्रवदतां तत्र स्वतः प्रादुरभूनृप! २१।
निश्शब्दे च स्थिते तत्र ततो विप्रजने पुनः।
राजानं ब्राह्मणच्छद्मा चार्वाको राक्षसोऽब्रवीत्। २८।
तत्र दुर्योधनसखा भिक्षुरूपेण सम्वृतः।
साक्षः शिखी त्रिदण्डीच धृष्टो विगतसाध्वसः। १३।

*- महाभारत, राजधर्मानुशासन-पर्व, अध्याय ३८।*

लिए प्रायश्चितस्वरूप तुम भी मर जाओ। तुम्हें जीना नहीं चाहिए।' इस प्रकार जब उस छद्मवेशी राक्षस चार्वाक ने राजा युधिष्ठिर से कहा तब सुनने वाले ब्राह्मणों एवं पाण्डवों को विशेषत: राजा युधिष्ठिर को बहुत बुरा लगा, वे क्षुब्ध हो उठे। ब्राह्मण लोग गौर से देखकर उसे ताड़ गये। उन्होंने राजा से तथा आपस में यह कहने लगे कि आ गयी बात समझने में। यह तो दुर्योधन का मित्र चार्वाक नामक राक्षस है। वह परिव्राजक रूप में यहाँ उपस्थित होकर उसके दल का हित करना चाहता है। फिर क्या था, उन ब्रह्मवर्चस्वी ब्राह्मणों ने क्रोधपूर्वक हुंकार भरते हुए अपने क्रोधाग्नि में उसे जला डाला। वह उसी प्रकार जलता हुआ गिरा जिस प्रकार वज्र के गिरने पर कोई सघन पादप। यह है उक्त महाभारत राजधर्म प्रकरण अध्याय ३८ में प्रतिपादित कथा। चार्वाक का सम्बन्ध यहाँ ही समाप्त नहीं हुआ। इसके अनन्तर अध्याय ३९ में वासुदेव ने उक्त राक्षस चार्वाक का परिचय देते हुए युधिष्ठिर से यह कहा है कि यह भला ब्राह्मण कैसे हो सकता है? ब्राह्मण लोग तो इस पृथ्वी पर विद्यमान देवता हैं। उनकी वाणी में भले ही कटुता हो किन्तु अतिशीघ्र वे प्रसन्न होने वाले होते हैं। इसलिए वे हम लोगों के सदामान्य हैं, पूज्य हैं। इस चार्वाक राक्षस का परिचय यह है कि [२४२] यह सत्ययुग में वर्षों तक उत्तराखण्ड बदरिकाश्रम में तप करता रहा। तप से प्रसन्न हुए ब्रह्मा ने जब उस तपस्वी राक्षस से यह कहा कि वर माँगो तो उसने उनसे यही वर माँगा कि मुझे किसी से भय न हो। ब्रह्मा ने उससे यह कहा कि ब्राह्मणों के अपमान मात्र से तुम्हें भय है, और नहीं। इस प्रकार निर्भयता का वरदान प्राप्त कर लेने पर तो फिर कहना क्या था? वह पापी राक्षस चार्वाक देवताओं को सताने लगा। देवता लोग विचार-विमर्श के लिए एकत्र हुए। सोच-विचार कर ब्रह्मा के पास पहुँचे और उनसे सारी दु:खगाथा सुनायी। ब्रह्मा ने देवताओं से यह कहा कि अब चिन्ता की बात नहीं। अब इसकी मृत्यु निकट ही है। मनुष्य लोक में राजा दुर्योधन इसका मित्र होगा। उससे मैत्री के कारण यह ब्राह्मणों का अपमान करेगा। निदान कुछ ब्राह्मण देवता अपने तपोबल से इसे शाप देकर नष्ट कर डालेंगे। सो बात आज सही निकली। यह राक्षस चार्वाक ब्रह्मदण्ड से मारा गया। हे राजन्, आप दु:खी मत हों। आपने बुरा काम नहीं किया है। वे वीर क्षत्रिय लोग अपने क्षात्रधर्म के अनुसार युद्ध करके स्वर्ग सिधारे हैं। इस प्रकार चार्वाक राक्षस का परिचय दिया है।

आधुनिक विवेचकों का महाभारत के उपलब्ध बृहत् आकार के सम्बन्ध में यह स्पष्ट मत है कि वर्तमान उपलब्ध होने वाला महाभारत का महान् आकार अति प्राचीन काल में नहीं था। [२४३] यह महान् कलेवर महाभारत को एकदा ही नहीं प्राप्त हुआ है। कथा

---

(२४२) पुराकृते युगे राजन् चार्वाको नाम राक्षस:।
तपसोये महावाहो वदर्या बहुवार्षिकम्॥

*– महाभारत, राजधर्मानुशासन पर्व, अध्याय ३९।*

(२४३) (महा) भारत के वर्तमान रूप में परिवृहण का कार्य उपाक्ख्यानों को जोड़ने से हुआ है। *– संस्कृत साहित्य का इतिहास, पृ० ९२, बलदेव उपाध्याय।*

करने वाले विद्वान लोग कथाओं को रोचक बनाने के लिए अथवा किसी खास वक्तव्य विषय पर प्रकाश डालने के लिए जिन कथाओं को गढ़कर स्वयं कथा के समय जोड़ते गये, वे क्रमशः महाभारत के शरीरांश बनते गये। इस प्रकार धीरे-धीरे वह रूप जहाँ तक बढ़ आया वह रूप आज लोगों के समक्ष सार्वदिक रूप में प्रतीत होता हुआ उपस्थित है। सारांश यह कि सारी कथाएँ इतिहास रूप तथ्य नहीं हैं। यदि यह बात सही हो तो इस कथा को भी उन परवर्ती कल्पित कथाओं के अन्दर एक मानना होगा क्योंकि गहराई के साथ देखने पर इस कथा के अन्दर अनैतिहासिक तत्त्व भरे पड़े हैं। सर्वप्रथम यह कि कहाँ सत्ययुग और कहाँ द्वापर का अन्त इतने बड़े लम्बे समय तक वह चार्वाक राक्षस बैठा रहा। कभी उसके द्वारा ब्राह्मण का अपमान नहीं हो पाया और यहाँ आकर हुआ। दूसरी बात यह कि इस चार्वाक को भी मगध नृपति नन्द के मंत्री के समान 'राक्षस' कह दिया गया हो तो बात दूसरी है। किन्तु सचमुच राक्षस जातीय नहीं कहा जा सकता। क्योंकि जिस प्रकार उसे मायावी राक्षस कहा गया है एवं दुर्योधन का मित्र कहा गया है तदनुसार संग्रामगत योद्धा के रूप में भी इससे पूर्व इसकी प्रचुर चर्चा महाभारत में होनी चाहिए थी, जो कि हुई नहीं पाई जाती है। क्योंकि जब [२४४] वह ब्रह्मा के वरदान के बल से निर्भय बना हुआ था, केवल ब्राह्मणों के अपमान से ही भय था और दुर्योधन का सचमुच सखा था तो वह अपने घनिष्ठ मित्र के लिए लड़कर सफलता क्यों नहीं प्राप्त करता? इसके अतिरिक्त यह भी एक ध्यान देने योग्य बात है कि यदि विचार करके देखा जाय तो जहाँ वह मारा जाता है वहाँ भी तो उसके द्वारा वस्तुतः ब्राह्मणों का अपमान नहीं किया गया है। क्योंकि उसने ब्राह्मणों को तो किसी प्रकार दुर्वाच्य तक नहीं कहा है। जो भी कुछ कहा वह युधिष्ठिर से ही कहा। इतनी ढिठाई अवश्य उसने की कि उन ब्राह्मणों के समक्ष ही यह कह डाला कि ये ब्राह्मण ऐसा कहते हैं। परन्तु इसे ब्राह्मण का अपमान नहीं कहा जा सकता। यदि वह संचमुच एक मायावी राक्षस था तो यह उसके लिए अतिसाधारण बात थी। ऐसा क्षुद्र अपराध ब्राह्मणों के प्रति आज तक वह कभी नहीं कर पाये, यह बात कभी नहीं हो सकती। इसलिए इसे ऐतिहासिक कथा नहीं कहा जा सकता। रही बात इस कथा के अभिप्राय की तो मालूम ऐसा पड़ता है कि साधारण लोग बड़ों से सम्पर्क करके जब महान् हो जाते हैं तो गर्वोन्नत होकर वे मान्यों की अवमानना करते हैं और उसके फलस्वरूप विनाश प्राप्त करते हैं। अतः दैववश यदि महत्ता प्राप्त हो जाय तो गर्वोन्मत्त नहीं होना चाहिए। अनुचित मार्ग को नहीं अपनाना चाहिए। इस उपदेश के लिए ही सम्भवतः यह कथा प्रचलित हुई होगी। उधर सम्भवतः उस समय चार्वाक सिद्धान्तियों में पूर्वापेक्षा मानव-दोषों का बाहुल्य हो गया होगा, यत्प्रयुक्त जनता उन्हें अच्छी दृष्टि से नहीं देखती होगी। अतः चार्वाक को ही पात्र बना लिया होगा। महाभारत के इस उपाख्यान का प्रभाव महाभारत के परावर्ती साहित्य पर

(२४४) द्विजावमानादन्यत्र प्रादाद् वरमनुत्तमम्।
अभयं सर्वभूतेभ्यो ददौ तस्मै जगत्पतिः॥ ४॥

*– महाभारत, राजधर्मानुशासन पर्व, अध्याय ३९।*

प्रचुर मात्ना में पड़ा। जिसका परिक्तय आगे किये जाने वाले विवेचनों से अनायास प्राप्त होगा। यों तो महाभारत की इस चार्वाकीय आख्यायिका अथवा लघुकथा से चार्वाक सिद्धान्त की स्पष्ट रूप में निन्दा ही की गयी प्राप्त होती है, फिर भी इससे यह बात तो अवश्य स्पष्ट हो उठती है यह दर्शन राजदर्शन था, दण्डदर्शन था, जिसका उल्लेख पहले किया जा चुका है। दुर्योधन की राजनीति सुदृढ़ थी और राजनीतिक दृष्टिकोण से प्रशंसनीय थी, इस बात का उल्लेख भारतीय साहित्य में प्रचुर परिमाण में पाया जाता है। महाभारत में ऐसे राजनीति निपुण राजा के साथ जबकि चार्वाक का सख्य सम्बन्ध बतलाया गया है, यहाँ तक कहा गया है कि 'यह चार्वाक राजा दुर्योधन का हितैषी है' तो यह मानना ही होगा कि चार्वाकीय-विचारधारा अवश्य राजनयिक दाण्डिक-विचारधारा थी, होगी। राजनीति कितनी भी सत्याश्रित और धर्माश्रित क्यों न हो वहाँ अन्ततः 'मंत्न' की आवश्यकता रहती ही है। अधिक स्पष्ट मानी जाने वाली आज की परतंत्न-राजनीति के अन्दर भी विभिन्न पृष्ट विषयों को 'गोपनीय' कह कर, इस विषय का स्पष्टीकरण जनहित के पक्ष में नहीं है, कह कर मंत्नी लोग टालते हुये पाये ही जाते हैं। जहाँ मंत्नियों को अत्यन्त कथन-संकट प्राप्त होता है, उत्तर देने का कोई चारा नहीं दीखता, वहाँ अन्ततः यह कह कर मंत्नी लोग अपना पिण्ड छुड़ाते पाये जाते हैं कि 'सरकार इस पर गम्भीरतापूर्वक विचार कर रही है।' परराष्ट्रनीति के सम्बन्ध में अत्यन्त जागरूकता अपेक्षित होने के कारण गुप्त रूप से, प्रच्छन्नतम रूप में, बहुत कुछ करना पड़ता है, एवं पता लगाना ही पड़ता है। यह निर्विवाद है कि राजनीति स्पष्ट सत्य को आगे लेकर नहीं चलती। इसलिए वैयक्तिक जीवन को लेकर ही चलने वाले विरक्त धार्मिक लोग सत्तारूढ़ राजनीति के निन्दक बन जाते हैं, जिन्हें कि राजनीति से कोई प्रयोजन नहीं रहता। अपने-अपने इष्टफल को पाने के लिए सतत राजसुख देखने वाले लोग इसलिए सत्तारूढ़ राजनीति के निन्दक एवं विरोधी बन जाते हैं, कि अधिकसंख्यक प्रार्थी अपने इष्टों को सिद्ध होते नहीं देखते, ये सारी बातें सर्वथा मान्य हैं। अतः सत्तारूढ़ राजनीति के प्रति लोगों की अनास्था, और उसकी निन्दा में प्रवृत्ति आदि स्वाभाविक ही है। कहने का सारांश यह कि एक सच्चे राजनीतिज्ञ छल-बल सबको राज्य के लिए अपनाने वाले, भारत-सम्राट दुर्योधन का जब चार्वाक को घनिष्ठ मित्न बतलाया गया तो इस आख्यायिका से यह निर्विवाद रूप में सिद्ध हो उठता है कि चार्वाक-दर्श राजदर्शन था, दण्डदर्शन था और इसीलिए सर्वथा सत्यनिष्ठ, तदानीतन ब्राह्मण लोग इस दर्श के विपरीत थे। इस विवेचन के द्वारा चार्वाकदर्शन की राजनीतिकता निखर आने पर महाभारत में जगह-जगह पायी जाने वाली दण्ड एवं राजनीति की प्रशंसा फलतः चार्वाक दर्शन की प्रशंसा में परिणत होती हुई स्पष्ट दिखाई देती है। राजनीति के महान् आचार्य भीष्म ने राजधर्म का उपदेश देते हुए राजा युधिष्ठिर से महाभारत के अन्दर जो कुछ कहा है उसे देखते हुए राजदर्शनात्मक चार्वाक दर्शन की निन्दा नहीं व्यक्त होती है।

विवेचकों के लिए यह मान्य होगा कि श्रीहर्ष-वर्णित उक्त उच्छृंखलमतवाद प्राचीनतम चार्वाकीय मतवाद नहीं था। अत: विवेचन की उक्त प्रकार गहराई में पैठकर उसका वास्तविक प्राचीनतम मतवाद के स्वरूप का निर्धारण करना होगा, जैसा कि इस ग्रन्थ में यथासम्भव किया गया है।

## महाकवि बाण और लोकायत शास्त्र

चार्वाक दर्शन का भी स्वरूप अप्रतिष्ठित छिछला नहीं था जैसा कि परवर्ती लोगों ने चित्रण किया है एवं तदनुसार आजकल के लोग समझते हैं, इस बात का आभास महाकवि बाण के हर्ष-चरित से भी अच्छी तरह मिलता है। हर्ष चरित के अष्टम उच्छ्वास में यह कथा आयी है कि राजा जब शवर-सेनापति भूकम्प से जंगल के स्थानों की जानकारी के सम्बन्ध में पूछा है तब उसने उत्तर में विनीत भाव से यह कहा कि महाराज! मुझे तो उतनी जानकारी जांगलिक स्थानों के सम्बन्ध में नहीं है परन्तु निर्घात जो कि मेरी स्वसा का लड़का होने के नाते सम्बन्ध में भाई ही लगता है बहुत जानकारी रखता है। तदनुसार जब राजा ने निर्घात से भी पूछा तब उसने कहा महाराज! मैं इस जंगल के तिनके-तिनके को जानता हूँ। पत्ते-पत्ते को पहचानता हूँ। ऐसा भला इस जंगल में कौन-सा स्थान होगा जो मुझसे अपरिचित होगा। इसी सिलसिले में निर्घात ने पराशरी दिवाकर मिश्र नामक तपस्वी के आश्रम का भी रोचक परिचय दिया कि – 'दूर से ही सुन्दर आश्रम स्थित तापस दिवाकर मिश्र का परिचय इसलिये मुझे प्राप्त हो रहा था कि विभिन्न देशों से आये हुए शिष्यों से वह आश्रम व्याप्त था। जिन शिष्यों के अन्दर कुछ शिष्यगण जगह-जगह विद्यमान सुन्दर वृक्षों के नीचे बैठे थे तो कुछ शिष्यगण जगह-जगह पर शोभायमान शिलाखण्ड पर आसीन थे। कुछ लोग तो लताभवन में वास कर रहे थे अन्य कुछ लोग निकुंज में छिपे थे। कुछ लोग वृक्षशाखा की छाया में बैठे थे तो अन्य कुछ अध्येता लोग वृक्षों के मूल देश में सटकर बैठे हुए थे, उन विभिन्न स्थानों में विद्यमान शिष्य-मण्डली के अन्दर [३१२] कुछ वीतराग जैन साधु थे तो कुछ श्वेताम्बर पाण्डुर वर्ण भिक्षुक थे। कुछ भागमत ब्रह्मचारी भी वहाँ अध्येता के रूप में उपस्थित थे। उन विभिन्न साम्प्रदायिक शिष्यों के अन्दर कुछ केशोल्लुंचक भी देखे जा रहे थे। सारांश यह कि कापिल-जैन-लौकायतिक-काणाद्-औपविषद्-नैयायिक-कारन्धर्मी-धर्मशास्त्री-पौराणिक-सापृतन्तव-वैयाकरण-पांचरात्रिक एवं अन्य प्रकार के शिष्य भी वहाँ आश्रम की शोभा बढ़ा रहे थे। जिनके अन्दर कुछ लोग अपने सिद्धान्तों को सुनने में मस्त थे, कुछ आप्तजनों से प्रश्न पूछ रहे थे। कुछ लोग पाठ का उच्चारण कर रहे थे तो कुछ अन्य लोग अपना संदेह उपस्थित कर रहे थे। कुछ लोग उपदेश सुनकर निश्चयात्मक निष्कर्ष पर पहुँच रहे थे तो अन्य कुछ लोग औरों को समझा रहे थे। अन्य कुछ लोग परस्पर शास्त्रार्थ कर रहे थे तो अन्य कुछ

(३१२) विटपच्छायासु निषण्णै: तरुमूलानि निषेवमाणै: वीतरागै रार्हतेर्मस्करिभि: श्वेतपटै: पाण्डुरिभिक्षुभि: भागवतैर्वर्णिभि: केशोल्लुंचनै: कापिलैर्जैनैर्लैकायतिकै: काणादैरोपनिषदै: ईश्वरकाणिभि:। – *हर्षचरित, उच्छ्वास ८।*

शिष्य लोग व्याख्यान दे रहे थे।' इस प्रकार वर्णन करने वाले बाण ने लौकायतिकों को भी वही स्थान दिया है जो कापिक काणादि अन्य दार्शनिकों को। यदि बाण की दृष्टि में भी लोकायत दर्शन का वही स्थान होता जैसा कि उसे विकृत रूप देने वालों की दृष्टि में अति जघन्य स्थान प्राप्त है तो वे कापिल काणाद आदि के समान उसे भी उक्त प्रकार की मान्यता कभी नहीं देते। अत: यह मानना ही होगा कि जो रूप परवर्ती काल में वर्णित हुआ है वह उसका वास्तविक रूप नहीं है। यह बारम्बार पहले कहा जा चुका है कि इस प्रकार छिछली रूपरेखा वाली विचारधारा दर्शन कहलाने का अधिकार नहीं प्राप्त कर सकती है। महाकवि बाण ने [३१३] जो अपनी कादम्बरी में महाश्वेता-कर्तृक स्वपरिस्थिति-वर्णन के अवसर पर महाश्वेता द्वारा चन्द्रापीड को यह कहलाया है कि 'मुनिकुमार पुण्डरीक के संदेश रूप में उनके सहचर मुनिकुमार कापिञ्जल के द्वारा उपस्थापित आर्या-पद्य को पढ़कर मेरे स्मरानुरक्त मन में उसी प्रकार विकारात्मक दोष उपस्थित हो उठा, जिस प्रकार अधर्म में रुचि रखने वाले व्यक्तियों में लोकायतिक विद्या से विकारात्मक दोष उपस्थित होते हैं।' उसे हर्षचरित के उक्त प्रसंग के साथ अध्ययन करने पर यह निर्णय प्राप्त होता है कि या तो उक्त वाल्मीकिय-रामायणीय निर्णय के अनुसार महाकवि बाण भी लोकायतिक विद्या को धार्मिक एवं अधार्मिक दो धाराओं में विभक्त मानते थे या कादम्बरी में लोकायतिक-विद्या इस पद को उन्होंने [३१४] एक प्रकार यौगिक अर्थ के आधार पर सामान्यत: नास्तिक विद्याभ्यास अर्थ में प्रयोग किया है जैसा कि व्याख्या एवं टिप्पणीकारों के द्वारा व्यक्त किया गया है।

## मैत्री उपनिषद् और वृहस्पति का उपदेश

चार्वाक दर्शन के आचार्य वृहस्पति हुए हैं, यह बात प्रसिद्ध भी है और इस ग्रन्थ में भी पहले चर्चित हो चुकी है। यह भी युक्तिपूर्वक बतलाया जा चुका है कि ये वृहस्पति देवगुरु वृहस्पति नहीं किन्तु अन्य दर्शन-प्रवर्तकों की तरह कोई अन्य वृहस्पति नामक आचार्य हुए हैं। परन्तु यदि आग्रहवश उस देवगुरु वृहस्पति को ही चार्वाक दर्शन का आचार्य माना जाय, तो इस विवेच्य दर्शन का मध्यकालिक स्वरूप पर मैत्री उपनिषद् से कुछ प्रकाश पड़ता हुआ-सा दीख पड़ता है। मैत्री उपनिषद् के ७वें प्रपाठक में यह कहा गया है कि 'अब यहाँ ज्ञान-विघ्न बतलाये जाते हैं। अस्वर्ग्य अर्थात् स्वर्गानर्ह व्यक्तियों के

---

(३१३) दूरं मुक्तालतया विससितया विप्रलोभ्यमानो मे।
हंस इव दर्शिताशो मानसजन्मा त्वथा नीत:॥
अनया च मेत्रदृष्ट्या ... दुष्टनिद्रयेव विषविह्वलस्य लोकायतिक विद्ययेवा धर्मरुचे ... दोषविकारोपचय: सुतरामक्रियत स्मरानुरक्तस्य मे मनस:।
*- कादम्बरी, महाश्वेता-चन्द्रापीड संवाद।*

(३१४) लोकेति। लोकानां यति: संयम: इन्द्रियचापल्यनिग्रह:, स नास्ति यस्यां, तथा भूताया विद्या शास्त्रज्ञानं, नास्तिकनविद्येतियावत्। *- जीवानन्द-विद्यासागर टिप्पणी।*

साथ, स्वर्ग्यो अर्थात् स्वर्गार्ह वैदिक जनों का सम्बन्ध, स्वर्ग्यजनों के लिए मोहजाल का ही कारण हो जाता है। जो लोग इस संसार में ही नित्यभाव से प्रमुदित होते हैं, ऐहिक सुख के लिए सदा इस देश से अन्य देश और वहाँ से फिर अन्य देश भटकना पसन्द करते हैं, ऐहिक सुखार्थी होने के कारण एक से दूसरे के और फिर तीसरे के पास याचना किया करते हैं, और जो लोग शिल्पोपजीवी होते हैं तथा जो अन्य लोग ग्राम की याचना करते हैं, अयाज्यों को भी याजन करते हैं शूद्रों की शिष्यता स्वीकार करते हैं एवं जो कुछ लोग ऐसे होते हैं जो कि शास्त्रज्ञ होते हुए भी शूद्र जाति के होते हैं तथा ऐसे जो अन्य लोग हैं जो कि चुगलखोरी कराते हैं या बोलते समय नियन्त्रणहीन हो जाते हैं, जो ऐसे लोग लड़ाकू हैं और जो लोग बनावटी संन्यासी हैं एवं जो लोग राजकार्य में पतित अर्थात् भ्रष्टाचारी होते हैं, और जो लोग ऐसे हैं, जो कि लोगों को यह कहकर धन माँगते हैं कि इतना दो तो तेरी यक्ष, राक्षस, भूत, पिशाच आदि प्रत्युक्त विघ्न-बाधा हम शान्त कर देंगे। इनके अतिरिक्त वे जो कि पीले पड़ने वाले अस्थि, कुण्डल को धारण किये रहते हैं, तथा ऐसे भी जो लोग होते हैं जो कि वृथा तर्क दृष्टान्ध वंचना एवं इन्द्रजाल का आश्रयण करते हुए वैदिकों के बीच अपने को भी परिगणित रखना चाहते हैं, इन लोगों के साथ संवास नहीं करना चाहिए क्योंकि वे प्रकट-चोर अर्थात् पश्यतोहर होते हैं, अस्वर्ग्य होते हैं' -

[३१६] नैरात्म्यवाद की वंचना में पड़कर मिथ्या दृष्टान्त एवं हेतुओं का आश्रयण करने वाला यह लोक अर्थात् साधारण जनता येदविद्यागत अनन्तर को, रहस्य को समझने में असमर्थ हैं। वृहस्पति शुक्र बनकर इन्द्र के अभव एवं असुरों के क्षय के निमित्त इस नैरात्म्य विद्या को उत्पन्न किया। इसी विद्या के सहारे अकल्याण को कल्याण और कल्याण को अकल्याण रूप से शुक्ररूपधारी [३१७] वृहस्पति ने असुरों को उपदेश दिया 'वेद आदि शास्त्र हिंसक धर्म तात्पर्यक है।' यह कहते हुए। अतः इस नैरात्म्य विद्या को नहीं पढ़ना चाहिए। ज्ञानप्रद न होने के कारण यह वन्ध्या ही है। आचारविहीन व्यक्ति के लिए यह केवल सांसारिक अनुराग को ही देने वाली है। इसलिए इस विद्या का आरम्भ उचित नहीं, इत्यादि। इस औपनिषद् आख्यायिका के अन्दर अनेक बातें ध्यान देने योग्य प्रतीत होती हैं। सर्वप्रथम एक यह कि यहाँ जो ज्ञान-विघ्नों की बड़ी लिस्ट दी गयी है जिसे नैरात्म्यवादियों की लिस्ट कहा जा सकता है, उसके अन्दर मोक्षार्थ अद्वैत ज्ञानमात्र के इच्छुक व्यक्ति को छोड़कर उन अन्य सभी लोगों का तत्त्वतः परिगणन स्पष्ट दीख पड़ता है जो कि त्रिवर्ग के इच्छुक होते हैं। ऐसी परिस्थिति में अद्वैत

---

(३१५) अथयेत्रान्येह वृथा तर्क दृष्टान्तकुहकेन्द्रजालै वैदिकेषु परिस्थातुमिच्छन्ति। तैस्सह न सम्वसेत्। प्राकाश्यभूता वै ते तस्करा अस्वर्ग्याः।
*- मैत्र्युपनिषत्, प्रपाठक ७।*

(३१६) नैरात्म्यवाद - कुहकैर्मिथ्यादृष्टान्त हेतुभिः।
भ्राम्यन् लोको न जानाति वेद विद्यान्तरं तु यत्॥ *- मैत्र्युपनिषत्, प्रपाठक ७।*

(३१७) वृहस्पतिवै शुक्रोभूत्वा इन्द्रस्याभयायासुरेभ्यः क्षयायेमामविद्यामसृजत्।
*- मैत्र्युपनिषत्, प्रपाठक ७।*

वेदान्तियों को छोड़कर अन्य सभी दार्शनिक निरात्मवादी कपटशुक्र वृहस्पति के शिष्योपशिष्य रम्परा में आ जाते हैं अत: मूलत: चार्वाक और अचार्वाक ये दोनों ही दर्शन वास्तविक रूप ं त्याज्य रूप से प्राप्त होते हैं और सो भी औपनिषद काल के बाद के लिए। उसके पूर्व तो अवान्तर प्रभेद भले ही हों परन्तु तत्त्वत: एक ही चार्वाक दर्शन ही अस्तित्व-युक्त रूप में स्थिर हो पाता है जैसा कि 'भागवत और चार्वाक-दर्शन' इस शीर्षक विहित विचार के अन्दर बतलाया जा चुका है। दूसरी एक बात यह यहाँ अनायास निकल आती है कि दैत्य और असुर भी मूलत: अवैदिक नहीं वैदिक ही थे। क्योंकि उनके वास्तविक गुरु वास्तविक शुक्र ने उन्हें पथभ्रष्ट नहीं किया। वृहस्पति ने कपटपूर्ण शुक्र का रूप धारणकर वंचना की, इसलिए उक्त लिस्ट के अन्दर आ पड़े। अत: अनात्मवादी दर्शन के आचार्य कहलाये। यह जो कहा गया है कि 'स्वर्ग्यो का अस्वर्ग्य' साथ होने वाला सम्बन्ध मोह का ही कारण होता है। इससे भी प्राचीन चार्वाकियों की वैदिकता सिद्ध होती है। जो लोग ग्राम याचना करते हैं अयाज्यों को भी याजन कराते हैं इत्यादि उक्त वाक्य तो और भी खुलकर इस बात को सिद्ध करते देखे जाते हैं कि उपनिषत् भाग से सूचित होने वाले सभी चार्वाक वैदिक थे अपने को वेदानुयायी मानते थे और तदनुरूप आचरण रखते थे। अन्य एक बात यह भी यहाँ सर्वथा ध्यान देने योग्य है कि उक्त लिस्ट के अन्दर यह भी कहा गया है कि 'जो राज्यकार्य से पतित हैं अर्थात् भ्रष्टाचारी हैं।' इससे यह भी सूचित होता है कि प्राचीन काल में यह दर्शन 'चार्वाक दर्शन' नहीं किन्तु 'चारवाक्क दर्शन' था अर्थात् राजदर्शन था, जिसका वर्णन पहले किया जा चुका है। पीछे महाभारतीय चार्वाक राक्षस के साथ उसे जोड़ डाला गया। तब से वह चार्वाक दर्शन'कहलाने लगा और फिर उसी के आधार पर मनगढ़न्त उसका विकृत रूप भी स्थिर किया जाने लगा। 'लोकायत' इस नाम का बीज भी इस औपनिषद आख्यायिका के अन्दर मिलता हुआ दीख पड़ता है। क्योंकि नैरात्म्यवाद की वंचना में पड़कर मिथ्या दृष्टान्त एवं हेतुओं का आश्रयण करने वाला यह 'लोक' इस कथन में लोक शब्द कथित हुआ है और मुमुक्ष मात्र को छोड़कर अन्य सारी जनता को वर्णित लिस्ट में लपेट लिया गया है। इससे व्याप्तिस्वरूप 'आयति' भी बतलायी गयी है। यदि कुछ लोग यह कहें कि औपनिषद् आख्यायिकाएँ इतिहास नहीं है अत: इसके सहारे ऐतिहासिक चार्वाक का निर्णय नहीं किया जा सकता, तो मुझे भी इस पर कोई आग्रह इसलिए नहीं है कि इससे पूर्व सारी बातें अन्य प्रमाणों से सिद्ध की जा चुकी हैं।

## रसेश्वर दर्शन भी चार्वाक-दर्शन का ही नवीन संस्करण

सर्वदर्शन संग्रह के अन्दर ९वें दर्शन के रूप में जो रसेश्वर दर्शन दिखलाया गया है, उसे यदि गम्भीर भाव से देखा जाय तो वह दर्शन भी वस्तुत: चार्वाक दर्शन का ही एक नवीन संस्करण प्रतीत होगा। क्योंकि वहाँ हरगौरी-सृष्टिज शरीर को अनिश्वर तक माना

(३१८) षड्दर्शनेऽपि क्लिस्तु दर्शितापिण्डपातने।
करोमलकवत्तर्म ताऽपि प्रत्यक्षानोपपद्यते॥
तस्मात्ति रक्षत्पिण्डं रसैश्चैव रसायनैः॥ ३॥ – *हेसाणव।*

गया है। शरीर की नित्यता मान लेने के बाद चार्वाकीय शरीरात्मवाद या भूतात्मवाद की मान्यता में भला क्या अनुपपत्ति बतलायी जा सकती? सारी समस्याएँ अनायास हल हो जाती हैं। सर्वदर्शन संग्रह के रसेश्वर दर्शन में जो रसार्णवीय वाक्य के उद्धरण द्वारा यह कहा गया है कि 'छः दर्शनों के [३१८] अन्दर मुक्ति बतलायी गयी है सही परन्तु शरीरपात के अर्थात् मरण के अनन्तर। इसलिए अन्य-दर्शनीय मुक्ति हस्तगत आमलक के समान प्रत्यक्षतः उपलब्ध नहीं हो पाती। इसलिए रसायनात्मक रस अर्थात् शुद्ध पारद के द्वारा शरीर की [३१९] रक्षा करनी चाहिए अर्थात् शरीर को नित्य बना डालना चाहिए।' वहाँ 'अन्य दर्शनीय मुक्ति प्रत्यक्षतः उपलब्ध नहीं होती।' इस कथन से यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि रसेश्वर-दर्शन भी प्रत्यक्ष मात्र को उसी प्रकार प्रमाण मानता है जिस प्रकार चार्वाक दर्शन। इससे भी यह व्यक्त होता है कि रसेश्वर-दर्शन एक प्रकार चार्वाक दर्शन का ही नवीन संस्करण है। शरीर को नित्य मान लेने पर भूतात्मवाद, फलतः भूत चैतन्य स्वतः प्राप्त हो जाता है और प्रत्यक्षमात्र प्रमाणता भी बतलायी ही जा चुकी है। ये ही दो बातें चार्वाक-सिद्धान्त के लिए मुख्य रूप से मान्य हैं। सो जबकि रसेश्वर दर्शन में भी मान्य हैं तब भला इसमें क्या संदेह रह जाता है कि रसेश्वर दर्शन भी चार्वाक दर्शन का ही एक नवीन संस्करण है। रसेश्वर दर्शन को जो परमेश्वर-तादात्म्यवादी कहा गया है, सो भी महासमवायात्मक भूताद्वैत की तत्वता की मान्यता के अनुसार संगत हो ही जाती है। अब रही बात नास्तिकता और आस्तिकता की, तो यह भी निर्णय किया ही जा चुका है कि चार्वाक-दर्शन वस्तुतः नास्तिक दर्शन नहीं था। न्याय दर्शन के भाष्य में उसके रचयिता वात्स्यायन ने जो दृष्टान्त की महत्ता बतलाते समय यह कहा है कि 'नास्तिक यदि दृष्टान्त को मानेगा तो वह नास्तिक नहीं रह पायेगा और यदि वह दृष्टान्त को नहीं मानेगा तो किसके सहारे अपने विरोधी पक्ष का खण्डन करेगा?' इस कथन से यही सिद्ध होता है कि नास्तिक वही कहलाता था प्राचीन काल में, जो कि दृष्टान्त नहीं मानता था। दृष्टान्त को न मानने का अर्थ होता है प्रत्यक्ष को न मानना। किन्तु चार्वाक तो प्रत्यक्ष को अमान्य नहीं कहता? अतः उसे नास्तिक कैसे कहा जा सकता? वेद की अमान्यता प्रयुक्त भी उसे नास्तिक नहीं ठहराया जा सकता। क्योंकि उसकी वैदिकता सिद्ध की जा चुकी है।

---

(३१९) षाट्कैशिकस्यशरीरस्या नित्यत्वेऽपिरसाभ्रकपदाभिलप्य हरगौरीसृष्टि जातस्यः - नित्यत्वोपपत्तेः। नक्षत्र रसहृदये -
ये चात्यक्त शरीरा हरगौरी सृष्टिजां टनुं प्राप्ताः।
मुक्तास्ते रससिद्धा मन्त्रगणः किंकरो येषाम्॥
*- रसहृदय १/७। सर्वदर्शन संग्रह, रसेश्वर दर्शन।*

(३२०) नास्तिकश्च दृष्टान्तमभ्युपगच्छन्नारितकत्व जहाति। अनभ्युपगच्छन् किंसाधनः परमुपालभेत? *- न्याय-दर्शन, वात्स्यायन भाष्य।*

## एकादश प्रकरण

# चार्वाक-दर्शन और उसका खण्डन

चार्वाक दर्शन को जिस मात्रा में विकृत रूप दिया गया है उस अनुपात से उसके खण्डन की मात्रा अल्प है। कहने का तात्पर्य यह है कि खण्डन तो प्रायः सभी अन्य दार्शनिकों ने इस दर्शन का किया है परन्तु वह खण्डन प्रायः भूत-चैतन्य और प्रत्यक्ष-मात्र-प्रामाण्य तक ही सीमित रह गया है। अर्थात् चार्वाकीय-मान्यता प्राप्त इन्हीं बातों की आलोचना प्रायः की गयी है। अभिप्राय यह कि दर्शन और आचरण ये दो विभिन्न वस्तुएँ हैं। क्योंकि आचरण होता है धर्म, मूलवक्ता का दृष्टिकोणात्मक दर्शन धर्म नहीं, इन बातों को देखते हुए अन्य दार्शनिकों ने जो इन उक्त दो दार्शनिक वस्तुओं का ही खण्डन किया है। वह उनकी दार्शनिकता का ज्ञापक है। परन्तु वह खण्डन भी प्रकृत में निर्णीत चार्वाकीय दार्शनिक-स्वरूप के आगे बिल्कुल निरवकाश सिद्ध होता है। उदाहरण के लिए दार्शनिक मूर्धन्य रूप से विख्यात मिश्र वाचस्पतिकृत खण्डन को उपस्थित किया जा सकता है। उन्होने चार्वाक सम्मत प्रत्यक्ष मात्र प्रमाणता की आलोचना करते हुए यह कहा है कि 'अनुमान प्रमाण नहीं है' यह कहने वाले लौकायतिकों द्वारा, उनका वादी अप्रतिपन्न है कि संदिग्ध है या विपर्यस्त है यह कैसे समझा जा सकेगा? अन्य व्यक्तिगत अज्ञान संदेह या विपर्यास ब्राह्य-दृष्टि रखने वालों के द्वारा प्रत्यक्ष तो प्रतिपन्न हो नहीं सकता? प्रमाणान्तर से वे समझे जा सकेंगे यह बात तो चार्वाक-पक्षी जन कह नहीं सकते। क्योंकि प्रमाणान्तर तो उनके सिद्धान्त में मान्य नहीं है। अपने वादी की हार्दिक परिस्थिति से अपरिचित होते हुए भी यदि उसे समझाने के लिए चार्वाक-सिद्धान्ती प्रवृत्त हों, तो जिस किसी व्यक्ति को भी वे समझाने में प्रवृत्त हो बैठेंगे। जिसका परिणाम यह होगा कि प्रेक्षावानों की दृष्टि में वे अश्रद्धेय-वचन हो बैठेंगे। अर्थात् पागल के वाक्य की तरह उनका भी वाक्य श्रद्धेय नहीं हो पायेगा, उपेक्षित हो बैठेगा। इसलिए वे मन से भले ही अनुमान के अस्तित्व को पसन्द करते हों, फिर भी अनुमान को उन्हें प्रमाण मानना ही होगा। मिश्र वाचस्पति की यह खण्डन शैली यों तो अति आकर्षक-सी प्रतीत होती है परन्तु यहाँ जो चार्वाक दर्शन के स्वरूप का वर्णन किया गया है उसे देखते हुए यह मिश्रकृत खण्डन इसलिए निरवकाश

---

(३२१) नानुमानं प्रमाणमिति वदता लौकायतिकेनाप्रतिपन्नः संदिग्धो विपर्यस्तो वा पुरुषः कथं प्रतिपद्येत? नच पुरुषान्तरगता अज्ञानसंदेह-विपर्यासाः शक्या अर्वाग्दृशा प्रत्क्षेण प्रतिपप्तुम्। *- सांख्यतत्त्व कौमुदी।*

सिद्ध होता है कि यहाँ तो प्रत्यक्षान्तर्गत रूप में अनुमान को भी प्रमाण माना गया ही बतलाया गया है। अत: विचार करने पर वह उनका खण्डन पत्थर पर किये गये धारदार अस्त्र के प्रहार के समान स्वयं क्षत हो जाता है।

## जयन्त भट्ट और चार्वाक वराक

अपरिचित जयंत रचित अपरिचित न्याय मञ्जरी नामक चार्वाक ग्रन्थ का केवल नाम ही सुना है वह देखने को मिला है नहीं। दार्शनिकों के परम परिचित एवं परम उदार दार्शनिक तथा काश्मीर-नृपति शंकर वर्मा के महामंत्री महानैयायिक भट्ट जयन्त उक्त अपने शासक के द्वारा किसी कारणवश होने के समय जिस परम उपादेय न्याय मंजरी नामक गौतमीय न्याय-ग्रन्थ का प्रणयन कर गये हैं उसके अन्दर भी चार्वाक सिद्धान्त की कुछ आलोचना पायी जाती है। सर्वप्रथम उन्होंने चार्वाक की चर्चा वहाँ की है जहाँ पर उन्होंने यह बतलाने का प्रयत्न किया है कि गौतमीय न्याय ही सचमुच न्याय है। वे कहते हैं कि न्याय है तर्क अर्थात् अनुमान, उसका प्रतिपादन इस गौतमीय न्याय दर्शन में ही है।[३२१] क्योंकि सांख्य जैन एवं बौद्ध इनको भला अनुमानोपदेश की क्या कुशलता है? और तर्क के सहारे वे वेदगत प्रामाण्य की रक्षा ही कितनी करते हैं? इसलिए न्याय की चर्चा के समय उनकी गणना उचित नहीं। बौद्ध लोग यद्यपि यह सोचते हुए गर्वोन्नत होते देखे जाते हैं कि अनुमान मार्ग पर आरूढ़ होने की निपुणता हममें ही है, तथापि उनका तर्क वेद विरोधी होने के कारण, वैदिक विद्यास्थानों में उनका संग्रह कैसे किया जा सकता? और अनुमान कौशल भी बौद्धों को कितना है, यह बात भी जगह-जगह पर बतलायी जायेगी। चार्वाक बेचारे तो खण्डनीय ही हैं इसलिए क्षुद्र तर्कयुक्त चार्वाक की गणना का स्थान नहीं है। यहाँ इस अन्तिम कथन की ओर यह ध्यान देना चाहिए कि जयन्त भट्ट ने चार्वाक को खण्डनीय कहकर विचार को टाला है किन्तु यह नहीं कहा कि चार्वाक निस्तर्क हैं। अर्थात् वे अनुमान मानते ही नहीं, किन्तु वरं यह कहते हैं कि उनका तर्क क्षुद्र है, महत्त्वपूर्ण नहीं है। बिल्कुल निस्तर्क होना और अल्प तर्कयुक्त होना, इन दोनों में महान् अन्तर है। कहने का तात्पर्य यह कि इस ग्रन्थ में जो यह निर्णय किया गया है कि चार्वाक सम्प्रदाय भी अनुमान प्रमाण मानता था, इसका आभास यहाँ कुछ दिखाई-सा दे रहा है। आगे चलकर भट्ट जब यह कहने के लिए प्रस्तुत हुए हैं कि वेदमूलक होने के कारण बौद्ध जैन आदि शास्त्र भी प्रामाणिक हैं तब फिर चार्वाक का विचार उपस्थित करते हुए उन्होंने यह कहा है कि – 'तब तो लोकायत शास्त्र भी प्रमाण रूप से मान्य होंगे। क्योंकि उनके

(३२१) न्यायस्तर्कोऽनुमानम्। सोऽस्मिन्नेव व्युत्पाद्यते यत: सांख्यार्हतानां तावत् क्षपणकानां कोदृशमनुमानोपदेश-कौशलम्? ... चार्वाकास्तु वराका: प्रतिक्षेप्तव्या एवेति क: क्षुद्रतर्कस्य तदीयस्येह गणनावसर:?

*– न्यायमंजरी, प्रमाण प्रकरण, पृ० ४, चौखम्भा मुद्रण।*

मूलभूत वैदिक वाक्य भी पाये जाते हैं और [३२२] लोकायत दर्शन यदि प्रामाणिक हो चुका तो गये फूलने खटाई में अन्य सारे शास्त्र।' इस प्रकार स्वयं प्रश्न उठाकर इसके उत्तर में भट्ट जी ने यह कहा है कि 'इसका उत्तर यह है कि [३२३] लोकायत शास्त्र में कुछ भी कर्त्तव्य रूप में उपदिष्ट नहीं हुआ है वह केवल वैतण्डिक की वितण्डा कथा है कोई आगन अर्थात् शास्त्र नहीं है। जब तक जीओ सुख से जीओ इत्यादि उपदेशों को प्रमाण इसलिए नहीं माना जा सकता कि वह तो प्रत्येक प्राणी की स्वाभाविक ही प्रवृत्ति है। सभी सुखी जीवन बिताना चाहते हैं। धर्म कर्त्तव्य सही हैं इत्यादि उपदेश वाक्य पूर्वपक्ष मात्र के उपस्थापब हैं। क्योंकि उत्तर वाक्य से उनका खण्डन हो जाता है। इसलिए लोकायत शास्त्र आदरणीय नहीं है। किन्तु अन्य सारे आगम प्रमाण हैं। क्योंकि [३२४] मनुवाक्य को जहाँ महत्ता दी गयी है वहाँ 'मनु' का अर्थ केवल मनु ही नहीं ज्ञातव्य है, किन्तु गौतम आपस्तम्ब से लेकर जिन, कपिल एवं बुद्ध तक सभी ग्राह्य हैं।' सूक्ष्मभाव से देखने पर यहाँ आलोचना की प्रचुर सामग्री पड़ी है। यथा क्रहाँ तो यह भट्ट जी एक ओर यह कहते हैं कि 'लोकायत दर्शन को यदि कहीं प्रमाण माना गया।' यहाँ प्रामाणिकता में संदेह उपस्थित करने पर भी दर्शनता फलतः शास्त्रता तो मानी गयी है, और कहाँ फिर यह कहते हैं कि 'लोकायत कोई शास्त्र नहीं है, वह तो वितण्डा कथा के अतिरिक्त और कुछ नहीं है।' इनके इस कथन के अनुसार तो चार्वाक की गति अबाध रूप से सर्वदर्शन के घर में हो पड़ती है। क्योंकि स्थान विशेष में सभी दार्शनिक वितण्डा कथा करते पाये जाते हैं? वेदान्त का प्रसिद्ध खण्डन-खण्ड-खाद्य ग्रन्थ वितण्डा रूप माना जाता है तो उस ग्रन्थ के आधार पर श्रीहर्ष को चार्वाक-सिद्धान्ती कहा जा सकेगा? वेदमूलक होने के कारण यदि जैन बौद्ध शास्त्रों तक को प्रामाणिक भट्टजयंत मानते हैं, तो फिर लोकायत का ही क्या अपराध है? खण्डन पाये जाने की जो बात की गयी है सो वह खण्डन उक्त महासमवायात्मक अद्वैत-भूत को लेकर अविनाश कथन भी संगत हो सकता है। अतः उत्तर वाक्य से यहाँ वर्णित चारवाक्कीय दार्शनिक मतवाद का खण्डक होता हुआ नहीं देखा जाता है।

---

(३२२) ननु च लोकायताद्यागमोऽपि प्रामाण्यं प्राप्नोति। विज्ञान घन एवैभ्यो भूते भ्यस्समुत्थाय तान्येवानु विनश्यति ... ततश्चेह लोकायत दशने प्रमाण भूते सति स्वस्ति सर्वागमेभ्यः।

(३२३) उच्वते। नहिं लोकायते किंचित्कर्त्तव्य मुपदिश्यते।
वैतण्डिक-कथैवासो न पुनः कश्चिदागमः॥
*- न्यायमंजरी, प्रमाण-प्रकरण, चौखम्भा-मुद्रण, पृ० १४६।*

(३२४) यः कश्चित् कस्यचिद्धर्मो मनुना परकीर्तितः।
स सर्वोऽभिहितो वेदे सर्वज्ञानमयो हि सः॥
इत्यत्र यथा मनुग्रहणं गौतमापस्तम्ब-सम्वर्त-काठकादि-स्मृत्यन्तरो-लक्षणम् एवमर्हकपिल सूगताद्यपलक्षणमपि व्याख्येयम्।
*- न्यायमंजरी, प्रमाण प्रकरण, चौखम्भा मुद्रण, पृ० १४६।*

## चार्वाकीय विचारधारा की निन्दा क्यों?

अब यह प्रश्न उठना स्वाभाविक है कि तब चार्वाक दर्शन की निन्दा क्यों? तो इसका उत्तर यह है कि धर्म और दर्शन इन दोनों में एक प्रकार का घनिष्ठ सम्बन्ध विद्यमान है। अभिप्राय यह कि 'हेतु-फल-भाव' को 'ज्ञाप्य-ज्ञापक-भाव' और 'कार्य-कारक-भाव' इन दो प्रभेदों में विभक्त समझना चाहिए। धर्म और दर्शन इन दोनों के बीच दर्शन है कारक और धर्म कार्य। किन्तु ज्ञाप्य-ज्ञापक-भाव ठीक इसका उल्टा होता है। धर्म होता है ज्ञापक और दर्शन होता है ज्ञाप्य। सारांश यह कि किसी के आचरण को देखकर ही दृष्टा उसकी आन्तरिक परिस्थिति का अनुमान करता है यह निर्विवाद है। इसके अनुसार जब जनता किसी दार्शनिक साम्प्रदायिकों के आचरण में बुराई देखती है तो तदनुसार ही उस अपरिचित दर्शन के स्वरूप के सम्बन्ध में भी तदनुरूप निर्णय करने लगती है जिसका परिणाम यह होता है कि उस दर्शन का ह्रास आरम्भ हो उठता है। यह परिस्थिति किसी एक दर्शन के लिए नहीं, सभी दर्शनों के लिए अनिवार्य रूप से लागू होने वाली है। अनेक बौद्ध विवेचकों ने बौद्धदर्शन के सम्बन्ध में अपना यह निश्चित मत व्यक्त किया है कि जब बौद्ध-दर्शनानुयायियों के अन्दर आचरणगत बुराई आयी तो बौद्ध-विरोधी भाव लोगों के हृदय के अन्दर बढ़ने लगे। जिसका परिणाम यह हुआ कि बहुत दिनों के लिए बौद्ध-दार्शनिक-विकास अवरुद्ध ही नहीं हुआ प्रत्युत बौद्ध-धर्म भारत में मध्यवर्ती काल में लुप्तप्राय हो गया। मेरी दृष्टि में चार्वाकीय-विचारधारा के प्रति लोगों की उदासीनता एवं उसकी निन्दा में प्रवृत्ति भी इसी कारण वर्द्धिष्णु हो उठी। यह बात बारम्बार बतलाई जा चुकी है कि चार्वाक-दर्शन चारवाक्क-दर्शन अर्थात् राजदर्शन था। राजधर्म के अन्दर ऐसी भी बहुत-सी बातें कर्तव्य रूप में आती रहती हैं जिन्हें शुद्ध धार्मिक दृष्टिकोण से कुछ अन्तर, कुछ विरोध हो आया करता है। इसलिए विशुद्ध धार्मिकों द्वारा समय-समय पर राजनयिक, राज-धार्मिक दृष्टिकोण के प्रति विरोध उपस्थित किया जाता है, उसकी निन्दा की जाती है। साथ ही राजनैतिक मार्ग के अधिकार सम्पन्न होने के कारण आधिकारिक राजनयिकों में भ्रष्टाचार का श्रीगणेश हो उठता है। जो, यदि समय के अवरुद्ध नहीं हो सका तो फैलता जाता है फिर जन निन्दा एवं जन विरोध। अन्ततः हार्दिक औदास्य जन साधारण का उसके प्रति अवश्य हो उठता है, यह युक्तिसिद्ध ही नहीं प्रत्यक्षसिद्ध भी है। तदनुसार प्राचीन चारवाक्कीय दृष्टिकोण के प्रति, जिसे कि परवर्ती शाब्दिक प्रयोग के अनुसार चार्वाकीय दृष्टिकोण या चार्वाक दर्शन कहा जा सकता है, राजनयिक अधिकार प्राप्त लोगों के आचरणगत दोष प्रयुक्त घृणा उत्पन्न हुई होगी। और उसकी बाढ़ में चार्वाक सिद्धान्त का वास्तविक महत्त्व तिरोभूत हो जाने के कारण अन्य विवेचकों को उसे छिछला रूप तक दे देने का सुअवसर प्राप्त हुआ होगा। क्योंकि जिसे सभी प्राचीन भारतीय विवेचकों ने एक स्वर में एक स्वतंत्र दर्शन माना है उसका वह छिछला रूप कभी वास्तविक नहीं हो सकता, जो कि परवर्ती अनेक विवेचकों द्वारा उसे दिया गया।

आधुनिक कुछ विवेचक जो यह कहते हैं कि प्राचीन भारतीय विवेचकों द्वारा किया जाने वाला चार्वाक-मत-खण्डन एक काल्पनिक मत का ही खण्डन है अतः चार्वाक दर्शन कोई ऐतिहासिक दर्शन नहीं, यह उनका कथन इसलिए भी मान्य नहीं ठहराया जा सकता कि आज भी ऐसे कुछ शब्द प्रचलित हैं जिनका प्रचलन चार्वाक-दर्शन की मान्यता के बिना किसी भी प्रकार समर्थित नहीं हो सकता। उदाहरण के लिए 'आत्महत्या' शब्द को लिया जा सकता है। इस शब्द का सर्ववादि सम्मत अर्थ है स्वयं अपने को नष्ट कर डालना। विचार करके देखने पर इस अर्थ में इस शब्द का प्रयोग चार्वाक सिद्धान्त को छोड़कर अन्य किसी भी सिद्धान्त में सम्भव नहीं है। क्योंकि शरीरातिरिक्त आत्मवादी सभी भारतीय दार्शनिकों के अन्दर क्षणिक विद्या को आत्मा मानने वाले त्रिविध बौद्धों को छोड़कर अन्य किसी भी दार्शनिक के मत में आत्मा का नाश सम्भव नहीं है। उक्त त्रिविध बौद्ध दार्शनिकों के मत में विज्ञान की क्षणिकता के कारण आत्मा का नाश तो होता रहता है सही, किन्तु वह स्वाभाविक रूप से यों ही होते रहने के कारण, अपने द्वारा किये जाने वाले नहीं हो पाते अतः भूत चैतन्यवादी चारवाक्क-सिद्धान्त को छोड़कर अन्य किसी भी सिद्धान्त में यह शब्द सार्थक नहीं हो सकता। यह शब्द आधुनिक भी नहीं है क्योंकि वेद तक में भी 'आत्महा' 'आत्महन' आदि आदि शब्द पाये ही जाते हैं। इसी प्रकार दूसरा शब्द है 'कायस्थ' शब्द। विचार करके देखने पर यह भी शब्द शुद्ध चार्वाक-सिद्धान्त का ही शब्द मालूम होता है। इस शब्द का अर्थ है काय में अर्थात् शरीर में ही स्थिर। फलतः शरीर को ही आत्मा रूप से मानने वाला। भारतीय दार्शनिकों के अन्दर चारवाक्क-सिद्धान्त को छोड़कर अन्य कोई भी सिद्धान्त शरीरात्मवादी नहीं है। अतः यह मानना ही होगा कि 'कायस्थ' यह शब्द चार्वाक सिद्धान्त के आरम्भ काल से ही प्रचलित हुआ। चार्वाकियों का ही बोधक प्राचीनकाल में था।[३२५] इस कायस्थ शब्द की अति प्राचीनता, इस शब्द से कहे जाने वाले लोगों की राजनयिकता एवं इनके द्वारा परपीड़नात्मक उनके आचरण-ह्रास का भी अति प्राचीनता पूर्ण रूप से प्राप्त होता है। क्योंकि वैदिक ऋषि याज्ञवल्क्य ने स्पष्ट रूप से अपनी स्मृति में शासक राजाओं को सलाह देते हुए कहा है कि कायस्थों के उत्पीड़न से प्रजाओं की रक्षा विशेष रूप से करनी चाहिए। इन बातों पर ध्यान देने से मालूम यह होता है कि प्राचीन काल में 'कायस्थ' कोई जाति नहीं थी किन्तु राजनयिक साधिकार समाज था और चारवाक्क दर्शन उसी का महत्त्वपूर्ण राजनयिक भौतिक-दर्शन, जिनके विशुद्ध स्वरूप का यहाँ यौक्तिक विवेचन किया गया है। चार्वाक-दर्शन की अति

---

(३२५) चाटुतस्कर दुर्वृत्त महासाहसिकादिभिः।
पीड्यमानाः प्रजा रक्षेत् कायस्थैश्च विशेषतः॥ ३२६॥

*– याज्ञवल्क्य-स्मृति, राजधर्म-प्रकरण।*

कायस्था लेखका गणकाश्च, तैः पीड्यमाना विशेषतो रक्षेत्। तेषां राज-वल्लभतयाऽतिमाया वित्वात्, च दुर्निवारत्वात्। *– मिताक्षरा टीका।*

प्राचीनता विभिन्न शीर्षक विचारों से पूर्ण रूप से व्यक्त होने के कारण पूर्व प्रतिज्ञात होने पर भी ग्रन्थ-गौरव-भय से पृथक् शीर्षकयुक्त रूप से नहीं विवेचित हुई।

## सामञ्जस्य

चार्वाक दर्शन का सुश्रृंखल महत्त्वास्पद रूप वर्णित हो चुका है। विचार करके देखने पर इससे किसी भी दर्शन को विरोध भी नहीं होना चाहिए। क्योंकि यहाँ का मौलिक तत्त्व रूप से स्वीकृत महासमवायात्मक अद्वैत भूततत्त्व पाश्चात्य भूत दार्शनिकों के समान ज्ञानरहित नहीं किन्तु ज्ञानगर्भ माना गया है। जिसकी पुष्टि भी भागवत आदि से बतलायी जा चुकी है। तदनुसार परिस्थिति यही प्राप्त होती है कि कुछ दार्शनिकों ने ज्ञानांश को महत्त्व देते हुए अलग दर्शन उपस्थित किया और अन्य कुछ दार्शनिकों ने ज्ञानांश और अतिरिक्त अंश दोनों को समान महत्त्व देकर तदनुरूप दर्शनों का स्वरूप निर्धारित किया और यह चार्वाक-दर्शन ज्ञान को भूतकुक्षिगत बतला कर अतिरिक्तांश को महत्त्व देता है। इसलिए तत्त्व के सम्बन्ध में दार्शनिकों के बीच मतभेद केवल गौड़-मुख्य भावगत ही दीख पड़ता है जो कि महत्त्वास्पद नहीं। क्योंकि गौड़-मुख्यभाव विवक्षाधीन हुआ करता है अतः तत्त्वतः कोई विरोध है नहीं। इस अविरोध मार्ग को अन्य दार्शनिकों ने भी जगह-जगह अपनाया है। न्याय-भाष्यकार वात्स्यायन ने कहा 'अभ्युपगम्यमान वस्तु है सिद्धान्त' 'वस्तु का अभ्युपम है सिद्धान्त, किन्तु उसके वार्तिककार भारद्वाज उद्योतकर और तात्पर्य-टीकाकार मिश्र वाचस्पति ने कहा कि जब 'परिशुद्धि' लिखते समय आचार्य उदयन के समक्ष यह आपात-विरोध उपस्थित हुआ तो उन्होने उस विरोध का परिहार यही कहकर कर दिया कि वस्तु और उसके निश्चयात्मक अभ्युपगम दोनों का ग्रहण तो भाष्यकार एवं वार्तिक तात्पर्य-टीकाकार दोनों ही करते ही हैं, रही बात गौड़-मुख्य-भाव की, तो वह तो वक्ता की इच्छा के अधीन है। इसलिए वस्तुतः कोई विरोधी नहीं है। बड़े भारतीय दार्शनिकों के इस प्रशस्त मार्ग पर यहाँ का भी अविरोध अनायास स्थापित किया जा सकता है। यदि कुछ लोग अद्वैत से आकृष्ट न हों, भूत चतुष्टय को ही तत्त्व मानकर चार्वाक दर्शन को द्वैतवादी दर्शन ही मानें तो उनके लिए अविरोध सम्पादन का मार्ग यह प्रशस्त है कि ब्रह्माद्वैत सिद्धान्त में जिस प्रकार तात्त्विक सत्ता एकमात्र होने पर भी व्यावहारिक और प्रातिभासिक इन दो अतिरिक्त सत्ताओं को मानकर सामंजस्य उपस्थित किया जाता है। उसी प्रकार चार्वाक दर्शन के युक्त युक्तियों के अनुसार राजनयिक होने के कारण राजनीतिक परिधि के अन्दर एक राजनीतिक-सत्ता मान्य हो सकती है। जिसको मान्यता दिये बिना राजनयिक व्यवहार चल नहीं सकता। ऐसी परिस्थिति में परिधि घट जाने के कारण भी विरोध हटाया जा सकता है। अतः इस चार्वाक दर्शन को अन्य किसी भी दर्शन से तत्त्वतः विरोध नहीं उपस्थित किया जा सकता।

॥ इति शुभम्॥

# उत्तर प्रदेश हिन्दी संस्थान

## दर्शनशास्त्र विषय की प्रकाशित पुस्तकें

| | | |
|---|---|---|
| निगंठ ज्ञातपुत्त | ज्ञानचन्द्र जैन | ८.०० |
| समकालीन पाश्चात्य दर्शन | डॉ. लक्ष्मी सक्सेना | ५२.०० |
| भारतीय दर्शन | डॉ. नन्दकिशोर देवराज | १२०.०० |
| ललित विस्तार | अनु. प्रो. शान्तिभिक्षु शास्त्री | १३५.०० |
| कांट का दर्शन | डॉ. सभाजीत मिश्र | ६४.०० |
| ब्रेडले का दर्शन | डॉ. लक्ष्मी सक्सेना | २७.०० |
| समकालीन भारतीय दर्शन | डॉ. लक्ष्मी सक्सेना | १४४.०० |
| सौंदर्यशास्त्र : एक तत्त्वमीमांसीय अध्ययन | डॉ. लक्ष्मी सक्सेना | १००.०० |
| पाश्चात्य दर्शन | डॉ. ब्रह्मस्वरूप अग्रवाल | ७०.०० |
| भारतीय दर्शन | उमेश मिश्र | १००.०० |

**सम्पर्क सूत्र**

निदेशक

**उत्तर प्रदेश हिन्दी संस्थान**

राजर्षि पुरुषोत्तमदास टण्डन हिन्दी भवन

६, महात्मा गांधी मार्ग, लखनऊ – २२६००१